I 3

# करुण रस का आस्वाद तथा पाश्चात्य ट्रैजेडी

प्रो० इन्द्रनाथ चौधुरी

संस्कृत साहित्य में त्रासदी का विकास नहीं हो सका क्योंकि यह साहित्य मूलरूप से आदर्शवादी साहित्य रहा है। यहाँ संघर्ष है परन्तु आत्यन्तिक विरोध नहीं है। यहाँ संघर्ष दो व्यक्तियों की टकराहट नहीं—इच्छा और आदर्श का संघर्ष है जिसमें अन्ततः आदर्श की विजय होती है। इसीलिए यहाँ ट्रैजिक साहित्य नहीं लिखा गया है। तत्कालीन भारतीय दृष्टिकोण के अनुसार मृत्यु यहाँ होती ही नहीं—मनुष्य का शरीर नाशवान है, उसकी आत्मा अमर है। और फिर मृत्यु है क्या, जबकि सड़े पत्ते की खाद भी नया पौधा ही उपजाती है। इसीलिए यहाँ मौतरूपी जाड़े की बात अकेले नहीं की जाती, नवल-नवरूप वसन्त को भी उसमें जोड़ दिया जाता है—'शिशिर वसन्तौ' अर्थात् यहाँ पत्ते का झरना अंकुर के फूटने से अलग नहीं देखा जा सकता। इसीलिए शीत यहाँ मृत्यु का प्रतीक नहीं वह वसंत के आगमन का संदेशवाहक है। संस्कृत साहित्य के अधिकतर आदर्शवादी होने के पीछे एक दूसरा कारण भी है कि यहाँ काल की गति सीधी नहीं मानी जाती—उसकी एक चक्राकार गति होती है। काल की इस अवधारणा के कारण आदमी की मौत कभी नहीं होती। वह केवल शरीर को त्याग कर फिर नया शरीर धारण करता है। इस तरह यह क्रम चलता रहता है जब तक कि मोक्ष न मिल जाये, जो धर्म, अर्थ और काम के बाद की कड़ी है। इसीलिए यहाँ संस्कृत साहित्य में ट्रैजेडी ही नहीं अपितु पूर्ण जीवन का चित्र अंकित दिखाई पड़ता है जिसमें दुःख और सुख दोनों ही विद्यमान हैं। यह जीवन तभी सुखमय बनता है जब दुःख या यातना को आदमी भोगता है। कष्ट उठाना उसका नैतिक धर्म है। यह अस्तित्व बोध भारतीय साहित्य का निराला तत्त्व है जहाँ दुःख और सुख एक दूसरे के योजक हैं। इसीलिए शिव के मिथक में जब वह एक हाथ से ध्वंस करता है तब वह रुद्र है और जब दूसरे हाथ से रक्षा करता है तब वह शिव है। हमारे साहित्य में एक प्रसिद्ध बिम्ब के द्वारा भी इस मानसिकता को स्पष्ट किया गया है—कमल के पत्ते पर ओस की बूँद जो कितनी क्षणिक है मगर फिर भी कितनी सुन्दर। क्षण के भीतर नित्य को बाँधने की यह भारतीय कला है और इसीलिए संस्कृत साहित्य में ट्रैजेडी के नहीं होने पर भी

दु:ख को नकारा नहीं गया है। इस दु:ख की 'कली के भीतर अधी होकर रोती हुई खुशबू' के साथ तुलना की गई है अर्थात् यह दु:ख हमेशा सुन्दर है जो सुन्दर है वही आनन्द है (Beauty is pleasure regarded as the quality of a thing, Santayana)। अत भारतीय मानसिक मनोवृत्ति ने दु:ख, व्यथा या करुण को स्वीकार किया है और उसमें आनन्द को स्वीकृति दी है। दूसरे शब्दो में भारतीय विचारधारा में करुण रस का आस्वाद कोई मूलभूत समस्या के रूप में उपस्थित नहीं हुआ है। यहाँ तो करुण के साथ 'रस' शब्द युक्त रहने का तात्पर्य ही यह है कि उसका आस्वाद आनन्दात्मक है यद्यपि करुण रस को दु:खात्मक मानने वाले संस्कृत के आलोचको की संख्या कम नहीं है। पाश्चात्य साहित्य मे ट्रैजेडी का प्रश्न दु:खात्मक ही माना गया है। इस प्रकार भारत मे करुण रस तथा पाश्चात्य में त्रासद नाटक का आधार लेकर करुण (pathos) के आस्वादपक्ष का विवेचन हुआ है यद्यपि पाश्चात्य आलोचको के सम्मुख आलोचना का आधार वास्तविक त्रासद नाटक रहे हैं जहाँ केवल ध्वस, केवल संघर्ष, केवल विरह, केवल दु:ख का खेल ही तरगायित होकर अपरूप रस सृजन होता है। परन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि संस्कृत में त्रासद नाटक के अभाव का कारण यह है कि हमारे साहित्यकार इस ध्वस को या इस वैपरीत्य को नही पहचानते थे। उन के नाटको मे ध्वस के माध्यम से, विच्छेद के माध्यम से जो रस उद्वेलित हुआ है उसका महनीय चित्र हमे प्राप्त होता है। किन्तु उनकी चेष्टा थी कि इस ध्वस के ऊपर मिलन की शांति रेखा खींची जाए। दु:ख तथा कष्ट का चित्र कितना ही मर्मन्तुद रूप में क्यो न प्रस्तुत हो परन्तु समाप्ति मे सुख होना चाहिए। 'मधुरेण समापयेत्' ही उनका उद्देश्य था। इस प्रकार भारतीय साहित्य मे हमे करुण रस प्राप्त हो जाता है परन्तु वह त्रासदी मे परिणत नही हुआ है। दूसरी ओर पाश्चात्य मे विशुद्ध त्रासदी का रूप दिखाई पड़ता है। फलत करुण रस तथा पाश्चात्य त्रासद बोध के आस्वाद को लेकर आलोचना में भी अंतर दिखाई पड़ता है। भारत में इस प्रश्न के दो समाधान उपलब्ध होते हैं—

(क) रस आनन्द रूप है इसीलिए करुण रस भी परमार्थत आनन्दमय ही है। इस परम्परा को 'स्थायी विलक्षणो रस' माना गया है।

(ख) रस सुखदु:खात्मक होता है और करुण दु:खरूप ही है परन्तु फिर भी वह आस्वादनीय है क्योंकि यह नाट्य भावो का स्वभाव है या नट का अभिनिवेश अथवा अनुकृति कौशल ही इसके आस्वादनीय होने का कारण है अथवा कविगत शक्ति अथवा नटगत शक्ति का यह चमत्कार है। इस परम्परा को 'स्थायी रसो भवति' कहा गया है।

पाश्चात्य विवेचन मे इस प्रश्न का एक ही समाधान है कि त्रासद-काव्य का आस्वाद दु:खात्मक ही है परन्तु इस दु:ख के साथ-साथ जीवन के एक गम्भीर सत्य की उपलब्धि होती है। यह त्रासद बोध मानवीय ज्ञान की यात्रा है जहाँ वह अपने कर्म के, अपने विश्वास के, अपने ईश्वर के तथा अपने जगत के बारे में सत्य को जानना चाहता है। डा० मेघ के अनुसार त्रासद बोध मे सशय तथा विश्वास का यत्रणा भोग तथा सघर्ष का सहकार रहता है। यह बोध ईश्वर या स्वर्ग या पुण्य के रूप मे क्षति पूर्ति नहीं कर सकता। त्रासद बोध प्रश्नो का सिलसिला है, इहलोक के कर्म युद्ध की गाथा है जो कभी विस्मयकर लगती है तो कभी रिकनसिलियेशन की ओर ले जाती है या फिर हमे चैलेंज करती है और इसीलिए आकर्षक होती है और अन्ततः आनन्द प्रदान करती है। इस तरह करुण रस के विवेचन के दो भाग हैं। पहले भाग मे उन विद्वानो के विचारो का विवेचन है जिनके अनुसार करुण रस आनन्दात्मक है। दूसरे भाग मे वे विद्वान हैं जिनके अनुसार करुण रस दु:खात्मक होते हुए भी उसमे कुछ ऐसी विलक्षणता है जिसके कारण सामाजिक उसका आस्वाद पसन्द करते हैं। इस भाग के अन्तर्गत पाश्चात्य विद्वानो का त्रासद-विवेचन जुड जाता है क्योंकि वहाँ भी आस्वादनीयता के नाना कारण ढूंढे जाते हैं।

करुण रस परमार्थत आनन्दात्मक है

सस्कृत काव्य शास्त्रियों मे से लगभग सभी ने करुण रस को आनन्दात्मक माना है। अभिनवगुप्त रस को आनन्द रूप मानते हैं। उनका कहना है कि सब रस सुख प्रधान ही हैं क्योंकि स्वसविद् की चर्वणा ही उनका स्वरूप है। यह चर्वणा एकघन तथा प्रकाशमयी (बोधरूप) होती है अतएव आनन्द ही इसका सारभूत तत्त्व है। एकघन निर्विघ्न सविति मे ही रसिक का हृदय विश्रान्त हो सकता है। हृदय की अन्तराय शून्य अर्थात निर्विघ्न विश्रान्त अवस्था ही सुख का स्वरूप है। दु:ख विश्रान्ति रूप हो ही नही सकता। साख्य दार्शनिको का कथन है कि दु:ख रजोवृत्ति का धर्म है। इसमे उन्होने चाचल्य को ही दु:ख का स्वरूप बतलाया है। रसास्वाद के समय रसिक का चित्त एकघन सविति मे विश्रान्त होता है। तब रसिक के हृदय मे किसी भी प्रकार की चचलता नही रहती। अतएव सब रस आनन्द रूप ही रहते हैं। रसास्वाद लौकिक हर्ष शोकादि का अनुभव नही है, प्रत्युत स्वसविद का आस्वाद है एव यह अनुभव आनन्द रूप है। डॉ० नगेन्द्र का कहना है कि अभिनव का सत्वोद्रेक (एकघन निर्विघ्न सविति) वास्तव मे अरस्तू के 'कैथरसिस' या 'रिचर्डस्' के सिस्टेमेटाइजेशन ऑफ इम्पलसेस' से बहुत भिन्न नही है। यह ठीक है कि अरस्तू का लक्ष्य है 'विरेचित प्रशांति' और अभिनव

का 'उदात्तीकृत रूप' तथापि यह भूलने से काम नहीं चलेगा कि अभिनव ने जीवन के प्रति सुखांत दृष्टिकोण का अपनाया और दुर्भाग्यपूर्ण जगत मे व्यवस्थित होने को महत्ता दी। अरस्तू ने मनुष्य और पशु का फर्क बताया, भारत ने मनुष्य और देवता का समन्वय किया।

विश्वनाथ आदि कतिपय विद्वानो ने रस को अलौकिक माना है, फलस्वरूप लौकिक घटनायें जब काव्य मे रूपायित होती हैं तब वह अलौकिक शिल्प-मूर्ति धारण करती हैं। उनका कहना है--

अलौकिकविभावत्व प्राप्तेभ्य काव्यसश्रयात्।
सुख सञ्जायते तेभ्य सर्वेभ्योऽपीति का क्षति ॥

इस प्रकार विश्वनाथ करुण रस के आनन्द को अलौकिक मानते हैं। मन के जो भाव रस रूप मे परिणत होते हैं वे अवश्य ही लौकिक होते हैं किन्तु यह 'भाव' या 'इमोशन' रस नहीं एव मनुष्य के मन मे जो घटनायें ये भाव जागृत करते हैं वे भी काव्य नही। शोक एक मानसिक भाव या इमोशन है। लौकिक जगत् के बाह्य कारणो से मन मे शोक जगता है और मनुष्य शोकार्त हो उठता है किन्तु यह रस नही है और न ही काव्य। कवि जब अपनी प्रतिभा के बल से इस लौकिक शोक तथा लौकिक कारण का एक अलौकिक चित्र काव्य मे प्रस्फुटित करता है, तभी पाठक के मन मे रस का उदय होता है जिसका नाम करुण रस है। यह करुण रस शोक का 'इमोशन' नही। शोक दु खदायक होता है किन्तु कवि के काव्य मे जो करुण रस सचारित होता है वह, आंखो मे अश्रु लाने पर भी मन को अपूर्व आनन्द प्रदान करता है। काव्य का आस्वाद जो कर पाता है वही इस बात को जानता है। यद्यपि आलकारिको ने यह भी कहा है कि करुण रस यदि दु खात्मक होता तो रामायण आदि करुण रस के काव्य का पाठ कोई भी नहीं करता (विश्वनाथ, साहित्य दर्पण, ३ ५)। करुण रस का आनन्द काव्य रसिक मात्र को ही अपनी ओर खींचता है। Our sweetest songs are those that tell of saddest thought। आलकारिक कहेंगे, ठीक बात है किन्तु स्मरण रखना होगा, tell of saddest thought जो वास्तविक घटनाए मन में सीधी sad thought लाती हैं, वे sweet भी नहीं, song भी नही होती हैं। कवि जब अपने काव्य मे saddest thought की बात करता है तभी sweetest song बनता है।

तीसरा सिद्धान्त भट्टनायक का है जिनके अनुसार रस की अनुभूति साधारणीकृत अनुभूति होने के कारण व्यक्तिगत दु ख सुख से मुक्त होती है और इसीलिए उसका आस्वाद केवलमात्र आनन्दात्मक होता है। काट के विचारो के आश्रय से कहा जा सकता है कि सौन्दर्य बोध का आनन्द साधारण-प्रयोजन-

सिद्धि के आनन्द से भिन्न रूप होता है। इस प्रकार प्रयोजन वर्जित होने के कारण यह सर्वनिष्ठ और सर्वसाधारण होता है। काव्य के इस शाश्वत रूप के कारण ही हमे करुण से भी आनन्द मिलता है। यहाँ करुण व्यक्तिगत करुण नहीं रहता वरन सार्वकालिक बन कर सौन्दर्य बोध का माध्यम बन जाता है। भट्टनायक की बात को समझने के लिए विद्यापति की पदावली का उदाहरण लिया जा सकता है। विद्यापति की पदावली का गान सुनकर यदि कृष्ण की बात याद आ जाए और कोई भक्त भाव विभोर हो उठे तो उसे हम वास्तविक काव्यास्वाद नही कहेंगे किन्तु उसी पदावली को सुनकर यही अनिर्दिष्ट ढग से नर-नारी का प्रेम-सगीत प्राणों मे बज उठे तब उस आनन्द को काव्यरस का आस्वाद कहा जाएगा। तात्पर्य यह है कि काव्य वस्तु जब व्यक्तिगत दु:ख-सुख के आस्वाद के स्थान पर सर्वश्रेष्ठ आस्वाद का कारण बनता है तब वहाँ दु:ख-सुख के स्थान पर काव्य सौन्दर्य का आनन्द मिलता है। काव्यनिबद्ध अनुभव प्रत्यक्ष न होकर भावित अनुभव होते हैं, अत करुण अनुभवों की प्रत्यक्ष अनुभूत कटुता उनमे नहीं रह जाती वरन् कल्पना के चमत्कार का समावेश हो जाता है जिससे शोक भी आस्वाद्य बन जाता है।

करुण रस दु:खात्मक होते हुए भी विलक्षण है—आस्वादनीय है—

उपर्युक्त विद्वानो ने करुण के साथ ही प्रत्येक रस को अर्थात् काव्यास्वाद मात्र को आनन्दात्मक माना है इसीलिए इनके लिए प्रस्तुत समस्या कोई गहरी समस्या नही थी परन्तु सस्कृत तथा पाश्चात्य काव्यशास्त्र के कुछ ऐसे विद्वान् हुए जिन्होने करुण या त्रासदी के आस्वाद को दु:खात्मक माना है। साथ ही उन्होने यह भी कहा है कि दु:खात्मक होते हुए भी करुण मे कुछ इस प्रकार की विलक्षणता विद्यमान रहती है जिसके कारण सामाजिक उसका आस्वाद करना पसन्द करते हैं। विद्वानो ने इस विलक्षणता का नाना प्रकार से विवेचन किया है और नाना प्रकार के समाधान प्रस्तुत किए गए हैं।

भारत मे, जिन्होने करुण रस को दु:खात्मक माना है, उनकी एक बडी परम्परा रही है। इस परम्परा के विद्वानो ने रस को स्थायी मानकर उसे लौकिक बना दिया है। इसीलिए इनके अनुसार रस सुख-दु:खात्मक है। राजा भोज, गुणचन्द्र रामचन्द्र आदि विद्वान इस मत के पोषक हैं। दु:खात्मक होते हुए करुण रस आस्वादनीय है—इसको स्पष्ट करते हुए भोज ने 'दु:खतादापि सुख जनयति' का प्रतिपादन किया है अर्थात् जिस प्रकार रति मे नखक्षतादि कष्टदायक होते हुए भी सुख सवृद्धि के साधन होते हैं, उसी प्रकार करुण रस मे भी दु:खद वस्तुयें सुखानुभूति उत्पन्न करती हैं। गुणचन्द्र रामचन्द्र का कहना है कि यथार्थ वस्तु प्रदर्शन में निपुण कवि और नट के कौशल के कारण सामाजिक करुण आदि का प्रेक्षण या श्रवण करता है (हिन्दी नाट्य

दपरण, पृ० २६१) । जिस प्रकार लोक मे वीर पुरुष अपने उस प्राणघातक शत्रु को भी देखकर आश्चर्य चकित मे रह जाते हैं जो प्रहार करने मे अत्यन्त निपुण होता है। (वही, पृ २६१) उसी प्रकार प्रेक्षक भी नट के कौशल द्वारा चमत्कृत हो जाते हैं। इसके अतिरिक्त गुणचन्द्र और रामचन्द्र ने यह भी कहा है कि कविगण तो सुख दुखात्मक ससार के अनुरूप ही रामादि के चरित्र की रचना करते समय सुख दु खात्मक रसो से युक्त हो काव्य नाटक की रचना करते हैं। पाठक का माधुर्य जैसे तीखे (मिर्च आदि से) आस्वाद से और अधिक अच्छा प्रतीत होता है इसी प्रकार दु ख के (तीखे) आस्वाद से मिलकर सुखो की अनुभूति और भी अधिक आनन्ददायिनी बन जाती है। गुणचन्द्र और रामचन्द्र के इन विचारो के आधार पर यह कहा जा सकता है कि करुण या त्रासदी का आनन्द जहाँ उसकी प्रकाशवृत्ति (expression of form) पर निर्भर करता है वहाँ जीवन के विभिन्न भावो (content) पर भी इसका आनन्द निर्भरशील है अर्थात् भावपक्ष तथा कलापक्ष की सुष्ठु अभिव्यक्ति से ही दु खात्मक करुण रस भी सामाजिक को चमत्कृत कर देता है। इस दृष्टि से देखने पर ऐसा लगता है कि गुणचन्द्र और रामचन्द्र ने रसे सारश्चमत्कार' को ही आधार मानकर प्रस्तुत प्रश्न का विवेचन किया है क्योंकि एक ओर तो प्रदर्शन का चमत्कार तथा दूसरी ओर विभिन्न भाव या अनुभूति का चमत्कार सामाजिक को आनन्दित करता है।

पाश्चात्य देश मे ह्यूम ने केवल अभिव्यक्ति के चमत्कार को ही ट्रैजेडी के दु ख को सुख म परिवर्तित होने का कारण माना है (The soul being at the same time, roused by passion and charmed by eloquence feels on the whole a strong movement which is altogether delightful) उन्होने आवे डूबो (Abbe dubois) के उत्तेजनावाद (मानसिक अवसाद को समाप्त कर त्रासदी चेतना को उत्तेजित करता है तथा आनन्द प्रदान करता है) तथा फन्तेनेले के काल्पनिक कहानीवाद (We weep for the misfortune of a hero to whom we are attached In the same moment we comfort ourselves by reflecting that it is nothing but fiction) का विरोध किया है। परन्तु ह्यूम की विचारधारा अभिव्यक्ति के चमत्कार (eloquence) में भावपक्ष की बात नही कही गई है। काव्य भाषा-प्रयोग की निपुणता के साथ ही भावो की भी सुष्ठु अभिव्यक्ति होती है।

दूसरी ओर, पाश्चात्य देश मे, अभिव्यक्ति के स्थान पर काव्य-भावो को प्रमुखता देते हुए एफ एल ल्यूकस ने कहा है कि मधुर और कटु अनुभूतियों में भी जीवन का सत्य विद्यमान रहता है (By tragedy we imply some

thing fundamentally true to life so the pleasure comes in seeing the life both serious and true) इसीलिए काव्य भावो का यदि वर्णन जीवन सत्य को अभिव्यक्त करने के लिए किया जाये तो ट्रेजेडी से भी आनन्द प्राप्त होता है। इस प्रकार ह्यूम भाषा प्रयोग की निपुणता को और ल्यूकस जीवन की अनुभूतियो के प्रति अनुराग को ट्रेजेडी के विलक्षण आस्वाद *का कारण मानते हैं।* वस्तुत. हमे *यह नही भूलना चाहिए कि काव्यास्वाद* के लिये अभिव्यक्ति के साथ ही अनुभूति की भी आवश्यकता होती है चाहे वह शृगार हो या करुण। इस दृष्टि से गुणचन्द्र और रामचन्द्र के विचार अधिक उपयुक्त मालूम होते हैं क्योकि उन्होने अभिव्यक्ति तथा अनुभूति के चमत्कार पर अर्थात् दोनो के चमत्कार पर बल दिया है जिससे कि करुणरस सामाजिक के लिए आस्वादनीय बन जाता है। यद्यपि यह निश्चित है कि जीवन के प्रति अनुराग का, जैसा कि ल्यूकस ने कहा है, बहुत अधिक महत्त्व है। इसी अनुराग से प्रेरित होकर ही हम कामदी के साथ ही त्रासदी का भी अवलोकन करते हैं क्योकि ये दोनो ही जीवन को अभिव्यक्त करते है—उस जीवन को जिससे हमारा अनुराग है।

शोपन हावर ने ट्रेजेडी का विवेचन करते हुए दु ख को प्रधानता दी है और कहा है कि त्रासदी हमारे चित्त मे वैराग्य या आत्मसमर्पण की भावना (spirit of resignation) जगाता है और इसी भावना मे आनन्द निहित रहता है। इस प्रकार दु ख से प्रेरित होकर वासना का त्याग ही सामाजिक को आनन्द देता है (We are brought face to face with great suffering and the storm and stress of existence, and the out-come *of it is to show the vanity of all human effort Deeply* moved, we are either directly prompted to disengage our will from the struggle of life, or else a chord is struck in us which echoes a similar feeling)। शोपन हावर का मत बौद्धमत से बहुत अधिक भिन्न नही है जिसके अनुसार करुण रस जीवन का आद्यरस है। सत्य की उपलब्धि मे जो आनन्द निहित रहता है, वही आनन्द जीवन मे करुण का अगित्व प्रतिपादन करने वाले काव्य से प्राप्त होता है। दार्शनिक हीगेल के अनुसार समाधान की भावना (feeling of reconciliation) से ही त्रासदी का आनन्द उत्पन्न होता है। इस भावना का जन्म सनातन न्याय बोध (Sence of eternal justice) से होता है। मानव की दैवीय कामना के ऊपर उसकी न्याय भावना रहती है और इसी से प्रेरित होकर हम त्रासदी के दु ख के साथ अपना सामजस्य कर पाते है। हीगेल ने त्रासदी के आनन्द को आत्मा के नैतिक बोध का आनन्द कहा है। त्रासदी से आत्मा का

सामञ्जस्य बोध तथा नैतिक बोध चरितार्थ होता है इसीलिए त्रासदी हमारे लिए आस्वादनीय है। आत्मा के सामजस्य-बोध को समझाते हुए हीगेल कहते हैं कि चैतन्य स्वरूप (The great Absolute) ही सत्य है—सब द्वन्द्व के ऊपर चैतन्य और महासाम्य (harmony) विराजमान हैं। महासाम्य की महाशक्ति ही अपार आनन्दमय है। जगत और जीवन मे द्वन्द्व विद्यमान है किन्तु जीवन का वास्तविक सत्य उसके समाधान मे निहित रहता है। त्रासदी मे द्वन्द्व और समाधान दोनो ही दिखाई पडते हैं। द्वन्द्व के प्रेक्षण से हमे दु ख मिलता है किन्तु समाधान के द्वारा फिर चैतन्य अपना साम्य प्राप्त कर लेता है और आनन्द प्राप्त करता है। यही आत्मा का सामजस्य बोध है।

दूसरे दार्शनिक नीत्से ने इस सबध मे दो विवेचन प्रस्तुत किए हैं। पहले तो कहते हैं कि त्रासदी के भीतर डायनोसियन तथा अपोलोनीय दो शिल्प धारायें सम्मिलित हुई हैं। डायनोसीय से दु.ख उत्साहित होता है और अपोलोनीय से दु ख पर विजय प्राप्त करने वाली आशा-आकाक्षा स्फुरित होती है। इसीलिए त्रासदी दु ख एव दु ख पर विजय प्राप्त करने की गाथा होती है। अत त्रासदी एक आधिदैविक शाति है (Tragedy is the art of metaphysical comfort, a metaphysical supplement to the reality of nature)। यह दु ख पर विजय प्राप्त करने का आनन्द है। त्रासदी के सबध मे नीत्से दूसरी बात यह कहते हैं कि हमारे भीतर एक गोपन आत्म-विनाशन की प्रवृत्ति (Secret instinct for annihilation) रहती है। यह विनाश की प्रवृत्ति व्यक्ति-सत्ता को अखिल-सत्ता में विलीन कर देती है और इस प्रकार व्यक्ति-विनाश से हम आनन्दित हो उठते हैं। त्रासदी मे व्यक्ति-सत्ता का विनाश होता है और अखड भूमा की आकृति को व्यक्त किया जाता है (Inspite of fear and pity we are the happy living beings, not as individuals, but as the one living being, with whose procreative joy we are blended) नीत्से के अनुसार यही त्रासदी का आनन्द है। और एक दार्शनिक श्लेगल का कहना है कि त्रासदी के प्रेक्षण से नियति पर हमारा विश्वास बढता है। यह विचार एक ओर अहकार का शमन करता है और दूसरी ओर दु ख में हमे धैर्य प्रदान करता है। नियति जैसे अलौकिक विधान की अनुभूति निश्चय ही एक उदात्त और सुखद भाव है।

मनोवैज्ञानिक एमिली फेगाँ (Emile Fauguet) का कहना है कि मानव-रक्त में हिंसा के कीटाणु विद्यमान हैं, इसीलिए किसी भी व्यक्ति को दु ख

पाते देखकर वह आनन्दित हो उठता है। इस सिद्धान्त का नाम है, 'जिघांसावाद' (malevolence theory)। इसके अतिरिक्त 'प्रतिशोधवाद' के नाम से भी एक मत प्रचलित है। इस मत के अनुसार मनुष्य के अवचेतन में अप्रशमित क्षति की भावना (Subconscious sense of unredressed injury) जमी हुई है। इसी क्षतिभावना से प्रतिशोध की भावना जगती है। त्रासदी में दूसरों को दुःखी देखकर मनुष्य की प्रतिशोध-भावना चरितार्थ होती है।

पाश्चात्य काव्यशास्त्रियों में अरस्तू ने कैथार्सिस को ही ट्रेजेडी के आस्वाद का समाधान माना है। बूचर के अनुसार त्रासदी के आस्वाद के तीन तत्त्व हैं—(क) उद्वेग के शमन (purgation) से उत्पन्न मन शांति, (ख) भावों के परिष्कार (purification) की अनुभूति, (ग) कलाजन्य चमत्कार। अरस्तू ने एक स्थान पर कहा है कि त्रासदी का आनन्द अनुकरण का आनन्द है जो अपने आप में शाश्वत आनन्द है (No less universal is the pleasure felt in things imitated)। साथ में उन्होंने यह भी कहा है कि त्रासदी से हम अनुभवी बनते हैं और यह अनुभव अपने आप में आनन्दात्मक होता है। (To learn gives the loveliest pleasure)। उन्होंने इस सम्बन्ध में और एक बात कही है कि त्रासदी का आनन्द, जहाँ अनुकरण का आनन्द नहीं है, वहाँ कला नैपुण्य का आनन्द बन जाता है (The pleasure will be due not to the imitation as such but to the execution, the colouring or some such other cause)। इस प्रकार अरस्तू के अनुसार त्रासदी का आनन्द अनुकरण अर्थात् काव्य सृष्टि की चमत्कारिता की उपलब्धि का आनन्द है। इस दृष्टि से विवेचन करने पर यह ज्ञात होता है कि अरस्तू विषयवस्तु तथा कलापक्ष के सह-अस्तित्व के चमत्कार की उपलब्धि को ही त्रासदी का आनन्द मानते थे। त्रासदी में इस उपलब्धि का आधार 'करुणा' और 'भय' का सतुलन और समतोलन अर्थात् कैथार्सिस है। "वैभवशाली, यशस्वी, कुलीन और 'हम जैसे' त्रासद नायक का पतन प्रेक्षक में (उसकी विपन्नता के लिए) करुणा, और ('हम जैसे' मनुष्य के इस दुर्भाग्य पर) भय उत्पन्न करता है।" त्रासदी का विधान पहले इन दो सवेगों को उभारता है और आत्मा की रिक्तता को भरता है, तदुपरांत इनकी अतिरिक्तता को निष्कासित करता है। सुजान लेंगर के अनुसार यह उपचार होम्योपैथिक है जहाँ करुण 'करुणा' के द्वारा, और भय 'भय' के द्वारा निष्कासित होता है। इस तरह इन दोनों सवेगों का सहृदय में सतुलन और समतोलन कायम हो जाता है।

डिक्सन, थोरनडाईक तथा गिलबार्ट मरे ने त्रासदी को जीवन के लिए उपयोगी माना है। डिक्सन का कहना है कि त्रासदी से ज्ञान, बुद्धि, आत्मा की

व्यापकता प्राप्त होती है इसीलिए त्रासदी का आस्वाद हमे अनुभवी बनाता है और अनुभव हमारे लिए आनन्दायक होता है। (It may very well be that beyond its broad and common ways, in the gloomier defiles of life, amid the grief worn faces and under the clouded skies of tragedy we may seek knowledge, wisdom, an enlargement of the spirit, the meaning of things or some other ends)। थोरनडाईक के अनुसार त्रासदी से भावमोक्षण (Catharsis) सहानुभूति प्रदर्शन जनित आत्मगरिमा (egoistical satisfaction i e, self congratulation that comes with the exercise of sympathy) रसास्वादन (aesthetic delight) तथा अनन्त के रूप दर्शन के उल्लास (Exaltation due to the vision of the eternal) की प्राप्ति होती है। मरे के अनुसार त्रासदी हमारे लिए आनन्दात्मक है क्योंकि इसमे सनातन न्याय-बोध (Profounder scheme of values), मृत्यु पर विजय प्राप्त करने का उत्साह तथा प्रकाश-सौन्दर्य विद्यमान रहता है (It must show beauty out shining horror, it must show human character somehow triumphing over death and it can create and maintain that illusion only by high and continuous and sever beauty of form)।

आधुनिक त्रासदी—

पाश्चात्य यूनानी या शेक्सपीयर की त्रासदी 'भाग्य' की त्रासदी है जहाँ नायक भाग्य से लड़ता है और जिन्दगी को एक 'चुनौती' के रूप मे स्वीकार करता है और जहाँ उसकी मृत्यु अवधारित होने पर भी उसका महिमान्वित रूप हमे आकर्षित करता है। उसका यह संघर्ष सत्य प्राप्त करने के लिए संघर्ष है इसीलिए इन त्रासदियो को देखने के बाद दर्शक जब रंगशाला से रात की अंधेरी मे निकलता है और अचानक उसकी आँखें तारो से भरे आसमान की ओर जाती हैं तो वेवस्टर के शब्दों मे कह उठता है, 'देखो देखो आसमान मे तारे चमक रहे हैं।' मगर आज की त्रासदी परिवेश के दबाव से पिसते हुए 'परायेपन' मे जीने वाले उन चरित्रो' की त्रासदी है जो मोहभंग, हताश और दिग्भ्रान्ति (confusion) मे जिन्दगी जी रहे हैं। उनामुनो के अनुसार 'अमानवीय करण' ही इस युग की त्रासदी है जहाँ मनुष्य अपने प्रारब्ध से अनलिप्त रहता है जो आज की absurdity का आधार है और इसीलिए यह शास्त्रीय त्रासदी से मेल नही खाती जहा कर्मशील मनुष्य अपने प्रारब्ध से संघर्ष करते चूकता नही और फाँसी के तख्ते पर खड़े होकर भी डचेस ऑफ माल्फी की तरह कह उठता है, 'I am still the Dutchess of Malfi'। वस्तुत आज की त्रासदी त्रासद बोध का एक विकल्प है जहाँ व्यथा

है, आयरनी है, निराशा है, अकेलापन है, अर्थहीनता है मगर जीवन के साथ लड़ते हुए मनुष्य के संघर्ष की कहानी नहीं—'Suffering of a great soul that can suffer greatly' नहीं और जहाँ हर प्रकार की चुनौती का सामना करने के लिए लोगों को तैयार कराने की कोशिश नहीं।

उपर्युक्त विवेचन के अनुसार करुण रस या तो आनन्दात्मक है अथवा किन्हीं कारणों से पाश्चात्य ट्रैजेडी के अनुरूप आस्वादनीय है और प्रकारान्तर से आनन्दात्मक ही है। यह आनन्द एक प्रकार की चैतन्य अनुभूति है जिसे अभिनव 'रसना च बोधरूपैव कहते हैं। उपर्युक्त जितने भी सिद्धांत हैं उनमें सत्य का अंश विद्यमान है यद्यपि स्थान-स्थान पर थोड़ी बहुत त्रुटि दिखाई पड़ती है जैसे विश्वनाथ आदि विद्वान् जब काव्यानन्द को अलौकिक कहते हैं तो शंका उपस्थित हो जाती है। अभिनवगुप्त का इस पर विचार था कि यह समस्या ही उपस्थित नहीं होती क्योंकि लौकिक जीवन में भी तो यह नियम नहीं कि शोक से दुःख ही होगा। हमारे मित्र के शोक से दुःख अवश्य होगा, किन्तु शत्रु के शोक से हमें आनन्द होगा तथा किसी अन्य व्यक्ति के शोक के विषय में तो हम उदासीन ही रहेंगे (भारतीय साहित्य शास्त्र, पृ० ३३४)। साराश यह है कि काव्यानन्द यदि अलौकिक नहीं तो स्थूल लौकिक भी नहीं। यह भावित आनन्द है। अतः अलौकिक कहने से समस्या का समाधान नहीं होता है। बौद्धों का अनात्मवाद तथा शोपनहावर का सिद्धान्त अग्राह्य है क्योंकि जीवन का व्यापक और एक मात्र सत्य दुःख नहीं है। जीवन का एक पहलू दुःख हो सकता है परन्तु सपूर्ण जीवन नहीं। श्लेगल का नियति सिद्धांत असहाय अवस्था का अभावात्मक सिद्धान्त है। मनोवैज्ञानिक विवेचनों में काव्य के स्थान पर मनुष्य-मन से सबंधित कुछ तत्वों को ट्रैजेडी की आस्वादनीयता का कारण माना गया है परन्तु करुण रस या ट्रैजेडी से जिस आनन्द की प्राप्ति होती है उसका कारण काव्य वस्तु में निहित रहता है अर्थात् साहित्यिक कृति का शिल्प तथा विचार ही करुण रस का कारण होता है जिससे आस्वादकर्त्ता की अनुभूति आलोडित होती है। सामाजिक को आस्वाद के समय 'वेद्यान्तर स्पर्श-शून्य' होना पड़ता है, नहीं तो वह रस का आस्वाद नहीं कर पाता। इस प्रकार मानव मन की हिंसा, क्षति तथा प्रतिशोध की भावना का करुण रस या ट्रैजेडी के आस्वाद के साथ कोई सम्बन्ध नहीं है। इसके अतिरिक्त जिन काव्य-शास्त्रियों ने ट्रैजेडी की उपयोगिता को ध्यान में रखकर उसकी आस्वादनीयता को प्रमाणित किया है उन्होंने काव्यानुभूति को बौद्धिक क्रिया समझकर भारी गलती की है। सामाजिक काव्य से शिक्षा प्राप्त करने के लिए अर्थात् काव्य की उपयोगिता को ध्यान में रखकर उसका आस्वाद नहीं करता वरन् उसकी अनुभूति काव्य रस से सिक्त होकर आनन्दमय बन जाती है। इस प्रकार महत्व काव्य रस का होता

है जिससे प्रेरित होकर सामाजिक की अनुभूति आलोडित होती है और फल-स्वरूप आनन्द मिलता है। धनजय ने तो यहाँ तक कह दिया है कि 'अल्प बुद्धि साधु लोग' ही काव्य मे लोक-मगल की खोज करते हैं।

वास्तव मे करुण रस के आस्वाद के विषय मे तीन समाधान उपयुक्त लगते हैं, भट्टनायक का साधारणीकरण, अभिनव का एकघन निर्विघ्न सविति अर्थात् सत्वोद्रेक का सिद्धान्त एव ल्यूकस का अभिरुचि अर्थात् जीवन के प्रति अनुराग का सिद्धात। इनमे से प्रथम अर्थात् साधारणीकरण से सामाजिक का व्यक्तिगतदु ख सामान्य बन जाता है और फिर आत्मा के ऊपर से तम और रज का पर्दा हटकर सत्वोद्रेक के कारण शाति मिलती है, आनन्द प्राप्त होता है। परन्तु यह आनन्द दु ख का अभाव नही वरन् दु ख मे ही अनुभव का विस्तार और जीवन के प्रति विश्वास इसको आनन्द में परिवर्तित करता है। यह जीवन के प्रति अनुराग ही अभिरुचि सिद्धान्त है।

जीवन के प्रति अनुराग होने से विषय वस्तु की सत्यता (Sincere exposition of the subject) अर्थात् काव्यवस्तु को सुष्ठु अभिव्यक्ति, चाहे वह आदर्शमूलक हो या यथार्थमूलक, सुखात्मक हो या दु खात्मक हमें आनन्द देती है क्योकि उससे हमारे जीवन के अनुभवों मे वृद्धि होती है। इस प्रकार विचारो की सुष्ठु अभिव्यक्ति दु खदायक होने पर भी साधारणीकरण, सत्वोद्रेक तथा जीवनानुराग के सिद्धान्तो के कारण हमे आनन्दात्मक प्रतीत होती है। पर आनन्द जीवन-सत्य की व्यापकता की उपलब्धि का आनन्द है क्योकि विचार से हमारा तात्पर्य मानव जीवन का व्यापक सत्य है। यद्यपि भारतीय करुण रस के प्रेक्षण से सत्वगुणात्मक जीवनसत्य की उपलब्धि होती है और पाश्चात्य त्रासदी के प्रेक्षण से जीवन के गभीर वेदनामय सत्य की उपलब्धि होती है। भारत के विरही कवि की समस्त वेदना, क्षुब्धता तथा नैराश्य के अन्तर मे निहित रहती है एक शात रस की छाया, एक दिव्य प्रसन्नता, एक स्निग्ध सात्विकता। करुण रस के कवि वाल्मीकि ने कहा है—

> तिष्ठ तिष्ठ वरारोहे न तेऽस्ती करुणा मयी।
>
> नात्यर्थं हास्यशीलासि किमर्थं मामुपेक्षसे॥

करुण रस की यह पराकाष्ठा है। यहाँ नीति शिक्षा लक्ष्य नही है, यह आत्मानुभूति की महज अभिव्यक्ति है। और भारतीय कवि की यह आत्मा एक विशेष धातु से गठित हुई है एक विशेष प्रकृति को लेकर इसकी नैसर्गिक अभिव्यक्ति हुई है। यह धातु एकीकरण की प्रक्रिया द्वारा गठित हुआ है।

यह धातु, यह प्रकृति दैवी प्रकृति है जो सत्वगुण प्रधान है, यह सर्वोपरि ध्यान की निस्तब्धता तथा प्रसन्नता चाहती है। मिलन के हास्य में ही इसका पर्यवसान होता है। बुद्ध मूर्ति इसका सबसे बड़ा दृष्टान्त है। नटराज के ताण्डव नृत्य को ही ले लीजिए —उसमें अपार्थिव शांति ही प्रस्फुटित हो उठी है, प्रति पदक्षेप में सृष्टि टूट अवश्य जा रही है किन्तु अन्तराल में नवसृष्टि का शतदल मानो विकसित हो रहा है।

दूसरी ओर यूरोपीय कवि प्रकृति में रजोगुण का खेल प्रस्तुत है। वह एकीकरण नहीं चाहता— सामंजस्य से ही वह खुश है। निर्वाण की शांति वह नहीं चाहता—वह चाहता है प्रकाश के वैचित्य का छन्दोमय द्वन्द्व। इसलिए शेक्सपीयर कहता है—

> Absent thee from felicity a while,
>
> And in this harsh world draw thy breath in pain

भारतीय साहित्य में प्रतिफलित है ज्ञान की प्रशान्त किरणलेखा और यूरोपीय साहित्य में कर्म की विक्षोभित तरंगमाला। भारतीय कवि उदासीन है, ऊर्ध्व में प्रतिष्ठित योगी के चक्षु से वह जगत् को देखता है— उसके नयन में प्रतिफलित है 'शान्त शिवम्' सृष्टि का मिलन राग। यूरोपीय कवि कर्म जगत् में स्थापित कर्मी के चक्षु से जगत् को देखता है—संघर्ष की ध्वंस की भंगिमा ही उसके लिए सबसे बड़ी चीज है। इसीलिए विच्छेद का रस ही उसके लिए आवश्यक-सा बन गया है। परन्तु इसका अर्थ यह नहीं है कि भारतीय कवि सत्व गुण प्रधान होने के कारण उत्कृष्ट है और पाश्चात्य कवि रजोगुण प्रधान होने के कारण हीनतर। चाहे वह अनुभव सत्व गुण प्रधान हो या रजोगुण प्रधान उसकी हमें चिन्ता नहीं होती। हमें मात्र विषयगत सत्यता के अनुभव की अदम्य आकांक्षा रहती है। सत्व गुणात्मक जीवन सत्य या गभीर वेदनामय सत्य ये दोनों सत्य ही सापेक्षिक हैं (कवि का संवेदन जिस किसी भी वस्तु को रूप प्रदान कर सकता है इसीलिए यहाँ सत्य सापेक्षिक हैं) और दोनों से जीवन अनुभव की वृद्धि होती है और यह उपलब्धि हमें आनन्द प्रदान करती है। यह आनन्द जीवनानुभव में निहित सत्य का आनंद है जिसके सम्बन्ध में ल्यूकस ने कहा है—Tragedy then is a representation of human unhappiness which pleases us not with standing, by the truth with which it is seen and the fineness with which it is communicated इस तरह करुण रस या ट्रैजेडी से प्राप्त आनन्दास्वाद या चैतन्य अनुभूति के स्त्रोत भिन्न होने पर भी, प्रेक्षको

के विचारो मे विभिन्नता होने पर भी, कवियो की दृष्टिभगी मे प्रभेद होने पर भी यह आनन्दास्वाद या चैतन्य अनुभूति अभिन्न है। यह आनन्दास्वाद अभिनवगुप्त के उस 'अद्भुत पुष्प' (अद्भुतपुष्पवत्) के समान है जो हमेशा हमे आकर्षित करता है और करुण रस या ट्रेजेडी को आस्वादनीय बनाता है।

I : 4

# जैन आचार्य एवं करुण रस की दु:खात्मकता

विशन स्वरूप रुस्तगी

संस्कृत काव्यशास्त्र में यद्यपि शृंगार रस को रसराज माना गया है, तथापि स्थायिभाव की अनुभूति की व्यापकता और तीव्रता में यदि कोई रस बड़ा हो सकता है तो वह करुण रस है। वह कविता का आदिस्रोत है। क्रौंच वध का हृदयगत शोक वाल्मीकि की वाणी में श्लोक रूप में प्रस्फुटित हुआ।[1] भवभूति ने तो करुणरस को ही रस माना है और सब रसों को उसके आवर्त बुद्बुद् और तरंग का रूप दिया है।[2] रसानुभूति का मर्म व्यापक सहानुभूति और हृदय की आर्द्रता में है। जितनी सहानुभूति और आर्द्रता करुण रस में है उतनी और किसी में नहीं है।

करुण रस का शास्त्रीय विवेचन—परवर्ती काल में भवभूति आदि के द्वारा करुण रस के वैशिष्ट्य का प्रतिपादन होने पर भी पुराणकालीन रस विवेचन पर दृष्टिपात करने पर करुण रस की गौणता का आभास होता है। क्योंकि, अग्निपुराण आदि में करुण की उत्पत्ति रौद्र रस से मानी गई है।[3] यहा तक कि भरत भी पहले करुण को रौद्र रस से उद्भूत मानते

---

1 "मा निषाद प्रतिष्ठा त्वमगम शाश्वती समा ।
यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधी काममोहितम ।।", वाल्मीकि रामायण, रामारत्नम् मद्रास, १६५८, श्लोक १ २ १५

2 "एको रस करुण एव निमित्तभेदा-
भिन्न पृथक्पृथगिवाश्रयते विवर्तान् ।
आवर्तबुद्बुदतरङ्गमयान्विकारा-
नम्भो यथा सलिलमेव तु तत्समग्रम् ।।"
—उत्तररामचरितम्, श्लो० ३ ४७

3 "अभिमानाद्रति सा च परिपोषमुपेयुषी ।
रागाद्भवति शृङ्गारो रौद्रस्तैक्ष्ण्यात्प्रजायते ।।

हैं.[4] तदनन्तर सभी रसों को समकक्ष मानकर उनका प्रतिपादन करते हैं।

नाट्यशास्त्र में भरत करुण रस की परिभाषा करते हुए कहते हैं—इष्टवधदर्शन अथवा प्रतिकूल वचनों के श्रवण आदि विशेष भावों से करुण रस उत्पन्न होता है तथा अश्रुमोचन, रोदन, मोहप्राप्ति, विलाप, देवनिन्दा आदि के द्वारा करुण रस का अभिनय होना चाहिए।[5] इसकी व्याख्या करते हुए वे स्पष्ट रूप से कहते हैं—शोक स्थायिभाव से करुण रस उत्पन्न होता है। यह शाप, क्लेश, इष्टनाश, वियोग, वैभवनाश, वध, बन्धन, विप्लव, विनाश, दुःख-प्राप्ति आदि विभावों से उत्पन्न होता है। अश्रुपात, विलाप, मुख सूखना, विवर्णता, अंग शिथिलता, दीर्घश्वास प्रश्वास, स्मृतिलोप आदि अनुभावों द्वारा अभिनय करना चाहिए। निर्वेद, ग्लानि, चिन्ता, औत्सुक्य, आवेग, भ्रम, मोह श्रम, भय, विषाद, दैन्य, व्याधि, जड़ता, उन्माद, अपस्मार, त्रास, आलस्य, स्तम्भ, वेपथु विवर्णता, अश्रु, स्वरभेद आदि इसके व्यभिचारी हैं।[6]

भरत की परम्परा का अनुसरण करने वाले दण्डी इष्टनाश आदि के कारण होने वाली चित्त की व्याकुलता को ही शोक मानते हैं।[7] दशरूपक

---

वीरोऽवष्टम्भजः सङ्कोचभूर्बीभत्स इष्यते।
शृङ्गाराज्जायते हासो रौद्रात्तु करुणो रस ॥
वीराच्चाद्भुतनिष्पत्ति स्याद्बीभत्साद्भयानक ।"
—अग्निपुराण, वाराणसी, १९६६, श्लोक ३३९ ४ ६-८

4 "शृङ्गाराद्धि भवेद्धास्यो रौद्राच्च करुणो रस ।
वीराच्चैवाद्भुतोत्पत्तिर्बीभत्साच्च भयानक ॥"
भरत नाट्यशास्त्र, गायकवाड, १९५६, का० ६ ३९

5 "इष्टवधदर्शनाद्वा विप्रियवचनात् सश्रवाद्वापि ।
एभिर्भावविशेषै करुणरसो नाम सभवति ॥
सस्वनरुदितैर्मोहागमैश्च परिदेवितैर्विलपितैश्च ।
अभिनेय करुणरसो देहायासाभिघातैश्च ।"
नाट्यशास्त्र का० ६ ६२ ६३

6 "अथ करुणो नाम शोकस्थायिभावप्रभव । स च शापक्लेशविनिपतितेष्टजनविप्रयोगविभवनाशवधबन्धविद्रवोपघातव्यसनसयोगादिभिर्विभावै समुपजायते । तस्याश्रुपातपरिदेवनमुखशोषणवैवर्ण्यस्रस्तगात्रतानिश्वासस्मृतिलोपादिभिरनुभावैरभिनय प्रयोक्तव्य । व्यभिचारिणश्चास्य निर्वेदग्लानिचिन्तोत्सुक्यावेगभ्रममोहश्रम भयविषाददैन्यव्याधिजडतोन्मादापस्मारत्रासालस्यमरणस्तम्भवेपथुवैवर्ण्याश्रुस्वरभेदादय ।"—नाट्यशास्त्र, का० ६ ६३ की वृत्ति

7 "इष्टनाशादिभिश्चेतोवैक्लव्य शोक उच्यते," काव्यादर्श,

में धनञ्जय कहते हैं—इष्टनाश अथवा अनिष्ट की प्राप्ति से शोक सतप्त आत्मा करुण रस का अनुभव करती है। नि श्वास, उच्छ्वास रोदन, स्तम्भ, प्रलाप, अपस्मार, दैन्य, व्याधि, मरण आलस्य, सभ्रम, विषाद, जड़ता, उन्माद, चिन्ता आदि व्यभिचारी होते हैं।[8] भोज के अनुसार जो रस मूर्च्छा को उत्पन्न करता है, विलाप को उत्पन्न करता है, मृत्यु के लिए, मन को प्रेरित करता है तथा चित्त मे दुख उत्पन्न करता है, वह करुण कहलाता है।[9] विश्वनाथ के अनुसार इष्टनाश एव अनिष्ट प्राप्ति से करुण नामक रस होता है। इसका वर्ण कपोत तथा इसके देवता यम कहे गए है। शोक स्थायि भाव है। शोच्य, आलम्बन, दाहादि, उद्दीपन, देवनिन्दा, भूमिपतन, क्रन्दन आदि अनुभाव, वैवर्ण्य, उच्छ्वास, नि श्वास, स्तम्भ, प्रलाप, निर्वेद, मोह अपस्मार व्याधि, ग्लानि स्मृति, श्रम, विषाद, जडता, उन्माद, चिन्ता आदि व्यभिचारी होते हैं।[10] पण्डितराज जगन्नाथ के अनुसार पुत्रादि के वियोग या मृत्यु आदि से उत्पन्न चित्त की व्याकुलता शोक कहलाती है।[11]

जैनो का करुण रस विवेचन—संस्कृत काव्यशास्त्र के विकास मे जैन आचार्यों का योगदान भी स्मरणीय है। इस क्षेत्र मे हेमचन्द्र का प्रयास

---

8. "इष्टनाशादनिष्टाप्तौ शोकात्मा करुणोऽनुतम्।
नि श्वासोच्छ्वासरुदितस्तम्भप्रलपितादय ॥,"
—दशरूपक, दिल्ली, १९६३, का० ४ ८१

9 "मूर्च्छाविलापौ कुरुते कुरुते साहसे मन ।
करोति चित्त दु खेन योऽसौ करुण उच्यते ॥"
—सरस्वतीकण्ठाभरण आसाम, १९६९, का ५ ७६

10 "इष्टनाशादनिष्टाप्ते करुणाख्यो रसो भवेत्।
धीरै कपोतवर्णोऽय कथितो यमदैवत ॥
शोकोऽत्र स्थायिभाव स्याच्छोच्यमालम्बन मतम्।
तस्य दाहादिकावस्था भवेद्दीपन पुन ॥
अनुभावा दैवनिन्दाभूपातक्रन्दितादय ।
वैवर्ण्योच्छ्वासनि श्वासस्तम्भप्रलयनानि च ॥
निर्वेदमोहापस्मारव्याधिग्लानिस्मृतिश्रमा ।
विषादजडतोन्मादचिन्ताद्या व्यभिचारिण ॥,"
साहित्यदर्पण, कलकत्ता, १९५७, का० ३ २२२-२२५

11 'पुत्रादिवियोगमरणादिजन्मावैक्लव्याख्यश्चित्तवृत्तिविशेष शोक'।",
रसगगाधर, बनारस, १९५५, पृ० १३०

सबसे पहला है। यद्यपि जैन आगम 'अनुयोग द्वार सूत्र' मे अगरचन्द नाहटा ने करुण रस के विवेचन की पुष्टि की है,[12] तथापि काव्यशास्त्रीय सिद्धान्त के रूप मे हेमचन्द्र से पूर्व करुण रस का विवेचन नही मिलता। हेमचन्द्र के अनुसार इष्टनाशादि विभाव, देवनिन्दा आदि अनुभाव तथा दुखमय व्यभिचारियो से उत्पन्न शोक करुण है।[13] वाग्भटालकार मे वाग्भट का कथन है—करुण रस शोक से उत्पन्न होता है। भूपात, रोदन, वैवर्ण्य, मोह, निर्वेद, प्रलाप, अश्रु व्यभिचारी होते हैं।[14] नाट्यदर्पणकार रामचन्द्र गुणचन्द्र के अनुसार मृत्यु, बन्धन, धनभ्रश, शाप और आपत्ति से करुण उत्पन्न होता है। अश्रु, विवर्णता, देवनिन्दा आदि से उसका अभिनय होता है। अश्रु, विवर्णता, नि श्वास, मुखसूखना, स्मृतिनाश, शरीर-शिथिलता आदि अनुभाव होते हैं। देवनिन्दा, निर्वेद, ग्लानि, चिन्ता औत्सुक्य, मोह, श्रम, भय, विषाद, दैन्य, व्याधि, जडता, उन्माद, अपस्मार, आलस्य, मरण, स्तम्भ, कम्प, वैवर्ण्य, स्वर-भेद आदि व्यभिचारी भाव होते हैं।[15]

---

12 नाहटा, अगरचन्द, नव रसो का एक प्राचीन विवरण, सरस्वती सवाद, मई, १९५६

13 "इष्टनाशादिविभावो दैवोपालम्भाद्यनुभावो दु खमयव्यभिचारी शोक करुण।," काव्यानुशासन, श्री महावीर जैन विद्यालय, बम्बई, १९६४, सू २ १२

14 "शोकोत्थ करुणो ज्ञेयस्तत्र भूपातरोदने।
वैवर्ण्यमोहनिर्वेदप्रलापाश्रूणि कीतयेत् ॥"
वाग्भटालकार—निर्णय सागर बम्बई, १९२८, का० ५ २२

15 "मृत्यु-बन्ध-धनभ्रश शाप व्यसन सम्भव।
करुणोऽभिनयस्तस्य बाष्प-वैवर्ण्य-निन्दनै. ॥

शापोऽभिमतवियोगहेतुर्दिव्यप्रभाववत. आक्रोश। व्यसनमनर्थ। अनेन देशोच्चाटनादेर्जात विप्लवजात सगृह्यते। एभ्यो विभावेभ्य शोकस्थायी करुणो रस सम्भवति। बाष्पवैवर्ण्याभ्या नि श्वास मुखशोष, स्मृतिलोप-स्रस्तगात्रतादयोऽनुभावा सूचिता। निन्दनमात्मनो दैवस्यान्यस्य चोपालम्भ। अनेन रुदित-प्रलपिता-उरस्ताडनादि गृह्यते। व्यभिचारिणस्तस्य निर्वेद ग्लानि-चिन्ता औत्सुक्य मोह श्रम भय - विषाद दैन्य-व्याधि जडता उन्माद अपस्मार-आलस्य मरण स्तम्भ वेपथु वैवर्ण्य अश्रु स्वरभेदादय इति।," नाट्य दर्पण, १९६१, का० ३ ११६ एव उसका स्वोपज्ञ विवरण

करुण-रस विवेचन की समानता—भरत के नाट्यशास्त्र से रामचन्द्र-गुणचन्द्र के नाट्यदर्पण तक सभी जैन-अजैन काव्य-शास्त्रियों का करुण रस विवेचन लगभग एक जैसा ही है। अतः समूहालम्बनात्मक रूप में देखने पर करुण रस का जो रूप उभर कर आता है, उसे निम्नलिखित रूप में स्पष्ट किया जा सकता है—

देवता—यम।

वर्ण—कपोत की भांति।

आलम्बन—इष्टनाश एवं अनिष्ट प्राप्ति, प्रिय बन्धु-बान्धव एवं पुत्रादि का मरण एवं वियोग, धन वैभव का नाश, पराजय, पराभव, बन्धन एवं वध, धर्म, अपघात एवं शाप, क्लेश एवं दुःख-प्राप्ति।

उद्दीपन—प्रिय जनों के दाह कर्म, वस्त्रादि के दर्शन, गुण-कथन, भूत-कालीन वैभव का स्मरण एवं कथन, वर्तमान असहायावस्था, बन्धन के साधन, विजेता के आनन्द-मंगल।

अनुभाव—भूमिपतन, रोदन, देव-निन्दा, आत्म-निन्दा, भाग्य-निन्दा आदि तथा विवर्णता, उच्छ्वास, स्तम्भ, प्रलाप, स्वर भंग, अश्रु, मुख-सूखना, कम्प आदि।

संचारी—निर्वेद, व्याधि, ग्लानि, स्मृति, विषाद, जड़ता, उन्माद, चिन्ता, मोह, अपस्मार, श्रम, दैन्य, आलस्य, मरण, शंका, आवेग, त्रास, औत्सुक्य भय, असूया लज्जा, अमर्ष, अवहित्था, नैराश्य, असंतोष, विस्मृति, स्वप्न, चित्त की चंचलता आदि।

स्थायि-भाव—शोक।

करुण-अभिव्यक्ति एवं जैन मत—करुण रस के शास्त्रीय विवेचन में जिस प्रकार समानता देखने में आती है, उस प्रकार की समानता करुण रस की अभिव्यक्ति के सन्दर्भ में दिखाई नहीं देती। अधिकांश काव्यशास्त्री रसाभिव्यक्ति को सुखात्मक स्वीकार करते हैं, परन्तु कुछ ने इस मत का विरोध कर उसे सुख-दुःखात्मक माना है।[16] इन विरोधियों में जैन काव्य-शास्त्री हेमचन्द्र के शिष्यद्वय नाट्य-दर्पणकार रामचन्द्र गुणचन्द्र का विरोध सबसे प्रबल एवं पहला है। जैन परम्परा में रामचन्द्र गुणचन्द्र से पूर्व हेम-चन्द्र तथा वाग्भट जैसे काव्यशास्त्री भी हुए, परन्तु इस विषय पर उनकी लेखनी स्तब्ध ही रही।

---

16. द्रष्टव्य-नगेन्द्र, रस सिद्धान्त, दिल्ली, १९७४, पृ० ९३-९९

रामचन्द्र गुणचन्द्र के पारम्परिक मत—करुण रस की सुखात्मकता का विरोध करते हुए उसे दुःखात्मक सिद्ध किया है। वे रस का सुख-दुःखात्मक रूप में प्रतिपादन करते हैं।[17] अपने मन्तव्य को स्पष्ट करते हुए उन्होंने कहा है—इष्ट विभावादि के द्वारा स्वरूप-सम्पत्ति को प्रकाशित करने वाले शृङ्गार, हास्य, वीर, अद्भुत और शान्त—ये पांच सुख प्रधान रस हैं और अनिष्ट विभावादि के द्वारा स्वरूप लाभ करने वाले करुण, रौद्र, बीभत्स और भयानक—ये चार दुःखात्मक रस हैं।[18] इस प्रकार रामचन्द्र-गुणचन्द्र करुण रस को दुःखात्मक रसों की श्रेणी में रखते हैं। एक अन्य स्थान पर जैन आचार्य सभी रसों की सुखात्मकता का खण्डन करते हुए कहते हैं कि कुछ आचार्यों द्वारा जो सब रसों को सुखात्मक बतलाया जाता है, वह प्रतीति के विपरीत होने से असंगत एवं अमान्य है। मुख्य अर्थात् वास्तविक विभावों से उत्पन्न करुण आदि की दुःखात्मकता की तो बात ही जाने दो, काव्य के अभिनय में प्राप्त कृत्रिम विभाव आदि से उत्पन्न हुआ भी करुण, भयानक, बीभत्स अथवा रौद्र रस आस्वाद करने वालों को कुछ अवर्णनीय-सी क्लेश-दशा को उत्पन्न कर देता है। इसीलिए इन रसों से सामाजिक को घबराहट होती है। सुखास्वाद से तो किसी को उद्वेग नहीं होता।[19]

संस्कृत काव्यशास्त्र के इतिहास में रस की आनन्दरूपता का जैनों द्वारा किया गया ऐसा स्पष्ट विरोध अन्यत्र दिखाई नहीं देता। तात्पर्य यह है कि वे उस रस को सुख दुःखात्मक मानकर करुण को दुःखात्मक रसों की श्रेणी में परिगणित करते हैं।

---

17 "स्थायिभाव श्रितोत्कर्षो विभाव-व्यभिचारिभिः ।
स्पष्टानुभावनिश्चेयः सुख-दुःखात्मको रसः ॥"
—नाट्यदर्पण, का० ३.१०६

18 "तत्रेष्टविभावादिग्रथितस्वरूपसम्पत्तयः शृङ्गार-हास्य-वीर-अद्भुत-शान्ता सुखात्मानः। अपरे पुनरनिष्टविभावाद्युपनीतात्मानः करुण-रौद्र-बीभत्स-भयानकश्चत्वारो दुःखात्मानः।' नाट्यदर्पण, का० ३.१०६ पर स्वोपज्ञ विवरण

19. 'यत्पुनः सर्वरसानां सुख-दुःखात्मकत्वमुच्यते तत्प्रतीतिबाधितम्। आस्तां नाम मुख्यविभावोपचिता, काव्याभिनयोपनीतविभावोपचितोऽपि भयानको बीभत्सः करुणो रौद्रो वा रसास्वादवतामनाख्येयां कामपि क्लेशदशामुपनयति। अतएव भयानकादिभिरुद्विजते समाजः। न नाम सुखास्वादादुद्वेगो घटते।," वही

दु खात्मक अभिव्यक्ति की जैन दार्शनिक पृष्ठभूमि—जैन काव्यशास्त्रियों के इस रसानुभूति परक विरोध अर्थात् रसानुभूति की दु खात्मकता को समझने के लिए जैन दर्शनानुमोदित करुणा के स्वरूप पर विचार करना आवश्यक है। जैन दर्शन मे करुणा, दया, कृपा और अनुकम्पा पर्यायवाची रूप मे प्रयुक्त हुए हैं। पूज्यपाद, अकलक आदि दीनो पर दया भाव रखने को[20] अथवा दूसरे की पीडा को अपनी पीडा मानने को[21] करुणा कहते हैं। भगवती आराधना नामक ग्रन्थ मे शारीरिक, मानसिक और स्वाभाविक दु खराशि से दु खी को देखकर दु खित होने को करुणा माना गया है।[22] पचास्तिकाय[23] एव प्रवचनसार की तात्पर्य वृत्ति[24] के अनुसार भूखे, प्यासे या किसी भी दु खित प्राणी को देखकर दु खी होना करुणा है। जैन दर्शन के अनुसार करुणा तीन प्रकार की है—धर्मानुकम्पा, मिश्रानुकम्पा तथा सर्वानुकम्पा।[25] मान, अपमान, सुख, दु ख, लाभ, अलाभ, तृण, स्वर्ण मे होने वाले राग द्वेष से उत्पन्न असयमी व्यक्तियो के दु ख से दु खी होना

20 दीनानुग्रहभ.व कारुण्यम् ।," सर्वार्थसिद्धि, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, १९५५, सू ७ ११, राजवार्तिक, भारतीय ज्ञानपीठ, वि० २००८, सू. ७ ११

21 "अनुग्रहार्द्रीकृतचेतस परपीडात्मस्थामिव कुर्वतोऽनुकम्पनमनुकम्पा ।', सर्वार्थसिद्धि सू ६ १२, राजवार्तिक, सू ६ १२ १३

22 "शारीर, मानस, स्वाभाविक च दु.खमसह्याप्नुवतो दृष्ट्वा हा वराका मिथ्यादर्शनेनाविरत्या कषायेणाशुभेन योगेन च समुपार्जिताशुभकर्म पर्यायपुद्गलस्कन्धतदुद्भवा विपदो विवशा प्राप्नुवन्ति इति करुणा अनुकम्पा ।," भगवती आराधना, सखाराम दोशी, सोलापुर, १९३५, गा० १६९६

23 'तिसिद बुभुक्खिदवा दुहिद दट्ठूण जो दु दुहिदमणो । पडिवज्जदित किवया तस्सेसा होदि अणुकपा ।," पचास्तिकाय, परमश्रुत प्रभावक मण्डल, बम्बई, वि १९७२, गा १३७

24 "तृषित वा बुभुक्षित वा दुखित वा दृष्ट्वा कमपि प्राणिन यो हि स्फुट दु खितमना सन् प्रतिपद्यते स्वीकरोति दयापरिणामेन तस्य पुरुषस्यैषा प्रत्यक्षीभूता शुभोपयोगरूपानुकम्पा दया भवतीति ।," प्रवचनसार गा० २६८ की तात्पर्य वृत्ति

25 "अनुकम्पा त्रिप्रकारा । धर्मानुकम्पा, मिश्रानुकम्पा, सर्वानुकम्पा चेति ।," भगवती आराधना, गा० १८३४

धर्मानुकम्पा है ।[26] महान् पातकों के मूल कारण हिंसादि से होने वाले दुःख से दुःखी होना मिश्रानुकम्पा है । इसके अतिरिक्त जो जीवों पर दया करते हैं, परन्तु दया का पूर्ण स्वरूप नहीं जानते, जो जिन सूत्र से बाह्य हैं, जो अन्य पाखण्डी गुरु की उपासना करते हैं, नम्र और कष्टदायक कायक्लेश करते हैं, इनके दुःख से दुःखी होना भी मिश्रानुकम्पा है ।[27]

जिनके अवयव टूट गए हैं, जिनको जख्म हो गया है, जो बांधे गए हैं, जो स्पष्ट रूप से लूटे जा रहे हैं, ऐसे मनुष्यों को देखकर, अपराधी अथवा निरपराधी मनुष्यों को देखकर मानो अपने को ही दुःख हो रहा हो, ऐसा मान कर उनके ऊपर दया करना सर्वानुकम्पा है । हिरण, पक्षी, पेट से रेंगने वाले प्राणी, पशु, इनको मांसादिक के लिए लोग मारते हैं ऐसा देखकर जो दया उत्पन्न होती है, उसको सर्वानुकम्पा कहते हैं । पुत्र, कलत्र, पत्नी इत्यादि से जिनका वियोग हुआ है, जो रोग, पीडा से शोक कर रहे हैं, अपना मस्तक आदि जो वेदना से पीटते हैं, कमाया हुआ धन नष्ट होने से जिनको शोक हुआ है, जिनके बांधव छोड़कर चले गए हैं, जो धैर्य, शिल्प, विद्या, व्यवसाय इत्यादि से रहित हैं, उनको देखकर अपने को दुःख हो रहा है ऐसा मानकर उन प्राणियों को स्वस्थ करना, उनकी पीडा उपशम करना ही सर्वानुकम्पा है ।[28]

उपर्युक्त विवेचन मे जितने भी करुणा के मूल कारण आए हैं, प्रायः वे सभी करुण रस के स्थायिभाव, उद्दीपन, आलम्बन, अनुभाव, संचारी आदि के रूप मे काव्यशास्त्रियों द्वारा उपयोग किए गए हैं । जैन-दर्शन के अन्तर्गत करुणा के सभी मूल कारण दुःख की उत्पत्ति करने वाले हैं, अतएव कहा जा सकता है कि रामचन्द्र गुणचन्द्र द्वारा प्रतिपादित करुण रस की दुःखात्मक अभिव्यक्ति जैनों के करुणापरक दार्शनिक पक्ष का ही प्रतिनिधित्व करती है ।

और भी, जैन-दर्शन में करुणा को जीव के स्वभाव के रूप में वर्णित

---

26 "तत्रधर्मानुकम्पा नाम परित्यक्तासंयमेषु मानावमानसुखदुःखलाभालाभतृणसुवर्णादिषु समानचित्तेषु...... याऽनुकम्पा, सा धर्मानुकम्पा" भगवती आराधना, गा १८३४

27 "मिश्रानुकम्पोच्यते पृथुपापकर्ममूलेभ्यो हिंसादिभ्यो व्यावृत्ताः......" वही गा १८३४

28 ......"सर्वानुकम्पेत्यभिधीयते सा । ...वराकान् निरीक्ष्य दुःखमात्मस्थमिव विचिन्त्य स्वास्थ्यमुपशमनमनुकम्पा ।,', वही गा १८३४

किया गया है।[29] वहाँ करुणा को धर्म का मूल तथा सम्यक्त्व का चिह्न भी माना गया है।[30] ये सभी प्रमाण जैनाचार्यों द्वारा स्वीकृत करुण रस की दुःखात्मक अभिव्यक्ति को जैन सिद्धान्तों को परिपुष्ट करने वाली सिद्ध करते हैं।

**जैन नाट्य साहित्य**—मध्य युग के प्रारम्भ काल में संस्कृत नाटक के इतिहास का युग समाप्त प्राय हो गया था। फिर भी, इस युग के उत्तरकाल में जैन कवियों ने दृश्यकाव्य के क्षेत्र में सर्जना का कार्य किया। चौलुक्य काल में जैन आचार्यों ने नाटक लिखे ही नहीं, अपितु अभिनीत भी किए। इस काल में काव्यानुशासनकार हेमचन्द्र के शिष्य एवं नाट्यदर्पण के कर्त्ता रामचन्द्र प्रमुख नाटककार के रूप में लब्धप्रतिष्ठ रहे।

उपलब्ध जैन नाटकों को कथावस्तु के आधार पर पाँच विभागों में विभक्त किया जा सकता है—(१) पौराणिक, (२) ऐतिहासिक, (३) रूपक, (४) काल्पनिक तथा (५) साम्प्रदायिक।

(१) पौराणिक नाटक—निम्नलिखित नाटक पौराणिक नाटकों की श्रेणी में आते हैं—रामचन्द्र कृत (१) सत्य हरिश्चन्द्र, (२) नल-विलास, (३) रघुविलास, (४) निर्भयभीमव्यायोग, (५) राघवाभ्युदय, (६) यादवाभ्युदय, (७) वनमाला, विजयपाल कृत—(८) द्रौपदीस्वयंवर, हस्तिमलकृत (९) अञ्जनापवनञ्जय, (१०) सुभद्रानाटिका, (११) विक्रान्तकौरव, (१२) मैथिलीकल्याण, ब्रह्मसूरिकृत (१३) ज्योतिष्प्रभानाटक, और मलयचन्द्रसूरि कृत (१४) मन्मथमथननाट्य अथवा स्थूलभद्रनाटक।

(२) ऐतिहासिक नाटक—देवचन्द्र कृत (१) चन्द्रलेखाविजयप्रकरण, जयसिंहसूरिकृत (२) हम्मीरमदमर्दन तथा नयचन्द्रसूरि कृत (३) रम्भामञ्जरी ऐतिहासिक नाटक।

(३) रूपक—रूपक से तात्पर्य है—Allegorical Drama, जो कि निम्नलिखित है—देवसूरि कृत (१) प्रबुद्धरौहिणेय, यशपालकृत (२) मोहराजपराजय, *मेघप्रभाचार्यकृत* (३) धर्माभ्युदय, बालचन्द्र सूरि कृत (४) करुणावज्रायुध, पद्मसुन्दर कृत (५) ज्ञानचन्द्रोदयनाटक तथा वादिचन्द्र कृत (६) ज्ञानसूर्योदयनाटक।

---

29 "करुणाए कारण कम्म करुणे त्ति किं ण वुत्त। ण करुणाए जीवसहावस्स कम्मजणिदत्तविरोहादो। अकरुणाए कारण कम्म वत्तव्व।"···धवला, भाग-१३, अमरावती, सू ५ ५ ४८

30 "यथाक्रम समीक्ष्यैव दया चित्तेन पालयेत्। सर्वे धर्माहि भाषन्ते···" *कुरलकाव्य, गोविन्दराज जैन शास्त्री,* श्लो. २५२, *कार्तिकेयानुप्रेक्षा,* राजचन्द्र ग्रन्थमाला, १९६०, गा ४१२

(४) काल्पनिक नाटक—रामचन्द्र कृत (१) मल्लिकामकरन्द, (२) कौमुदीमित्राणन्द तथा (३) रोहिणीमृगाक काल्पनिक नाटक हैं।

(५) साम्प्रदायिक नाटक—यशश्चन्द्र कृत (१) मुद्रितकुमुदचन्द्र, रत्नसिंह कृत (२) क्षमामृत तथा मेघविजयगणि कृत (३) युक्ति प्रबोधनाटक साम्प्रदायिक नाटक हैं।

जैन नाटकों मे करुण अभिव्यक्ति—उपर्युक्त नाटक-सारिणी मे जैन नाटककार रामचन्द्र कृत कतिपय पौराणिक नाटक ही ऐसे हैं, जिनमे करुण रस की दु खात्मक अभिव्यक्ति हो पाई है। इन नाटको मे भी सम्भवत. करुण रस की दु खात्मक अभिव्यक्ति इसीलिए स्पष्ट हो पाई है, क्योंकि रामचन्द्र नाट्यदर्पण के कर्ताओ मे से एक है।

रामचन्द्र नाट्यदर्पण मे प्रतिपादित करुण रस के दु खात्मक स्वरूप को अपने नाटको मे चरितार्थ करने मे सफल रहे हैं। इन्होने 'सत्यहरिश्चन्द्र' को अपना आदि रूपक कहा है। इसकी कथावस्तु सत्यवादी हरिश्चन्द्र से सम्बद्ध है। इस कारुणिक घटना को कवि ने इस ढग से वर्णित किया है कि भवभूति के उत्तररामचरित का स्मरण हो आता है।

रामचन्द्र कृत 'नल विलास' की कथावस्तु महाभारत पर आधारित है। इस नाटक मे नल और दमयन्ती के बीच वियोग के करुण दृश्यो से सहृदय द्रवित हुए बिना नहीं रह सकते। इस प्रसग मे कई सवाद ऐसे हैं जो सामाजिको को द्रवीभूत कर देते हैं। रामचन्द्र के नाटको मे 'रघुविलास' ऐसा नाटक है, जिसे नाट्य दर्पण मे बहुत बार उद्धृत किया गया है। इस नाटक मे सीता के खो जाने पर राम का करुण विलाप बडा ही मार्मिक एव हृदय द्रावक है।

रामचन्द्र की एक अन्य कृति 'निर्भयभीमव्यायोग' एकाकी रूपक है। इसमे महाभारत में वर्णित बकासुर के वध को कथावस्तु बनाया गया है। यह व्यायोग भास के मध्यमव्यायोग जैसा है। इसमे वध्य ब्राह्मण की माता और पत्नी का करुण-क्रन्दन श्रीहर्ष के नागानन्द से साम्य रखता है।

इस प्रकार जैन नाटको मे करुण रस की दु खात्मक अभिव्यक्ति सफलतापूर्वक हो पाई है। इस सफलता का श्रेय नाटककार एव काव्यशास्त्री रामचन्द्र को जाता है, जिन्होंने अपने पक्ष का सैद्धान्तिक पोषण ही नही किया, अपितु उसे नाटको में कुशलतापूर्वक प्रयोग करके व्यावहारिक रूप भी दिया।

I : 5

# करुण रस का शास्त्रीय विवेचन

डा० रविशकर नागर

यद्यपि रस का विवेचन भरत से पूर्व भी होता रहा होगा, फिर भी आज भरत का नाटयशास्त्र ही रस विषयक आदिग्रन्थ है। भरत से पूर्व रस विवेचन की अवश्य ही दीर्घ परम्परा रही होगी जिसे भरत ने नाट्यशास्त्र मे व्यवस्थित रूप मे उपस्थित किया। नाट्यशास्त्र मे स्थान-स्थान पर उद्धृत आनुवश्य श्लोक इस बात का प्रबल प्रमाण है कि भरत से पूर्व शिष्य-प्रशिष्य परम्परा के माध्यम से रस की चर्चा चली आ रही थी। राजशेखर के साक्ष्य के अनुसार रस के प्रवर्तक नन्दिकेश्वर थे।[1] इनसे पूर्व द्रुहिण का नाम रस से जुडा है और इस प्रकार रस को खीचते खीचते अथर्ववेद के साथ जोड दिया गया है।

भरत के नाट्यशास्त्र मे ही सर्वप्रथम रस का विवेचन उपलब्ध होता है अत करुण का इतिहास भरत से ही प्रारम्भ करना उचित होगा। भरत के अनुसार मौलिक या मुख्य रस चार हैं, वे हैं—शृगार, रौद्र, वीर और बीभत्स। शृ गार से हास्य रौद्र से करुण, वीर से अद्भुत तथा बीभत्स से भयानक की उत्पत्ति होती है।[2] अत ये गौण या कार्य रस हैं। उनकी दृष्टि मे करुण गौण रस है क्योकि वह रौद्र रस का कार्य है।[3]

आचार्य अभिनवगुप्त ने नाटयशास्त्र की अभिनवभारती टीका मे भरत के मन्तव्य को स्पष्ट करते हुए कहा है कि रौद्र से साक्षात् करुण की उत्पत्ति नही होती। रौद्र रस मे साक्षात् तो क्रोध के आलम्बन शत्रु वध की उत्पत्ति होती है और वह शत्रुवध शत्रु की स्त्रियो इष्टजनो का आलम्बन बनकर करुण रस को उत्पन्न करता है। रौद्र रस का आलम्बन तो शत्रु होता है जिस पर

---

1 तत्र कविरहस्य सहस्राक्ष समाम्नासीत्''' ''रसाधिकारिक नन्दिकेश्वर ''''''ततस्ते पृथक् पृथक् स्वशास्त्राणि विरचयाञ्चकु। काव्यमीमासा (पृ १)

2. शृगाराद्धि भवेद्धास्यो रौद्राश्च करुणो रस।
वीराच्चैवाद्भुतोत्पत्तिर्बीभत्साच्च भयानक ॥ (ना शा ६-३२)

3 रौद्रस्यैव च यत्कर्म स ज्ञेय करुणो रस (ना शा ६ ३३)

क्रोध किया जाता है। परन्तु रौद्र का जो कर्म शत्रुवध है वह शत्रु की स्त्रियों इष्ट जनों के लिए करुण का कारण बनता है। इस प्रकार परम्परा सम्बन्ध से रौद्र की करुण के प्रति कारणता बन जाती है।[4]

आचार्य भरत ने रसों के देवता रंग आदि का भी वर्णन किया है। तदनुसार करुण का देवता यम है और इसका रंग कबूतर का सा होता है। आगे करुण रस के स्थायी भाव विभाव अनुभाव व्यभिचारी भावो का भी भरत ने विवेचन किया है। करुण का स्थायी भाव शोक है शाप, क्लेश, प्रियजन-वियोग, विभवनाश, वध, बन्धन व्यसन आदि इसके विभाव हैं। अश्रुपात, विलाप, मुख-सूखना, विवर्णता, अङ्गो की शिथिलता, दीर्घ निश्वास, स्मृति-लोप आदि अनुभाव हैं जिनसे करुण का अभिनय किया जाता है। निर्वेद, ग्लानि, चिन्ता, औत्सुक्य, आवेग, भ्रम इसमे संचारी होते हैं।

भरत ने करुण के तीन भेदों का उल्लेख किया है—(१) धर्म-हानि से उत्पन्न, (२) अर्थहानि से उत्पन्न और (३) शोककृत—स्वजनो के मृत्यु शोक से उत्पन्न।[5] अग्निपुराणकार ने इसमे एक और भेद जोडा है—चित्तग्लानि-जन्य। भरत से पूर्व भी करुण रस का विचार हुआ था क्योंकि अपने मतव्य के समर्थन मे भरत ने दो आचार्यों को उद्धृत किया है जिसमे कहा गया है कि इष्टजन के वध को देखने से अथवा अप्रिय वचनो को सुनने से भी करुण नामक रस उत्पन्न होता है। जोर-जोर से रोने, मूच्छित होने, कोसने, विलाप करने, शरीर को गिराने और छाती पीटने आदि के द्वारा करुणरस का अभिनय किया जाता है।[6]

करुण का जो स्वरूप नाट्यशास्त्र मे प्रतिष्ठित हुआ परवर्ती आचार्यों ने अपने लक्षणग्रन्थो मे उसी का ही अनुकरण किया। भरत के ही विचारो को अपनी शब्दावली मे प्रकट किया। भरत के बाद सस्कृत काव्यशास्त्र के प्रसिद्ध

4 परम्पराफलत्वेन रसान्तराक्षेपे रौद्र उदाहरणम्। रौद्रस्य यत्कर्म फलात्मक वधादि, चकारात् तस्य यत्कर्म फलरूप स एव करुण। एवकारेणा-त्यन्तव्यवहिता परम्परा पराकरोति। अभिनव भारती (६ ३३)

5 धर्मोपघातजश्चैव तथार्थापचयोद्भव।
तथा शोककृतश्चैव करुणस्त्रिविध स्मृत॥ (ना शा ६ ५३)

6. अत्रार्ये भवत —
इष्टवधदर्शनाद्वा विप्रियवचनस्य सश्रवाद् वापि।
एभिर्भावविशेषै करुणरसो नाम सम्भवति।
सस्वन रुदितैर्मोहागमैश्च परिदेवितैर्विलपितैश्च
अभि अभिनेय करुण रसो रहायासाभिघातैश्च॥ ना शा ६.५१

आचार्य भामह, दण्डी, उद्भट, वामन, रुद्रट तथा आनन्दवर्धन हैं। इन आचार्यों का उद्देश्य रस का विवेचन साक्षात् न होकर काव्य मे अलङ्कार गुण रीति ध्वनि की प्रतिष्ठा करना था। रस के स्वरूप उसकी निष्पत्ति तथा भेदो का इन्होने भरत के समान विवेचन नही किया। अत इनकी कृतियो मे करुण को स्वरूप का विवेचन नही हुआ। ये आचार्य काव्य में रस के महत्व को समझते थे। इसलिए उन्होने अपने-अपने सिद्धान्तो मे रस को समचित करने का प्रयास किया। अलकारवादी भामह उद्भट ने इसको अलकार की ही एक विधा मानकर उसका अन्तर्भाव रसवत प्रेयस् ऊर्जस्वी आदि अलकारो मे किया। गुणरीतिवादी आचार्यों ने रस को कान्ति आदि गुणो तथा वैदर्भी आदि रीतियो मे समाहित किया।

परन्तु आचार्य रुद्रट के समय से रस का पुनर्जागरण काल आया। उन्होने रस को अलकारो के गर्भ से निकालकर उसे स्वतत्र अस्तित्व प्रदान किया। रस और उसके भेदो का स्वतन्त्र रूप से प्रतिपादन किया। उन्होने काव्य मे रस के महत्व को पहिचाना और श्रोता या पाठक की दृष्टि से रस को काव्य का फल माना।

यद्यपि रुद्रट ने रस के स्वरूप का प्रतिपादन नही किया फिर भी उन्होने रस के भेद गिनाए जिनमें करुण को तीसरा स्थान प्रदान किया।

> शृङ्गारवीर करुणा बीभत्सभयानकादभुता हास्य ।
> रौद्र शान्त प्रेयानिति मन्तव्या रसा सर्वे।[7]

रुद्रट ने प्रेयान् नए रस की कल्पना की जिसका अभी तक किसी भी आचार्य ने विवेचन नही किया था। रुद्रट का करुण भी भरत से ही मिलता जुलता है। वे भी करुण की प्रकृति शोक को मानते हैं। प्रियजन की विपत्ति अनिष्ट की प्राप्ति से शोक उत्पन्न होता है। इसका नायक दुर्दैव पीडित होता है। करुण मे अविरल अश्रुप्रवाह, प्रलाप विवर्णता, भूमि पर लोटना, विलाप तथा भाग्य-निन्दा आदि चेष्टाएँ होती हैं।[8]

आनन्दवर्धन ध्वनि के प्रतिष्ठापक हैं। उनके मत मे काव्य को आत्मध्वनि है। ध्वनि के उद्घोषक होने पर भी उन्होने रस की उत्तरोत्तर बढती गरिमा

---

7 रुद्रट काव्यालकार, १२ ३

8 करुण शोक प्रकृति शोकश्च भवेद्वियत्तित प्राप्ते ।
इष्टस्यानिष्ठस्य च विधिविहृतो नायकस्तत्र ॥
अच्छिन्ननयन सलिल प्रलाप वैवर्ण्यमोहनिर्वेदा ।
क्षितिचेष्टन परिदेवन विधिनिन्दाश्चेति करुणे स्यु ॥
रुद्रट, काव्यालकार १५ ३-४

को रसध्वनि के रूप मे आत्मसात् कर लिया। इतिहास से काव्य का भेद वे रस के आधार पर ही करते हैं। इतिवृत्त के आख्यान से कोई कवि नही बनता क्योंकि वह तो इतिहास है। परन्तु इतिवृत्त मे रस का सचार होने से वह इतिहास से काव्य बन जाता है।[9] रस के महात्म्य के प्रबल पोषक होने पर भी उन्होंने रस का शास्त्रीय विवेचन नही किया। रस के धर्म गुणो के विवेचन मे आनन्दवर्धन ने करुण का उल्लेख किया है। माधुर्यगुण का परिपाक शृङ्गार मे होता है क्योंकि शृङ्गार सबसे अधिक आनन्ददायक मधुर रस है। परन्तु शृङ्गार की अपेक्षा करुण रस मे माधुर्य गुण का सर्वाधिक उत्कर्ष होता है क्योंकि करुण में मन अधिक आर्द्रता को प्राप्त हो जाता है। माधुर्य गुण का चित्त की आर्द्रता से सम्बन्ध है। यह चित्त की आर्द्रता सभोग शृङ्गार, विप्रलम्भ शृङ्गार मे तो होता ही है। परन्तु इसका चरम उत्कर्ष करुण रस में होता है।[10] इस प्रकार आनन्दवर्धन ने चित्त की आर्द्रता को करुण रस से जोडकर नई दिशा प्रदान की।

परम माहेश्वर अभिनवगुप्त के समय से रस विवेचन मे क्रान्ति आई। शैवदर्शन की दार्शनिक प्रौढता को लिए वे साहित्य के क्षेत्र मे अवतरित हुए। अपनी दार्शनिक प्रतिपादन शैली से उन्होंने साहित्य को शास्त्र बना दिया। उन्होने अपनी दो प्रौढ टीकाओ, अभिनवभारती तथा ध्वन्यालोकलोचन मे रस का जो स्वरूप स्थिर किया परवर्ती आचार्यों ने उसका ही अनुकरण किया। इस प्रकार दशरूपक, काव्यप्रकाश काव्यानुशासन, रसगगाधर आदि प्रौढ ग्रन्थो में हम भरत तथा अभिनवगुप्त के विचारों का ही पुनराख्यान पाते हैं। जैसे दशरूपककार ने करुण की यह परिभाषा दी—

इष्टनाशादनिष्टाप्तौ शोकात्मा करुणोऽनुतम्।
निश्वासोच्छ्वासरुदितस्तम्भ प्रलपितादय ॥
स्वापापस्मार दैन्याधिमरणालस्य सम्भ्रमा ।
विषादजडतोन्मादचिन्ताद्या व्यभिचारिण ॥[11]

---

9 कविना काव्यमुपनिबध्नता सर्वात्मना रसपरतन्त्रेण भवितव्यम्। तत्रेतिवृत्ते यदि रसाननुगुणां स्थितिं पश्येत् तदेमां भड्क्त्वापि स्वतन्त्रतया रसानुगुण कथान्तरमुत्पादयेत्। नहि कवेरितिवृत्तमात्रनिर्वहणेन किञ्चित् प्रयोजनम्, इतिहासादेरेव तत्सिद्धे॥ ध्वन्यालोक (आचार्य विश्वेश्वर) पृ० २६४

10 शृगारे विप्रलम्भाख्ये करुणे च प्रकर्षवत्।
माधुर्यमार्द्रतां याति यतस्तत्राधिक मन। ध्वन्यालोक (२ ८)

11. दशरूपकम् (४ ८१-८२)

मम्मट ने करुण का केवल उदाहरण दिया। उसके स्थायीभाव विभाव आदि का पृथक् उल्लेख नहीं किया।

आचार्य हेमचन्द्र ने शब्दानुशासन में करुण के विषय में कहा—

"इष्टनाशादिविभावो दैवोपालम्भाद्यनुभावो दुःखभयव्यभिचारी शोक करुण।"[12]

आचार्य विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण में करुण का इस प्रकार विवेचन किया—

> इष्टनाशादनिष्टाप्ते करुणाख्यो रसो भवेत्।
> धीरैं कपोतवर्णोऽयं कथितो यमदैवत।
> शोकोऽत्र स्थायीभाव स्याच्छोच्यमालम्बन मतम्।
> तस्य दाहादिकावस्था भवेदुद्दीपन पुनः।
> अनुभावा दैवनिन्दाभूपात क्रन्दितादयः।
> वैवर्ण्योच्छ्‌वास नि श्वास स्तम्भप्रलपनानि च।
> निर्वेदमोहापस्मार व्याधिग्लानि स्मृतिश्रमा
> विषादजडतोन्माद चिन्ताद्या व्यभिचारिण ॥[13]

साहित्य शास्त्र मे करुण की आनन्दमयता को लेकर बहुत विवाद रहा है। भट्टनायक के भट्टलोल्लट के सिद्धान्त प्रतीतिवाद का खण्डन करने के लिए सबसे बडा तर्क यह दिया है कि रस की स्वगत प्रतीति मानने पर तो करुण रस मे दुःख की अनुभूति स्वीकार करनी पडेगी—

'स्वगतत्वेन हि प्रतीतो करुणे दु खित्व स्यात्।'

इससे यह सिद्ध होता है कि भट्टनायक के मत मे करुण में भी सुख की प्रतीति होती है।

भट्टनायक के कथन से यह बात तो स्पष्ट है कि लौकिक धरातल पर रति आदि भाव जैसे सुखकर होते हैं वैसे क्रोध शोक आदि नहीं। उनसे तो उल्टा दु ख ही होता है। परन्तु काव्य मे विभाव अनुभाव सचारी की योजना से सभी लौकिक भाव अलौकिक बनकर आनन्दमय हो जाते हैं। रस आनन्द रूप है। भट्टनायक के विचार को अभिनवगुप्त ने और पुष्ट किया। उनके मत में करुण मे भी आनन्दमयी ही अनुभूति होती है क्योकि काव्य के माध्यम से आत्म परामर्श या आत्म साक्षात्कार रस है। जब सहृदय रसानुभूति मे आनन्दघन स्वसविद का ही आस्वाद करता है तो चाहे शृगार हो या करुण

12. काव्यानुशासन (रसिक लालसी परीख) पृ० ११६
13 साहित्यदर्पण, ३-२२२-२२५

सर्वत्र आनन्दमय स्वचैतन्य का ही परामर्श होता है अतः करुण में दुःख की शंका करने का भी अवकाश नहीं है। वे कहते हैं।

'अस्मन्मते तु संवेदनमेवानन्दघनमास्वाद्यते।

तत्र का दुःखाशङ्का'।[14]

दशरूपककार भी यही बात अपने शब्दों में कहते हैं—

स्वादः काव्यार्थ सम्भेदादात्मानन्दसमुद्भवः ॥[15]

शारदातनय ने भावप्रकाशन में तथा पण्डितराज जगन्नाथ ने रसगंगाधर में सभी रसों की आनन्दमयता का ही समर्थन किया है।

परन्तु रुद्रभट्ट और उनसे भी अधिक नाट्यदर्पण के लेखकद्वय रामचन्द्र-गुणचन्द्र तथा काव्यप्रकाशखण्डन में सिद्धिचन्द्रगणि ने शास्त्रीय परम्परा के विरुद्ध रस को सुखदुःखात्मक माना है। इन आचार्यों की दृष्टि में रस की अनुभूति सर्वत्र सुखात्मक हो न होकर दुःखात्मक भी होती है। इस प्रकार शृङ्गार, हास्य, अद्भुत, वीर, शान्त रस सुख रूप हैं तथा करुण रौद्र बीभत्स भयानक दुःख रूप हैं।

रस की आनन्दमय स्वरूप के विरुद्ध करुण रस पर किए गए इन आक्षेपों का आनन्दवादी आचार्य विश्वनाथ ने तर्कसंगत समाधान प्रस्तुत किया।[16]

(१) सहृदय को करुण के आस्वाद में सुख की अनुभूति होती है। अतः सामाजिक का स्वानुभव करुण की आनन्दमयता का प्रत्यक्ष प्रमाण है।

(२) यदि करुण की अनुभूति में दुःख होता तो कोई करुणरस प्रधान नाटकों को देखने में प्रवृत्त ही न होता। क्योंकि दर्शकों की करुण रस प्रधान नाटकों को भी देखने में प्रवृत्ति होती है, अतः करुण रस की अनुभूति सुखमय ही है दुःखमय नहीं।

---

14 अभिनवभारती (आचार्य विश्वेश्वर) पृ० २०७

15 दशरूपक, (४४३)

16. करुणादावपि रसे जायते यत्परं सुखम्। सचेतसामनुभवः प्रमाणं तत्र केवलम् ॥ किञ्चतेषु यदा दुःखं न कोऽपि स्यात्तदुन्मुखः। तथा रामायणादीनां भविता दुःखहेतुता ॥ हेतुत्वं शोकहर्षादेर्गतेभ्यो लोकसंश्रयात्। शोकहर्षादयो लोके जायन्तां नाम लौकिकाः। अलौकिक विभावत्वं प्राप्तेभ्यः काव्यसंश्रयात्। सुखं संजायते तेभ्यः सर्वेभ्योऽपीति काक्षतिः ॥ साहित्यदर्पण-३ ४-८

(iii) यदि करुण को दु ख का हेतु मानें तो करुण रस प्रधान रामायण आदि काव्य भी दु ख के हेतु माने जाएँगे ।

अभिनवगुप्त द्वारा सभी रसों की आनन्दमयता की प्रतिष्ठा के बाद एक-दो विरोधी स्वरों को छोड़कर सभी आचार्यों ने करुण की अनुभूति आनन्द-मयी ही मानी ।

संस्कृत साहित्यशास्त्र में जहा एक ओर रसों की विविधता का विचार हुआ है वहा दूसरी ओर सभी रसो का एक रस मे समाहार करने का भी प्रयास रहा है जिसके अनुसार एक ही मूल रस प्रकृति है जिससे विकृति के रूप मे अन्य रसो का जन्म होता है जो प्रधान मूल रस की अपेक्षा गौण होते हैं । इस दृष्टि से सर्वप्रथम अभिनवगुप्त ने ही शान्त को प्रधान रस माना उसमे ही सब रसों को समाहार कर शान्त की मूल रस के रूप में प्रतिष्ठा की ।[17] भोजराज ने शृङ्गार को ही प्रमुख रस अङ्गीकार किया क्योंकि सर्वाधिक आस्वादनीयता शृङ्गार में ही है । अहंकार आत्मा का विशिष्ट गुण है, यही अभिमान है, यही शृङ्गार है, यही रस है ।[18] आचार्य विश्वनाथ के वृद्ध प्रपितामह नारायण पण्डित ने अद्भुत को ही मूल एकमात्र रस माना हैं ।[19] इस एकरस वाद की परम्परा मे करुण को भी गौरव प्राप्त हुआ । परन्तु आश्चर्य है कि करुण ही एक रस है (एको रस करुण एव) यह स्थापना संस्कृत के आचार्य ने नही की कवि ने की जब कि शान्त, शृङ्गार, अद्भुत की एकरसता अभिनवगुप्त भोजराज जैसे साहित्य शास्त्र के आचार्यों ने की । भवभूति ही संस्कृत के सर्वप्रथम नाटककार हैं जिन्होंने उत्तररामचरित मे तमसा के माध्यम से घोषणा की कि एक ही करुण-रस निमित्तभेद से विभिन्न रूप धारण करता है जिस प्रकार आवर्त बुद्बुद तरग का रूप धारण करने पर भी जल अन्तत जल ही रहता है ।[20]

---

17. स्व स्व निमित्तमासाद्य शान्तादुत्पद्यते रस । पुनर्निमित्तापाये तु शान्त एव प्रलीयते ॥ अभिनवभारती J L Masson द्वारा Śanta rasa and Abhinavagupta's Philosophy of Rasa Aesthetics page 119

18 शृगारमेव रसनाद् रसमामनाम । शृ गार प्रकाश १

19 रसे सारश्चमत्कार, सर्वत्राप्यनुभूयते ।
तच्चमत्कार सारत्वे सर्वत्राप्यद्भुतो रस ।
तस्माद‌द्भुतमेवाह कृती नारायणो रसम् ॥ साहित्यदर्पण ३ ३

20 एको रस करुण एव निमित्तभेदाद भिन्न पृथक्पृथगिवाश्रयते विवर्तान् ।
आवर्तबुद्बुदतरङ्गमयान्विकारानम्भो यथा सलिलमेव तु तत्समग्रम् ॥
उत्तररामचरित ३ ४७

आनन्दवर्धन ने भी, जो आचार्य के साथ कवि भी थे, काव्य में करुण के महत्व को समझते थे। ध्वन्यालोक के प्रथम उद्योत मे उन्होंने जब रस रूप प्रतीयमान को काव्य की आत्मा कहा तो वाल्मीकि की रामायण को निदर्शन के रूप में प्रस्तुत किया। क्रौञ्चवध की घटना मे विह्वल वाल्मीकि का शोक ही जो करुणरस का स्थायी भाव है श्लोक अर्थात् रामायण काव्य के रूप में परिणत हुआ।[21] आनन्दवर्धन रस की सर्वातिशायिता सारभूतता के द्योतन के लिए संस्कृत साहित्य से अन्य उद्धरण न देकर करुण रस प्रधान वाल्मीकि रामायण को जो उदाहरण के रूप मे प्रस्तुत करते हैं उससे प्रतीत होता है कि काव्य जगत् मे तथा शास्त्रकारों में करुण रस को महत्त्व मिल रहा था। पता नहीं क्यों महाकाव्य के लक्षणकारो ने महाकाव्य मे करुण को अङ्गीरस न मानकर यह गौरव केवल शृङ्गार वीर या अधिक से अधिक शान्त को दिया, करुण को सर्वथा भुला दिया जबकि हम देखते हैं कि आनन्दवर्धन जैसे उच्चकोटि के आचार्य एव कवि ने स्पष्ट ही आदि-काव्य रामायण मे करुण के अङ्गीरस की घोषणा की है। प्रबन्धे चाङ्गीरस एक एवोपनिबध्यमानोऽर्थ-विशेषलाभ छायातिशय च पुष्णाति। कस्मिन्निवेति चेत् यथा रामायणे यथा वा महाभारते। रामायणे हि करुणो रस स्वयमेवादिकविना सूत्रित 'शोक श्लोकत्वमागत' इत्येवमादिना। निर्व्यूढश्च स एव सीतात्यन्त वियोग पर्यन्तमेव स्वप्रबन्धमुपरचयता।[22]

करुण की उपेक्षा के पीछे संभवत शास्त्रकारो के मन मे यह आशका रही हो कि आदि मुनि भरत ने करुण को प्रमुख रस नहीं माना। उन्होने इसे रौद्र का कर्म समझ कर गौण स्थान दिया। ऐसी स्थिति में करुण को काव्य का अङ्गीरस मानना भरत की परम्परा का उल्लघन हो जाता। परन्तु भोज ने भरत के ४ प्रकृति रस तथा ४ विकृति रस अर्थात् प्रधान गौण रस के विभाजन के प्रति असहमति प्रकट की।[23] करुण रौद्र से उत्पन्न होता है भरत की इस धारणा के विरुद्ध भोजराज का तर्क है कि रति से भी करुण उत्पन्न होता है और रौद्र से करुण ही उत्पन्न हो सर्वत्र ऐसा भी नही देखा जाता। फिर रौद्र से केवल करुण ही नही भयानक भी

---

21 विविधवाच्यवाचकरचनाप्रपञ्चचारुण काव्यस्य
स एवार्थ सारभूत । तथा चादिकवेर्वाल्मीकेर्निहतसहचरीविरहकातर क्रौञ्चाक्रन्दजनित शोक एव श्लोकतया परिणत ॥ ध्वन्यालोक १ ५

22 आनन्दवर्धन, ध्वन्यालोक ४।५

23 अथोच्यते 'शृङ्गारानुकृतिर्यह सहास्यो रस इष्यते तर्हि' वीरानुकृतिर्यह सोऽपि हास्य इतीष्यताम्॥ शृङ्गार प्रकाश Vol. II p 380

उत्पन्न होता है। दशरूपककार ने भरत का समर्थन किया। उनका तर्क है कि श्रृङ्गार, वीर, बीभत्स और रौद्र इन मूल रसो मे क्रमश विकास, विस्तार, क्षोभ तथा विक्षेप चार चित्तवृत्तियाँ होती हैं। इनमे उत्पन्न हास्य, अद्भुत, भयानक और करुण रसो मे भी यही चार वृत्तियाँ देखी जाती हैं। इस प्रकार चित्तवृत्तियो की साम्यता के आधार पर श्रृङ्गार हास्य वीर अद्भत बीभत्स भयानक एव रौद्र करुण मे हेतु हेतुमद्भाव बन जाता है और भरत द्वारा प्रतिपादित रसो का प्रधान गौण भाव उपपन्न हो जाता है।[24]

हम देखते हैं कि करुण तथा अन्य रसो की गौणता के विरोध में जो स्वर भोजराज ने उठाया था उसे फिर भरत के समर्थकों द्वारा दबाने का प्रयास हुआ। करुण को काव्य मे अङ्गी रस का स्थान न मिल सका।

आनन्दवर्धन ने वाल्मीकि रामायण मे करुण को अङ्गी रस स्वीकार कर काव्य मे उसकी प्रधानता को उभारा था। उसी सूत्र को पकडकर आगे बढने का प्रयास अपेक्षित था। सभवत आनन्दवर्धन यह समझते हो कि करुण की भावना बहुत व्यापक होती है और उसके भीतर श्रृङ्गार के समान अधिकाधिक भावो का समावेश सम्भव है। करुण का प्रभाव बडा ही दूरगामी होता है। भास ने उरुभङ्ग नाटक मे करुण को प्रधानता देकर दुर्योधन के चरित्र को उदात्त बना दिया है। दोनो जाघो के टूट जाने पर ही विकल, असहाय दुराभिमानी दुर्योधन को अहकार गर्व द्वेष की व्यर्थता का आभास होता है। वह इतना असहाय हो गया है कि उठकर अपने माता-पिता को भी प्रणाम नही कर सकता और न ही अपने पुत्र का आलिंगन कर सकता है। तब पाडवो के प्रति हिमशिला के समान उसके मन मे घनीभूत ईर्ष्या द्वेष प्रतिशोध की भावना पिघल कर बह जाती है और निश्छल मन से उसे पाण्डवो मे निवाय मेघ दिखाई देने लगते हैं। शोक मानव की लौहतुल्य कठोरता को पिघला कर उसे मोम के समान कोमल बना देता है। तभी तो करुण के समर्थक भवभूति कहते हैं—'अपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्'।

रसो की अनुभूति मे विकास द्रुति और दीप्ति चित्त की तीन अवस्थाए मानी गई हैं। इनमें दीप्ति का प्रकर्ष रौद्र मे तथा द्रुति का करुण रस मे

24 चतुर्धा चित्तभमयो भवन्ति। तद्यथा श्रृङ्गारे विकास, वीरे विस्तर, बीभत्से क्षोभ, रौद्रे विक्षेप इति। तदन्येषा चतुर्णां हास्याद्भुतभयानक करुणानां स्वसामग्रीलब्धपरिपोषाणात एव चत्वार विकासाद्या चेतस सभेदा। अतएव' श्रृङ्गाराद्धि भवेद्धास्य''''''बीभत्साच्च भयानक इति। हेतु हेतुमद्भाव एव सभेदायेक्षया दर्शित —दशरूपक अवलोक प्रकाश ४।४४

होता है। द्रुति और दीप्ति दोनों में से द्रुति दीप्ति की अपेक्षा अधिक व्यापक गहन तथा मार्मिक है। चित्त की विकास की अवस्था तो सभी रसों में समान है। द्रुति और दीप्ति का ही क्षेत्र भिन्न-भिन्न हैं। इन दोनों में दीप्ति की अपेक्षा द्रुति के सर्वाधिक व्यापक होने के कारण और करुण रस की अनुभूति में द्रुति का चरम उत्कर्ष होने के कारण करुण का महत्त्व शृङ्गार या वीर रस से किसी भी प्रकार कम नहीं है।

# करुण रस का आस्वाद

डा० सत्यदेव चौधरी

सहृदय व्यक्ति शृङ्गार, हास्य आदि रसों द्वारा तो आस्वाद प्राप्त करता ही है, साथ ही उसे करुण, भयानक आदि रसों द्वारा भी आस्वाद की प्राप्ति होती है—यह कथन अपने आप मे व्यावहारिक और तार्किक दृष्टि से विरोधात्मक और भ्रान्त प्रतीत होता है, अत संस्कृत के कतिपय काव्याचार्यों ने रस को सुख-दु खात्मक कहा है। इन आचार्यों में से नाट्यदर्पण के कर्ता रामचन्द्र-गुणचन्द्र का नाम विशेष रूप से लिया जाता है क्योंकि उन्होने इस विषय पर सर्वाधिक सामग्री प्रस्तुत की है। अतः पहले उनका मन्तव्य प्रस्तुत किया जा रहा है।

इस सम्बन्ध मे उनका सिद्धान्त-कथन है—सुखदु खात्मको रसः। इस कथन को स्पष्ट करते हुए उक्त दोनो ग्रन्थकारो का अभिमत है कि जहाँ शृङ्गार, हास्य, वीर, अद्भुत और शान्त ये पाच रस सुखात्मक हैं, वहां करुण, रौद्र, बीभत्स और भयानक ये चार रस दु खात्मक हैं।[1] प्रथम वर्ग के रस तो निर्विवाद रूप से सुखात्मक हैं ही, किन्तु द्वितीय वर्ग के रसों को भी यदि सुखात्मक मान लिया जाता है तो इसी पर रामचन्द्र-गुणचन्द्र को आपत्ति है। इस सम्बन्ध मे उन्होने निम्नोक्त चार तर्क उपस्थित किए हैं—

१ उनका पहला तर्क यह है कि करुण, भयानक आदि रस सहृदयों को किसी अवर्णनीय क्लेश-दशा तक पहुँचा देते हैं। इनसे सामाजिक उद्वेग प्राप्त करते हैं। सुखास्वाद से भी भला कही कोई उद्विग्न होता है ?[2] सीता का हरण, द्रौपदी के वस्त्रों तथा केशो का कर्षण, हरिश्चन्द्र की चाण्डाल के यहाँ दासता, रोहिताश्व की मृत्यु, आदि घटनाओ के अभिनय को देखकर कौन ऐसा सहृदय है जो सुखास्वाद प्राप्त करता हो।[3]

1 हिन्दी नाट्यदर्पण, पृष्ठ ६०

2 भयानको बीभत्सः करुणो रौद्रो रसास्वादवताम् अनाख्येया कामपि क्लेशदशामुपनयति। अतएव भयानकादिभि उद्विजते समाज.। न नाम सुखाऽऽस्वादाद् उद्वेगो घटते।—वही, पृष्ठ २९१

3. वही, पृष्ठ २९१-२९२

२ दूसरा तर्क यह है कि काव्य नाटक में लौकिक आचार व्यवहार का चित्रण यथार्थ रूप में ही किया जाता है। कविजन सांसारिक सुखों का वर्णन सुख रूप में करते हैं, और दुःखों का वर्णन दुःख-रूप में। विरही राम-सीता आदि अनुकार्यों की करुण दशायें निस्सन्देह दुःखात्मक होती हैं, अतः यदि उन के काव्य नाटकगत अनुकरण को सुखात्मक माना जाए तो यह अनुकरण वास्तविक न होगा, क्योंकि यह लौकिक वस्तुस्थिति से विपरीत ही रहेगा।[4]

३ रस को सुखात्मक मानने वालों की ओर से यह कहा जा सकता है कि जैसे लोक में विरही एवं शोकाकुल जनों के सम्मुख कारुणिक प्रसंगों का वर्णन अथवा अभिनय करने से उन्हें सुख सान्त्वना मिलती है, इसी प्रकार काव्य नाटक-गत करुण, भयानक आदि रस भी सुखात्मक ही हैं, दुःखात्मक नहीं हैं। किन्तु रामचन्द्र गुणचन्द्र का कथन है कि वस्तुतः ऐसे प्रसंगों में भी दुःखी जनों को भी सुखास्वाद मिलता प्रतीत होता है मूलतः वह भी दुःखास्वाद ही है, क्योंकि यदि वही व्यक्ति दुःखपूर्ण वार्ताओं से सुख सा अनुभव प्रतीत करता है, तो प्रमोदपूर्ण वार्ताओं से [इतर जनों के समान] सुख का अनुभव न कर विकलित ही होता है। अतः वादियों का उक्त सहानुभूति-मूलक तर्क मनस्तोषक एवं मान्य नहीं है। वस्तुतः, करुण आदि रस दुःखात्मक हैं।[5]

४ यद्यपि भयानक करुण आदि रस दुःखात्मक ही हैं फिर भी यदि इनसे सहृदय परम आनन्द को प्राप्त करते हैं तो केवल मात्र कवि एवं नट की कुशलता से चमत्कृत होकर ही।[6]

---

4 (क) कवयस्तु सुख दुःखात्मकसंसारानुरूप्येण रामादिचरितं निबध्नन्तः सुखदुःखात्मकरसानुविद्धमेव ग्रथ्नन्ति।

(ख) तथाऽनुकार्यगताश्च करुणादयः परिदेवितानुकार्यत्वात् तावद् दुःखात्मका एव। यदि चाऽनुकरणे सुखात्मनः स्युः न सम्यग् अनुकरणं स्यात्। विपरीतत्वेन भासनाद् इति। हिन्दी नाटकदर्पण पृष्ठ २९१-२९२

5 येऽपीष्टादिविनाशदुःखवति करुणे वर्ण्यमानेऽभिनीयमाने वा सुखास्वादः सोऽपि परमार्थतो दुःखास्वाद एव। दुःखी हि दुःखवार्त्तया सुखमभिनयते प्रमोदवार्त्तया तु ताम्यति इति करुणादयो दुःखात्मन एव इति।—वही, पृष्ठ २९२

6 यत् पुनरेभिरपि चमत्कारो दृश्यते स रसास्वादविरामे सति यथावस्थित वस्तु प्रदर्शकेन कविनटशक्तिकौशलेन। × × × अनेनैव च सर्वाङ्गाह्लादकेन कविनटशक्तिजन्मना चमत्कारेण विप्रलब्धाः परमानन्दरूपतां दुःखात्मकेष्वपि करुणादिषु सुमेधसः प्रतिजानते।—वही, पृष्ठ २९१

इस अन्तिम कथन से ग्रन्थकारों का तात्पर्य यह है कि कवि के व्यवस्थित एवं मार्मिक निरूपण को पढ़कर अथवा नट के सुन्दर एवं मार्मिक हृदयकारी अभिनय को देखकर हमें जो आस्वाद प्राप्त होता है, उसकी लोलुपता ही सहृदय को करुण, भयानक आदि रसों से युक्त भी काव्य-नाटकों से आनन्द प्राप्त कराती है, तथा उन्हें बार-बार पढ़ने-देखने की ओर प्रवृत्त कराती है, अन्यथा ये रस तो दुःखात्मक ही होते हैं। एक उदाहरण द्वारा अपने कथन की पुष्टि करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि जिस प्रकार लोक में वीर पुरुष अपने उस प्राण घातक शत्रु को भी देखकर आश्चर्यचकित से रह जाते हैं जो प्रहार करने में अत्यन्त निपुण होता है,[7] उसी प्रकार प्रेक्षक भी कवि अथवा नट के कौशल द्वारा चमत्कृत हो जाते हैं।

× × ×

उक्त तर्कों में से प्रथम तर्क मन के उद्वेग को लक्ष्य में रखकर प्रस्तुत किया गया है, और द्वितीय तर्क लौकिक व्यवहार और काव्य-रचना की पारस्परिक अन्विति को। तृतीय तर्क लौकिक सहानुभूति एवं सान्त्वना से सम्बद्ध है, और चतुर्थ तर्क काव्यत्व एवं अभिनय-जन्य बाह्य चमत्कार से। यदि गम्भीरता-पूर्वक विचार करें तो इन चारों तर्कों के मूल में एक ही भ्रान्त धारणा सन्निहित है कि लौकिक व्यवहार और कविकृति में कोई अन्तर नहीं है, ये दोनों एक ही धरातल पर अवस्थित हैं। यही कारण है कि—

—पहले तर्क में सहृदय को भी भयानक, करुण आदि रसों द्वारा वैसा ही उद्विग्न एवं विकलित समझ लिया गया है जैसा कि सामान्य व्यवहार में भयभीत अथवा करुणा-ग्रस्त व्यक्ति को। किन्तु वस्तुतः, लौकिक रति, शोक आदि भावों में तथा काव्यगत इन भावों में सदा अन्तर रहता है। लौकिक भाव एक ही देश, काल एवं व्यक्ति तक सीमित रहते हैं, किन्तु काव्यगत भाव प्रत्येक प्रकार की सीमा से नितांत विमुक्त होते हैं।

—इसी प्रकार दूसरे तर्क में भी उक्त धारणा के बल पर लौकिक घटनाओं और काव्यगत घटनाओं को एक-समान समझ लिया गया है। किन्तु वस्तुतः यह एक अमान्य मन्तव्य है। वस्तुतः दोनों में बहुविध एवं बहुहेतुक अन्तर रहता है। इनमें से एक अन्तर तो यह है कि काव्य में लौकिक घटनाओं के असमान केवल यथार्थ का चित्रण न होकर यथार्थ के साथ कल्पना-तत्त्व का सम्मिश्रण भी अनिवार्यतः रहता है। अतः 'लोक और काव्य की पारस्परिक अनुकूलता' को आधार मानकर अनुकार्य के ही अनुरूप सहृदय के सुख-दुःख का निर्णय करना मूलतः भ्रमपूर्ण है।

7 विस्मयन्ते हि शिरश्छेदकारिणाऽपि प्रहारकुशलेन वैरिणा शौण्डीरमानिनः।
हिन्दी ना० शा० पृष्ठ २९१

—अब तीसरे तर्क को लें। उधर लोक में पुत्र-विच्छेद विह्वला माता के शोक में, और इधर ऐसी माता को रंगमंच पर देखकर अथवा इसके चरित्र को काव्य में पढ़कर शोकविह्वल सहृदय के शोक में निस्सन्देह अन्तर है। उधर सान्त्वना से दुःख का हल्का होना, इसका कुछ क्षणों के लिए लुप्त हो जाना अथवा इसका बढ़ जाना, आदि सभी स्थितियां सम्भव हैं, किन्तु इधर शोक स्थायिभाव से उद्विग्न अथवा आकुल यदि इस स्थिति को यह नाम दें, तो सहृदय के लिए प्रथम तो सान्त्वना-प्रदान का प्रश्न ही उपस्थित नहीं होता, क्योंकि काव्य नाटकगत घटनाओं से इतर घटनाओं के साथ उसका कोई सम्बन्ध ही नहीं, और यदि उसके सम्मुख घटनायें लायी भी जाती हैं तो उस समय वह सहृदय न होकर सांसारिक व्यक्ति-मात्र रह जाता है।

—चतुर्थ तर्क में सत्यता अवश्य है, पर एकांगी। कवि के रचना-कौशल से, और विशेषतः नट के अभिनय-कौशल से, जन्य चमत्कार निस्सन्देह सहृदय को अभिभूत कर देता है। इस कथन की पुष्टि में एक प्रत्युदाहरण लीजिए कि किस प्रकार एक अत्यन्त करुणोत्पादक एवं हृदयविदारक दृश्य भी एक अनाड़ी नट के असफल प्रदर्शन द्वारा 'करुण' के स्थान पर 'हास्य' का रूप धारण कर लेता है। अस्तु[1] कवि और नट की कुशलता से उत्पन्न चमत्कार से तो किसी भी स्थिति में इन्कार नहीं किया जा सकता, किन्तु यह चमत्कार पूर्ववर्ती प्रभाव का उद्दीपक कारण होता है, उसका उत्पादक कारण नहीं होता। उदाहरणार्थ, शृङ्गार रस में वह सहृदय के रति-भाव को उद्दीप्त करता है, और करुण रस में उसके शोक-भाव को। इसके अतिरिक्त कौशल-जन्य चमत्कार कवि अथवा नट की प्रतिभा के प्रति प्रेक्षक के हृदय में आश्चर्य आदर आदि भाव भी उत्पन्न करता है। किन्तु [जैसा कि रामचन्द्र-गुणचन्द्र का मन्तव्य है] इन्हीं आश्चर्य, आदर आदि भावों को करुण, भयानक आदि रसों में सुख-प्राप्ति का कारण नहीं मानना चाहिए। यह भाव लौकिक होते हैं, अतः इनसे लौकिक आह्लाद ही उत्पन्न हो सकता है, काव्यगत रस—सुखात्मक रस—उत्पन्न नहीं हो सकता। अस्तु!

× × ×

रसों को सुखदुःखात्मक स्वीकार करने वाले प्रथम आचार्य रामचन्द्र-गुणचन्द्र नहीं हैं। इनसे पूर्व भी इस सम्बन्ध में कुछ इस प्रकार के स्पष्ट कथन मिल जाते हैं—

(क) येन त्वम्यधायि सुखदुःखजननशक्तियुक्ता विषयसामग्री बाह्यैव सुखदुःखस्वभावो रसः।—(अज्ञात आचार्य), अभिनवभारती, भाग १, पृष्ठ २७८।

(ख) रसस्य सुखदु खात्मकतया तदुभयलक्षणत्वेन उपपद्यते, अतएव तदुभयजनकत्वम ।—रसकलिका (रुद्रभट्ट) 'नम्बर आफ रसस' (रा०) पृष्ठ १५५ ।

(ग) रसा हि सुखदु खरूपा ।—अ० भ० २य भाग (रा०), पृष्ठ ३६६

—इन कथनों से यद्यपि यह स्पष्ट प्रतीत नहीं होता कि उक्त आचार्य सभी रसो को सुखात्मक और दु खात्मक स्वीकार करते थे अथवा कुछ को सुखात्मक और कुछ को दु खात्मक, किन्तु फिर भी सम्भावना यही है कि वे भी रामचन्द्र गुणचन्द्र के समान शृगार, हास्य आदि को सुखात्मक मानते होंगे और भयानक, करुण आदि को दु खात्मक ।

उपर्युक्त कथनो के अतिरिक्त वामन ने किसी आचार्य के नाम पर ऐसा कथन भी उद्धृत किया है जिससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि वह स्वय अथवा सम्भवत कुछ अन्य आचार्य भी करुण मे सुख और दु ख दोनो का सम्मिश्रण समान मानते होंगे—

(घ) करुणप्रेक्षणीयेषु सम्प्लव सुखदु खयो ।
यथाऽनुभवत सिद्धस्तथैवोज प्रसादयो ॥

का० सू० वृ० ३-१-६ (वृत्ति)

अर्थात् जिस प्रकार करुण रस के नाटको मे सुख और दु ख का सम्प्लव (overlapping) सहृदय जनो के अनुभव द्वारा सिद्ध है, उसी प्रकार ओज और प्रसाद का सम्प्लव भी उनके अनुभव द्वारा सिद्ध है । सुख पहले होता है अथवा दु ख पहले—इस ओर इस श्लोक मे कोई सकेत नही है किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि उन्हें करुण रस मे दु ख की स्थिति पूर्व मान्य होगी और सुख को बाद मे । दूसरे शब्दो मे, सहृदय लौकिक दु ख का अनुभव करता हुआ भी अन्तत काव्यगत आनन्द का, लोकोत्तर सुख का अनुभव करता है ।

कुछ इसी प्रकार की धारणा की व्याख्या मधुसूदन सरस्वती ने सम्भवत सर्वप्रथम मौलिक रूप से प्रस्तुत की है—

(ङ) सत्त्वगुणस्य सुखरूपत्वात् सर्वथा भावना सुखरूपत्वेऽपि रजस्तमोऽशमिश्रणात तारतम्यमवगन्तव्यम । अतो न सर्वेषु रसेषु तुल्यसुखाऽनुभव ।

—नम्बर आफ रसस् (रा०), पृष्ठ १५६

उनके कथन का अभिप्राय यह है कि सभी रसों से निस्सन्देह सुख का अनुभव होता है, परन्तु यह अनुभव सब रसो मे तुल्य रूप से नहीं होता । इसका एकमात्र कारण यह है कि सत्त्वगुण की प्रधानता ही सुख का हेतु है, किन्तु ऐसा कभी नहीं होता कि किसी रस मे रजोगुण और तमोगुण नितात

अभिभूत हो जायें और सत्त्वगुण पूर्णत आविर्भूत अथवा उद्रिक्त हो जाए। अपितु रजोगुण और तमोगुण किसी न किसी अंश तक अवश्य विद्यमान रहते हैं। ये किस रस में कितनी मात्रा में विद्यमान रहते हैं यद्यपि इसका निर्णय कर सकना कठिन है तथापि वे रहते अवश्य हैं। अत. उनके मिश्रण के तारतम्य के अनुसार सब रसो में सुख के साथ दु ख का मिश्रण भी समझना चाहिए। अस्तु।

इस प्रकार हमारे सम्मुख निम्नोक्त चार विकल्प उपस्थित होते हैं—

(क) सभी रस सुखात्मक हैं,

(ख) सभी रस सुखदु खात्मक हैं,

(ग) शृङ्गार, हास्य आदि रस सुखात्मक हैं, किन्तु करुण, भयानक आदि रस दु खात्मक हैं।

(घ) शृङ्गार, हास्य आदि रस सुखात्मक हैं, किन्तु करुण, भयानक आदि रस सुखदु खात्मक हैं।

उक्त विकल्पो मे से रामचन्द्र गुणचन्द्र यद्यपि स्पष्टत तीसरे विकल्प को स्वीकार करते हुए करुण आदि रसो को दु खात्मक स्वीकार करते हैं, तथापि वे इन्हें अन्तत सुखात्मक भी स्वीकार करते होंगे, कुछ इस प्रकार का स्पष्ट सकेत उन्होंने स्वय भी दिया है—पानकमाधुर्यमिव च तीक्ष्णाऽऽस्वादेन दु खाऽऽस्वादेन सुखानि स्वदन्ते इव इति। (हि०ना०द० पृष्ठ २६१) अर्थात जिस प्रकार पानक (खट्टे मीठे तीखे पेय) की मिठास दु खास्वादजनक तीक्ष्ण पदार्थ के मिश्रण से और भी अधिक सुखास्वाद प्रदान करती है, उसी प्रकार करुण आदि रसों मे भी दु ख का मिश्रण सुखास्वाद प्रदान करता है।[8] किन्तु वस्तुत देखा जाए तो पानक पदार्थ और करुण रस में स्थापित यह उपमान उपमेय-सम्बन्ध यथावत् एव सुघटित प्रतीत नहीं होता, क्योकि पानक मे माधुर्य और तीक्ष्णता के मिश्रण में भले ही पूर्वापर सम्बन्ध हो, किन्तु उसके आस्वादन मे पूर्वापर-सम्बन्ध नहीं रहता, किन्तु करुण रस के शोक (लौकिक दु ख) और इस रस के आस्वाद (सुख) में नि सन्देह पूर्वापर-सम्बन्ध बना रहता है, यद्यपि यह अलग बात है कि इनमे काल का अन्तर इतना त्वरित एव क्षिप्र होता है कि यह कहते नही बनता कि इस दु ख और सुख मे कोई काल सम्बन्धी अन्तर है भी। अस्तु।

---

8 तुलनार्थ—

दु खदातादि सुख जनयति यो यस्य वल्लभो भवति।
दयितनखदूयमानयोर्विवर्धते स्तनयो रोमाञ्च ॥

—शृगारप्रकाश, पृष्ठ ४६

जो हो, रामचन्द्र-गुणचन्द्र का यह उद्धरण यह मानने के लिए पर्याप्त है कि वे उक्त विकल्पो मे से तीसरे विकल्प को स्वीकार न कर चौथे विकल्प को स्वीकार करते होंगे कि भयानक, करुण आदि रस केवल दु खात्मक न होकर सुख-दु खात्मक है। अथवा यों कहिए कि दु खसुखात्मक हैं—पूर्व स्थिति मे ये दु खात्मक हैं और अन्तिम स्थिति मे सुखात्मक। यदि यही उनकी मान्यता है तो इसकी व्याख्या उपस्थित की जा सकती है। यदि भयानक, करुण आदि को नितान्त दु खात्मक स्वीकार करते हैं तो उनकी यह धारणा काव्यशास्त्र और मनोविज्ञान के तो प्रतिकूल है ही, व्यवहार के भी सर्वथा प्रतिकूल होने के कारण सर्वथा अमान्य है। इस दृष्टि से विश्वनाथ का केवल एक यही तर्क इसे अमान्य ठहराने के लिए पर्याप्त है कि करुण आदि रस इसलिए सुखात्मक है कि सहृदय-जन[9] इसे देखने के लिए सदा उन्मुख अर्थात् लालायित रहते हैं—

करुणादावपि रसे जायते यत्पर सुखम्।
सचेतसामनुभव. प्रमाण तत्र केवलम्॥
किंच तेषु यदा दु ख न कोऽपि स्यात्तदुन्मुख।
तदा रामायणादीना भविता दु खहेतुता॥ सा० द० ३ ४,५

रामचन्द्र गुणचन्द्र का कोई सुविज्ञ पाठक उनके सम्पूर्ण ग्रन्थ के अवलोकन के उपरान्त यह मानने को कदापि उद्यत न होगा कि उन जैसे तत्त्ववेत्ता और चिन्तक आचार्य करुण आदि रसो को केवल दु खात्मक ही मानते होगे। वह इसे दु खात्मक मानते अवश्य होगे, किन्तु पूर्व स्थिति मे, और अन्तत वे इन्हे सुखात्मक ही मानते होगे।

अस्तु[1] जो हो, उपर्युक्त मानता की व्याख्या कई रूपो मे तथा कई दृष्टियो से की जा सकती है -

१ शृङ्गार करुण आदि सभी प्रकार के रसो मे रति शोक आदि सभी स्थायिभाव जब तक विभावादि के सयोग द्वारा रसरूप मे परिणत अथवा अभिव्यक्त नही होते, तब तक उनसे लौकिक सुख अथवा दु ख का ही अनुभव होता है। उदाहरणार्थ, यदि किसी प्रेक्षक को शृङ्गार रस के नाटक मे अपनी प्रेयसी की, अथवा करुण रस के नाटक मे अपने मृत पुत्र की स्मृति हो आती तो उसका रति अथवा शोक भाव उसे लौकिक सुख अथवा दु ख की अनुभूति कराएगा। वह प्रेक्षक नाट्य गृह में बैठा हुआ भी तत्क्षण के लिए सहृदय न होकर सासारिक व्यक्ति ही होता है। किन्तु जिस क्षण वही व्यक्ति निजत्व की भावना मे ऊपर उठ जाता है वही क्षण उसकी रस दशा का है। उसी

9 यहा 'सहृदय' से तात्पर्य है—काव्यारसास्वादन-सक्षम व्यक्ति।

क्षण रतिजन्य सासारिक सुख अथवा शोकजन्य सासारिक दुःख इस दशा की पूर्वस्थिति बन जाते हैं और रस-दशा अन्तिम स्थिति बन जाती है ।

२ काव्यशास्त्रीय आधार पर लौकिक कारण, कार्य एव सहकारिकारण काव्य मे इसलिए क्रमश विभाव, अनुभाव और सचारी भाव कहाते हैं कि वे लौकिक क्षेत्र से ऊपर उठकर लोकोत्तरता के क्षेत्र मे जा पहुँचते है ।[10] जब तक भय, शोक आदि भाव लौकिक कारण आदि से सम्पृक्त हैं, (चाहे वह घटना स्थल नाट्यगृह भी क्यो न हो), तब तक वे भाव निस्सन्देह दुःखात्मक हैं, किन्तु विभाव आदि से सम्पृक्त होने के कारण वे भाव भयानक, करुण आदि सुखात्मक रसों के रूप मे परिणत हो जाते हैं ।

३ भयानक, करुण आदि रसो को अपनी परिणति मे सुखात्मक स्वीकार करने के लिए काव्याचार्यों का 'साधारणीकरण' नामक सिद्धान्त एक प्रबल साधन है, जिसके बल पर सहृदय असाधारण (विशेष) से साधारण (सामान्य)भावभूमि पर उतर आता है ।[11] उसका भय अथवा शोक किसी देश अथवा काल विशेष से मुक्त हो जाता है ।[12] वह अपने समस्त मोह, सकट आदि [से जन्य अज्ञान] से निवृत्त हो जाता है ।[13] परिणामत., काव्य-नाटककोई पात्र अब उसके लिए अपना विशिष्ट व्यक्तित्व खोकर मानव-मात्र बन जाता है—राम नामक पुरुष-पात्र पुरुषमात्र बन जाता है, और सीता नामक स्त्री-मात्र स्त्रीमात्र बन कर रह जाती है ।[14] और इसका अगला परिणाम यह होता है कि सहृदय निजत्व और परत्व दोनो प्रकार के विश्वासो से विनिर्मुक्त हो जाता है । अत इस प्रकार की परिस्थिति मे सहृदय के लिए न तो शृङ्गार आदि रसो द्वारा लौकिक सुखानुभूति स्वीकार की जा सकती है,

10 का० प्र० ४ २७, २८

11 'असाधारणस्य साधारणकरणम्' इति साधारणीकरणम् ।
(भारतीय काव्य शास्त्र पृष्ठ १८६, पा० टि० २)

12 × × × भयमेव पर देशकालाद्यनालिंगितम् ।
—हिन्दी अभिनवभारती पृ० ४७०

13 काव्ये × × × नाट्ये च × × × निजनिजमोहसकटतानिवारणकारिणा विभावादिसाधारणीकरणात्मना × × × । वही पृ० ४६१, ४६५

14 तत्र सीतादिशब्दा. परित्यक्तजनकतनयादिविशेषा स्त्रीमात्रवाचिनः ।
—दशरूपक ४ ४० (वृत्ति)

इस प्रकार निष्कर्ष रूप मे हम यह कह सकते हैं कि—

१ प्रत्येक स्थायीभाव अपरिपक्व अवस्था मे लौकिक सुख अथवा दु:ख का कारण बनता है, किन्तु परिपक्व अवस्था में वह केवल अलौकिक (लोकोत्तर) सुख का ही कारण बनता है।

२ यह ठीक है कि लौकिक शोक, हर्ष आदि कारणो से लौकिक शोक, हर्ष आदि उत्पन्न होते हैं, किन्तु काव्य-नाटक मे तो विभावादि द्वारा दोनो स्थितियों में लोकोत्तर सुख ही मिलता है।[15]

३ भयानक, करुण आदि रसो में निस्सन्देह प्रेक्षक भय, शोक आदि से जन्य दु:ख का अनुभव करता है, किन्तु वह दुःख लौकिक ही होता है—ठीक उसी प्रकार जैसे वह शृङ्गार, हास्य आदि रसो मे रति, हास आदि से जन्य लौकिक सुख का अनुभव करता है। किन्तु यह लौकिक सुख अथवा दुःख रस-दशा की पूर्ववर्ती अवस्था है और रस-दशा उसकी परवर्ती अवस्था है।

४ निष्कर्षत. करुण, भयानक आदि रस अन्तत.—अपने परिपाक रूप में—दुःखात्मक नही हैं, वे भी शृङ्गार आदि रसों के समान सुखात्मक ही है।

## करुण रस का आस्वाद पाश्चात्य दृष्टि से

करुण रस के आस्वाद के प्रश्न को लेकर पाश्चात्य काव्याचार्यों ने भी अपने विचार प्रस्तुत किये हैं, जिन्हें प्रमुखत दो रूपो मे बांट सकते हैं—अभावात्मक और भावात्मक।

### अभावात्मक समाधान

अरस्तू के कथनानुसार त्रासदी मे करुण तथा त्रास के उद्रेक द्वारा इन दोनो मनोविकारो का उचित विरेचन किया जाता है। इस कथन का अभिप्राय और न भयानक आदि रसो द्वारा लौकिक दुःखानुभूति—यह अवस्था दोनों प्रकार के रसो में अलौकिक (लोकोत्तर) रूप मे सुखात्मिका ही होती है।

---

15 लौकिकशोकहर्षादिकारणेभ्यो लौकिकहर्षादयो जायन्ते इति लोक एव प्रतिनियम। काव्ये पुन 'सर्वेभ्योऽपि विभावादिभ्य सुखमेव जायते' इति।

—(सा० द० ३ ७ (वृत्ति)

(ख) अयं हि लोकोत्तरस्य काव्यव्यापारस्य महिमा, यत्प्रयोज्या अरमणीया अपि शोकादयः पदार्था आह्लादक लौकिक जनयन्ति। रसगगाधर पृ० १०६

(ग) नियतिकृतनियमरहिता ह्लादैकमयीमनन्यपरतन्त्राम्। नवरसरुचिरा निर्मितिमादधती भारती कवेर्जयति॥

—काव्यप्रकाश १ १

यह है कि त्रासदी में प्रेक्षक के अपने कटु मनोविकार सहसा उत्तेजित होकर अभिव्यक्त हो जाते हैं और इस प्रकार उनके दश का निराकरण हो जाता है और फलस्वरूप प्रेक्षक का मन विशद हो जाता है किन्तु अरस्तू की यह मान्यता स्वीकार्य नहीं है, क्योंकि यह काव्यास्वाद के अभावात्मक रूप की व्याख्या करती है। प्रेक्षक वस्तुतः इस अभावात्मक उपलब्धि के लिए प्रेक्षागृह में त्रासदी देखने नहीं जाता। अरस्तू के प्रसिद्ध आलोचक ल्यूकस ने भी उक्त मान्यता का खण्डन इसी आधार पर किया है—प्रेक्षक भावों के विरेचन के लिए नहीं, वरन् भोग के लिए नाटक या काव्य की ओर प्रवृत्त होता है।

रूसो के अनुसार प्रेक्षक या पाठक को एक प्रकार का द्वेषजन्य आनन्द प्राप्त होता है, जिसका आधार है—मानव की एक सहज वृत्ति—पर पीडन स्वपीडन। किन्तु ये दोनों प्रवृत्तियां असाधारण (Abnormal) या या अवसाधारण (Subnormal) मन स्थिति की द्योतक हैं। सामान्य एवं स्वस्थ चित्तवृत्ति में परपीडन या स्वपीडन की सम्भावना नहीं मानी जाती।

अनेक विचारकों से उक्त वृत्तियों के स्थान पर मानव सहानुभूति की कल्पना की है। उनका कथन है कि कारुणिक दृश्यों में मानव सहानुभूति का सुख मिलता है और सहानुभूति वास्तव में आत्म-सहानुभूति का ही रूप है। इस प्रकार के विचारों के साथ अंग्रेज कवि शैले और फांसीसी विचारक फोन्तनेल के नाम सम्बद्ध हैं जिनका विश्वास है कि सुख और दुःख का सहोदर सम्बन्ध है। जर्मनी के शोपेनहोर भी लगभग ऐसे विचार को व्यक्त करते हुए कहते हैं कि त्रासदी जीवन के गम्भीर और दुःखमय पक्ष को महत्त्व देती है जगत प्रपंच की असारता को व्यक्त करते हुए सत्य का उद्घाटन करना इसका प्रयोजन है।

श्लेगेल (जर्मन) के अनुसार हमारे मन में इस चेतना का उदय होता है कि पार्थिव जीवन का संचालन किसी अदृष्ट शक्ति के हाथ में है जिसके समक्ष मानव का समस्त बल वैभव तुच्छ है। इस धारणा से एक ओर अहंकार का शमन होता है और दूसरी ओर इससे हमें दुःख में धैर्य मिलता है।

स्पष्ट है कि उक्त सभी समाधान अभावात्मक ही हैं। इसी प्रकार के समाधान ह्यूम और ड्यूबाय ने भी व्यक्त किये हैं। इनके अनुसार प्रेक्षक त्रासदी का अवलोकन या अध्ययन दैनिक जीवन की नीरसता से मुक्ति पाने के लिए करता है। त्रासदी से उसके जीवन में एक प्रकार की उत्तेजना आती है और यह उत्तेजना भी एक प्रकार का विशेष आनन्द है।

भावात्मक समाधान

इसके अतिरिक्त पाश्चात्य विचारकों ने भावात्मक समाधान भी प्रस्तुत किये हैं—

निकल के अनुसार त्रासदी में मानव हृदय की शूरता एवं उदारता आदि अभ्यतर गुणों का प्रदर्शन होता है। वीरता के पतन में भी एक गरिमा निहित रहती है जो शोक और त्रास को दैवी आभा से मण्डित कर देती है। इन प्रसगों से हमारे मन में क्लेश के स्थान पर उदात्त अनुभूति उत्पन्न होती है, जो सुखद एवं प्रीतिकर होती है।

नीत्शे के अनुसार त्रासदी में जीवन के प्रकाश और अन्धकार दोनों का ही ऊर्जस्वी चित्रण रहता है। प्रेक्षक जीवन की इसी द्वन्द्वात्मक शक्ति का अनुभव करता हुआ त्रासदी का रस लेता है। हीगेल भी इसी इसी द्वन्द्व को स्वीकार करते हुए प्रकारान्तर से इसे करुण रस के आस्वादन के समाधान के रूप मे प्रस्तुत करते हैं।

आई० ए० रिचर्डस के अनुसार काव्य का उद्देश्य है अन्तर्वृत्तियो का, विशेषत परस्पर विरोधी अन्तर्वृत्तियो का सामजस्य। त्रासदी की आधारभूत अन्तर्वृत्तिया है करुणा और त्रास। करुणा का धर्म है आकर्षण और त्रास का धर्म है विकर्षण। त्रासदी मे इन दोनो विरोधी अन्तर्वृत्तियो के समजन के कारण सहृदय को परितोष की प्राप्ति होती है।

× × ×

ये भावात्मक समाधान अपेक्षाकृत अधिक पुष्ट और सघन हैं। फिर भी, इनसे जिज्ञासा का शमन नही होता। यह सत्य है कि किसी वीर का बलिदान हमारे चित्त मे अवसाद और निराशा के स्थान पर उदात्त भावनाओ की उद्बुद्धि करता है, किन्तु यह तर्क एकागी है। त्रासदी मे केवल वीर का बलिदान ही नहीं होता, निरीह और सरल सुन्दर व्यक्तियो का भी निर्मम उत्पीडन एव हनन होता है।

आधुनिक युग के अग्रेज लेखक ल्यूकस ने अन्य मतों का खण्डन करते हुए नीत्शे के मत से अशत सहमति प्रकट की है। उनका तर्क है कि त्रासदी जीवन के उत्थान-पतन का उदात्त चित्र हमारे सामने प्रस्तुत करती है, जिससे हम जीवन-सत्य का उसके भव्यतम रूप मे रसास्वादन करते हैं।

किन्तु यह समाधान भी अशत स्वीकरणीय है, क्योकि जीवन के उत्थान के साथ पतन को भी प्रीतिकर मान लेने की क्षमता सामान्य व्यक्ति मे नही होती। इस समाधान की अपेक्षा हीगेल का तर्क अधिक विश्वसनीय है—त्रासदी से जीवन की जय पराजय के द्वन्द्व का अनुभव हमारी चेतना को परस्पर-विरोधी वृत्तियो को उद्बुद्ध कर अन्त मे समजित कर देता है। परिणाम स्वरूप हमारी आत्मा समाहित हो जाती है, और इस प्रकार प्रेक्षक की आत्मा को परितोष मिलता है। रिचर्डस ने इसी धारणा के ही आधार

पर कहा है कि त्रासदी आकर्षक और निकर्षक वृत्तियों का समंजन करके हमारी चेतना को समाहित करती है। अत उसका प्रभाव तृप्तिकर है। यह तो ठीक है, किन्तु यह समंजन कैसे घटित होता है, इसका समाधान करना भी आवश्यक है, जिसकी ओर संकेत नहीं किया गया। अस्तु।

निष्कर्ष

पाश्चात्य विचारकों के ये सभी समाधान अंशत सत्य हैं, क्योंकि एक भी समाधान ऐसा नहीं है जो जिज्ञासा का समग्र रूप से परितोष कर सके। अत हमें कई सिद्धान्तों का आश्रय लेना होगा—

(क) काव्य का शोक प्रत्यक्ष अनुभव का विषय न हो कर कल्पनात्मक अनुभव का विषय है। अत उसका दंश बहुत कम हो जाता है, इसमें कोई सन्देह नहीं है।

(ख) करुण-काव्य में प्राय मानव क्रूरता और मानव-गरिमा का भव्य दर्शन रहता है, जो कि सामाजिक की चेतना का उत्कर्ष करता है।

(ग) कला की प्रक्रिया भी दु ख आदि के लेश-मात्र को नष्ट कर देती है। कला अनेकता में एकता स्थापित करती है और इस कलात्मक अन्विति का रागात्मक आधार है—भेद में अभेद की प्रतीति, जो निश्चय ही सुखकर अनुभूति है।

(घ) काव्य का यह शोक व्यक्तिगत न रहकर साधारणीकृत हो जाता है। अत ममत्वजन्य कुण्ठा और निराशा इसमें नहीं रह जाती। हमारी चेतना राग द्वेषों से मुक्त होकर विशद हो जाती है, और यह मन स्थिति सुखकर अनुभूति है।

इस प्रकार कोई अकेला तर्क करुण रस के आस्वाद का समाधान नहीं कर सकता। यह सभी तर्क समग्र रूप में इस समाधान को प्रस्तुत करने में सक्षम बन सकते हैं, विशेषत अन्तिम तर्क (साधारणीकरण) प्रत्येक दृष्टि से अपेक्षित है।

# I : 7

## TREATMENT OF KARUṆA IN THE VAISṆAVA RASA-ŚĀSTRA

*Dr Raghu Nath Sharma*

Rasa in reality is the Superme Self, attainment where of is conducive to sublime Bliss[1] And as such the same connot be comprehended well by an individual or a band of such individuals Who can, indeed, fathom the unfathomable It reveals its different aspects to people of different tastes and different mental set-up and hence diverse names, properties, relishments and the process of realisation Godapadacārya's famous dictum with regard to the manifestation of the Reality in different forms can be applied to Rasa and its different nomenclatures in to to He observes, "He (the inquirer) cognizes only that idea that is presented to him It (Ātman) assumes the form (of what is cognized) and thus protects (the enquirer) Possessed by that (idea) realises it (as the sole essence)"[2]

It is on account of this very process of realisation that we have different names given to one and the only one supreme state of taste technically called Rasa[3] It is Śrngara for Bhoja,

---

1 रसो वै स । रसं ह्येवाय लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति ।

—Taittiriyopanisad, II 7

2 य भाव दर्शयद्यस्य त भाव स तु पश्यति ।
त चावति भूत्वाऽसौ तद्ग्रह समुपैति तम् ॥

—Māndukyopanisad with Gaudapāda karika, II , 29
Mysore 1968

3 एक सद्विप्रा बहुधा वदन्ति ।

Karuna for Bhavabhuti, Bhakti for Śri Rupa and others for still others A sentiment of devotion is a nearest approach to the Upanisadic dictum of "*Raso Vai Sah*"[4] A sound foundation was provided to this poetico—philosophical concept of sentiment by the Bengal Vaisnavism of Mahaprabhu Sri Krsna Caitanya His disciples, all of them prolific writers, in Sri Rupa, Sanatana, Jiva and other Vrndavana Gosvamins enriched the tradition by their technical works on the Bhakti Rasa Sastra, popularly known as the Vaisnva Rasa sastra, an important link or an extension of Sanskrit poetics

Orthodox tradition of Sanskrit Poetics is unambiguously of the opinion that sentiments like Karuna etc are also con ducive to bliss par excellent and is borne out on the experie-nce of those blessed with poetic excellences[5] Had it not been so no one would feel attracted towards Karuna rasa

In the Vaisnava Rasa sastra there are, in all, twelve sentiments of Devotion five of them being Primary[6] and the seven secondary sentiments Karuna is one of the secondary sentiments of devotion They are secondary, because the seven can be included in one or more of the five primany sentiments of devotion[8] In his commentary Durgama sanga-

---

4 Taittiriyopanisad, II 7

5 करुणादावपि रसे जायते यत्परम् सुखम् ।
सचेतसामनुभव प्रमाण तत्र केवलम् ॥
किञ्च तेषु यदा दुःख न कोऽपि स्यात्तदुन्मुख ।
तथा रामायणादीना भविता दुःख हेतुता ॥
Sahityadarpana, 3 107 Sri Rupa quotes Sahityadarpana (3 4 5) in his Haribhakti Rasamrta Sindhu (BRS) (3 5 107-109)

6 मुख्यस्तु पञ्चधा शान्त प्रीति प्रेयाश्च वत्सल ।
मधुरश्चेत्यमी ज्ञेया यथापूर्वमनुत्तमा ॥
—BRS, 2 5 96-97

7 हास्योऽद्भुतस्तथा वीर करुणो रौद्र इत्यपि ।
भयानक सबीभत्स इति गौणश्च सप्तधा ॥
—Ibid, 2 5 97 98

8 BRS 4 1 4 5, 8 9

mani on the Haribhakti Rasamrt Sindhu Sri Jiva Gosvamin observes that the secondary sentiments are so cal ed because of their casual occurrence when they are related to attachment (rati) to Sri Krsna [9] Also they are all complementary or supplementary to the five primary sentiments generally found in the Puranas [10] Sri Jiva further observes that the seven secondary practically speaking have nothing to do with rasa in and by themselves until they are dedicated to the attachment (rati) of Bhagvat Krsna and hence for him their conditional rasa hood [11]

Tables showing Mukhya (Primary) and Gauna (secondary) sentiments of Devotion are given below —

Mukhya rasas
(Primary sentiments)

| Śanta | Prita | Preyan | Vatsala | Madhura |
|---|---|---|---|---|

Gauna rasas
(secondary sentiments)

| Hasya | Adbhuta | Vira | Karuna | Raudra | Bhayanaka | Vibhatsa |
|---|---|---|---|---|---|---|

Thus Karuna (or Pathos) is the fourth secondary sentiment of devotion It is defined as culminating from the predominating stable emotion of sadness developed through supplementary sub emotions [12] Author of Haribhakti Rasamrta Sindhu Sri Rupa maintains that though herein is the predominance of the emotion of grief yet on account of the preponderance devotion of Bhagavat Krsna an irrepressible joy is intimately experienced while the sorrow is also present on account of some mishap regarding Śrikrsna[13]

---

9 Śri Jiva DS on BRS Varanasi 1931, p 435

10 BRS 3 5 11

11 Śri Jiva DS BRS p 435

12 आत्मोचितैर्विभावाद्यैर्नीता पुष्टि सता हृदि ।
भवेच्छोक रतिभक्तिरसोऽयं करुणाभिध ॥
—BRS 4 4 1 C Sahityadarpana, 3 222 226

13 Ibid 4 4 2

*(a) Vibhavas of Karuna Bhakti Rasa*

As usual with any Rasa there are both (i) Ālambana and (ii) Uddipana vibhavas of this sentiment of Pathos of Devotion

(i) *Ālambana* There are three types of Ālambana vibhavas, namely Bhagavat Krsna inspite of being a repository of extreme bliss is threatened with catastrophe His dear ones and ones own dear one devoid the joy of Devotion to Śri Krsna In addition a witness of all these aforesaid or their devotee may also form the subject matter of this sentiment of Pathos [15]

(ii) *Uddipana*[14] Bhagavat Krsna s deeds, His qualities and sweet complexion are the Uddipanas [16]

*(b) Anubhavas of Karuna Bhakti Rasa*

Dryness of face, bewailing withering of limbs on the floor etc

*(c) Sattvika bhavas*

All the eight Sattvikas as Heaving of deep sighs, crying, scattering on ground beating of chest etc [18]

*(d) Vyabhicarins*

Stupor (jadya) Dispondency (nirveda) Humility anxiety, sadness, curiosity restlessness frenzy (unmada), death, langour, loss of memory, disease, swooning etc [19]

*(e) Sthayin of the Karuna Bhakti Rasa*

The attachment of sorrow being developed through sad feeling takes the form of pre dominating stable emotion of the

---

14 अनिष्टाप्त पदतया वेद्य कृष्णोऽस्य च प्रिय ।
तथाऽनवाप्ततद्भक्तिसौख्यश्च स्वप्रियो जन ॥
इत्यस्य विषयत्वन ज्ञेय आलम्बनस्त्रिधा ॥
—BRS, 4 4 2-3

15 Ibid 4 4 4

16 तत्कर्मगुणरूपाद्या भवन्त्युद्दीपना इह । —BRS, 4 4 5

17 अनुभावा मुखे शोषो विलाप स्रस्तगात्रता ।
—Ibid, 4 4 5

18 BRS, 4 4 6

19 जाड्यनिर्वेदग्लानि दीनता ।
चिन्ता विषाद औत्सुक्यचापलान्मादमृत्यव ॥
आलस्यापस्मृतिव्याधिमोहाद्या व्यभिचारिण ॥
—Ibid, 4 4 6-7

attachment in grief.[20] In his Durgama sangamani Śri Jiva Gosvamin observes that the stable emotion comes into being as a result of its own adjective of apprehending a possible mishap.[21]

Śri Rupa Gosvamin remarks that laughter etc can be aroused sometime even without the presence of attachment, but there is no possibility of awakening of the emotion of grief without the actual presence of attachment.[22] The degree of grief varies according to the intensity of attachment and, therefore, the intimate identity between the two is a pecularity of this emotion.[23]

Śri Rupa further observes that the lack of knowledge of the super human greatness of Śri Krsna under the presence of this sentiment is not due to ignorance but due to love for Him.[24] Therefore, in the Karuna Bhakti-Rasa the growth of even intense sadness is a source of an intimate joy beyond the reach of word and thought.[25]

In the whole rank of Vaisnava Rasa-sastra it is only the Hari bhakti Rasamrta sindhu that deals with the sentiment of

---

20 हृदि शोकतयाशेन गता परिणति रति ।
उक्ता शोकरति सैव स्थायी भाव इहोच्यते ॥
—BRS, 4 4 8

21 अशेन = अनिष्टाप्ति प्रतीतिरूपेण निजविशेषणेन ।
—DS, on BRS 4 4 8

22 BRS, 4 4 9—
रतिं विनाऽपि घटते हासादेरुद्गम क्वचित् ।
कदाचिदपि शोकस्य नास्य सम्भावना भवेत् ।

23 रतेर्भूम्ना कृशिम्ना च शोको भूयान् कृशश्च स ।
रत्या सहाविनाभावात्काप्येतस्य विशिष्ठता ॥
—Ibid, 4 4 10

24 कृष्णैश्वर्याद्यविज्ञान कृत नैषामविद्यया ।
किन्तु प्रेमोत्तररसविशेषेणैव तत्कृतम् ॥
—Ibid, 4 4 11

25 अत प्रादुर्भवन् शोको लब्ध्वाऽप्युद्भरता मुहु ।
दुरूहामेव तनुते गति सौख्यस्य कामपि ॥
—Ibid, 4 4 12

Pathos of Devotion to God The Ujjvalanīlamaṇih because of its treatment of the Arch sentiment of Devotion, the Madwa, does not mention Karuna or other sentiments, principal or secondary ones

Secondary works of the Vaisnava Rasa-Śāstra, Nātakacandrikā of Śrī Rūpa, Sat-sandarbha of Śrī Jīva, Caitanyacaritāmrtam of Sri Kṛṣnadāsa Kaviraja, and Alamkāra Kaustubha of Kavi Karnapūra also avoid a direct treatment of sentiment of pathos because of its secondary nature and casual existence Exuberant with sublime Bliss, Śri Krsna's sports and exploits abound in primary sentiments of Śānta, Prita, Preyan, Vatsala and Madhura Here also Madhura or mystico-erotic sentiment surpassing all other emotions is designated as Bhakti-rasa-rāt, thus, a secondary position of pathos from Vaisnava Rasa sastra point of view But its display is of no less importance from the taste point of view, the same being the source of an intimate joy beyond the reach of word and thought—दुरूहामेव तनुते गति सौख्यस्य कामपि ।

Traditional poeticians, who do not accept sentiment-hood of devotion to God, may not recognise this Karuna Bhakti Rasa of the Vaisnava Rasa-sastra at all but for the poeticians of the Bengal Vaisnavism all poetic sentiments are partial manifestations of Bhakti-rasa and hence no quarrel. This brings to memory the remarks of Gaudapādācārya, the great Advaitin, who observes, "The dualists obstinately cling to the conclusions arrived at by their own enquiries (as being the truth) So they contradict one another, where as the Advaitin finds no conflict with them"

The Pathos in the Vaisnava Rasa-śāstra, though secondary[27] by nature, is full to the brim with its underlying vitality, which is the real joy that forms the fundamental neumenon of any emotion or sentiment And hence its exquisite nature

26. BRS, 4 4 12

27. स्वसिद्धान्त स्ववस्थासु द्वैतिनो निश्चिता दृढम् ।
परस्पर विरुध्यन्ते तैरय न विरुध्यते ॥
—Mandūkyopanisad G P K, III 17

I 8

# प्राचीन भारतीय नाट्य परम्परा के सन्दर्भ में 'त्रासद करुण'

—डॉ मोहन चन्द्र

भारतीय रस-सिद्धान्त के क्षेत्र मे रस की सुखानुभूति अथवा दुःखानुभूति के प्रश्न ने गम्भीर समस्या को उत्पन्न किया है। करुण के आस्वाद का प्रसग इस समस्या को और भी जटिल रूप दे देता है। रस को अखण्ड अलौकिक तथा ब्रह्मास्वाद सहोदर की मान्यताओ द्वारा सुख रूप सिद्ध करने वाले प्राचीन भारतीय समीक्षकों मे भट्टनायक, अभिनवगुप्त, वामन, आनन्दवर्धन, मम्मट, विश्वनाथ आदि साहित्यशास्त्रियो के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय कहे जा सकते हैं। किन्तु रस की दुःखात्मक अनुभूति परक मान्यताओ का समर्थन करने वाले आचार्यों में नाट्यदर्पणकार रामचन्द्र गुणचन्द्र, रसकलिकाकार रुद्रभट्ट तथा आधुनिक हिन्दी साहित्य के समीक्षक आचार्य रामचन्द्र शुक्ल आदि कुछेक गिने चुने विद्वानो के नाम लिए जा सकते हैं।

सिद्धान्तत करुण रस की दुःखात्मक अनुभूति के पक्ष का समर्थन करते हुए यहाँ यह दर्शाने की चेष्टा की गई है कि कैसे रस की सुखात्मकता की भ्रान्त धारणा के कारण करुण रस के पूर्णविकास का मार्ग प्रशस्त नही हो सका। करुण के पूर्णविकास से यहा तात्पर्य रौद्र अथवा त्रासद करुण से है जिसमे मृत्यु आदि के दुःखान्त भयावह मनोवेगो से प्रेक्षक स्थायी रूप मे शोक का अनुभव करता है। इस प्रकार का त्रासद करुण केवल मात्र ग्रीक त्रासदियो मे ही उभर पाया है सस्कृत नाटकों मे नहीं। यहाँ यह भी प्रतिपादित करने की कोशिश की गई है कि मूलत प्राचीन भारतीय परम्परा मे त्रासद करुण की वास्तविक चेतना से ही साहित्य सृजन करने की प्रवृत्ति रही थी। भरत मुनि के नाट्य-शास्त्र, रामायण, महाभारत आदि में त्रासदी के तत्त्व पूर्णत विद्यमान थे। परन्तु परवर्ती साहित्य शास्त्रियों ने तथा सस्कृत नाटककारो ने न केवल करुण की दुःखात्मकता का विरोध किया अपितु त्रासद करुण को स्वाभाविक रूप से पल्लवित भी नही होने दिया। इसके विपरीत ग्रीक त्रासदियो मे करुण की पूर्णावस्था का विकास देखा जा

सकता है । करुण विषयक इस मनोवृत्ति और नाट्य प्रवृत्ति से भारतीय कला के स्वच्छन्द विकास को क्षति पहुची है ।

करुण की रसानुभूति की समस्या का नाट्यशास्त्र के सन्दर्भ मे यदि विश्लेषण किया जाए तो स्पष्ट होता है कि भरतमुनि करुण रस की दु खात्मकता से पूर्णत परिचित थे । नाट्यशास्त्र के अनेक साक्ष्यों से इस तथ्य की पुष्टि हो जाती है । नाटयशास्त्र में करुण की उत्पत्ति रौद्र से मानी गई है[1] जो त्रास, भय और इष्टनाश आदि का सूचक है । करुण को कपोतवर्ण कहा गया है[2] जो उदासीनता, नैराश्य एव मलिनता का प्रतीक है । करुण का देवता स्वयं यमराज कहा गया है[3] जो साक्षात् भय एव दु ख की प्रतीति कराता है । नाट्यशास्त्र मे करुण रस का त्रासद रूप है प्रिय व्यक्ति की मृत्यु —तुलनीय "इष्टवधदर्शनाद्वा ······करुण रसो नाम सभवति ॥[3a] परवर्ती साहित्य शास्त्रियो ने करुण की इस त्रासद स्थिति को हल्के रूप में ही ग्रहण किया है । आधुनिक समीक्षकों का एक वर्ग भरत को करुण की सुखानुभूति का समर्थक सिद्ध करने की चेष्टा मे भी लगा हुआ है ।[4] इनका कहना है कि क्योंकि भरत ने शोकार्त तथा श्रमार्त लोगों के विश्राम अथवा मनोविनोद हेतु नाटक की उपादेयता मानी है इसलिए भरत को नाटक मे करुणादि की अनुभूति सुखरूप मे ही मान्य है ।[5] वास्तव मे देखा जाए तो इस मान्यता का कोई उचित आधार नाट्यशास्त्र मे नही हैं । भरत मुनि ने नाटक में होने वाले मनोरजन को रस की सुखात्मक अथवा दु खात्मक अनुभूति से सर्वथा पृथक रखा है । इसके विपरीत नाट्यशास्त्र में इस तथ्य का भी उद्घाटन हुआ है कि प्रेक्षक दु खानुभूति मे भी रुचि लेता है किन्तु यह कहना अनुचित होगा कि नाट्यशास्त्र का प्रेक्षक शोक भाव में आनन्दित होता हुआ अपना मनोरजन करता है । भरत के नाट्यशास्त्र मे लोक स्वभाव के अनुरूप ही सुख-दु ख रूप भावों की स्थिति को यथार्थ रूप से स्वीकार किया गया है—

1 तुलनीय, "रौद्रात्तु करुणो" नाटयशास्त्र (चौखम्बा सस्करण), बनारस, १९७२

2. तुलनीय, "कपोत करुणश्चैव" ना० शा०, ६ ३५

3 तु० "करुणो यमदैवत." ना० शा० ६ ३७
"रुद्रस्त्रैलोक्य सहारकर्ता अतएव चोदयति यमम् । यमेन वधादिके समाहिते करुणे "हिन्दी अभिनवभारती, प्रधान सम्पा० डा० नगेन्द्र, दिल्ली १९६०, पृ० ५३०

3a ना शा ६ ६१

4 द्रष्टव्य, मनोहर काले, आधुनिक हिन्दी मराठी मे काव्यशास्त्रीय अध्ययन, दिल्ली, १९६३, पृ० २२२

"यो य स्वभावो लोकस्य सुख दु ख समन्वित ।
सोऽगाद्याभिनयोपेतो नाट्यमित्यभिधीयते ॥[6]

इस सम्बन्ध मे भाव की यह व्याख्या 'काव्यार्थान् भावयन्ति इति भाव'[7] को भी ध्यान मे रखना चाहिए । भाव परकता के इसी वैशिष्ट्य का प्रतिपादन करते हुए भरत का कहना है कि नाटक का प्रेक्षक वही कहा जा सकता है जो हर्ष के क्षणो मे हर्षित होता है तथा दु ख के क्षणो मे दु खित—

"दैन्य दीनत्वमायान्ति ते नाट्ये प्रेक्षका स्मृता ।
ये तुष्टौ तुष्टिमायान्ति शोके शोक व्रजन्ति च ॥"[8]

करुणरस के पूर्ण परिपाक की स्थिति मे होने वाली मानसिक तथा शारीरिक यातनाओ की अनेक दशाओ का उल्लेख करते हुए भरत मुनि का कहना है कि करुणाभिनय के अवसर पर निर्वेद, चिन्ता, दैन्य, ग्लानि आदि मानसिक यातना तथा अश्रुपात, जडता, मरण आदि शारीरिक यातनाए विद्यमान रहती हैं—

"निर्वेदश्चैव चिन्ता च दैन्यग्लान्यस्तमेव च ।
जडता मरण चैव व्याधिश्च करुणे स्मृता ॥"[9]

डा० नगेन्द्र ने अपने 'अरस्तु का काव्य शास्त्र' की भूमिका मे नाट्य शास्त्रोक्त उपर्युक्त करुण की भावभूमियो को त्रासदी के उपकरण के रूप मे स्वीकार किया है ।[10] इस प्रकार नाट्य शास्त्र से विदित होता है कि प्रारम्भिक चरणो में 'त्रासद करुण' की जो मान्यताए प्रचलित थी परवर्ती काल में उत्तरोत्तर क्षीण होती चली गई । प्राचीनतम नाटककार भास भी 'त्रासद करुण' से कुछ अधिक प्रभावित लगते हैं । उनका उरुभगम' नाटक एक कृत्रिम त्रासदी-नाटक लगता है । वध आदि के दृश्य भी उनके नाटकों मे अपेक्षाकृत अधिक दिखाए गए हैं । सभवत भास से पहले भारतवर्ष मे त्रासद-करुण से प्रभावित नाटको का प्रचलन भी रहा हो ।

---

5 तु०, "दु.खार्त्तानां श्रमार्त्तानां शोकार्त्तानां तपस्विनाम् ।
विश्राम जनन लोके नाट्यमेतद् भविष्यति ॥" ना० शा० १ १११-२

6. वही १-१११

7 वही, अध्याय-७ पृ ३६७ तथा तु० —
"विभावैराहृतो योऽर्थो ह्यनुभावैस्तु गम्यते ।
वागङ्गसत्त्वाभिनयै. स भाव इति संज्ञित. ॥" वही ७.१

8 वही ७ ४२ (गायकवाड ओरिएन्टल सीरीज-सस्करण)

9. वही ७ १११

10 नगेन्द्र, अरस्तु का काव्य शास्त्र, दिल्ली, सवत् २०३१, पृ १२२

त्रासदी सम्मत त्रासद-करुण की साहित्यिक प्रवृत्ति ने आद्य महाकाव्यों रामायण तथा महाभारत को विशेष रूप से प्रभावित किया है। उत्तरोत्तर काल मे प्रक्षेपकों आदि के जुडते रहने के कारण यद्यपि इन महाकाव्यों का कलेवर विचित्र रूप को धारण कर गया है तथापि इस तथ्य की भी उपेक्षा नही की जा सकती है कि इनके कथानक ग्रीक त्रासदियों के कथानको से बहुत साम्य रखते हैं। महाभारत की कथावस्तु पारस्परिक आत्मीय बन्धुओं के ईर्ष्या द्वेष, कलह की घटनाओं से अपने कलेवर को प्राप्त करती है तथा अन्त मे पाण्डवों की स्थिति भी अत्यन्त करुणाजनक दिखाई गई है। रामायण वस्तुत दुखान्तकी का एक भारतीय आदर्श है जिसमे राम तथा सीता के क्लेशपूर्ण जीवन सघर्ष की कथा अति करुण है इससे पूर्व दशरथ की मृत्यु भी त्रासद करुण का बोध कराती है। अन्त मे सीता के दु खद अवसान से ही रामकथा को विराम मिलता है।

अनेक परवर्ती सस्कृत नाट्य कथानको के स्रोत आदिकाव्य रामायण की प्रेरणा का स्रोत क्रौञ्च वध की घटना है। वाल्मीकि ने एक शिकारी द्वारा कामासक्त क्रौञ्च मिथुन मे से एक को मारे जाते हुए देखा तो उस करुण दृश्य से "मा निषाद प्रतिष्ठाम" नामक श्लोक स्वत ही फूट पडा। यद्यपि रामायण के अधिकाश सस्करणों मे नर क्रौञ्च के मारे जाने का ही उल्लेख है परन्तु ध्वन्यालोककार और लोचनकार के समक्ष ऐसा भी पाठ उपलब्ध था जिसमे नर नही अपितु मादा क्रौञ्च की मृत्यु वर्णित है तथा नर पक्षी विलाप करता है।[11] राजशेखर की काव्य मीमासा भी मादा पक्षी की मृत्यु का ही उल्लेख करती है।[12] इस प्रकार मादा पक्षी के निर्दयता पूर्ण वध की त्रासद करुण चेतना को ही यह श्रेय जाता है कि उससे भारतीय काव्य धारा का प्रस्फुटन हुआ। रामायण इसी दु खान्त घटना पर आधारित एक दु खान्तकी महाकाव्य है। क्रूर व्याध द्वारा निर्दोष क्रौञ्च पक्षी की हत्या का दृश्य ग्रीक त्रासदी नाटकों के दु खद अन्त का स्मरण दिला देता है। ग्रीक त्रासदियो मे भी यही दिखाने का प्रयास किया जाता है कि निर्मम तथा क्रूर दैव के हाथों नाटक के नायक का दयनीयता पूर्ण ढग से सर्वनाश कर दिया जाता है।

11 तु० "काव्यस्य स एवार्थ सारभूत सन्निहित सहचरी विरहकातरक्रौञ्चाक्रन्दजनित शोक एव श्लोकतया परिणत" (ध्वन्यालोक, पृ० ३२) तथा क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगेन सहचरीहननोद्भूतेन साहचर्यध्वसनेतोत्थित "(लोचन पृ ३१७) पी वी काणे, संस्कृत काव्य शास्त्र का इतिहास, दिल्ली १९६६, पृ० ४४८ पर उद्धृत-पाद टिप्पण-१

12 तु० 'निषाद निहित सहचरीक क्रौञ्चयुवान करुणक्रेंकारया गिरा क्रदन्तमुदीक्ष्य", काव्य मीमासा, पृ ७

कामासक्ति की नैसर्गिक पिपासा जैसे क्रौंच पक्षी के वध का निमित्त बनती है है वैसे ही त्रासदियो के नायक का भी छोटी-मोटी भूलों से सर्वनाश हो जाता है। इस प्रकार हम देखते है कि ग्रीक त्रासदी के समानान्तर ही भारत मे भी भय तथा करुणा के वातावरण मे काव्य सृष्टि हुई तथा भरत के नाट्यशास्त्र मे इसी दु खान्तकी के भाव को करुण के भयावह स्वरूप द्वारा अभिव्यक्त किया गया।

परवर्ती साहित्य शास्त्रियो ने अपनी बुद्धिवादी दार्शनिक तथा साम्प्रदायिक चेतनाओ के पूर्वाग्रहो को लेकर रस सिद्धान्त की व्याख्याए प्रस्तुत की जिसका यह परिणाम निकला कि नाटक की सुखान्तवादी मान्यताओ का पूरे वेग से प्रचार हुआ। इसके दो महत्वपूर्ण प्रभाव सामने आए। पहला, करुण को भी सुखात्मक सिद्ध किया जाने लगा तथा दूसरा प्रभाव यह कि नाट्य क्षेत्र मे 'करुण' को मुख्य रस बनने से रोक दिया गया।

रस-सूत्र के प्रमुख व्याख्याकारो मे भट्टलोल्लट के उत्पत्तिवाद की दृष्टि से करुण रस की दु खात्मक अनुभूति का औचित्य ही नही बनता क्योकि वे रस का प्रेक्षक से सीधा सम्बन्ध ही नही मानते। प्रेक्षक को अभिनेता के अभिनय कौशल मात्र से ही आनन्द मिलता है। शकुक के अनुमितिवाद के अनुसार प्रेक्षक अभिनेता को ही रामादि समझता है इसलिए उसके सुख एव दु ख की परिस्थितिया प्रेक्षक को तदनुसार ही प्रभावित कर सकती है किन्तु शकुक ने करुण से दु खानुभूति होने अथवा सुखानुभूति होने की किसी भी स्थिति का कोई स्पष्ट उल्लेख नही किया है, भट्टनायक ने ही सर्वप्रथम प्रेक्षक को आधार बना कर भरत सूत्र की व्याख्या की है। उन्होंने रस की जिस भुक्तिवादी मान्यता का समर्थन किया है उसके अनुसार भोजकत्व की प्रक्रिया द्वारा प्रेक्षक के मन की राजस एव तामस वृत्तियो का पहले दमन होता है तदनन्तर सात्त्विक वृत्ति की सहायता से आनन्द रूप मे रस की प्रतीति होती है। इस स्थिति मे भट्टनायक करुण की दु खात्मकता का समर्थन नही कर सकते क्योकि करुण की दु खानुभूति को स्वीकार करने का अर्थ होगा स्वय ही अपनी रस विषयक मान्यता का खण्डन करना। यही स्थिति अभिनवगुप्त के अभिव्यक्तिवाद मे भी दिखाई देती है। अभिव्यक्तिवाद मे साधारणीकरण के इसी सिद्धान्त से करुण रस द्वारा अभिव्यञ्जित शोक आदि को भी हर्ष रूप मे परिणत मान लिया जाता है। साधारणीकरण के इसी सिद्धान्त से विश्वनाथ ने आगे चलकर रस को पूर्णत. अलौकिक सिद्ध करने का प्रयास किया है। इस सम्बन्ध मे यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि अभिनवगुप्त ने करुण की दु खात्मक अनुभूति का सर्वथा निराकरण नही किया है। उन्होंने शृङ्गार, हास्य, वीर तथा अद्भुत रसो की अनुभूतियो को सुखप्रधान माना है

कि जिनमे किञ्चित दु ख का भी स्पर्श रहता है। करुण, रौद्र, भयानक तथा वीभत्स आदि रस उनके अनुसार दु ख प्रधान हैं किन्तु किञ्चित सुख का स्पर्श भी इनमे रहता है।[13] इस प्रकार अभिनवगुप्त उभयात्मक स्थिति को अपनाए हुए हैं। करुण रस की सुखात्मकता को तर्क के धरातल पर सिद्ध करने का सर्वाधिक प्रयास साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ ने किया है उन्होंने रस को अलौकिक सिद्ध करते हुए करुण रस की सुखात्मकता की सिद्धि हेतु निम्नलिखित तर्क प्रस्तुत किए हैं—

(क) करुण रस की अनुभूति सहृदयों के आधार पर सुखात्मक होती है।

(ख) करुण यदि दु खात्मक होता तो प्रेक्षक इस ओर उन्मुख न होते।

(ग) करुण रस को दु खात्मक मानने से रामायण आदि को भी दु ख का कारण मानना पड़ेगा।

(घ) लौकिक हर्ष-शोक आदि नाटक आदि में 'विभावन' व्यापार द्वारा अलौकिक होने हुए केवल मात्र सुख की अनुभूति ही कराते हैं।

(ङ) करुण दृश्यो के अवसर पर प्रकट होने वाले अश्रुपात आदि हर्षातिरेक को ही सूचित करते हैं।

(च) करुणादि के अवसरो पर यदि कोई प्रेक्षक सुखानुभूति से वञ्चित रहता है तो उसमे 'वासना' का अभाव मानना चाहिए।[14]

विश्वनाथ द्वारा दिए गए अनेक तर्कों का पहले ही खण्डन किया जा चुका है। नाट्यदर्पणकार रामचन्द्र गुणचन्द्र सर्वप्रथम आचार्य कहे जा सकते हैं जिन्होंने करुण रस की सुखात्मक सिद्धि करने वाले उपर्युक्त सभी तर्कों का खण्डन किया तथा सुखानुभूति की प्रबल रूप से स्थापना की। रामचन्द्र गुणचन्द्र के अनुसार रस को ही सुख-दु ख मिश्रित माना गया है—"सुख दु खात्मको रस'[15] अपने पूर्ववर्ती आचार्यों पर आक्षेप करते हुए उन्होने कहा कि नाटक प्रेक्षण के अवसर पर करुणादि रसों के अभिनय मात्र से ही जो वस्तुत कृत्रिम होते हैं, प्रेक्षक को जो एक प्रकार की क्लेश जन्य उद्विग्नता होने लगती है उससे स्पष्ट है कि करुण आदि रस दु खानुभूति ही कराते हैं।[16]

---

13 हिन्दी अभिनव भारती,-पृ० २१६-२४

14 साहित्यदर्पण, ३ ४-८

15 नाट्य दर्पण, ३, ७, सम्पा० डा नगेन्द्र, दिल्ली, १९६१

16. वही, पृ २९०

भला नाटक मे, सीता-हरण-द्रौपदी के केश लुञ्चन तथा वस्त्र हरण, रोहिताश्व मरण आदि दु खद दृश्यो के देखने से प्रेक्षक को आनन्दित हुआ कैसे माना जा सकता है।[17] उनका तर्क है कि इस स्थिति मे हमे नाटक को वस्तु स्थिति का सम्यग् अनुकरण नही मानना पड़ेगा,[18] तुलनीय—"अवस्थानुकृतिर्नाट्यम्" (दशरूपक)।[19] इस प्रकार रामचन्द्र गुणचन्द्र के अनुसार करुण की दु:खानुभूति की समस्या एक विवादपूर्ण प्रश्न न होकर एक नितान्त अनिवार्यता है जिससे नाटक की मूल परिभाषा ही प्रभावित है। व्यावहारिक रूप से लिखे गए नाटको को सुख दु ख मिश्रता के सम्बन्ध मे उन्होने 'पानक' पेय का दृष्टान्त दिया है जो आस्वाद मे मीठा, तीखा, कडवा, खट्टा होने पर भी स्वादिष्ट लगता है। उसी प्रकार काव्य नाटको मे व्यवहृत विभिन्न रस मनोरञ्जक लगते हैं।[20] इस सम्बन्ध मे यह उल्लेखनीय है कि यहाँ पर उन्होंने करुण रस की सुखात्मकता की कोई चर्चा नही की है अपितु सम्पूर्ण नाटक के समग्र आस्वाद को स्पष्ट किया है। 'सत्य हरिश्चन्द्र' नामक नाटक उनके द्वारा लिखा गया ऐसा ही नाटक है जिसमे दु.ख-सुख रूप जीवन के दो सघर्षात्मक मूल्यो का चित्रण किया गया है। रामचन्द्र गुणचन्द्र ने नाटक-प्रेक्षण के अवसर पर मिथ्या रूप से आभासित होने वाली सुखानुभूति का भी मनोवैज्ञानिक विश्लेषण प्रस्तुत किया है। उनका कथन है कि इष्टजन विनाश से दु.खी व्यक्ति के सामने सान्त्वना देने के उद्देश्य से उसी दु खावस्था को अन्य व्यक्तियो के दृष्टान्तो से समझाया जाता है तो उसमे एक सुख की अनुभूति होती है जो वस्तुत सुख नही होता—'योऽपीष्टादिविनाश-दु खवता करुणे वर्ण्यमानेऽभिनीयमाने वा सुखास्वाद सोऽपि परमार्थतो दु खास्वाद एव। दु खी हि दु खित वार्तया सुखमभिमन्यते।'[21] नाट्यदर्पणकार रामचन्द्र गुणचन्द्र ने दु ख के मनोवैज्ञानिक उपचार का जो विश्लेषण किया है वैसा ही कुछ नाटककार भास भी कह रहे हैं—

दु ख त्यक्तु बद्धमूलोऽनुराग स्मृत्वा स्मृत्वा याति दु ख नवत्वम्।
यात्रा त्वेषा यद् विमुच्येह बाष्प प्राप्तानृण्या याति बुद्धि प्रसादम्।।[22]

17 ना द, ३ ७, पृ २६१

18 वही, ३ ७ पृ २६२

19 दशरूपक, १ ७

20 तु० "कवयस्तु सुखदु खात्मससारानुरूप्येण रामादिचरित निबध्नत सुख-दु खात्मकरसानुविद्धमेव ग्रथ्नन्ति। पानकमाधुर्यमिव च तीक्ष्णास्वादेन सुतरा सुखानि स्वदन्ते इति।" ना० द० ३ ७, पृ २६१

21 वही, ३ ७, पृ २६२

22 स्वप्नवासवदत्तम्, ४ ६

नाट्यदर्पणकार ने विप्रलम्भ तथा करुण मे भी एक स्पष्ट रेखा को खीचा है।[23] विप्रलम्भ मे नायक नायिका मे से किसी एक का वियोग मात्र रहता है जबकि करुण मे दोनो मे से किसी एक की या तो मृत्यु हो जाने के कारण या फिर अज्ञानवश मृत समझ लिए जाने के कारण शोक स्थायिभाव बन कर आता है।[24] इस सम्बन्ध मे यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि विप्रलम्भ शृङ्गार का ही एक भेद होने के कारण करुण नही बन सकता क्योकि दोनो के स्थायिभाव पृथक् पृथक् होते हैं परन्तु मृत्यु एक ऐसी सीमा रेखा है जो इस तथ्य का प्रतिपादन करती है कि कौन सा विरह वर्णन विप्रलम्भ मे रखा जा सकता है और कौन सा वास्तविक करुण मे। प्राय सस्कृत नाटको के विप्रलम्भ वर्णनो को भी कभी कभी करुण मान लिया जाता है जो अनुचित है। 'रस कलिका' के लेखक रुद्रट भी करुण रस की दु खानुभूति ही स्वीकार करते हैं।[25] इस सन्दर्भ मे हिन्दी साहित्य के आधुनिक समीक्षक आचार्य रामचन्द्र शुक्ल की धारणा है कि वस्तुत करुण रस दु खात्मक ही होता है। इस सन्दर्भ में हर्ष के अश्रुपात की मान्यता सारहीन है। इधर हिन्दी साहित्य की रीतिकालीन परम्परा मे करुण के स्तर भेदो का निरूपण करने की प्रवृत्ति भी देखने मे आती है। करुण के पाँच भेद किए गए हैं—(१) करुण (२) लघु करुण (३) अति करुण (४) महाकरुण तथा (५) सुखकरुण।[26] सस्कृत नाटक अधिकाश रूप से करुण, लघु करुण तथा सुखकरुण के स्तर तक ही पहुँच पाए हैं उत्तररामचरित नाटक 'अतिकरुण' का उदाहरण कहा जा सकता है। महाकरुण को त्रासद करुण के रूप मे स्पष्ट किया जा सकता है जिसका प्रतिनिधित्व ग्रीक त्रासदी नाटक करते हैं।

करुण की रसानुभूति की जो शास्त्रीय चर्चा ऊपर की गई है उसके परिप्रेक्ष्य मे यदि कतिपय प्रसिद्ध सस्कृत नाटको के करुण चित्रणो का एक सक्षिप्त सर्वेक्षण प्रस्तुत किया जाए तो यह ज्ञात होता है कि लगभग सभी सस्कृत नाटक औपचारिकता के निर्वाह हेतु करुण वर्णनो मे प्रवृत्त हुए हैं। त्रासद करुण की स्थिति तक पहुचते ही नाटककार एक ऐसा आकस्मिक मोड ले आता है जिसके कारण नाटक बहुत तीव्रता से सुखान्तकी के रूप मे परिणत हो जाते हैं। अधिकाश रूप से दिखाए गए वध एव मृत्यु की घटनायें या तो सूच्य मात्र होती हैं अथवा इनके प्रति प्रेक्षको का सहानुभूति-भाव क्षीण

23 ना द पृ २६२ तथा द्रष्टव्य डा० नगेन्द्र कृत टिप्पणी पृ २६३
24 वही
25 रस कलिका, पृ ५१ २
26 द्रष्टव्य, हिन्दी साहित्य कोश, भाग १, पृ २१६

रहता है। इस सम्बन्ध मे यह उल्लेखनीय है कि नाट्य रसो का एक विशेष सन्दर्भ होता है कभी-कभी अनेक रस प्रधान रस के सहयोगी के रूप में व्यवहृत होते हैं किन्तु स्थायिभावो मे परिपुष्ट होने के बाद भी इन्हे नाट्य समीक्षा की दृष्टि से सचारी रस अर्थात् सचारी भाव तक ही सीमित माना जाता है।[27] सस्कृत नाटको के सन्दर्भ मे केवल मात्र वीर अथवा शृगार रस के नाटको का ही प्राधान्य है तथा केवल 'उत्तररामचरित' को छोड कर अन्य किसी भी नाटक मे करुण का पूर्ण रूप देखने मे नही आता जिसके द्वारा वह एक प्रभावशाली ढग से प्रेक्षको को अपनी ओर आकर्षित कर सके। दु खोन्मिश्रित सुखान्तकता के जिस सिद्धान्त को लेकर अधिकाश सस्कृत नाटक लिखे गए हैं उनमे सामान्यतया प्रेक्षक की उत्सुकता वृद्धि हेतु ही वध, प्राण हत्या आदि के दृश्य अकित हैं न कि वास्तविक करुण-वर्णन हेतु। इस तथ्य को कुछ उदाहरणो की सहायता से और अधिक स्पष्ट किया जा सकता है। वेणी सहार नाटक के एक पद्य "अद्यैवावा रणमुपगतो तातमम्बा च दृष्टवा०"[28] में अभिनवगुप्त ने रौद्र जनित करुण की स्थिति स्वीकार की है।[29] नाटक के कथानक के अनुसार इसमे दुर्योधन दु शासन की मृत्यु का समाचार माता पिता गान्धारी और धृतराष्ट्र को देने मे डर रहा है। प्रात काल ही इन्होने दुर्योधन और दुशासन का माथा सूंघकर विदाई दी थी किन्तु अब वापस आते समय वह अकेला ही रह गया है तथा दु शासन को भीम ने मार दिया है। अभिनवगुप्त यहाँ पर रौद्र रस के फल वध-बन्ध से निष्पन्न करुण रस का प्रसग स्वीकार कर रहे हैं जो सैद्धान्तिक रूप से 'आसद

---

27 पी वी काणे, सस्कृत काव्य शास्त्र का इतिहास, पृ ४६७ तथा पा टि १ तथा तुल० "यथा नरेन्द्रो बहुजन परिवारोऽपि सन् स एव नाम लभते नान्य सुमहानपि पुरुष। तथा विभावानुभावव्यभिचारिपरिवृत्त स्थायी भावो रस नाम लभते। भवति चात्र श्लोक —

यथा नराणा नृपति शिष्याणा च यथा गुरु।
एव हि सर्वं भावानां भाव स्थायी महानिह॥

ना शा के एम सस्करण ७ ८ तथा गायकवाड सस्करण, पृ० ३५०-५१, तुल० "विरुद्धैरविरुद्धैर्वा भावैर्विच्छिद्यते न य।

आत्मभाव नयत्यन्यान्स स्थायी लवणाकर॥ दशरूपक, ४ ३४

28 वेणीसहार, ४ १५

29. तु० 'रौद्रस्य हि फल वध बन्धादि। तद्विभावकेनावश्य करुणेन भाव्यम्। यथा वेणीसहारे "अद्यैवावा रणमुप गतो०", हिन्दी अभिनव भारती, पृ० ५२१

करुण' की युक्ति सगत व्याख्या है[30] किन्तु नाटक के सन्दर्भ मे उक्त करुण रस की परिपक्वता सदिग्ध ही है। दुशासन के वध से उसके भाइयो और माता पिता को तो शोक हो सकता है किन्तु प्रेक्षक अथवा पाठक की सहानुभूति पाण्डवो के पक्ष मे होने के कारण वधरूप शोक के साथ तादात्म्य सम्बन्ध नही बन पाता।[31] इसी प्रकार और भी कई उदाहरण दिए जा सकते हैं। अभिज्ञान शाकुन्तल में कालिदास ने पाँचवे सर्ग मे शकुन्तला प्रत्याख्यान के प्रसगावसर पर शकुन्तला को जिस रूप से उत्पीडित किया है। उसकी प्रतीति जब दुष्यन्त को होती है तब वह छठे अङ्क मे शकुन्तला के प्रति किए गए अत्याचार के दुख से सन्तप्त है किन्तु इस अङ्क मे दिखाया गया शकुन्तला-विरह वर्णन वास्तविक करुण न होकर विप्रलम्भ का रूप धारण कर लेता है।[32] इसी प्रकार स्वप्नवासवदत्ता नाटक में उदयन द्वारा मृत वासवदत्ता की दुखानुभूति का वर्णन करुण नही कहा जा सकता क्योंकि प्रेक्षकों को वासवदत्ता के जीवित रहने का रहस्य ज्ञात है दूसरे पद्मावती के साथ विवाह कर लेने के उपरान्त उदयन के वियोग वर्णनो की भावगम्यता शिथिल हो जाती है जबकि नाटककार ने लावाणक ग्राम के अग्निकाण्ड की घटना को सूच्य द्वारा प्रकट किया है। इस प्रकार हम देखते हैं कि नाटककारो के पास वास्तविक करुण वर्णनो के अनेक अवसर आए हैं किन्तु उन अवसरों का लाभ न उठाकर विप्रलम्भ एव रसान्तरो की सहायता से करुण की वास्तविकता को नही उभरने दिया है। मालतीमाधव में कापालिक का वज्र मालती को दो बार असफल हत्या पूर्ण षड्यन्त्रो का लक्ष्य बनाना, रत्नावली मे सागरिका की असफल आत्महत्या, मृच्छकटिक मे शकार द्वारा वसन्तसेना की हत्या करने का दृश्य, मुद्राराक्षस मे चन्द्रगुप्त को मारने का असफल षडयन्त्र आदि दृश्यो और घटनाओं मे औपचारिकता के लिए दुखान्त क्षणो को उपस्थित किया गया है जो केवल मात्र नाटकीय प्रयोग के अतिरिक्त और कुछ नही। भास जैसे नाटककार ने भी त्रासदी-परक शिल्प विधियों का बाहुल्य से प्रयोग तो किया है किन्तु त्रासदी की मूल आत्मा त्रासद करुण के निष्पादन मे वे पूरी तरह से असफल रहे हैं। उनका अविमारक रोमियो जुलियट जैसी कथावस्तु को लिए हुए है किन्तु दुखान्तको

30 हिन्दी अभिनव भारती पृ० ५२१

31 कृष्णदेव झारी, रससिद्धान्त तथा घृणा भाव का मनोवैज्ञानिक विवेचन, दिल्ली, १९६९, पृ० ५०

32 "इत प्रत्यादेशात् स्वजनमनुगन्तु व्यवसिता, मुहूस्तिष्ठेत्युच्चैर्वदति गुरु-शिष्ये गुरुसमे पुनर्दृष्टिं बाष्पप्रसरकलुषामर्पितवती मयि क्रूरे यत्तत्सविष-मिव शल्य दहति माम्" ॥ अभि० शा० ६ ९

से वह सर्वदा अछूता है।[33] स्वप्नवासवदत्तम् मृत नायिका की कथा से प्रारम्भ होता है किन्तु अन्त मे उसे जीवित कर दिया जाता है। 'उरुभंग' एक त्रासदी के रूप का नाटक लगता है क्योंकि इसके अन्त मे दुर्योधन की मृत्यु दिखाई गई है परन्तु शोक स्थायिभाव न होने के कारण इसे त्रासद करुण से अनुप्रेरित त्रासदी नहीं कहा जा सकता।[34] अभिषेक' मे बालिवध तथा 'प्रतिमानाटक' मे दशरथ मृत्यु के दृश्य भी करुण को सञ्चारी भाव तक ही ले जा पाते है। कई नाटको मे नाटककार अपने वर्णन कौशल के कारण कारुणिक दृश्य उपस्थित करने मे सफल हुए हैं। मुद्राराक्षस मे राक्षस की वधयात्रा का दृश्य तथा नागानन्द के करुण दृश्य निःसन्देह प्रभावशाली कहे जा सकते हैं किन्तु समग्र नाटक के सन्दर्भ मे इनकी स्थिति बहुत क्षीण हो जाती है।

कालिदास तथा भवभूति करुण की आत्मा को पकड़ने मे काफी सफल हुए हैं। करुणा के त्रासद रूप को भी उन्होंने कभी-कभी प्रस्तुत किया है। कालिदास का अभिज्ञान-शाकुन्तल पाचवे अङ्क मे त्रासदी की ओर अग्रसर प्रतीत होता है। नाटककार ने शकुन्तला के प्रत्याख्यान का करुण दृश्य प्रस्तुत करते हुए यह दिखाने की भी कोशिश की है कि कैसे एक गर्भवती स्त्री को उसका पति चरित्रहीनता के दोष मे अस्वीकार कर देता है तो उसके माता-पिता का पक्ष भी उसको शरण नहीं देता।[35] स्त्री शोषण की मानसिक यातनाओं से पीडित शकुन्तला मृत्यु की शरण मागने लगती है— भगवति वसुधे देहि मे विवरम्"।[36] इस दृश्य की मार्मिकता को गौतमी के शब्द और भी करुण रूप दे देते है—"वत्स शार्ङ्गरव अनुगच्छतीय खलु न करुण परिदेविनी शकुन्तला, प्रत्यादेशपरुषे भर्तरि कि वा मे पुत्रिका करोतु"।[37] ग्रीक त्रासदियो तथा संस्कृत नाटको का तुलनात्मक अध्ययन करनेवाले आधुनिक समीक्षको की धारणा है कि कालिदास यदि शकुन्तला नाटक को इसी पाँचवे अक पर नायिका के दुःखद अवसान सहित समाप्त कर देते तो सम्भवत वह विश्व की एक उत्कृष्टतम त्रासदी सिद्ध होती। परन्तु कालिदास ने ऐसा किया

---

33. हेनरी वेल्स भारत का प्राचीन नाटक दिल्ली, १९७७, पृ० ९२

34 नगेन्द्र, अरस्तु का काव्य शास्त्र, पृ० १२१

35. तु० 'यदि यथा वदति क्षितिपस्तथा त्वमसि किं पितुरुत्कुलया त्वया ।
अथ तु वेत्सि शुचि व्रतमात्मन पतिकुले तव दास्यमपि क्षमम् ।।"
अभि० शा० ५ २७

36 वही, अङ्क ५ ।

37 वही, अङ्क ५

नही, अन्य सस्कृत नाटको की तरह सुखान्तकी की ओर मोड दिया।[38] भवभूति सभवत सम्पूर्ण नाट्य साहित्य मे एकमात्र ऐसे नाटककार हैं जिन्होने करुण रस प्रधान नाटक की सर्जना कर 'एको रस करुण एव'[39] की मान्यता को स्थापित किया। करुण वर्णनो मे ही नही चरित्र चित्रणो मे भी उनके द्वारा अभिव्यञ्जित करुण हृदयावर्षक है। राम करुण रस का पुटपाक है—'पुटपाक प्रतिकाशो रामस्य करुणो रस"[40] तथा सीता करुण की साक्षात् मूर्ति—"करुणस्य मूर्ति रथवा शरीरणी"।[41] इनके करुण वर्णनो से पत्थर भी रोने लगते हैं—"अपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्।"[42] परन्तु ये ही भवभूति नाटक को सुखान्त बनाने की लालसा से अथवा विवशता से 'उत्तररामचरित' को राम तथा सीता के मिलन के साथ समाप्त करते हैं। निश्चित रूप से भवभूति न करुण की अभिव्यञ्जना को प्रभावहीन कर

38 द्रष्टव्य-रॉबर्ट एनटोयने, एस जे के निबन्ध 'ग्रीक ट्रेजडी एण्ड सस्कृत ड्रामा" का निम्नलिखित अनुच्छेद—

"The most tragic moment of Kalidasa is the fifth act of Śakuntala It is there that Sanskrit drama comes closest to Greek tragedy, like the Qedipus who, in his fatal blindness, pursues relentlessly his own doom and the doom of those, whom he loves, Dusyanta, with the blind self righteousness of a fatally deluded king, submits his own wife to the most terrible ordeal and shatters his own happiness The dialogue between the king and Śarangarava has the same vehemence as the exchange between Qedipus and Teiresias

But here lies the difference Qedipus blindness is incurable and will work out its effects with relentess consistency, where as Dusyanta's blindness is the temporary means by which both his and Śakuntala's love will acquire, it true stature That is why Sanskrit drama can have its tragic moments, but will never fit the Greek pattern of tragedy "

Contribution to Comparative Literature Germany and India edited by Department of Comparative Literature, Jadavpur University Calcutta, pp 127-8,

39 उत्तररामचरितम् ३ ४७

40 वही, ३ १

41. वही, ३ ४

42 वही, १ १८ तथा तु०-भवभूते सम्बन्धाद्भूधरभूरेव भारती भाति। एतत्कृतकारुण्ये किमन्यथा रोदिति ग्रावा ॥ आर्यासप्तशती, १ ३६

43 नगेन्द्र अरस्तु का काव्य शास्त्र पृ० ८७

दिया वह इसलिए नहीं कि त्रासदियों के अनुसार नाटक को दुःखान्त होना चाहिए था बल्कि इसलिए कि रामकथा ही मूलतः दुःखान्त है। स्पष्ट है कि 'त्रासद करुण' के रूप को उत्तररामचरित में विकृत रूप से प्रस्तुत किया गया है। इस प्रकार देखा जा सकता है कि संस्कृत नाटकों के लेखक इस बात के लिए कटिबद्ध है कि त्रासद करुण को जैसे-तैसे बचाया जाए। किसी एक रस के प्रति किया गया यह अन्याय चाहे कितने ही महान् जीवन दर्शन की अभिव्यक्ति करा रहा हो या समाज के प्रति नैतिक दायित्व का निर्वाह कर रहा हो किन्तु यह स्वीकार करना पडेगा कि करुण रस के प्रति किया गया यह अन्याय जीवन के शाश्वत मूल्यों के साथ किया गया अन्याय है। भारत जैसे देश मे जहा जीवन की निस्सारता की खुल कर उद्घोषणा हुई ससार को दुःखो का घर बताया गया, मृत्यु को वस्त्र-परिवर्तन की एक सामान्य प्रक्रिया बताई गई उसी देश का साहित्यकार अथवा नाटककार दुःखद दृश्यों के अकन मे भयभीत दिखाई देता है और यह स्वीकार करना पडेगा कि उसका कवि मन कला के प्रति पूरी तरह सजग नहीं है। वह अनेक पूर्वाग्रहों को लेकर चला है जिनसे यह सिद्ध होता है कि जीवन दर्शन तथा नाटक पर्यायवाची नहीं हैं। समाज साहित्य का दर्पण नहीं है, बल्कि एक ऐसा विलास का माध्यम है जिसमे यथार्थ को नकारा गया है।

अन्त मे अब हम एक ऐसी नाट्यविधा की ओर केन्द्रित होते हैं जिसे साहित्य जगत् मे ग्रीक त्रासदी के रूप मे जाना जाता है। सस्कृत नाटको मे तथा ग्रीक त्रासदियो मे अनेक समानताए हैं किन्तु एक ही मुख्य असमानता है जो त्रासद करुण की सीमा-रेखा मे चिह्नित है। ग्रीक त्रासदियो का अन्त सदा दुःखमय रहता है तथा जीवन की गम्भीरता से इनका सम्बन्ध होता है। सामान्य स्तर के मनोरजन एव हास परिहास का माध्यम 'कामदी' अर्थात् सुखान्तक नाटक होते हैं। ग्रीक त्रासदियो को दुःखान्त की इसलिए कहा जाता है क्योंकि सम्पूर्ण नाटक की अभिव्यजना 'त्रासद करुण' से पूरी तरह प्रभावित रहती है। प्रेक्षक की दृष्टि से सर्वप्रथम ये करुणा का भाव उत्पन्न कराते हैं तदनन्तर भय का। नाटककार अत्यन्त रौद्र परिस्थितियो द्वारा त्रासदी को ऐसा मोड देता है जिससे यह प्रतीत होता है कि नाटक का नायक स्वय को तथा कभी-कभी अपने आत्मीयो की हत्या कर देता है। नायक सामान्य-तया सरल, उदार एव सभी नैतिक गुणों से विभूषित रहता है किन्तु जाने अनजाने मे हुई किसी एक भूल के कारण अथवा चरित्र सम्बन्धी किसी अल्प दोष के कारण उसे भाग्य के दुर्विपाक का शिकार बनना पडता है। सस्कृत नाटको तथा ग्रीक त्रासदियो की कथावस्तु भी एक महत्वपूर्ण तत्व है जिससे सस्कृत नाटक त्रासदी के निकट नहीं पहुँच पाए। इस सम्बन्ध मे अरस्तु का

कहना है कि आदर्श पात्र को यदि नायक बनाया जाता है तो उसके दु खो आदि का प्रेक्षक पर अधिक प्रभाव नही पड पाता है जबकि सामान्य पात्र के सम्बन्ध मे यह बात चरितार्थ नही होती। उसकी विपत्तियो और दु खो से सहज रूप मे मानव सुलभ करुणा उत्पन्न हो जाती है। सस्कृत नाटको के अधिकाश पात्र राम आदि महामानव के रूप मे रूढ हो जाने के कारण दु खग्रस्त होने पर भी प्रेक्षको मे करुणाभाव अपेक्षाकृत कम उत्पन्न कर पाते हैं। इसी प्रकार दुष्ट पात्रो के दु खग्रस्त होने पर तो करुणा एव त्रास उत्पन्न ही नहीं होते (अरस्तु का काव्यशास्त्र, पृ ३२) यही दो मुख्य तत्त्व हैं जो स्पष्ट रूप से त्रासद करुण की सीमा रेखा का निर्धारण कर देते है।

अरस्तु ने दु खान्त नाटको से प्रेक्षक पर पडने वाले प्रभाव का उल्लेख करते हुए कहा है कि मनोरेचन (कैथर्सिस) की प्रक्रिया द्वारा नाटकीय भय एव करुणा प्रेक्षक की आत्मशुद्धि करते हैं अर्थात् जैसे कटु औषधि से शरीर निरोग हो जाता है वैसे ही भय एव करुण उसके दोषो का प्रक्षालन करते हुए मनोरजन के क्षण प्रदान करते है। हिगेल की धारणा है कि त्रासदियों के द्वारा मनुष्य ईश्वर की रहस्यमय लीला का बोध करता है। इससे उसके जीवन मे नैराश्य अथवा उदासीनता का भाव नही आता बल्कि ईश्वर के प्रति श्रद्धा और बढ़ती है। किन्तु प्लैटो जैसे दार्शनिको का यह भी कहना हैं कि त्रासदी नाटकों से रिपब्लिक को भारी खतरा भी पहुच सकता है। अभिप्राय यह है कि 'त्रासदकरुण' की मौलिक चेतना से अनुप्राणित त्रासदी नाटको ने जहाँ साहित्य को जीवन के यथार्थवादी मूल्य से जोडा वहा उन्होने यह सिद्ध करने की कोशिश भी की वस्तुत कला के स्वच्छन्द विकास के लिए 'करुण' की पूर्ण अभिव्यक्ति अति आवश्यक है।

# धनिक और करुण रस का आस्वाद

डा० रामगोपाल मिश्र

नाट्य-विवेचनार्थ विरचित ग्रन्थो में ग्रन्थत्रय अत्यधिक प्रचलित और प्रख्यात हैं। भरत मुनि प्रणीत 'नाट्य शास्त्र' प्रथम और शीर्षस्थ है। द्वितीय अद्वितीय मध्यस्थ ग्रन्थ धनजय-धनिक कृत 'दशरूपक-अवलोक' है। विश्वनाथ के तृतीय नयन की भाँति विश्वनाथ विरचित 'साहित्य-दर्पण' है। उपर्युक्त तीनो ग्रन्थरत्नो मे नाट्य से सम्बन्धित समस्त विषयो का ऊहापोह एव निर्धारण है। 'दशरूपकावलोक' मे एक मात्र नाट्य से सम्बन्धित विषयों की ही सागोपाग सोदाहरण विस्तृत विवेचना है, जो प्रामाणिकता से सर्वथा अनुस्यूत है, भले ही कतिपय स्थलो पर भरत से बहिर्भूत विवेचन मिलता है।

'दशरूपक' की कारिकाओ का प्रणेता विष्णु के पुत्र धनञ्जय हैं और 'अवलोक' नामक उसकी टीका के रचयिता धनञ्जय के लघु भ्राता धनिक हैं। दशरूपक की रचना मालवाधीश मुज के शासनकाल (९७४ ई० से ९९६ ई०) में हुई है इस तथ्य की प्रतीति दशरूपक से ही होती है।[1] अवलोक टीका का प्रणयन मूलग्रन्थ (दशरूपक) के प्रणयन के कुछ समय पश्चात् हुआ है—ऐसी मनीषियो की मान्य धारणा है। निश्चय ही दसवी शताब्दी के अन्त तक 'दशरूपकावलोक' का निर्माण हो चुका था।

धनिक कृत महनीय ग्रन्थ 'काव्य निर्णय' था, जो आज अनुपलब्ध है। इसकी सप्तर्षि की भाँति मात्र सात कारिकायें दशरूपकावलोक मे मिलती हैं।[2] अत धनिक की करुण रस से सम्बन्धित मान्यता और देन का एकमात्र आधार दशरूपक की 'अवलोक' टीका है। यह उदाहरण बहुल टीका होने पर भी कतिपय विषयो की दृष्टि से मौलिक रचना से बढकर है, जिनमे करुण रस एक है। यद्यपि धनिक के विवेचन का आधार दशरूपक है तथापि

1 विष्णो सुतेनापि धनञ्जयेन
विद्वन्मनोरागनिबन्धहेतु ।
आविष्कृत मुञ्जमहीशगोष्ठी—
वैदग्ध्यभाजा दशरूपमेतत् ।। ४.८७ ।।

2 दशरूपक ४ ३७

करुण रस की अनुभूति एवं सुखात्मक अथवा दुःखात्मक आदि की चर्चा मूल ग्रन्थ में न होकर अवलोक में है। इसलिए धनञ्जय की अपेक्षा धनिक का विवेचन गम्भीर एवं मौलिक है।

धनिक की मौलिकता निश्चय ही असन्दिग्ध है क्योंकि करुण रस से सम्बन्धित चर्चा महामाहेश्वर अभिनवगुप्त प्रणीत 'अभिनवभारती' (नाट्य शास्त्र की टीका) में गम्भीरतम रूप में समुपस्थापित है, तथापि अभिनव का अपना अभिनव चिन्तन है। अभिनवगुप्त का साहित्यिक काल ९९० ई० से १०२० ई० तक है। धनिक और अभिनवगुप्त किंचित् समसामयिक होने पर भी एक दूसरे का तनिक भी प्रभाव परिलक्षित नहीं है और न ही एक दूसरे का कहीं भी उल्लेख है। इससे स्वतः सिद्ध है कि दोनों को एक दूसरे के ग्रन्थ का ज्ञान नहीं था। देश दूरी ग्रन्थ-प्रचार आदि कारण हो सकते हैं।[3]

भारतीय साहित्य-शास्त्र का मूल स्रोत भरत मुनि प्रोक्त 'नाट्यशास्त्र रहा है। रस भागीरथी भरत-भगीरथ के नाट्य-शास्त्र-गोमुख से प्रारम्भ होती है और उसकी अबाध गति रसगगाधर रूपी गंगासागर तक प्राप्त होती है। अतः नाट्य अथवा काव्य-शास्त्रीय विषयों के विवेचन का केन्द्र नाट्यशास्त्र ही है। परवर्ती काल के साहित्य-समीक्षकों ने 'मुनिमतप्रमाणम्' अथवा 'मुनि-वचनप्रामाण्यम्' कहकर अपने कथ्य और तथ्य को अनुप्राणित और प्रामाणिक सिद्ध करने का पर्याप्त आधार माना है। यह मान्यता रस, रसावयव, रस सख्या, रसप्रतीति, रसवर्ण आदि से सम्बन्धित प्रश्नों के समाधान का प्रथम सोपान नाट्यशास्त्र है। नाट्यशास्त्र में अन्य रसों की भाँति करुण रस का विवेचन हुआ है परन्तु उसके सुखमय अथवा दुःखमय प्रतीति की चर्चा नहीं है। सम्भवतः यह चर्चा भट्टनायक के हृदयदर्पण से प्रारम्भ हुई। भरत रस को 'सुख-दुःखसमन्वित' मानते थे।[4] इसी सन्दर्भ में अभिनव का कथन है कि वह नाट्य किसी एक रूप अर्थात् मात्र सुखात्मक या दुःखात्मक, नहीं है।[5] वे दो कारणों से शोक को सर्वथा दुःख रूप मानते हैं। प्रथम अभीष्ट विषय का नाश और दूसरे पूर्वकालिक सुखस्मरण से अनुविद्ध।[6]

3 K C Pandey 'धनंजय and अभिनवगुप्त New Indian Antiquarry vol vi pp 272-282

4. योऽयं स्वभावो लोकस्य सुख दुःखसमन्वित.।
सोऽङ्गाद्यभिनयोपेतो नाट्यमित्यभिधीयते ॥ ना शा १ ११९ ॥

5. स च खलु खरूपेण विचित्रेण समनुगतो न तु तदेकात्मा। ना शा. १ ११६

6 ना. शा. १ ११६

भरत के अनुसार करुण रस का स्थायी भाव शोक है और इसकी उत्पत्ति रौद्र से होती है।[7] महत्वपूर्ण तथ्य यह है कि करुण 'निरपेक्षभाव' वाला है जबकि विप्रलम्भ 'सापेक्षभाव' वाला है। करुण के अनुभावादि की भी पर्याप्त चर्चा है, परन्तु इसकी अनुभूति के प्रकार का कथन नहीं।

भरत के पश्चात् आनन्दवर्धन तक रस के गम्भीर विवेचन की धारा सूक्ष्म और लुप्तप्राय है। भामह 'सकलै. रसैं' की उद्घोषणा तो करते हैं,[8] परन्तु विवेचन नगण्य ही है। दण्डी का दृष्टिकोण उदारवादी होते हुए भी केवल अष्टरसों का उदाहरण प्रस्तुत कर अपनी उपलब्धि मानते हैं।[9] रस उनको 'इष्टार्थ' नहीं था। वामन नये काव्यात्मा की गवेषणा करते हैं और अपनी मौलिक प्रतिभा का उपयोग रीति तत्त्व के स्थापन में व्यय करते हैं। रस का मन्द स्वर कान्ति नामक गुण तक ही सुनाई पड़ता है।[10] उद्भटविद्वान् उद्भट्ट 'नवनाट्ये रसा' की नयी उद्भावना करने पर भी करुण के विवेचन में मौलिकता से दूरस्थ हैं।[11] रुद्रट और रुद्रभट्ट का भी विवेचन भरत की ही सरणि पर हुआ है। रुद्रट के अनुसार महाकवि का काव्य औचित्यपूर्ण और सरस होना चाहिये। सत्काव्य के रसामृत का आस्वाद सर्वोपरि है (७ ६४) अत. रस से युक्त काव्य का निर्माण सर्वथा अपेक्षित है (१२ २) परन्तु करुण रस का विवेचन मात्र भरतानुकरण है।

आनन्दवर्धन की प्रखर प्रतिभा का फल 'ध्वनि' है। वे आनन्दवर्धक होने पर भी काव्यशास्त्र के कतिपय प्रमुख तथ्यों का सकेत मात्र देकर आगे बढ जाते हैं। ऐसा ही कुछ करुण रस के सम्बन्ध में प्रतिफलित हुआ है। काव्य का जन्म कारुणिक दृश्य (क्रौञ्चवध) से हुआ है और शोक ही श्लोक बन गया।[12] परन्तु उसकी चर्वणा पर मुनि आचरण है, जो आनन्दवर्धन जैसे प्रखर मौलिक चिन्तक से चुभता है। आदिकाव्य रामायण का मुख्य रस

---

7. ना. शा ६ ३२ तथा करुणरस प्रकरण

8. काव्यालकार १.१३

9 काव्यादर्श २

10. काव्यालकार सूत्रवृत्ति ३ २ १५

11 काव्यालकारसार सग्रह, ४ ३ ८

12 काव्यस्यात्मा स एवार्थ स्तथा चादिकवे पुरा।
क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थ शोक. श्लोकत्वमागत.॥ ध्वन्यालोक १५॥

करुण है जो माद्योपान्त परिव्याप्त है और कवि ने उसका निर्वाह किया है।[13] वस्तुत आनन्दवर्धन का प्रमुख काय निर्भ्रान्त शब्दों में सत्काव्यतत्त्व (ध्वनि) का निरूपण करना था जिसमें उन्हें अपूर्व सफलता मिली है।[14] आनन्दवर्धन ने करुण रस में अन्य रसों की अपेक्षा मन सर्वाधिक आर्द्रत्व को प्राप्त करता है और सहृदय के हृदय को आवर्जित करता है। करुण रस सुकुमारतर है। यथा—

शृङ्गारे विप्रलम्भाख्ये करुणे च प्रकर्षवत्।
माधुर्यमार्द्रतां याति यतस्तत्राधिक मन ॥[15]

आनन्दवर्धन के पश्चात् धनिक के पूर्वाचार्यों मे राजशेखर और कुन्तक हैं, जिनके ग्रन्थ प्राप्त हैं। राजशेखर का ग्रन्थ 'काव्यमीमांसा' कवि शिक्षा प्रधान ग्रन्थ है। कुन्तक के स्वतन्त्र चिन्तन का परिणाम वक्रोक्तिजीवित है। काव्य का सर्वस्व वक्रोक्ति है। 'सालंकारस्य काव्यता' का स्पष्ट स्वर मुखरित हुआ है। उनके अनुसार महाकवि की कृति मे सहज प्रवहमान रस ही है। कवि रस पर निर्भर है परन्तु कुन्तक की समग्र शक्ति वक्रोक्ति के भेदोपभेद एवं व्यावहारिक समीक्षा पर केन्द्रित रही है।

अब तक के समग्र विवेचन का निगलितार्थ यही है कि उपर्युक्त किसी भी आचार्य ने करुण रस के अनुभूति पक्ष की चर्चा नहीं की है। इस मध्य कतिपय ऐसे आचार्य है, जिनकी कृतियाँ, आज उपलब्ध नहीं हैं परन्तु उनके सिद्धान्तों का परिचय अभिनवभारती से मिलता है। भट्टलोल्लट, शंकुक और भट्टनायक के रसानुभूति सम्बन्धित विचारो को जानने का एकमात्र माध्यम अभिनवगुप्त की कृतियाँ 'ध्वन्यालोकलोचन' और 'अभिनवभारती' है। अभिनव के बाद उपर्युक्त तीनों आचार्यों के सिद्धान्तों का पुनरुत्थान मात्र होता रहा—जिसका अविकल आधार अभिनवभारती' विशेष है।

भट्टनायक के पूर्व मूल भवभूति ने 'करुण रस' को ही मूल रस माना है, परन्तु उसकी शास्त्रीय व्याख्या नही की है।[16] सम्भवत भवभूति के करुण

---

13 रामायणे हि करुणो रस स्वयमादिकविना सूत्रित 'शोक श्लोकत्वमागत" इत्येव वादिना। निर्व्यूढश्च स एव सीतात्यन्तवियोगपर्यन्तमेव-स्वप्रबन्धमुपरचयता ॥

14 ध्वन्यालोक ३ ३४ तथा चतुर्थ का अन्तिम पद्य

15 वही २ ८

16 उत्तररामचरित ३ ४७
'एको रस करुण एव'

इस मे और शास्त्रीय परम्परा से प्राप्त करुण रस मे अन्तर है। पूर्व का स्थायी तत्व करुणा है जबकि उत्तर का शोक।

आचार्य शकुक ने अवश्य करुण के साथक नाम की सिद्धि की है। उनके अनुसार सदय हृदयता हो लोक मे करुणा' नाम से प्रख्यात है। वह रोदनादि लिंगों द्वारा अनुकर्ता नट मे स्थित शोक के अनुभाविता सामाजिक मे रहती है। अत करुण इसका सार्थक नाम है।[17]

रस सूत्र के अप्रतिम व्याख्याकार भट्टनायक यथाय अर्थ में नायक हैं। वे आनन्दवर्धन के पश्चात् और अभिनव के पूर्व 'हृदयदर्पण' के प्रणेता हैं। नामशेष रहने पर भी यह ग्रन्थ हृदय और चिरस्थायी है। वे रस को सर्व श्रेष्ठ तत्त्व मानते हैं और रसानुभूति के सन्दर्भ मे भट्टनायक का कथन है कि रस की प्रतीति मानने पर सामाजिक को करुण रस मे दुःखी होना चाहिए, परन्तु ऐसा नही होता अर्थात् करुण रस का आस्वाद कथमपि दुःखमय नही है। यथा—

'भट्टनायकस्त्वाह रसो न प्रतीयते नोत्पद्यते नाभिव्यज्यते। स्वगतत्वेनहि प्रतीतौ करुणे दुखित्व स्यात ॥[18]

उपर्युक्त कथन की पुष्टि अभिनवभारती से पहले रचित ग्रन्थ 'ध्वन्यालोकलोचन' से भी होती है। करुण रस प्रधान कृतियो के पठन, श्रवण अथवा दर्शन से जन्य आस्वाद यदि करुणामय होगा तो पुन प्रवृत्ति नही होगी। यथा 'उत्पत्ति पक्षे च करुणस्योत्पादाद् दुःखित्वे करुणप्रेक्षासु पुनरप्रवृत्ति स्यात्।'[19]

इससे सिद्ध है कि भट्टनायक करुण रस से करुण की अनुभूति न मानकर आनन्दमय मानते हैं। करुण रस की नितान्त सुखरूपता के प्रतिपादन का सकेत भट्टनायक के विवेचन मे प्राप्त होता है। वे रस को 'परब्रह्मास्वाद-सविध'[20] मानते हैं। परवर्ती काल मे 'ब्रह्मास्वादसहोदर' अथवा ब्रह्मास्वादसब्रह्मचारी' रस की मान्यता का आधार भट्टनायक का कथन है। रस का आस्वाद ब्रह्मास्वाद के समान है। ब्रह्मास्वाद आनन्दमय ही होता है, अत करुण रस की आनन्दमयता का निवारण तर्क प्रतिष्ठित नही है, अपितु अनु-

---

17 'सदय हृदयता हि करुणेति लोके प्रसिद्धा। सा लिङगैरनुकर्तरि शोक प्रतियता सामाजिकानामिति तत्र करुणव्यपदेश इति श्री शकुक।
अभिनवभारती—

18 ना शा ६ अध्याय, भाग १, पृ २७६ (गायकवाड सस्करण)

19 ध्वन्यालोकलोचन पृ १६२

20 नाट्यशास्त्र ६ अध्याय, भाग १- पृ २७६

मोदित है।[21] भट्टनायक की यह अपूर्व देन युग युगान्तर तक मान्य रहेगी। इस के आत्मनिष्ठ स्वरूप का प्रतिपादन प्रामाणिकता की कसौटी पर खरा है। अत निर्भ्रान्त शब्दो मे यह तथ्य प्रकट किया जा सकता है कि भट्टनायक प्रथम आचार्य हैं, जो करुण रस की आनन्दमयता का प्रतिपादन करते हैं— भले ही वह सकेतमय है।

भट्टनायक के पश्चात ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य मे धनञ्जय का नाम आता है। धनञ्जय का प्रतिज्ञ वाक्य यही है कि रूपक आनन्द के निष्पन्द हैं। व्युत्पत्तिमात्र नाट्य का प्रयोजन मानने वालो को नमस्कार है, वे सर्वथा 'स्वादुपराड्मुख' हैं। यथा—

> आनन्दनिष्यन्दिषु रूपकेषु
> व्युत्पत्तिमात्र फलमल्पबुद्धि.।
> योऽपीतिहासादिवदाह साधु.
> तस्मै नम. स्वादुपराङ्मुखाय ॥[22]

नाट्य का एकमात्र प्रयोजन रसिक को आनन्दरूप रस का आस्वाद कराना है—इस कथन से प्रतीत होता है कि धनञ्जय करुण रस की अनुभूति को आनन्दमय मानते हैं।

धनञ्जय रस का सागोपाग विवेचन दशरूपक के चतुर्थ प्रकाश में करते हैं। स्थायीभाव रस है और यह विभाव, अनुभाव, सात्त्विकभाव तथा व्यभिचारी भावो के सयोग से स्थायी भाव आस्वाद योग्य बनता है।[23] इसकी आनन्दमय चर्वणा का प्रमुख केन्द्र रसिक है।[24] आस्वाद काव्यार्थ के सभेद से आत्मानन्दसमुद्भव है। यथा—

> स्वाद काव्यार्थसभेदादात्मानन्दसमुद्भव.।
> विकासविस्तरक्षोभविक्षेपै. स चतुर्विध.॥[25]

---

31 G J Larson The aesthetic (रसास्वाद) and the religious ब्रह्मास्वाद Abhinavagupta's Kashmir Saivism Philosophy East and West, Octo 1976

22 दशरूपक १ ६

23 वही ४ १

24 वही ४ ३८ रस स एव स्वाद्यत्वात रसिकस्यैव वर्तनात् ॥
तथा १ २ दशरूपानुकारेण यस्य माद्यन्तिभावका ॥

25. वही ४.४३

धनञ्जय रस को 'आत्मानन्द समुद्भव' मानते हैं। आत्मानन्द आनन्दमय ही होता है अतः धनञ्जय की दृष्टि मे सभी रस आनन्दमय होते हैं। चूंकि सभी रसो की आनन्दमयता की स्वीकृति धनञ्जय प्रतिपादित करते हैं अतः स्वतन्त्र रूप से करुण रस की आनन्दमयता का तर्कसगत कथन नहीं करते, परन्तु उनके अनुज धनिक करुण रस की आनन्दमयता का प्रतिपादन काव्यशास्त्र के इतिहास मे पहली बार सप्रमाण करते हैं और अनेक हेतु देकर उसके आनन्दस्वरूप का कथन करते हैं। करुण रस का विवेचन भरतानुप्राणित ही है, नवीन तथ्य नही।

धनिक प्रारम्भ से ही यह मानकर चलते हैं कि 'भावक रसिक दशरूपको से हर्षित होता है।[26] दशरूपक का फल व्युत्पत्ति न होकर 'स्व सवेद्य परमानन्दरूप रसास्वाद' है।[27] स्वसवेद्य का अर्थ निरतिशय सुख सविद् रूप है। निरतिशय का अर्थ जिससे बढकर और सुख नही है। इसीलिए वह परमानन्दसर्वातिशायी आनन्द है। इस प्रारम्भिक कथन का निर्वाह और सतर्क उपस्थिति अन्त मे धनिक पूर्वपक्ष के साथ प्रस्तुत करते हैं।

विभाव, अनुभाव, सात्त्विकभाव तथा व्यभिचारी भावो के द्वारा जब रत्यादि स्थायीभाव चर्वणा के योग्य होता है, तो वह रस की सज्ञा प्राप्त कर लेता है। नाटक का यह आस्वाद अनुपम आनन्द से ओत प्रोत होता है। रस का आस्वादक रसिक सामाजिक है। काव्य मे भी नाटयवत् आनन्द सविद् का उन्मीलन होता है। यथा—

'वक्ष्यमाणस्वभावैर्विभावानुभावव्यभिचारिसात्त्विकैः काव्योपात्तैरभिनयोपदर्शितैर्वा श्रोतृप्रेक्षकाणामन्तर्विपरिवर्तमानो रत्यादिवक्ष्यमाणलक्षण स्थायी स्वादगोचरताम् निर्भरानन्दसविदात्मतामानीयमानो रस, तेन रसिका सामाजिका काव्य तु तथाविधानन्दसविदुन्मीलनहेतुभावेन रसवत्॥'[28]

आत्मानन्द की अभिव्यक्ति ही स्वाद है।[29] यहाँ भी निर्भर पद निरतिशय का वाचक है।[30] निर्भर, निरतिशय पदो का प्रचुर प्रयोग हुआ है। यथा—

१ निर्भरानन्द सविदात्मतामानीयमानो रस । ८ १ पर अवलोक

२ काव्यशब्दाना चान्वयव्यतिरेकाभ्या निरतिशयसुखास्वादव्यतिरेकेण'''
८ ३७ पर अवलोक

26. दशरूपक १ २ 'यस्य भावका ध्यातारो रसिकाश्च मानन्ति हृष्यन्ति ॥
27 वही १ ६ 'स्वसवेद्य परमानन्दरूपो रसास्वादो दशरूपाणां फलम् ।
28 दशरूपकावलोक ४ १
29 'स्वादश्च आत्मानन्दाभिव्यक्ति ।
30. भट्टनृसिंह 'निरतिशयत्वं निर्भरत्वम् ।

३ स च स्वाद्यता निर्भरानन्दतविदात्मतामापद्यमानो रस ।

४ ३६ पर अवलोक

धनिक ने रस के परिप्रेक्ष्य मे अलौकिक पद का प्रयोग न कर केवल इतना कहते हैं कि नाट्य रस लौकिक रस से विलक्षण कोटि का है।[31] इस पूर्व भूमिका के साथ करुण का आस्वाद सुखमय है, पहले पूर्वपक्षियों की विप्रतिपत्तियों का उल्लेख कर समाधान करते हैं। पूर्वपक्षियों का सार इस प्रकार है।

१ आनन्द प्रधान शृङ्गारादि रसों मे काव्यार्थ के अभेद से आनन्द की अभिव्यक्ति होती है। यह कथन समीचीन है परन्तु करुण दु खात्मक होने से उससे आनन्द की अभिव्यक्ति की मान्यता 'आकाशकुसुमवत्' है। अत करुण रस का आस्वाद दु खात्मक है।

२ करुण रस प्रधान नाट्य अथवा काव्य के देखने सुनने पर सामाजिकों के हृदय मे दु ख का ही आविर्भाव होता है जिसके फलस्वरूप अश्रुपातादि होते हैं अर्थात् अश्रु प्रवाह इस बात का प्रमाण है कि करुण रस का आस्वाद दु खमय है।

३ करुण रस का आस्वाद यदि सुखमय मान लिया जाय तो अश्रुप्रवाह आदि की सार्थकता समाप्त हो जाती है। इसलिए करुणरस आनन्दमय नही अपितु दु खात्मक रस है। यथा—

'ननु च युक्त शृगार-वीर हास्यादिषु प्रमोदात्मकेषु काव्यार्थसभेदादानन्दो दभव ' इति। करुणादौ तु दु खात्मकत्वे कथमिवमसौ प्रादुष्यात्।

तथाहि तत्र करुणात्मककाव्यश्रवणात् दु खाविर्भावोऽश्रुपातादयश्च रसिकानामपि प्रादुर्भवन्ति।

न चैतदानन्दात्मत्वे सति युज्यते।[32]

उपर्युक्त अनुच्छेद से ऐसा प्रतीत होता है कि धनिक के समय मे करुण रस के आस्वाद के सम्बन्ध मे मनीषियों मे विवादात्मक स्थिति थी। कतिपय रसों की (शृगार-वीर-हास्यादि) सुखरूपता और कुछ रसों की (करुण-रौद्रादि) दु खरूपता का प्रतिपादन हो रहा था, जिसकी चरम परिणति और स्वीकृति रामचन्द्र-गुणचन्द्र विरचित 'नाट्य-दर्पण' मे हुई है।[33] यह विभाज्य-

31 दशरूपकावलोक ४ ४१-प्रतिपादितप्रकारेण लौकिकरसविलक्षणत्वात् नाट्यरसानाम्।

32 वही ४ ४४

33 नाट्यदर्पण, ३ ७ वृत्ति

वादी मत आधुनिकता के सन्दर्भ मे समीचस्य है । सभी रस एक जैसे नही हैं। कुछ सुखानुविद्ध हैं, तो कुछ दु खानुविद्ध । भोजराज भी रसो को सुख-दु खावस्था रूप मानते हैं।[34] रामचन्द्र-गुणचन्द्र 'सुख-दु खात्मको रस.' मानते हैं, तो भोजराज 'रसा हि सुख दु खावस्थारूपा' मानते हैं, परन्तु धनिक के पूर्व किस आचार्य ने इस प्रकार के मत का प्रकटीकरण किया था, अज्ञात है, क्योकि अनेक आचार्यों के ग्रन्थो का केवल नाम शेष उपलब्ध है। कुछ भी हो धनिक के समय मे विभज्यवादी दल था अर्थात् कुछ रसो की सुखात्मकता और कुछ रसो की दु खात्मकता उन्हे अभिप्रेत थी जिसकी चर्चा धनिक ने प्रस्तुत की है। पूर्वपक्षी के तर्कों का क्रमश खण्डन कर धनिक करुण रस की सुखात्मकता का ही प्रतिपादन करते हैं।

१ जिस प्रकार शृङ्गारादि रसो से आनन्द की अभिव्यक्ति होती है उसी प्रकार करुण रस से भी आनन्द की ही अभिव्यक्ति होती है। काव्य अथवा करुण रस का आनन्द सम्भोग कालीन ताडन-प्रहरण दन्तच्छदादि के आनन्द के समान दु खानुविद्ध होने पर भी नितान्त आनन्दमय ही है। शास्त्रीय शब्दावली मे इसे 'कुट्टमित' कहा जाता है। जिसका अर्थ है कि केश-अधर आदि ग्रहण करने पर भी वाह्यत क्रोध प्रदर्शन करने वाली नायिका आभ्यन्तर मे अत्यधिक आनन्दित होती है।[35]

नुभूति होती है—इसमें लेशमात्र भी सन्देह नहीं है। धनिक का कथन इस प्रकार है—

'सत्यमेतत्। किन्तु तादृश एवासावन्द सुखदुःखात्मको यथा प्रहरणादिषु सम्भोगावस्थायां कुट्टमिते स्त्रीणाम्।[38]

आचार्य विश्वनाथ के अनुसार लोक सत्य में शोक से शोक की उत्पत्ति होती है, परन्तु अलौकिक विभावन से काव्य का आश्रय प्राप्त कर वनवासादि से भी सुख ही उत्पन्न होता है। यही कारण है कि अन्य अवसरों पर दन्ताघात, नखक्षतादि दुःख के कारण होते हैं परन्तु वही सुरत के समय सुखजनक होते हैं। जब शोकजनक कारणों से लोक में ही सुख उत्पन्न होता है तब नाट्य में अलौकिक विभावादि होते हैं।[39] वास्तव में विश्वनाथ सम्मत करुण रस की आनन्दमयता धनिक का अविकल अनुवाद मात्र है। इसे हम आगे भी सिद्ध करेंगे।

२. काव्य का करुण रस लौकिक करुण से सर्वथा भिन्न प्रकार का होता है। दोनों में साम्यता नहीं है, वैधर्म्य ही है। समग्र जीवन ही करुणादि भावों से परिव्याप्त है। कोई भी प्राणी इनसे रहित नहीं है, तारतम्य का अवश्य अन्तर है, किन्तु दैनन्दिन जीवन में व्यक्ति समग्र घटनाओं से रस (आनन्द) नहीं प्राप्त करता है। आनन्दात्मक अनुभूति नाट्यकाव्य में ही कर पाता है। लोक जीवन की किसी कारुणिक घटना को देखकर अन्तर्मन सर्वथा द्रवित होता है—ऐसी बात नहीं है। कभी-कभी हम उदासीन अथवा तटस्थ भी होते हैं। सभी तो तथागत नहीं हैं कि एक बार मृत व्यक्ति को देखने मात्र से अनित्यता का बोध हो जाए। आत्मावेश सर्वत्र समान रूप से नहीं होता है और आत्मावेश के अभाव में तन्मयीभवनयोग्यता नहीं होती। यही कारण है कि रस से असम्पृक्त परम कारुणिक दृश्यों को देखकर हम असम्पृक्त ही रहते हैं। परन्तु काव्य अथवा नाट्य का करुण रस पढ़ सुनकर जो अनुभूति होती है, वह सुखमय ही होती है। यही लोकजीवन से करुण रस

38 दशरूपकावलोक पृ २२१

39 साहित्यदर्पण ३.६.७

'ये खलु वनवासादयो लोके 'दुःखकारणानि' इत्युच्यन्ते त एव हि काव्यनाट्यसमर्पिता अलौकिकविभावनव्यापारवत्तया कारणशब्दवाच्यतां विहायालौकिकशब्दवाच्यत्वं भजन्ते। तेभ्यश्च सुरते दन्तघातादिभ्य इव सुखमेव जायते। अतश्च 'लौकिक शोक हर्षादिकारणेभ्यो लौकिकशोकहर्षादयो जायन्ते' इति लोक एव प्रतिनियमः। काव्ये पुनः 'सर्वेभ्योऽपि विभावादिभ्यः सुखमेव जायते' इति नियमान्न कश्चिद्दोषः।

का विरोधाभास है। लोक जीवन की करुण घटना और काव्य का करुण रस एक दूसरे से सर्वथा भिन्न हैं। महर्षि वाल्मीकि ने करुण क्रन्दन करती हुई क्रौञ्ची को नभो-मण्डल पर चक्रवात की भाँति मँडराती हुई देखकर अकस्मात् निम्न श्लोक मुखरित हुआ--

> मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।
> यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम् ॥[40]

यह शोकार्त्त प्रवृत्त श्लोक है। परन्तु सन्तप्त व्यक्ति ऐसा नहीं करता अर्थात् लोकजीवन के दुःख में दुःखी व्यक्ति रोता है—कविता की रचना नहीं करता। श्रीराम जटायु की कारुणिक स्थिति से भले ही जटायु की धूलि स्व जटाओं से दूर करें, परन्तु कविता का प्रस्फुरण नहीं हुआ। वास्तव में शंकुक के अनुसार लोक-जीवन के परम कारुणिक दृश्यों से जो सहृदय का मन आर्द्र होता है, वह करुणा है।[41] सहृदय द्रुति की सर्वाधिक मात्रा काव्यादि में ही होती है। यदि लौकिक करुण की भाँति काव्य का करुण होगा, तब मैं कोई भी प्रवृत्ति नहीं होगा, जबकि सहृदय सामाजिक की प्रवृत्ति विशेष रूप से करुण प्रधान काव्य नाटकों में होती है, और वह उन्हें बार-बार पढ़ता है।[42] यह विशेष प्रवृत्ति ही सचेतस का अपना अनुभव है। विश्वनाथ ने उसे निम्न प्रकार से पल्लवित किया है।

> 'करुणादावपि रसे जायते यत्परं सुखम्।
> सचेतसामनुभवः प्रमाणं तत्र केवलम्।[43]

यह तर्क अनुभविता के आधार पर प्रस्तुत किया गया है। इस तर्क का द्वितीय पक्ष लक्ष्य ग्रन्थ है। लक्ष्य ग्रन्थों के आधार पर धनिक यह सिद्ध करते हैं कि करुणप्रधान ग्रन्थों का आस्वाद आनन्दात्मक ही है। करुण रस प्रधान रामायण, उत्तररामचरितादि महाकाव्यों, नाटकों का करुण रस मानने पर उच्छेद हो जाएगा, क्योंकि पाठक का अभाव होगा। रामायण का प्रधान रस करुण है—ऐसी आचार्यों का मान्यता है और रामायण सर्वाधिक प्रख्यात, प्रचलित और सर्वजनसुलभ तथा सर्वजन बोधगम्य है। भवभूति की अमर कीर्ति पताका का मेरुदण्ड 'उत्तररामचरित' ही है। इन ग्रन्थों के पठन-पाठन की प्रवृत्ति अधिक दृष्टिगोचर होती है। अन्य लक्ष्य ग्रन्थों के अनुसार भी

40 रामायण २ १५
41 अभिनवभारती, भाग १ पृ ३१७ (करुणासप्रकरण)
42 अभिनव, ध्वन्यालोकलोचन, पृ १६४ (चौखम्बा, पाठक, संस्मरण)
43 साहित्यदर्पण ३ ४-५

करुण सुखमय ही है। अनुभविता और लक्ष्य ग्रन्थों के अनुसार धनिक का प्रतिपादन निम्नलिखित है—

'अन्यश्च लौकिकात् करुणात् काव्यकरुण। तथा ह्यत्रोत्तरा रसिकानां प्रवृत्तय। यदि च लौकिककरुणवद् दुःखात्मकत्वमेवेह स्यात् तथा न कश्चित्तत्र प्रवर्तेत।

तत करुणैकरसानां रामायणादीनां महाप्रबन्धानामुच्छेद एव भवेत्।[44]

विश्वनाथ के अनुसार कोई भी व्यक्ति अपने दुःख के लिए प्रवृत्त नहीं होता है, परन्तु करुण प्रधान काव्य नाटकादि में सभी सहृदय आग्रह पूर्वक प्रवृत्त होते हैं, अत वे सुखमय हैं। दूसरा तर्क यह भी है कि रामायणादि को दुःखजनक मानना पड़ेगा, जबकि ऐसा नहीं है। यथा किंचतेषु यदा दुःखं न कोऽपि स्यात्तं दुन्मुख। नहि कश्चित्सचेतन आत्मनो दुःखाय प्रवर्तते। करुणादिषु च सकलस्यापि साभिनिवेशप्रवृत्तिदर्शनात्सुखमयत्वमेव उपपत्त्यन्तरमाह—

तथा रामायणादीनां भविता दुःखहेतुता। करुणरसस्य दुःखहेतुत्वे करुणरसप्रधानरामायणादिप्रबन्धानामपि दुःखहेतुताप्रसङ्ग स्यात्।[45]

वस्तुत यह लक्ष्यगत तर्क पूर्व प्रदर्शित भट्टनायक का ही है।

३ करुण रस प्रधान नाटकादि के दर्शनादि से जो अश्रुपातादि होते हैं उसमे कोई दोष नही है। इतिवृत्त को सुनकर लौकिक वैक्लव्य के समान काव्य मे जो सामाजिको मे अश्रु उत्पन्न होते हैं, उसमे चित्त का द्रवितत्व कारण है। सहृदय सामाजिक को करुण सुकुमारतर होने के कारण अधिक प्रभावित आन्दोलित और आकर्षित करता है। इसमे अश्रुपातादि अवश्य होते हैं परन्तु अश्रुपातादि अवश्य होते हैं। नेत्रोद्भव वारि अश्रु है और यह क्रोध, दुःख और हर्ष से भी उत्पन्न होता है। यथा—

'अश्रु नेत्रोद्भवं वारि क्रोधदुःखप्रहर्षजम्॥[46]

अश्रु सात्विक भाव हैं।[47] सात्विक भावो का सम्बन्ध सत्व है। सत्व मन प्रभव है और रस की अनुभूति मन से ही होती है। यथा—

"सत्वं हि नाम मन प्रभवम्। तच्च समाहितमनस्त्वादुत्पद्यते"[48]

'भावाभिनयसम्बद्धान् स्थायिभावांस्तथा बुधा।

आस्वादयन्ति मनसा तस्मान्नाट्यरसा स्मृता॥[49]

---

44 दशरूपकावलोक पृ २२१ (मडुयार पुस्तकालय संस्करण)

45 साहित्यदर्पण ३ ४-५

46 वही ३ १३६

47 दशरूपक ४ ६

48. नाट्यशास्त्र प्रथम भाग, पृ. ३७४

49 वही ६ २ (आनुवंश्य)

करुण रस के आनन्दमय आस्वाद के सम्बन्ध मे अश्रुपातादि का यह तर्क धनिक की शब्दावली मे निम्न है—

'अश्रुपातादयश्च इतिवृत्तवर्णनाकारणेन वितिपातितेषु लौकिकवैक्लव्यदशनादिवत् प्रेक्षकाणा प्रादुर्भवन्तो न विरुध्यन्ते ।[50]

इस प्रकार अश्रुप्रवाहादि करुण रस की आनन्दमयता के बोधक लिंग हैं –ऐसी बात नही है । विश्वनाथ आचार्यप्रवर धनिक की करुण रस की आनन्दमयता की विचारणा से आकण्ठ मग्न हैं । वे अश्रुपातादि तर्क को इस प्रकार प्रस्तुत करते हैं कि हरिश्चन्द्र आदि की मार्मिक दुर्दशा को देखकर जो सहृदय का चित्त अश्रुमय हो जाता है वह चित्त के द्रुतित्व के कारण होता है । चित्त के द्रुत होने के कारण केवल दु खोद्रेक नही होता अपितु आनन्दोद्रेक से भी अश्रु निरर्गल निर्झरिणी की भाँति प्रवाहित होन लगते हैं । यथा—

'अश्रुपातादयस्तद्वद् द्रुतत्वाच्चेतसो मता ।[51]

उपर्युक्त तर्को के आधार पर धनिक का निष्कर्ष है कि अन्य रसो की भाँति काव्य का करुण रस आनन्दात्मक ही है । यथा—

'तस्मात् रसान्तरवत करुणस्याप्यानन्दात्मकत्वमेव[52]

परवर्ती काल मे अभिनव ने रसो की अलौकिकता का सप्रमाण और युक्तिसगत स्थापन किया । उनका प्रभाव बाद के आचार्यों मे आप्लावित है । मम्मट भी सभी रसों को आनन्दमय ही मानते हैं । 'सद्य परनिर्वृत्ति रस है । यथा—

सकलप्रयोजनमौलिभूत समनन्तरमेव रसास्वादन समुद्भूत विगलितवेद्यान्तरमानन्दम् ।[53]

मम्मट के स्वर में अपना स्वर मिलाते हुए हेमचन्द्र रसास्वादजन्य आनन्द को ही काव्य का सर्वप्रयोजन उपनिषद् भूत कहा है, जो ब्रह्मास्वाद सदृश है । यथा—

'सद्योरसास्वादजन्या निरस्तवेद्यान्तरा ब्रह्मास्वादसदृशी प्रीतिरानन्द '[54] है । कम से कम करुण रस की आनन्दमयता का प्रतिपादन आचार्य धनिक ने

---

50 दशरूपकावलोक पृ २२१

51 साहित्यदर्पण, ३ ८

52 दशरूपकावलोक पृ २२१

53 काव्यप्रकाश १ २ वृत्ति

54 काव्यानुशासन अ १ सू १२

करुणरस की आनन्दवादी धारा के अनेक मनीषी हैं। विश्वनाथ और धनिक के विवेचन में तनिक भी पार्थक्य नहीं है जैसा कि ऊपर प्रदर्शित किया गया है वे रस के स्वरूप के निरूपण के समय रस को 'आनन्दमय' और 'ब्रह्मास्वादसहोदर' प्रतिपादित करते हैं।[55] अत अन्य रसों की तरह करुण रस आनन्दमयी सविद् है।

भरत कृत नाट्यशास्त्र वृद्धिसूत्र है, परन्तु इसके भी पूर्व तैत्तिरीय उपनिषद् मे रस को ब्रह्म माना गया है तथा उसे प्राप्तकर आनन्दित होने की बात कही गयी है। यथा—

'रसो वै स । रस ह्येवाय लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति'[56]

पण्डितराज जगन्नाथ इस वेदवाक्य को प्रमाण मानकर रसों की आनन्दमयता का उद्घोष करते हैं।[57]

इस प्रकार करुण रस की सुखात्मकता पर विहगम दृष्टि डालने पर ऐसा प्रतीत होता है कि उपनिषद् से इसका प्रादुर्भाव होता है। भट्टनायक स्वतन्त्र चिन्तन के द्वारा इस पर सजीविनी का कार्य करते है क्योंकि उनके पूर्व यह प्रश्न सुप्त-प्राय था। धनिक का चिन्तन नितान्त मौलिक और प्रेरणाप्रद रहा बड़े ही सशक्त शब्दो मे प्रस्तुत किया है। उसकी सार्वभौमिक मान्यता को छोड़कर यदि विमर्श किया जाए तो ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है कि सचमुच धनिक धीधनिक आचार्य थे और करुण रस का आस्वाद सम्बन्धी देन अपूर्व, अनुपम और अनुमोदित है।

---

55 साहित्यदर्पण ३ २

56 तैत्तिरीयोपनिषद्, २ ६

57 रसगगाधर प्रथम आनन पृ ८० (चौखम्बा सस्करण)

I : 10

# आनन्दानुभूति और करुणरस

प्रो० विश्वनाथ भट्टाचार्य

कवि और दार्शनिक मे एक मौलिक अन्तर मान लेना आवश्यक है। दार्शनिको के प्रति पूर्ण श्रद्धा रखते हुए भी यह कहा जा सकता है कि वे जगत् को जागतिक दृष्टि से नही देखते हैं अपितु तात्त्विक दृष्टि से जगत का विवेचन करते हैं। यह विवेचन यथार्थ होने पर भी सामान्य मनुष्य के अनुभव का अनायास विषय नही बन पाता। इस लिए तत्त्व को हृदयङ्गम करने के लिए तपस्या तथा सूक्ष्मातिसूक्ष्म विवेचन शक्ति की अपेक्षा होती है। 'ब्रह्म सत्य जगन्मिथ्या' या 'अहं ब्रह्मास्मि' आदि वाक्य कहने तथा समझाने मे जितना भी सरल क्यों न हो, अनुभव करने के लिए कितना कठिन है यह सचेतन मनुष्य मात्र के लिए समझना कठिन नही है।

इसके विपरीत कवि जगत् को ही प्राधान्य देता है, जागतिक जीवन को उसकी सीमाओ सहित स्वीकारता है और जीवन समुद्र मे पडे हुए लोगो के प्रति असीम सहानुभूति लेकर उनका जीवनालेख्य प्रस्तुत करता है। महाकवि कालिदास ने क्या देखा था ?

'कुत्र का कन्यका श्लाघ्य पतिमाप्नु तपस्यति,
गान्धर्व विधिनोढा का पत्या रूढ विसर्जिता,
राजान के शौर्यवीर्य दयाधर्मसमुज्ज्वला
मातृभूमि समुद्धृत्य शौर्यस्थाने व्यतिष्ठियन्,
कश्च यक्ष पराधीन प्रियाविरहकातरो
विलपन् याचते मेघ गिरा मर्मस्पृशा पुन —,

और इन्ही की हृदयवेदना को वाणीरूप दिया। वे अगर निपट दार्शनिक होते तो मिथ्याभूत जगत् के इन असार तथ्यो की ओर ध्यान नहीं देते। इसीलिए काव्यमार्ग के श्रेष्ठतम उद्गाता आचार्य आनन्दवर्धन ने घोषणा की[1]

शृङ्गारी चेत् कवि काव्ये जात रसमय जगत्।
स एव वीतरागश्चेत् नीरस सर्वमेव तत् ॥

1. ध्वन्यालोक, ३ ६१ (वृत्ति)

'शृंगारी' के तात्पर्य को इस प्रसंग में भरत के निर्देशानुसार समझना चाहिए—'यथा यत किञ्चिल्लोके शुचि मेध्य दर्शनीय वा तच्छृङ्गारेणोप मीयते। यस्तावदुज्ज्वल वेष स शृंगारवानित्युच्यते।'[2] जागतिक जीवन के प्रति उसकी सारी सीमाओ सहित, गंभीर अनुराग, एक प्रकार की प्रतिबद्धता ही कवि को शृंगारी बनाती है, उसे मानव हृदय को छूने का अधिकार सौंपती है। यही कवि की रसदृष्टि है। जगत और जीवन के प्रति यह रस-दृष्टि ही कवि की मौलिक सपद है और जिस कवि की दृष्टि जितनी गम्भीर है उसी अनुपात मे उसका कवित्व देश काल के बन्धन को जीतने मे समर्थ होता है।

कवि और कविदृष्टि की इस विलक्षणता को ध्यान मे रखकर ही कवि-कृतियो मे करुण और उससे होने वाली आनन्दानुभूति की चर्चा की जा सकती है। कवि चूकि जीवन का पुजारी है अत वह करुण की उपेक्षा कथमपि नहीं कर सकता है। जिस कटु सत्य को भगवान् बुद्ध ने दीर्घ तपस्या के पश्चात अनुभव किया था उसे कवि जीवन के प्रति पदक्षेप में अनायास देखता है और दिखाने को बाध्य होता है। कवि के पात्र कितनी स्वाभाविकता के साथ बोल उठते हैं—

'आशा त्वेषा यदविमुच्येह बाष्प
प्राप्तानृण्या याति बुद्धि प्रसादम्।'[3]
'सुख हि दु खान्यनुभूय शोभते घनान्धकारेष्विव दीप-दर्शनम्।
सुखात्तु यो याति नरो दरिद्रता धृत शरीरेण मृत स जीवति॥'[4]
'यास्यत्यद्य शकुन्तलेति हृदय सस्पृष्टमुत्कण्ठया
कण्ठ स्तम्भितबाष्पवृत्तिकलुषश्चिन्ताजड दर्शनम्।
वैक्लव्य मम तावदीदृशमहो स्नेहादरण्यौकस
पीड्यन्ते गृहिण कथ नु तनयाविश्लेषदु खैर्नवै॥'[5]
'स्रगिय यदि जीवितापहा हृदये किं निहिता न हन्ति माम्।
विषमप्यमृत क्वचिद् भवेदमृत वा विषमीश्वरेच्छया॥'[6]
'दु खसवेदनायैव रामे चैतन्यमर्पितम्।
मर्मोपघातिभि प्राणैर्वज्रकीलायित हृदि॥'[7]

---

2 नाट्यशास्त्र ६ ४५ पृ ३००
3 स्वप्नवासवदत्त, ४ ६
4 मृच्छकटिकम् १।१०
5 अभिज्ञानशाकुन्तल ४ ८
6 रघुवश ८ ४६
7 उत्तररामचरित १ ४७

और यद्यपि 'गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति पण्डिता' तथापि कवि का सत्य कितना मार्मिक है—

> पूरोत्पीडे तडागस्य परीवाहः प्रतिक्रिया।
> शोकक्षोभे च हृदयं प्रलापैरेव धार्यते ॥[8]

लौकिक शोक की यह जयगाथा कवि ही गा सकता है, दार्शनिक नहीं।

भरत ने एक स्थल पर करुण आदि चार रसों की मौलिकता नहीं मानी है। उनका कथन है—

> शृङ्गाराद्धि भवेद् हास्यो रौद्रात्तु करुणो रसः
> वीराच्चैवाद्भुतोत्पत्तिर्बीभत्साच्च भयानकः ॥[9]

सभी दृष्टियों से परमोदार सिद्धान्तकार मुनि भरत का यह वचन मुझे प्रक्षिप्त सा लगता है। करुण को केवल रौद्र मात्र का कर्म' मानना सर्वथा अयौक्तिक है। वस्तुतः इसके विपरीत यह भी कहा जा सकता है—'रौद्रोऽपि करुणोद्भव'। अभिमन्युवध का प्रसंग यहां स्मरणीय है। महाभारत तथा भास के दूतघटोत्कच उभयत्र इस निश्चित करुणभाव से अर्जुन का क्रोध ही उद्दीप्त होता है और वह प्रतिज्ञा कर बैठता है—

'यत्र सूर्येऽस्तमप्राप्ते निहनिष्यामि नाहम्'।[10]

हास्य को भी शृंगारमात्र का कार्य कहना असंगत होगा। रतिभाव के साथ प्रसन्न हास्य का भले ही सबन्ध हो किन्तु सवत्र यह सत्य नहीं है। कौतुकहास्य के एक उदाहरण से यह स्पष्ट होगा। कहा जाता है कि बंगाल का अन्तिम स्वाधीन शासक सिराजुद्दौला दो मौलवियों को आमने-सामने खड़ा कर दोनों की दाढ़ी बाँध देते थे और फिर उसके नाक में सुघनी लगवाते थे। न छीकने की प्रबल इच्छा के साथ वस्तुस्थिति के प्रचण्ड विरोध से जो हास्य यहां स्वतः उद्भूत होता है वह निश्चय ही शृंगारजनित नहीं कहा जा सकता। इन रसों के गौण स्वरूप (Secondary character) को लेकर सहृदयों को विचार करना चाहिए।

सहजात प्रतिभा के धनी कवि-नाटयकार जीवन से ही अपना पाठ लेते हैं और इसीलिए हर देश में और हर भाषा के कवि शोक दुःख के गीत को ही सबसे मधुर ढग से गाते हैं। इतना तक कि आदिभूत शृंगार को महत्ता मानकर भी हमारे देश के प्रेमी कवि कह उठता है—

---

8 उत्तररामचरित ३।२९

9 नाट्यशास्त्र ६।३९

10 दूतघटोत्कच २९

'सगम विरहवितर्कें वरमिह विरहो न सगमस्तस्या ।
सगे सैव तथैका त्रिभुवनमपि तन्मय विरहे ॥'

जिस देश मे 'शोक श्लोकत्वमागत ' वहा करुण रस के प्रति कविगण जागरूक नही थे ऐसा सोचना सर्वथा विषम भ्रान्ति है । शोक के स्थायी करुण ही मानव जीवन को पूर्णता देने वाला है । इसके विषय मे भी कहा जा सकता है— 'मलिन मपि हिमाशोर्लक्ष्म लक्ष्मी तनोति' ।

तीन कवियो के करुणप्रसगों का सामान्य निर्देश करने से स्पष्ट होगा कि सस्कृत के कवि जीवन के सत्य से मुख मोड लेने वाले अवास्तव कल्पना विलासी नहीं थे । भास ने पुत्रशोक से दशरथ की मृत्यु प्रतिमा नाटक मे दिखाई है । भरत कथित 'इष्टजन विप्रयोग -रूपी विभाव, अश्रुपातन परिदेवन मुखशोषण आदि आदि अनुभावों तथा निर्वेद ग्लानि-चिन्ता-औत्सुक्य' से लेकर मरण तक के व्यभिचारिभावो से परिपुष्ट यह शोक वास्तविक पुत्रशोक का अनुभव न करने वाले को भी अवश्य रुला देगा । अननुभूत पुत्रशोक मनुष्य भी जो विलाप करता है यही रस की लोकोत्तरता है और लौकिक कारण तथा कार्यों की विभावानुभावकता है ।

मन्द मुस्कान के साथ कही गई होने पर भी चारुदत्त की यह गम्भीर उक्ति —

'दारिद्रय शोचामि भव तमेवमस्मच्छरीरे सुहृदित्युषित्वा ।
विपन्नदेहे मयि म दभाग्ये ममति चिन्ता क्व गमिष्यसि त्वम् ॥'[11]

हृतसर्वस्व अथच उदार स्वाभिमानी हृदय के शोक की अनुपम अभिव्यक्ति है ।

धीवर से अङ्गुरीयक प्राप्ति के बाद शकुन्तला स्मृति के लौटने के अनन्तर दुष्यन्त की मन स्थिति नि सशय शोकावह है । कालिदास ने दुष्य त की इस मन स्थिति को अत्यन्त सूक्ष्मता तथा सहृदयता के साथ उपनिबद्ध किया है । पुनरपि शकुन्तला प्राप्ति तक यहा दुष्यन्त की अभिव्यक्ति करुणरस का ही पोषक है अगी रस अवश्य शृंगार है पर षष्ठ अङ्क मे तो करुण को ही प्रधान मानना पडता है ।

भवभूति न भी राम का चित्रण करुणरस प्रधान ही किया है —

त्रस्तैकहायनकुरङ्गविलोलदृष्टे—
स्तस्या परिस्फुरितगर्भभरालसाया ।

11 मृच्छकटिक १ १ ८

ज्योत्स्नामयीव मृदुबालमृणालकल्पा
क्रव्याद्भिरङ्गलतिका नियतं विलुप्ता ॥[12]

तथा—'देव्या शून्यस्य जगतो द्वादश परिवत्सरः ।
प्रणष्टमिव नामापि न च रामो न जीवति ॥[13]

ऐसा कहने वाले राम को शृंगारी नायक नहीं कह सकते । वाल्मीकि जब अपनी नाट्यकृति का अभिनय करा कर वास्तविक सीता को फिर से राम को समर्पित करते हैं तब भले ही यह करुण विप्रलम्भ शृंगार का रूप ले ले, तत्पूर्व तक आलम्बन आदि की दृष्टि से करुण का ही साम्राज्य है । हम वस्तुस्थिति को जानते हैं इस आधार पर नाटकीय पात्रों के स्थायिभाव का निरूपण संभव नहीं है, नाटक में चित्रित स्थिति के अनुसार ही इसका निर्णय करना पड़ेगा । राम के लिए सीता सर्वथा विलुप्त है अत राम के भाव अवश्य करुणाश्रित है । करुणान्त रामायण की कथा को मिलनान्त बना कर भी महाकवि भवभूति ने करुण की जो प्रधानता दिखाई है—वही वस्तुत उनकी कविप्रतिभा की अनन्य साधारण विलक्षणता है, 'उत्तरे रामचरिते भवभूतिर्विशिष्यते' इस सहृदयोक्ति का बीज है ।

संस्कृत नाटक जब तक उत्कर्ष दशा में रहा तब तक उनमे मानवीय भावों का सफल प्रतिबिम्बन हुआ है और उनमे मर्त्य जीवन से एकान्तरूप से जुड़ा हुआ करुणभाव भी अपनी विचित्र पूर्णता लिए दृष्टिगोचर होता है । सफल नाट्यकार या कवि केवल 'शास्त्रस्थितिसंपादनेच्छया' कुछ नहीं करते, रसव्यक्तिव्यपेक्षा ही उनके लिए नियामक होता है । मुख्य तथा गौण वृत्त के बारे में रामचन्द्र-गुणचन्द्र का यह वक्तव्य इस प्रसङ्ग में भी योजनीय है—'इह तावत् न निसर्गत किञ्चिन्मुखमङ्ग वा, किन्तु बहुष्वपि फलेषु कविर्यस्यास्यन्तमुत्कर्षमभिप्रैति तत्फलमिष्टम् ।'[14] जीवन के जिस स्वरूप को कवि उपस्थित करना चाहता है उसमे जहाँ-जहाँ करुण की प्रासंगिकता है वहाँ पर संस्कृत के कवि निष्ठा के साथ करुण का चित्रण किया है—इसके अनेक उदाहरण नाटकों में उपलब्ध होते हैं ।

करुण और त्रासदी को लेकर एक समस्या है । संस्कृत साहित्य में करुण का अभाव नहीं है, अभाव है करुणान्त का । इस अभाव के लिए विलाप करना व्यर्थ है । जीवन में करुण के महत्त्व को मानकर भी भारतीय कवि ने शोक में जीवन का पर्यवसान नहीं स्वीकारा है । यही भारतीय दृष्टि है । मृत्यु से

12 उत्तररामचरित ३ २८
13 तत्रैव ३ ३३
14 नाट्यदर्पण १ १० वृत्ति

खण्डित होने पर भी मर्त्य जीवन को अमृतत्व के अधिकारी मानने की प्रबल आस्था ही इस वनिष्ठ आशावाद का बीज है। हमे स्मरण रखना चाहिए कि नाट्य की उत्पत्ति के मूल मे समाज कल्याण की भावना ही निहित ही है। 'रामादिवत्प्रवर्तितव्यम्, न रावणादिवत्' इस उपदेश को अभिव्यञ्जित करने का सकल्प दोनो ढग से पूर्ण हो सकता है—राम की विजय दिखाने से या रावण की मृत्यु को प्राधान्य देकर। पूर्वोक्त पन्था को भारत ने अपनाया और परवर्ती को ग्रीस ने। नामदी हो, पर उसम भी नैतिक आदर्शों की विजय हुई है, इसे नहीं भूलना चाहिए।

करुणरस से आनन्द की अनुभूति क्यो होती है—यह प्रश्न भी विचारणीय है। आचार्य विश्वनाथ की उक्ति सुपरिज्ञात है—

> करुणादावपि रसे जायते यत्पर सुखम्।
> सचेतसामनुभव प्रमाण तत्र केवलम्॥

स्वानुभवप्रमाण ही साहित्य का सबसे बडा प्रमाण है। इस प्रसङ्ग मे भरत का उदात्त वक्तव्य स्मरणीय है—

> लोको वेदस्तथाध्यात्म प्रमाण त्रिविध स्मृतम्।
> वेदाध्यात्मपदार्थेषु प्रायो नाट्य प्रतिष्ठितम्॥
> वेदाध्यात्मोपपन्न तु शब्दच्छन्द समन्वितम्।
> लोकसिद्ध भवेत् सिद्ध नाट्य लोकात्मक तथा॥
> न च शक्य हि लोकस्य स्थावरस्य चरस्य च।
> शास्त्रेण निर्णय कर्तु भावचेष्टा विधि प्रति॥
> नानाशीला प्रकृतय शीले नाट्य प्रतिष्ठितम्।
> तस्माल्लोकप्रमाण हि विज्ञेय नाट्ययोक्तृभि॥[16]

नाट्य को लोकात्मक घोषित करते हुए आद्याचार्य भरत न लौकिक जीवन और लौकिक अनुभव पर बल दिया है। लौकिक अनुभव की आधारशिला पर प्रतिष्ठित नाट्य सुख और दुःख दोनो को उपस्थित करता है और दोनो से सहृदयो को तृप्ति का अनुभव होता है।

करुणभावना से परिपूर्ण दृश्य देखने से चित्त की द्रुति होती है—इस सत्य को सामान्य मानव स साहित्यशास्त्री तक मानते आए हैं। 'करुणे विप्र-

15 साहित्यदर्पण ३ ४-५

16 नाट्यशास्त्र २५ १२ २३

लम्भे तच्छान्ते धातिशयान्वितम्'—ग्राचार्य म्रानन्दवर्धन की उक्ति है। चित्त की द्रुति मे करुण का विलक्षण सामर्थ्य ग्रनस्वीकार्य है।

कष्ट ग्रौर पीडा के दृश्य से ग्रानन्द क्यो होता है—इसका कारण स्वानुभव के अतिरिक्त भी ढूढा जा सकता है। कवि हिंस्र नहीं होते, न सामाजिक निष्ठुरहृदय, फिर भी पुत्र शोक मे विलाप करने वाले का दुख उन्हे ग्रानन्दित करता है—यह सत्य है। इसका ग्रन्यतम मुख्य कारण ग्रौचित्यबोध है। पीडा जहाँ ग्रौचित्यप्राप्त है वहाँ न्याय के विजय से दर्शक उल्लसित होता है ग्रौर ग्रनौचित्यपूर्ण पीडा से विषाद का ग्रनुभव करता है। कवि के द्वारा सार्थक ढग से प्रतिपादित होने पर हर्ष ग्रौर विषाद रूपी दोनो प्रतिक्रियाम्रो का परिणाम सुख भी नही, दुख भी नही ग्रपितु ग्रानन्द होता है। सुख दुख, ग्राशा निराशा, जय पराजय—ये सभी पदार्थ द्वन्द्वचर हैं, एक के बिना दूसरा नही होता। इनकी सापेक्षता लौकिक जीवन का प्रतिष्ठित सत्य है। इसीलिए निर्द्वन्द्व होने का उपदेश गीता में स्पष्टतया दिया गया है। रसास्वाद के ग्रवसर पर सहृदय की ग्रात्मसचेतनता क्षीणतम हो जाती है ग्रौर वे सुख-दुख के प्रत्यक्ष ग्रभिघात के पात्र नही रहते। विलक्षण चित्तवृत्ति के कारण वे ग्रानन्द का ग्रनुभव करते है। ग्रानन्द चित्त की निर्द्वन्द्व स्थिति है। सुख-दुखादि के द्वन्द्व के ग्रनात्मगतत्व से होने वाला ग्रनुभव ग्रानन्द मे पर्यवसित होता है। जब तक मनुष्य ग्रपने ग्राप को, ग्रह को नही भूलता तब तक उसे ग्रानन्द नहीं प्राप्त होता है। रसास्वाद का पहला शर्त है विगलितवेद्यान्तरता, उसी से ग्रानन्द की स्फूर्ति होती है।

सार्थक काव्य ग्रौर नाटक श्रोता ग्रौर दर्शक को उसी धरातल पर पहुँचा देता है जहाँ सुख-दुख के ग्रनन्त वैचित्र्य की वेदिका पर ग्रानन्द विराजमान रहता है।

कवि ग्रपनी लोकोत्तर प्रतिभा से यथावस्थित मानव-जीवन का ही, ग्रपने ग्रौचित्यबोध को शिरोधार्य कर, एसा ग्रालेख्य प्रस्तुत करता है जो वास्तविक होता हुग्रा भी लोकोत्तर होता है, दुखशोक से ग्रनुरञ्जित होता हुग्रा भी विद्रलितवेद्यान्तर ग्रानन्द की ग्रनुभूति कराता है। कवि तपस्वी वेदव्यास ने कहा है—

सुखं वा यदि वा दुख प्रिय वा यदि वाप्रियम्।
प्राप्त प्राप्तमुपासीत हृदयेनापराजित ॥

सभी महाकवि तभी सफल होते हैं जब वे सुखदुखादि के ग्रावर्त के ऊपर विजयी होने वाले ग्रपराजित हृदय की जयगाथा प्रस्तुत करते हैं। करुण की

पार्यन्तिक सफलता भी इसी में है कि मानव के जीवनाकाश के काले बादल के रूप में वह भले ही घेर लें पर चिरकाल के लिए बलिष्ठ आशावाद के पूर्णचन्द्र को आच्छादित न करें। हम हमारे उन सभी कवि नाट्यकारों के प्रति श्रद्धा से नतमस्तक हैं जिन्होंने करुण के वास्तविक चित्रण के द्वारा मानव-जीवन के चिरकालिक महत्त्व का दिग्दर्शन कराया है।

# TREATMENT OF PATHOS IN BHĀSA

*Dr S P Narang*

Bhasa, the earliest playwright in Sanskrit Literature needs a special attention because he is not only of a historical value but served as a background for the most mature dramatist Kālidāsa as he is acknowledged by him The naturalness in the dialogues and sentiments of Bhasa made a number of scholars argue that the works attributed to Bhāsa are written by Chakyars for stage Not falling in the controversy and taking the works ascribed to Bhāsa as genuine, I shall try to deal with his pathetic expressions

*Style* The pathetic expressions of Bhasa are expressed in a speedy language and consistency in the sentiment [1] It consists of not only emotional expressions but contains a number of logical expressions as well [2] Sometimes it is expressed not by words but only by an inferable position in which Bhasa throws his audience to realize themselves He explains only the outer physical position and leaves the rest to his audience to cherish in accordance with the intensity of their subjective feelings [3] The suggestion is through pitiable words and gestures as well e g tears [4] The use of abusive language in anger

---

1 अविमारक—I 5 (after) कौञ्जायन —तत प्रद्रुतेषु प्राकृतजनेषु हाहाकारमात्रप्रतीकासु स्त्रीषु समाहितनिहितेषु सुपुरुषेषु उद्यानगताना सर्वोपकरणाना परीक्षणाय मुहूर्तंव्याक्षिप्ते मयि च नीतिगुप्त सहसैव स्वामिदारिकाया यानमेव प्राप्त स हस्ती।

2 प्रतिमा—III 21-22

3 ibid IV 14 (after) देव्य —(अवगुण्ठनमपनयन्ति) जात ! एषा नोऽवस्था।

4 चारुदत्त—III 16 (after)
विदूषक —एषा वाचा दु ख रक्षित्वाऽश्रुभि सूचयित्वा गता। भो ! इदम्।

particularly when it is uttered for the heroes who killed an innocent in the battlefield creates a sympathy for the deceased innocent youngman[5] Vocative objectives by an elderly person expressing the erstwhile glory of a king fallen in pitiable condition create a serious sympathy and pathos in the pathetic situation of the drama The personal relationship of the person, in pitiable condition creates an intense situation of pathos for the person uttering the words although it does not create a serious situation of sympathy for the villain[6] The sympathetic state of the dearest relations e g sons and wife of the hero make the situation more grave[7]

The pathos is expressed a number of times through the imageries of natural objects viz the sun the earth, the trees, mountains and imagery of infatuation of the whole world[8] It is expressed through the pathetic instincts also e g thirst[9] Instead of describing the pathetic condition of his grief stricken

---

5 दूतघटोत्कच—I 17 निर्घृणात्मनाम् कथ न पतिता भुजा

6 ऊरुभङ्ग—40 (after)
धृतराष्ट्र—पुत्र दुर्योधन ! अष्टादशाक्षौहिणीमहाराज क्वासि एहि पुत्रशतज्येष्ठ !

7 ibid राजा—भो ! सर्वावस्थाया हृदयसन्निहित पुत्रस्नेहो मा दहति and utterance of the queens
हा हा ! महाराज (ऊरु० 44 after)

8 अविमारक—IV 4
अत्युष्णा ज्वरितेव भास्करकरैरापीतसारा मही
यक्ष्मार्ता इव पादपा प्रमुषितच्छाया दवाग्न्याश्रयात् ।
विक्रोशन्त्यवशा दिवोच्छ्रितगुहा व्यात्तानना पर्वता
लोकोऽय रविपाकनष्टहृदय मयाति मूर्छामिव ॥
Also—ibid IV 5
लिम्पन्ति रूक्षपवना सिकताग्निचूर्णं सस्वेदयन्ति च नगा परुषं पलाशं ॥
दावैर्द्रवीकृततनु स्रवतीव भास्वान् आदित्यपाकचलित फलतीव लोक ।

9 प्रतिमा—III 10
अयोध्यामटवीभूता पित्रा भ्रात्रा च वर्जिताम् ।
पिपासार्तोऽनुधावामि क्षीणतोया नदीमिव ॥

Some of these agonies are expressed by Bhāsa in social perspective A poor man feels obliged by the wealth of his wife which is her exclusive property (Stridhana) and feels himself thrown in pitiable condition because the acceptance of the wealth from the wife was condemned in Bhāsa's times[15] A man is thrown in a pathetic condition due to his *faithlessness* (Kṛtaghnatā)[16].

Bhāsa manifests pathos through the intervention in one's possessive instinct (e g children as the possessive instinct for the father) and being devoid of this property one is bewildered[17] It may be interpreted through the affectionate element for the family as well where one feels a separation and disregard from the members of the family This state of helplessness creates the situation for pahtos[18] The bewilderment

15. चारु०—III 17-18 मयि द्रव्यक्षयक्षीणे स्त्रीद्रव्येणानुकम्पित ।
अर्थंत पुरुषो नारी या नारी सार्थंत पुमान् ॥
and अर्थेषु काममुपलभ्य मनोरथो मे
स्त्रीणा धनेष्वनुचित प्रणय करोति ।
माने च कार्यकरणे च विलम्बमानो
धिग्भो ! कुल च पुरुषस्य दरिद्रता च ॥

16 प्रतिमा—III 15 It is expressed through the word Kṛtaghnatā itself
अन्वास्यमानश्चिरजीवदोषै कृतघ्नभावेन विडम्ब्यमान ।
अह हि तस्मिन् नृपतौ विपन्ने जीवामि शून्यस्य रथस्य सूत ॥

17 Ibid, II 5 रामेणापि परित्यक्तो लक्ष्मणेन च गर्हित ।
अयशोभाजन लोके परित्यक्तस्त्वयाऽप्यहम् ॥
—शून्यमिद भो ! न मे कश्चित् प्रतिवचन प्रयच्छति ।

18 Ibid, I 30 श्रुत्वा ते वनगमन वधूसहाय
सौभ्रात्रव्यवसितलक्ष्मणानुयात्रम् ।
उत्थाय क्षितिरेणुरूषिताङ्ग
कान्तारद्विरद इवोपयाति चीरणं ।,

Also II 1 काञ्चुकीय —एष हि महाराज सत्यवचनरक्षणपर गच्छन्तमुपावर्तयितुमशक्त पुत्रविरहशोकाग्निना दग्धहृदय उन्मत्त इव बहु प्रलपन् समुद्रगृहके शयान ।

is generated due to the absence of a particular object (e g exile of Rama) The situation is created not only through human beings but also through the bewilderment of the animals who are presented as restrained over their natural instincts viz hunger and thirst and share the same pathetic situation due to the intense affection for the object [19] The creation of the pathetic situation has been made through fear also by the afraid tender characters e g Vasantasenā being chased by Śakara wins the sympathy of the audience due to a favouritism for the good and a hatred against a villain particularly when she expresses her helplessness and he does not pay any heed to the situation The horror created by an elephant crushing the women and their attendants and the cries emerging therefrom (Ha ha-kāra) creates a sympathy for the helpless victims [20] The expression of sympathy for the helpless enemy although created by the fault of blood-relations generates the sense of pity not only for the deceased but also for the person sympathizing with the situation [21] The separa-

19 प्रतिमा—II 2
काञ्चुकीय —अहो नु खलु रामनिर्गमनदिनादारभ्य शून्येवेयमयोध्या सलक्ष्यते—

नागेन्द्रा यवसाभिलाषविमुखा सास्रेक्षणा वाजिनो
हेषाशून्यमुखा सवृद्धवनिताबालाश्च पौरा जना ।
त्यक्ताहारकथा सुदीनवदना क्रन्दन्त उच्चैर्दिशा
रामो याति यया सदारसहजस्तामेव पश्यन्त्यमी ॥

20 अविमारक—IV (प्रवेशक)
नलिनिका—एष खलु सवत्सरोऽतिक्रान्त भर्तृदारिकाया अविच्छिन्न-सुखसम्भोगेन रति कृत्वा । अस्माक पुनर्गोष्ठीजनस्योत्तरकुरुसवास सवृत्त । अद्य पुनर्महाराजेन विदित एष खलु वृत्तान्त इति श्रुत्वा सीदतीव शरीरम । भर्तृदारिका च लज्जाभयमदनैरभिताड्यमाना सन्तापेन मुग्धापगतचेतनेव सवृत्ता । एष खलु प्रासादो निर्वापितदीप इव मे प्रतिभाति । तेन भर्तृदारकेण विरहिताया ममैकमपि हृदय-प्रीतिकर न जातम् 'and चारु० I 15 after ,
अवि० I 5 after

21 दूतघटोत्कच—I 36
न ते प्रिय दु खमिद ममापि यद्भ्रातृनाशाद् व्यथितस्तवात्मा ।
इत्थ च ते नानुगतोऽयमर्थो मत्पुत्रदोषात्कृपणीकृतोऽस्मि ॥

tion in love is an important fac or for the manifestation of pathos in Bhāsa In his opin on the deep rooted love creates agony circuit in the intensity of the reflections made on the object and tears are the only remedy for its release from the agony [22] Previous memories of the events generate agony on looking at an object related to memories or listening to any sound related to the event Imaginative concepts about a beloved particularly in helpless state makes the lover think of all the vital activities imagined to be performed in helplessness Particularly infatuation is its climax Any breakage or intervention in look creates agony, physical expressions and pathos It creates self abasement and a desire not to live The intense love of this type has also been depicted by Bhasa as an element for pathetic sentiment Instead of describing it in clear words he has expressed it through the imagery of the Sun or a number of times through direct physical reactions and mental agony [23]

---

22 स्वप्नवासवदत्त IV 6

दु ख त्यक्तु बद्धमूलोऽनुराग स्मृत्वा स्मृत्वा याति दु ख नवत्वम् ।
यात्रा त्वेषा यद् विमुच्येह वाष्प प्राप्तानृण्या याति बुद्धि प्रसादम ॥

23 (i) Ibid, VI 1 2

ततो मोहप्रत्यागतेन वाष्पपर्याकुलेन मुखेन भर्त्रा भणित दृष्टासि घोषवति ! सा खलु न दृश्यते इति ।

Also VI 3

चिरप्रसुप्त कामो मे वीणया प्रतिबोधित ।
ता तु देवी न पश्यामि यस्या घोषवती प्रिया ॥

(ii) अविमारक IV 2

ह्रीता भवेत् प्रेष्यजनप्रवादैर्भीता च राज्ञा दृढसन्निरुद्धा ।
वाष्पाविला मामनवेक्षमाणा मोह व्रजेत् रात्रिषु कि करिष्य ॥
अद्य तु मानस शारीर च दु ख सह्यमिव मे प्रतिभाति ।

(iii) Ibid, IV 3

त्यक्त्वा ता क्षणमपि वञ्चितोऽस्मि जीवन्
कष्टोऽन्य क इह भवेत् कृतघ्नभाव ॥

Remembrance of the virtues of the king by his son and attendants express the pitiable condition of the persons remembering [24] Bhāsa himself has enumerated the memory as one of the causes of agony resulting in tears [25] Similar pathetic memories are found at the time of Rāma's exilement,[26] death of Meghanāda[27] and in the love-situation of Vāsavadattā [28]

Disturbance of calmness by mental conflicts is one of the

---

(iv) अविमारक—II 1
अद्यापि हस्तिकरशीकरशीतलाङ्गी
बाला भयाकुलविलोलविषादनेत्राम् ।
स्वप्नेषु नित्यमुपलभ्य पुनर्विबोधे
जातिस्मर प्रथमजातिमिव स्मरामि ॥

(v) Ibid, II २
दृष्टिस्तदाप्रभृति नेच्छति रूपमन्यद्
बुद्धि प्रहृष्यति विषीदति च स्मरन्ती ।
पाण्डुत्वमेति वदन तनुता शरीर
शोक व्रजामि दिवसेषु निशासु मोहम् ॥

24 प्रतिमा—IV 22

25 Ibid IV 6 फलानि दृष्ट्वा दर्भेषु स्वहस्तरचितानि न ।
स्मारितो वनवास च तातस्तत्रापि रोदिति ॥

26 Ibid, IV 3 (before) and IV 3
भरत —क्व तत्रभवान् ममार्यो राम । क्वासौ महाराजस्य प्रतिनिधि ।
क्व सन्निदर्शन सारवताम् । क्वासौ प्रत्यादेशो राज्यलुब्धाया कैकेय्या ।
क्व तद् पात्र यशस । क्वासौ नरपते पुत्र । क्वासौ सत्यमनुव्रत ।
Also—Ibid, IV. 18 (after)
सीता—रुदन्तमार्यपुत्र पुनरपि रोदयति तात ।

27 Ibid, V 13-14

28 (i) स्वप्नवासवदत्त I 15 (after)
इह तया सह हसितम्, इह तया सह कथितम्, इह तया सह पर्युषितम्, इह तया सह कुपितम्, इह तया सह शयितम् ' इत्येव त विलपन्तम् '
(ii) Ibid, IV 1 कामेनोज्जयिनी गते मयि तदा कामप्यवस्था गते ''षष्ठ शर पातित ।

causes of pathetic situations in Bhāsa [29] The tender objects being destroyed by fierce things generate pathos [30] Another pathos generating technique of Bhāsa is a depiction through contrast Rama was being coronated which immediately resulted in his exilement Having thought that the king shall go to jungles the sacred water for installation ceremony (*Abhiṣekodaka*) was converted to tears (*Mukhodaka*), the fine royal dress was converted to birch-bark dress (*Valkala*) and the blessings of the public changed to fies (*dhik*) [31]

A contrast in the qualities and characteristics when compared before pitiable condition and after it, creates pathetic situation The hands of Sita were tired by carrying a mirror

---

(iii) स्वप्नवासवदत्त I 12 after

ब्रह्मचारी—ततस्तस्या शरीरोपभुक्तानि दग्धशेषाण्याभरणानि परित्यज्य मोहमुपगत (रोदिति खल्वियमार्या) महीतलपरिमर्पणपांसुलपाटलशरीर—हा वासवदत्ते ! हा अवन्तिराजपुत्रि ! हा प्रिये ! हा प्रियशिष्ये !

29 Ibid, IV 5

अनेन परिहासेन व्याक्षिप्त मे मनस्तथा ।

30 Ibid, V 2 ता पद्मिनी हिमहतामिव चिन्तयामि ।
and VI 13

अस्य स्निग्धस्य वर्णस्य विपत्तिर्दारुणा कथम् ।
इद च मुखमाधुर्यं कथ दूषितमग्निना ॥

31 प्रतिमा—I 5 (before)
यद्येव न तदभिषेकोदक मुखोदक नाम ।

Also I 6 (before)

सीता—तर्कयाम्यार्यपुत्रेणाभणित्वा किञ्चिद्दीर्घं नि श्वस्य महाराजस्य पादमूलयो पतितम् ।

Also I 7

शत्रुघ्नलक्ष्मणगृहीतघटेऽभिषेके छत्रे स्वय नृपतिना रुदता गृहीते ।
सम्भ्रान्तया किमपि मन्थरया च कर्णे राज्ञा शनैरभिहित च न चास्मि राजा ।

but are being hardened together with wild creepers [32]

In the opinion of Bhasa the pathetic instincts can be pacified if an object desirable to one's mind and resembling one which is the cause of generation of pathos is acquired But it aggravates if the cause of agony is repeated [33]

*Objects of Pathos* The object of Bhasa may be classified twofold (i) External pitiable objects creating pathos (शारीर), (ii) Mental torture (मानस)

*External* Pitiable condition prevailing in villain does not attract sympathy intensively although it is executed by the hero with his unethical conduct (e g breakage of thighs of Duryodhana by Bhima particularly when he was dragging himself on the earth) But the same situation has created a different mental reaction on Dhrtarastra and Gandhari [34] A few general statements about economic status of a person e.g poverty, attract symathy for a poor man [35] An affection for separated mother is one of the objects [36] The appreciation of a few crucial instances (e g the second marriage of the husband) create deeper pathetic situation to the person related to

---

32 प्रतिमा—V 3
योऽस्या कर श्राम्यति दर्पणेऽपि स नैति खेद कलश वहन्त्या ।
कष्ट वन स्त्रीजनसौकुमार्यं सम लताभि कठिनीकरोति ॥

33 स्वप्नवासवदत्त० V 2
रूपश्रिया समुदिता गुणतश्च युक्ता
लब्ध्वा प्रिया मम तु मन्द इवाद्य शोक ।
पूर्वाभिघातसरुजोऽप्यनुभूतदु ख
पद्मावतीमपि तथैव समर्थयामि ॥

34 ऊरुभङ्ग 30 भीमेन भित्त्वा समयव्यवस्था गदाभिघातक्षतजर्जरोरु ।
भूमौ भुजाभ्या परिकृष्यमाण स्व देहमर्धोपरत वहामि ॥
and also 35 (after)
बलदेव —धृतराष्ट्र गान्धारी च—शोकाभिभूतहृदयश्चकितगतिरित एवाभिवर्तते ।

35 चारु० I 3 सुखात्तु यो याति दशा दरिद्रता स्थित शरीरेण मृत स जीवति ।

36 स्वप्नवासवदत्त० VI 9 मम प्रवासदु खार्ता माता कुशलिनी ननु ।

it although they are not expressed through words in details[37]

Conventional physical decoration (e g ekaveni) ; concentration on the beloved with tears in eyes are the objects of description[38] Full sympathy in physical and mental actions makes the situation more pathetic[39] In love, in separation, a series of actions pertaining to abandonment of cosmetics, food, giving up the social activities, long sighs, irrelevant talks, absent-mindedness, superfluous laughter, weeping in loneliness, pretext of illness, slander body, yellowish appearance etc. are depicted by Bhāsa[40]

Bhāsa has enumerated a number of causes for the creation of self-abasement resulting in pathos The death of the king, exilement of Rāma, agony of Bharata and the whole family without a head are the causes of a full gloom of the situation[41] A similar atmosphere of the creation of pathos

---

37 स्वप्नवासवदत्त III
वासवदत्ता—-एतदपि मया कर्त्तव्यमासीत् । अहो अकरुणा खल्वीश्वरा ·· · अहो अत्याहितम् ! आर्यपुत्रोऽपि नाम परकीय सवृत्त ।

38 अभिषेक II 8, II 17 (ii)

39. स्वप्नवासवदत्त—I 14 अनाहारे तुल्य प्रततरुदितक्षामवदन

40 अविमारक॰ II 4 (after)
धात्री—अहो सङ्कटता कार्यस्य । ··सा तदाप्रभृति सुमनावर्णाक नेच्छति, आहार नाभिलषति, न रमते गोष्ठीजनेन, दीर्घं नि श्वसिति, असम्बद्ध कथयति, कथित न जानाति, गूढ हसति, विविक्ते रोदिति, रोगमपदिशति, तन्वी भवति, पाण्डुभाव गच्छति ।
Also III (before 1)
कुरङ्गी—को नु खल्वभूतपूर्वो रोगश्चिन्त्यमानो मामुन्मादयति । सुमनावर्णाक नेच्छति । न तुष्यति गोष्ठ्या । इदमपि दारुण मनोहर च । नलिनिके ! किमेतत् ।
Also V 3
उष्ण श्वसिति तन्वङ्गी सर्वत प्रेक्षते मुहु ।
नेत्राभ्या बाष्पपूर्णाभ्या किन्नु कर्तुं व्यवस्थिता ॥

41 प्रतिमा॰ IV 18
नरपतिनिधन भवत्प्रवास भरतविषादमनाथता कुलस्य ।
बहुविधमनुभूय दुष्प्रसह्य गुण इव बहुपराद्धमायुषा मे ॥

in the words of Bharata ' We are enjoined with defame Rama with birch bark, the king with death, full Ayodhya with constant tears, Laksmana with deer, mothers with agony in separation from their sons, daughter in-law with exhauster and the words of public with fierce fies "[42]

Tears in a number of characters are described by Bhasa which emerge through pitiable situations[43] The tears of Dhanañjaya on the death of Abhimanyu resulted in anger who pledged for self immolation The full situation makes the atmosphere tensional for the appreciators of the play[44] the body as if burnt by disasters The friction in wounds create sympathy[45] In wrath the delicacy of Sita has been converted to the activities of a she serpent[46] Sauntering of the king in jungle with a miserable condition creates a sympathetic attitude not only in the heart of Bhisma in Pañcaratra but equally in the mind of the audience[47]

Intensive mental torture gives birth to suicidal tendency through senselessness[48] or loss of vigour which results in

---

42 प्रतिमा III 17
वयमयशसा चीरेणार्यो नृपो गृहमृत्युना
प्रततरुदितै कृत्स्नायोध्या मृगै सह लक्ष्मण ।
दयिततनया शोकेनाम्बा स्नुषाध्वपरिश्रमै
धिगिति वचसा चोग्रेणात्मा त्वया ननु योजिता ॥

43 स्वप्नवासवदत्त IV 6 प्रतिमा I 6 29, अभिषेक I 9 16

44 दूतघटोत्कच—I 26 (after)

45 प्रतिमा—VI 16, प्रतिज्ञा यौगन्धरायण I 8

46 प्रतिमा IV 2
विचेष्टमानेव भुजङ्गमाङ्गना विधूयमानेव च पुष्पिता लता ।
प्रसह्य पापेन दशाननेन सा तपोवनाद् सिद्धिरिवापनीयते ॥

47 पञ्चरात्र—I 34 37

48 अविमारक—IV 6 किमनेन जीवन्मरणेन । विसर्जयिष्याम्यात्मानम्
अभिमानमोहान्महापथो विस्मृत ।
Also अवि॰—IV 7, 12
भो ! को नु खल्वयम् । अथवा स्वप्नोऽय भवेत् । न ह्यह सुप्त आ

psychological situations which attracts the sympathy in natural way from the audience His style consists of the accurate pathetic conditions which are expressed in descriptive style figurative style or through imageries Almost in all his dramas this sentiment has found expression Both physical and psychological analysis are found in Bhasa So he is very successful in the expression of pathos and prepared a firm ground of pathetic expression for late playwrights

II : 2

# मृच्छकटिक में करुण अभिव्यञ्जना

डॉ॰ राजेन्द्रनाथ शर्मा

करुण को काव्य की जननी स्वीकार किया गया है। दुःख के संवेग से ही उत्तम कृतियों की सृष्टि होने के कारण क्रौञ्चवध के शोक से सन्तप्त महर्षि वाल्मीकि ने चिरस्थायी रामायण जैसे उपजीव्य माद्य काव्य की रचना की। आनन्दवर्धन ने इस तथ्य को स्वीकार करके ही ये शब्द कहे हैं—

> रामायणे हि करुणो रस स्वयमादिकविना सूत्रित 'शोक श्लोकत्वमागत' इत्येववादिना। (ध्वन्यालोक, ४)

यही नहीं ध्वन्यालोककार ने यह भी अनुभव किया है कि मन की आर्द्रता ही अधिक माधुर्य का कारण बनती है—

> माधुर्यमार्द्रता याति यतस्तत्राधिक मन। (ध्वन्यालोक, २)

आदिकवि जिस करुण दृश्य को खोजते ही रहे उसे राम के उत्तर जीवन के सीता परित्यागरूपी प्रच्छन्न करुण दृश्य का परिनिरीक्षण कर भवभूति ने उत्तररामचरित मे करुण रस का प्राधान्य स्पष्ट शब्दो मे प्रतिपादित किया है —

> एको रस करुण एव निमित्तभेदाद्
> भिन्न पृथक पृथगिवाश्रयते विवर्तान्।
> आवर्तबुद्‌बुदतरङ्गमयान्विकारा–
> नम्भो यथा सलिलमेव हि तत्समस्तम्॥ उत्तरराम० ३ ४७

करुण रस ही एकमात्र रस है, अन्य रस उसी के प्रकारान्तर रूप हैं। जिस प्रकार एक ही जल अनेक प्रकार के भँवर, बुद्‌बुद और तरंगो के रूप मे बदलता हुआ एक ही दशा मे बना रहता है वैसे ही करुण रस के अन्य सभी रस भेदमात्र हैं। इसी कारण उत्तररामचरित मे आदि से पर्यवसान तक कवि ने करुण रस का प्रचुर प्रयोग किया है।

शूद्रक ने मृच्छकटिक को शृ गारमयी रचना बनाते हुए भी करुणोत्पादक दृश्यो का सयोजन कर नाट्य कुशलता का सुन्दर परिचय दिया है। ये कारुणिक दृश्य शृ गार रस के बाधक रूप मे न होकर उसके पोषक रूप मे विद्यमान हैं।

करुणरस का स्थायिभाव शोक होता है। शोक इष्टनाशादिजन्य वैक्लव्य चित्तवृत्ति होती है—

इष्टनाशादिभिश्चेतोवैक्लव्यं शोकशब्दभाक् (सा० द० ३ १७७)
पुत्रादिवियोगमरणादिजन्मा वैक्लव्याख्यश्चित्तवृत्तिविशेष शोक।
(र० ग० पृ० १६१)

यहाँ शोक इष्टजनवियोग, विभवनाश, वधबन्धन, देशनिर्वासनादि भावों से परिपुष्ट होकर करुणरस रूप को प्राप्त होता है।

धनञ्जय ने इष्टनाश तथा अनिष्टाप्ति इन दोनों को करुण रस का विभाव माना है।

इष्टनाशादनिष्टाप्तौ शोकात्मा करुणो नु तम् (द० रू०, ४ ८१)

अश्रुपात, परिवेदन, मुखशोष, वैवर्ण्य, स्रस्तगात्रता, निश्वास स्मृतिलोप, स्तम्भ तथा प्रलयादि करुण रस के अनुभाव होते हैं। उन्होंने ही निर्वेद, ग्लानि, चिन्ता, औत्सुक्य, आवेग, मोह, श्रम, भय, विषाद, दैन्य, व्याधि, जडता, उन्माद, अपस्मार, त्रास, आलस्य तथा मरणादि व्यभिचारी भाव तथा स्तम्भ, वेपथु, वैवर्ण्य, अश्रु एव स्वरभेदादि सात्त्विक भाव करुण रस के परिपोषक भाव कहे हैं। (ना० शा०, पृ० ३१७)

नाट्य-शास्त्र में करुण रस के तीन भेद किये गये हैं—धर्मोपघातज, अर्थापचयोद्भव एव शोककृत—

धर्मोपघातजश्चैव तथार्थापचयोद्भव।
तथा शोककृतश्चैव करुणस्त्रिविध स्मृत॥ (६ ७८)

शोक के चित्रण से सहृदयों को करुण रस का आस्वादन हुआ करता है। मृच्छकटिक के प्रारम्भ मे ही अर्थापचयोद्भव नामक करुण का भेद दृष्टिगोचर होता है। इस में चारुदत्त के वैभवनाश तथा दरिद्रावस्था का करुण चित्रण हुआ है। चारुदत्त की यह दशा धन के अपचय के कारण मे ही उपस्थित हुई है। नाटक में स्पष्टत उल्लेख हुआ है कि चारुदत्त ने प्रभूत दान किया और वह दरिद्र हो गया। इस दरिद्रता रूपी अभिशाप के कारण ही उसे अनेकानेक दु खों का सामना करना पड़ा। इसी अक मे अत्यधिक दु खी हो कर और लम्बी सास लेकर चारुदत्त अपनी दयनीय दशा का वर्णन करता हुआ कहता है कि मेरे जिन घर की देहलियों पर (डाली हुई) वलि, हस और सारसों के झुण्डो के द्वारा पहले खाई जाकर लुप्त कर दी जाती थी आज उगे हुए तृणाङ्कुरों से युक्त उन्हीं देहलियों पर कीडों के मुख द्वारा खाये बीजो की अञ्जलि गिरती है। मैत्रेय भी चारुदत्त की दरिद्रता से व्यथित होकर अपना शोक अभिव्यक्त करता हुआ कहता है कि —हा अवस्थे तुलयसि। कहा तो

वह चारदत्त के घर पर बनने वाले पकवानों को खाया करता था और कहा अब वह पालतू कबूतर की तरह यहा वहा भटक कर बसने के लिए यहा आ जाता है। उसकी यह झुंझलाहट वस्तुत करुणाजनक है।

निर्धनता जनित शोक से ग्रस्त चारुदत्त निर्धन व्यक्ति को मृतक की तरह बतलाता है और मृत्यु को निर्धनता से बढकर समझता है क्योकि मृत्यु मे प्राणी कम कष्ट को प्राप्त करता है जबकि निर्धनता उसे कभी न समाप्त होने वाले दु ख को प्रदान करती है।

दारिद्र्यान्मरणाद्वा मरण मम रोचते न दारिद्र्यम्।
अल्पक्लेश मरण दारिद्र्यमनन्तक दु खम्॥ (१ ११)

इसमें उसकी विह्वलता, औत्सुक्य उसके स्पन्दन, उसके क्रन्दन की करुण तान झकृत हो रही है। दरिद्रता की स्थिति मे अतिथि चारुदत्त को अनुगृहीत नही करते हैं और मित्रो की मित्रता भी शिथिल हो गई है। इस सन्ताप से चारुदत्त अन्दर ही अन्दर जल रहा है परन्तु वह करे तो क्या करे।

सत्य न मे विभवनाशकृतास्ति चिन्ता
भाग्यक्रमेण हि धनानि भवन्ति यान्ति।
एतत्तु मा दहति नष्टधनाश्रयस्य
यत्सौहृदादपि जना शिथिलीभवन्ति। (१ १३)

नायक निर्धन व्यक्ति की दुर्दशा का मार्मिक, तथा हृदयस्पर्शी वर्णन करते हुए कहता है कि दरिद्रता से मनुष्य लज्जा को प्राप्त होता है, लज्जा को प्राप्त (व्यक्ति) तेज से भ्रष्ट (तेजरहित) हो जाता है, तेजहीन अपमानित होता है, अनादर से ग्लानि को प्राप्त हो जाता है, ग्लानि युक्त शोक को प्राप्त होता है, शोकाकुल व्यक्ति को विवेक त्याग देता है, विवेकशून्य नाश को प्राप्त हो जाता है। अहो निर्धनता सब आपदाओ का निवास स्थान है।

दारिद्र्याद्ध्रियमेति ह्रीपरिगत प्रभ्रश्यते तेजसो
निस्तेजा परिभूयते परिभवान्निर्वेदमापद्यते।
निर्विण्ण शुचमेति शोकपिहितो बुद्ध्या परित्यज्यते
निर्बुद्धि क्षयमेत्यहो निर्धनता सर्वापदामास्पदम्॥ (१ १४)

दूसरे अक मे सवाहक की दुर्दशा चित्रित की गई है जिसमे माथुर उससे दस सुवर्ण सिक्को का तकाजा कर रहा है। सवाहक सिर चकराने के कारण भूमि पर गिर पडता है और माथुर तथा अन्य जुआरी उसे बहुत पीटते हैं। सवाहक की पिटाई से दर्शक के मन में उसके प्रति दया भाव आना स्वाभाविक है। इस करुणोत्पादक दृश्य को देखकर मन मे द्यूतक्रीडा के प्रति घृणा उत्पन्न

होती है। राजमार्ग पर संवाहक माथुर को धन देने के लिए अपने को दस सुवर्णों में बेच रहा है परन्तु उसे खरीदने वाला कोई नहीं है। दुर्दुरक का जीर्णक्षीण उत्तरीय गरीबों के जीवन की झांकी प्रस्तुत करके उनके प्रति सहानुभूति उत्पन्न कराता है। राज्यसत्ता की छत्रच्छाया में क्रूर लम्पटता पनपती है, अनैतिक द्यूतक्रीड़ा विलसती है, शिष्ट सभ्रान्त व्यक्तियों का जीवन एवं सम्मान संकटापन्न हो जाता है। इसमें धर्मोपघातज करुण भावना विद्यमान है। चेट के द्वारा आभूषणों की चोरी के विषय में सूचना प्राप्तकर चोरी के शोकभार को सहन कर सकने में स्वयं को असमर्थ पाती हुई धूता मूर्छित हो जाती है। उसकी करुण कातर वाणी 'भगवन्कृतान्त पुष्करपत्र पतितजलबिन्दुचञ्चलैः क्रीडसि दरिद्रभाग्यभागधेयैः' हृदय को निश्चय ही द्रवित कर देने वाली है। शर्विलक के यह बतलाने पर कि यह आभूषण चारुदत्त का कहा जाता है मदनिका तथा वसन्तसेना चारुदत्त के सम्बन्ध में अनिष्ट की कल्पना कर मूर्छित हो जाती है। और पुन कहती है—साहसिक, न खलु त्वया मम कारणाद् इदमकार्यं कुर्वता तस्मिन् गृहे कोऽपि व्यापादित परिक्षतो वा। यह दृश्य तथा अन्य दृश्य करुण रस की व्यंजना करते प्रतीत होते हैं।

शकार वसन्तसेना का गला घोट देता है और वह मूर्च्छित होकर गिर पड़ती है तो विट ने जो शोक से सन्तप्त होकर शब्द कहे उनमें तो करुण भावना की सुन्दर अभिव्यञ्जना दृष्टिगोचर होती है—

दाक्षिण्योदकवाहिनी विगलिता याता स्वदेशं रतिः
हा हालंकृतभूषणे सुवदने क्रीडारसोद्भासिनि।
हा सौजन्यनदि प्रहासपुलिने हा मादृशामाश्रये
हा हा नश्यति मन्मथस्य विपणिः सौभाग्यपण्याकरः ।(८ ३८)

विट का करुण विलाप करते हुए अश्रु बहाना अनायास ही हृदय को छू लेने वाला है।

नवें अंक में शकार द्वारा चारुदत्त पर वसन्तसेना की हत्या का आरोप लगाने पर न्यायाधीश इस बात पर विश्वास नहीं करता परन्तु वीरक के न्यायालय में प्रवेश से स्थिति और भी जटिल हो जाती है। वीरक उद्यान से लौटकर यह बतलाता है कि वहाँ एक स्त्री मरी पड़ी थी तो न्यायाधीश का धर्म संकट गहरा हो जाता है और वह दर्शकों की सहानुभूति तथा दया का पात्र बन जाता है। वह कहता है—अरे लोकव्यवहार कितना विषम है। उसे धिक्कार है। जितनी ही सूक्ष्मता से देखता हूं उतना ही संकट बढ़ता जाता है। मेरी बुद्धि कीचड़ में फँस बैल के समान पंगु बन गई है। विवश होकर चारुदत्त को आसन से उतारने की मांग माननी पड़ी। इतना ही

नही जब उसे मारपीट मे मैत्रेय की कांख मे वसन्तसेना का स्वर्ण भांड नीचे गिर पड़ता है तो न्यायाधीश को भी बाध्य होकर चारुदत्त को अपराधी स्वीकार करना पड़ता है। निर्दोष चारुदत्त के विरुद्ध जाते हुए प्रमाणो से दर्शको का मन करुणा से आप्लावित हो जाता है।

नवें अक की समाप्ति तक सम्पूर्ण वातावरण दुख एव शोक से आर्द्र बन गया है। इसी नैराश्य एव अनिश्चय की अवस्था मे अन्तिम अक के प्रारम्भ मे चारुदत्त वध की वेशभूषा मे चाण्डालों के द्वारा उज्जयिनी की सडको पर जुलूस में ले जाया जा रहा है। सम्पूर्ण नगरी शोक से विह्वल हो उठी है और नर-नारियो के नयनों से आँसुओ की धारायें विगलित हो रही हैं जिससे बादलो के अभाव मे ही वर्षा का दृश्य उपस्थित हो गया है। सम्पूर्ण दृश्य अत्यन्त कारुणिक है और धीरे-धीरे कारुणिक से कारुणिकतर बनता जा रहा है। चारुदत्त के प्रति लोगो की सहानुभूति गहरी होती जा रही है।

नगरीप्रधानभूते वध्यमाने कृतान्ताज्ञया।
किं रोदित्यन्तरिक्षमथवाऽनभ्रे पतति वज्रम। (१०८)
न च रोदित्यन्तरिक्ष नैवानभ्र पतति वज्रम्।
महिलासमूहमेघान्निपतति नयनाम्बु धाराभि ॥ (१०९)

अन्यत्र चाण्डालो से दानी चारुदत्त को एक दान माँगना पड रहा है—

भो स्वजातिमहत्तर इच्छाम्यह भवत सकाशात् प्रतिग्रह कर्तुम।

अपने पुत्र रोहसेन को देने के लिये उसके पास यज्ञोपवीत के अतिरिक्त कुछ अन्य वस्तु नही बची है।

"किं पुत्राय प्रयच्छामि (आत्मानमवलोक्य यज्ञोपवीत
दृष्ट्वा) आ इद तावदस्ति मम च"।

यह प्रसग सभाजनो के मन मे करुणा उत्पन्न करता है। इससे अधिक करुण दृश्य क्या होगा कि अपने ही मुख से चाण्डालो की घोषणा दोहरानी पड रही है कि उसने वसन्तसेना को मारा है।

चारु०—भो भो पौरा ! मया खलु नृशसन...।
शकार —व्यापादिता
चारु०—एवमस्तु

मैत्रेय और रोहसेन चाण्डालो से प्रार्थना करते है कि वे चारुदत्त के बदले मे उन्हे मार डालें। रोहसेन विलाप करते हुए कहता है—अरे रे चाण्डालो कुत्र मम पितर नयत। व्यापादयत माम्। मुञ्चत पितरम्। इस प्रकार की प्रार्थना

विदूषक भी करता है —भो भद्रमुखा । मुञ्चत प्रियवयस्य चारुदत्तम् । मा व्यापादयत । चाण्डालो के समक्ष पुत्र तथा मित्र का चारुदत्त के छुड़वाने के लिए गिड़गिड़ाना वातावरण को और भी अधिक करुण बना देता है।

मार्ग मे चारुदत्त को देख रही भीड़ को हटाते हुए चाण्डाल कहते हैं— *कि पश्यत सत्पुरुषमयशोवशेन प्रनष्टजीवाशम्।* अपकीर्ति के कारण जिसके जीवन की आशा नष्ट हो गई है ऐसे इस सत्पुरुष को क्या देखते हो। यह सुन कर चारुदत्त के साथ-साथ सहृदय भी दु खी होते हैं।

चारुदत्त को दोष-मुक्त कराने के विफल प्रयत्न वाला स्थावरक चेट विवश हो कर करुण स्वर में कहता है कि दासता ऐसी बुरी है कि सत्य का भी किसी को विश्वास नहीं करा पाती । आर्य चारुदत्त इतना ही मेरा सामर्थ्य है। स्थावरक का यह शोक दर्शकों मे करुण भाव जाग्रत कराने में समर्थ है।

शकार चाण्डालों से आग्रह करता है कि चारुदत्त के द्वारा घोषणा न करने पर उसको डण्डे से पीट-पीटकर यह घोषणा करवाओ। चाण्डाल भी उसे पीटने के लिए उद्यत होता है । तब चारुदत्त दु खी होकर कहता है कि मुझे मरने का भय नहीं है परन्तु लोकापवाद की अग्नि मुझे जलाती है जो यहाँ मुझे कहना है कि मैंने वसन्तसेना को मारा है। जब श्मशान का बीभत्स एव भयावह दृश्य उपस्थित हो जाता है तो चारुदत्त निराश हो जाता है और कहता है—हा, हतोऽस्मि मन्दभाग्य.'। उसके यह शब्द पाठक को त्रस्त एव एकदम दु खविह्वल बना देते हैं। पीठ नीचे करके लेटे हुए चारुदत्त के वक्ष पर चाण्डाल की तलवार गिरने की प्रतीक्षा वाला दृश्य अत्यन्त कारुणिक है।

आर्या धूता पति की मृत्यु को निश्चित मानकर जलती चिता मे प्रवेश करने जा रही है—इस सवाद को सुन कर चारुदत्त मूर्च्छित होकर गिर पड़ता है और साथ ही दर्शको की चिन्ता बढ जाती है। उधर रोहसेन को हटाते हुए चितारोहण के लिए आतुर धूता वातावरण को और भी अधिक करुणामय बना देती है।

इस प्रकार दशम अक मे प्रदर्शित *निराशा, वेदना, चिन्ता, उद्विग्नता* और आर्त्तावस्था से कारुणिकता को सान्द्र एव निविड बनाने मे समर्थ हुई है। अत. यह सच है कि शूद्रक ने करुण भावना की सफल अभिव्यजना कर मृच्छकटिक प्रकरण में काव्य सौन्दर्य की अभिवृद्धि की है।

# II : 3

# मुद्राराक्षस में करुण प्रसंग

डॉ० (श्रीमती) राज त्रिवखा

मानव आत्मज्ञान से ही शाश्वत आनन्द प्राप्त कर सकता है। परन्तु आनन्द की खोज मे भटक कर मानव इन्द्रियार्थजन्य सुख को आनन्द समझ बैठा और यहीं से उसके दु खो का प्रारम्भ हुआ। अधिक से अधिक भोगो का उपभोग भी उसे आनन्द न दे सका, अपितु उसकी तृष्णा व असन्तोष को उसी प्रकार बढाने लगे जैसे अग्नि मे डाली गई घी की आहुति अग्नि को बढाती है।[1] मनीषियों के चिन्तन के फलस्वरूप दु ख ससार का अन्तिम सत्य माना गया है।

## सभी कुछ दुःख है

इस ससार मे सब दु ख ही दु ख है। अप्राप्त की प्राप्ति व प्राप्त की सुरक्षा दु खप्रद है। भगवान बुद्ध ने चार आर्य सत्य प्रतिपादित किये—दु ख, दु खसमुदाय, दु खनिरोध, तथा दु खनिरोधगामी मार्ग। उन्होने दु ख के स्पष्टीकरण मे कहा—जन्म, बुढापा, मरण, शोक, रुदन, मन की खिन्नता दु ख है। अप्रियसयोग, प्रियवियोग भी दु ख है। इच्छा करने पर जिस पदार्थ या व्यक्ति को नही पाता, तो भी दु ख है। सिक्खो के गुरु नानक साहब ने भी कहा—नानक दुखिया सब ससार। शापनहॉ का भी यही मत है। वे कहते हैं[2] "कल्याण की प्रत्येक दशा, सन्तोष की प्रत्येक अनुभूति अपने रूप मे निषेधात्मक है ..किसी जीवन की प्रसन्नता का माप उस जीवन के मोद एव प्रसन्नता से नही हो सकता बल्कि उस परिमाण से है जहाँ तक वह वेदनामुक्त हो चुका है।"

---

1 न जातु काम कामानामुपभोगेन शाम्यति।
हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय भूयोऽभिवर्धते॥

2. "Every state of welfare, every feeling of satisfaction is negative in its character, that is to say, it consists in freedom from pain, which is the positive element of existence It follows, therefore, that happiness of any given life is to be measured not only by its joys, pleasures, but the extent to which it has been free from suffering" —Complete Essays of Schopenhaur, translated by T. B Saunders, V. 5

## दु खानुभूतिजन्य शोक से कविता की उत्पत्ति

दु खानुभूति जन्म से ही प्रारम्भ हो जाती है। नवजात शिशु भी रोकर चीखकर हाथ पैर फेंककर अपना दु ख अभिव्यक्त कर देते हैं जबकि हसना, किलकारी मारना आदि प्रसन्नतासूचक क्रियायें बालक जन्म के कुछ समय बाद ही सीखता है। दु खानुभूति से शोक उत्पन्न होता है व शोक से कविता। *आदिकवि वाल्मीकि ने जब काममोहित क्रौञ्च का वध देखा तो वे अति* दु खी हुए और उनके मुख मे अपूर्व कविता निस्सृत हुई जो श्लोक छन्द मे निबद्ध थी।[3] कविवर सुमित्रानन्दनपन्त भी यही कहते हैं—

वियोगी होगा पहला कवि आह से उपजा होगा गान।
उमडकर आँखों से चुपचाप, बही होगी कविता अनजान।

सस्कृत साहित्य के प्रसिद्ध नाटककार महाकवि भवभूति ने तो केवल करुण रस को ही रस कहा है तथा अन्य सभी रसो को उसकी तरग, बुद्बुद व आवर्त *माना है।*[4] *करुण रस मे जितनी हृदय की व्यापक सहानुभूति व आर्द्रता* सम्भव है उतनी अन्य रसों मे नही, तथा रसानुभूति का मूल आधार ही सहानुभूति व हृदय की आर्द्रता मे है। उसी के द्वारा पाठक पात्रों से तादात्म्य स्थापित कर रसास्वाद करता है। वह पात्रों के सुख-दु ख को अपना ही सुख-दु ख समझने लगता है। करुण रस से परिपूर्ण कविता पढकर उसका हृदय करुणा से आप्लावित हो जाता है।

भारतीय आचार्यों के मत मे करुण रस :—

आचार्य भरत के अनुसार इष्टवध दर्शन से अथवा प्रतिकूल वचन श्रवण इत्यादि विशेष भावो से करुण रस उत्पन्न होता है।[5] अश्रुपात, रोदन, मोहप्राप्ति, विलाप, दैवनिन्दा आदि द्वारा करुणरस का अभिनय होना चाहिए।[6] *वे आगे कहते हैं—शोक स्थायिभाव से करुण रस उत्पन्न होता है। यह शाप,* क्लेश, इष्टनाश, वियोग, वैभवनाश, वध, बन्धन, विप्लव, विनाश, दु खप्राप्ति, आदि भावो से उत्पन्न होता है। अश्रुपात, विलाप, मुख सूखना, विवर्णता, अग शिथिलता, दीर्घ श्वास प्रश्वास, स्मृतिलोप, आदि अनुभावों द्वारा इसका अभिनय करना चाहिए। निर्वेद, ग्लानि, चिन्ता, औत्सुक्य, आवेग, भ्रम, मोह,

---

3 शोक श्लोकत्वमागत —रामायण, बाल० ५

4 एको रस करुण एव विमित्तभेदात्—उत्तररामचरित।

5 इष्टवधदर्शनाद्वा विप्रियवचसा सश्रवाद्वापि।
एभिर्भावविशेषै. करुणरसो नाम सम्भवति ॥ भरत नाट्यशास्त्र ६ ६२

6 सस्वनरुदितैर्मोहागमैश्च परिदेवितैर्विलपितैश्च।
अभिनेय करुणो रस. देहायासाभिघातैश्च ॥ वही ६.६३

श्रम, भय, विषाद, दैन्य, व्याधि, जडता, उन्माद, अपस्मार, त्रास, आलस्य, स्तम्भ, वेपथु, विवर्णता, अश्रु, स्वरभेद आदि इसके व्यभिचार हैं।[7]

काव्यादर्शकार दण्डी तथा दशरूपककार धनञ्जय ने लगभग इसी प्रकार से करुणरस का विवेचन किया है। सरस्वतीकठाभरण मे भोज ने कहा है—

मूर्च्छा व विलाप उत्पन्न करने वाला, मृत्यु के लिए मन को प्रेरित करने वाला तथा चित्त मे दु ख उत्पन्न करने वाला रस करुण रस है।[8]

कविराज विश्वनाथ ने करुण रस का विस्तृत विवेचन करते हुए इसका वर्ण व देवता भी बतलाया है। शोच्य आलम्बन व दाहादि को उद्दीपन बताते हुए उन्होने अनुभावो को भरत-प्रदत्त सूची मे भूमिपतन को भी जोड दिया है।[9]

पडितराज जगन्नाथ ने पुत्र-वियोग अथवा पुत्रमृत्यु जन्य दु ख को शोक कहकर पुत्रमृत्यु को भी विभाव मान लिया।[10]

सक्षेपत करुण रस के विभाव विभिन्न आचार्यों के मतानुसार है—प्रिय-वियोग, गिरफ्तारी, प्राणदड, रोग, पुत्र आदि की मृत्यु, शत्रुभय, क्लेश, शाप, इष्टनाश, वैभवनाश, विनाश, दु खप्राप्ति, अनिष्टप्राप्ति, इष्टवध दर्शन, इष्टदाह, दर्शन, व प्रतिकूलवचन श्रवण, निर्वेद, ग्लानि, स्मृति, चिन्ता, औत्सुक्य, आवेग भ्रम, मोह, श्रम, भय, विषाद, व्याधि जडता उन्माद, अपस्मार, त्रास, आलस्य, स्तम्भ, वेपथु, विवर्णता, अश्रुस्वरभेद, दैन्य, मरण आदि दु खभय व्यभिचारी भावो से युक्त शोक की अभिव्यक्ति इन अनुभावो द्वारा की जाती है—शोक करना, विलाप करना, उदासी अश्रुमोचन, रोदन, मोहप्राप्ति, दैवनिन्दा, मुख सूखना, विवर्णता, अगशिथिलता, दीर्घ निश्वास-प्रश्वास, स्मृतिलोप, भूमि पतन व मृत्यु की इच्छा उत्पन्न होना।

---

7 अथ करुणो नाम शोकस्थायिप्रभव। स च शापक्लेशविनिपतितेष्टजन विप्रयोगविभवनाशवधबन्धनविद्रवोपघातव्यसनसयोगादिभिर्विभावै समुपजायते। तस्याश्रुपातपरिदेवनमुखशोषणवैवर्ण्यस्रस्तगात्रतानिश्वासस्मृतिलोपादिभिरनुभावैरभिनय प्रयोक्तव्य। व्यभिचारिणश्चास्य निर्वेद ग्लानिचिन्तौत्सुक्यावेगभ्रममोहश्रमभयविषाददैन्यव्याधिजडतोन्मादापस्मारत्रासालस्यमरणस्तम्भवेपथुवैवर्ण्याश्रुस्वरभेदादय. —भरत नाट्यशास्त्र

8 मूर्च्छाविलापौ कुरुते कुरुते साहसे मन।
करोति चित्त दु खेन योऽसौ करुण उच्यते॥
सरस्वतीकठाभरण पचम परिच्छेद

9 अनुभावा दैवनिन्दा भूपातक्रन्दितादय। —साहित्यदर्पण

10 पुत्रादिवियोगजन्मा वैक्लव्याख्यश्चित्तवृत्तिविशेष शोक। —रसगगाधर

पाश्चात्य काव्यशास्त्र मे त्रासदी विवेचन

करुण रस प्रधान कविता को पाश्चात्य काव्य-शास्त्रियो ने त्रासदी (Tragedy) कहा है। अरस्तू ने त्रासदी की परिभाषा इस प्रकार की है—"त्रासदी किसी गहन गम्भीर तथा निश्चित परिमाण से समन्वित कार्य की अनुकृति है जिसके विभिन्न भागो में पूर्णतया अलकृत भाषा विभिन्न रूप से प्रस्तुत की जाती है, जिसका काव्यरूप वर्णनात्मक नही अपितु नाटकीय होता है तथा जिसमे करुणा एव त्रास को उद्बुद्ध करने वाली घटनाएँ प्रदर्शित की जाती हैं जिससे इन मनोविकारो का उचित विवेचन किया जाता है।"[11]

इस परिभाषा से सिद्ध होता है कि अरस्तू के अनुसार त्रासदी मे त्रास, भय एव करुणा का समावेश होना चाहिए जबकि सस्कृत के काव्यशास्त्रियों ने भय का समावेश भयानक व रौद्र रस मे किया है। करुण रस मे केवल शोक ही प्रधान भाव माना गया है।

मध्ययुगीन आचार्य दाते ने त्रासदी का विस्तृत विवेचन करते हुए कहा—"त्रासदी अपनी उद्भूति मे प्रसन्न एव शान्त होती है तथा परिणति मे मलिन और भयावह।"[12] स्पष्ट हो जाता है कि दाते के मत मे त्रासदी का अन्त दु खमय होना चाहिए जबकि अरस्तू ने करुणा की स्थायी परिव्याप्ति ही अनिवार्य बतलाई है। परन्तु परवर्ती आचार्यों ने भी दाते के मत का ही पोषण किया और सशोक अन्त त्रासदी के लिए अनिवार्य माना गया।

संस्कृत नाट्य-साहित्य मे दु खमय अन्त वाले नाटक प्राय नहीं पाए जाते। सस्कृत साहित्य मे सुखान्त नाटको का ही प्रचलन रहा है। परन्तु कुछ सस्कृत नाटको में करुणा की परिव्याप्ति पाई जाती है जैसे उत्तररामचरित और मुद्राराक्षस।

राक्षस की पराजय प्रमुख करुणाजनक घटना

मुद्राराक्षस मे करुण की स्थायी परिव्याप्ति रहती है। नन्द वश का प्रधान अमात्य राक्षस, अपने स्वामी के विनाश का प्रतिशोध लेने के लिए शत्रु चन्द्रगुप्त मौर्य को नष्ट करना चाहता है। वह एक सच्चरित्र व महा-महिमशाली व्यक्ति है। परन्तु अपनी कुछ कमजोरियों के फलस्वरूप असफल रह जाता है। अन्ततोगत्वा जिस शत्रु को मारना चाहता है, उसी का प्रधान-मन्त्री उसे बनना पड़ता है। कितनी करुण वेदना है उस समय राक्षस के मन में।[13] एक उदारहृदय, विश्वासपात्र व सज्जन व्यक्ति का षड्यन्त्रो का शिकार हो जाना अति करुणाजनक घटना है। उसकी सज्जनता व सद्गुणो से प्रभा-

11 अरस्तू का त्रासदी विवेचन—देवव्रत कौशिक पृ० १५।

12 वही, पृ० ११

13 नन्दस्नेहगुणा स्पृशन्ति हृदय भृत्योऽस्मि तद्विद्विषाम्। मुद्रा० ७ १६

वित होकर ही चाणक्य उसे चन्द्रगुप्त का प्रधानमन्त्री बनाता है जिससे कि वह मौर्य साम्राज्य का भार सम्हाल ले। राक्षस की अटूट स्वामिभक्ति उसका बहुत ऊँचा गुण है। नन्दवश के समूल नष्ट हो जाने पर भी वह स्वामिभक्तिवश स्वामी का विनाश करने का प्रयत्न करता है। वह अत्यन्त उदार हृदय, भावुक व मित्रवत्सल है। उसे अपने मित्रो पर इतना विश्वास है कि शकटदास की लिखाई में लिखा हुआ कूटलेख भी उसे "शकटदास का लिखा है" यह विश्वास नहीं दिला पाता।[14] सप्तम अक मे चाणक्य बताता है कि शकटदास से अनजाने मे ही लेख लिखाया गया है तो उनके दिल का बोझ हलका हो जाता है। चन्दनदास के प्राणो की रक्षाहेतु वह चाणक्य को आत्म समर्पण कर देता है।[15] भूतपूर्व मित्र तथा सम्प्रति शत्रु मलयकेतु को भी अपनी पिछली मित्रता के कारण जीवनदान दिलवाता है।[16] मित्र वत्सलता व सरल हृदयता के कारण वह सिद्धार्थक, क्षपणक, भागुरायण आदि चाणक्य के गुप्तचरो को अपने पक्ष मे मिला लेता है यद्यपि इसी सरलता तथा सहज ही विश्वास करने के कारण वह असफल होता है।

वह एक कुशल राजनीतिज्ञ और पराक्रमी योद्धा है। चन्द्रगुप्त को मारने के लिये अनेक प्रकार के उपाय प्रयुक्त करता है। विषकन्या, दारुवर्मा, अभयदत्त, वर्वरक, स्तनकलश आदि की नियुक्ति उसकी प्रज्ञा का परिचय देती है। चाणक्य ने स्वय उसकी प्रज्ञा, विक्रम व भक्ति की सराहना की है।[17]

ऐसा उदात्त विचारो वाला, महामहिमशाली, सज्जन राक्षस कर्त्तव्य की भावना से प्रेरित होकर नीतिजाल फैलाता है, अन्यथा चतुर्थ अक मे पताका स्थान[18] द्वारा उसे चाणक्य की विजय तथा अपनी पराजय की आशका थी। उसके हृदय की व्यथा अपार है। पराजय का पूर्व सकेत मिल जाने पर प्रारब्ध कार्य को कर्त्तव्य भावना से करते रहना, राक्षस जैसे महान् पुरुष का ही सामर्थ्य है। ऐसा महान् व्यक्तित्व का स्वामी, शठता, क्रूरता, व विश्वासघात के सामने पराजित होता है। उसका सकल्प था शत्रु के हाथ मे पडकर

14 शकटदासस्तु मित्रमिति च विसवदन्त्यक्षराणि —पृ० २६०।

15 नम सर्वकार्यप्रतिपत्तिहेतवे सुहृत्स्नेहाय। एष प्रह्वोऽस्मि।

16 राजन् चन्द्रगुप्त ! विदितमेव ते यथा वय कञ्चित्कालमुषितास्तत्परिरक्ष्यन्तामस्य प्राणा —पृ० ३८०

17 मुद्राराक्षस १ १५

18 दुरात्मा चाणक्यबटुर्जयत्वतिसधातु शक्य स्यादमात्य इति वागीश्वरी वामाक्षिस्पन्देन प्रस्तावगता प्रतिपादयति। तथापि नोद्यमस्त्याज्य —पृ० २०६ मुद्राराक्षस।

व्यभिचारी भावो से परिपुष्ट होकर राक्षस के बारम्बार होने वाले अश्रुपात, प्रलाप तथा दैवनिन्दा आदि अनुभावों द्वारा अभिव्यक्त होता है।[27]

तत्पश्चात् विराधगुप्त राक्षस के मित्रों का समाचार देते हुए बताता है कि राक्षस का घनिष्ठ मित्र शकटदास सूली पर चढा दिया गया है। उस पर दोषारोपण किया गया है कि इसने दारुवर्मा आदि को चन्द्रगुप्त पर प्रहार करने को नियुक्त किया था। राक्षस मित्रवध का समाचार पाकर अतिदुःखी है तथा अपने जीवन को धिक्कारता है। उसका इष्टवधजन्य शोक आत्म-धिक्कार तथा रुदन से अभिव्यक्त होता है।[28] अनन्य स्नेही व अभिन्न मित्र चन्दनदास की गिरफ्तारी का समाचार राक्षस को हिला देता है। सपरिवार चन्दनदास की गिरफ्तारी को वह अपनी ही गिरफ्तारी समझता है। उद्विग्न व चिन्तित राक्षस का शोक रुदन में फूट पड़ता है।

द्वितीय अंक राक्षस की गतिविधियों की झाँकी प्रस्तुत करता है। सामाजिक को राक्षस की योग्यता व स्वामिभक्ति तथा पराक्रम का परिचय मिल जाता है। गहरी स्वामिभक्ति के कारण स्वर्गवासी नन्द को भी शत्रुवध द्वारा प्रसन्न करना चाहता है[29] गुप्तचरों की योजना उसके राजनैतिक ज्ञान की सूचक है। असफलता मिलने पर भी वह एक के बाद एक उपाय प्रयोग करता है। इन करुण प्रसगों के अभाव मे राक्षस के चरित्र का चित्रण अधूरा ही रह जाता तथा उसके सद्गुण में से अनभिज्ञ पाठक को राक्षस की पराजय चमत्कृत नही कर पाती।

चतुर्थ अंक मे पुन राक्षस मच पर आता है। वह सिरदर्द से पीडित है। शोक व चिन्ता के कारण मानसिक तनाव का ही यह परिणाम है। उसका गुप्तचर करभक समाचार लाता है कि चाणक्य व चन्द्रगुप्त में कलह हो गया है। क्योंकि चन्द्रगुप्त कौमुदीमहोत्सव मनाना चाहता था जिसे चाणक्य ने रुकवा दिया। कौमुदीमहोत्सव की चर्चा से राक्षस को महाराज नन्द की याद आ जाती है तथा राक्षसगत नन्दवधजन्य शोक कौमुदीमहोत्सव उद्दीपन से उद्दीप्त होकर अश्रुपात द्वारा अभिव्यक्त होता है।

राक्षस के निराकरण का सम्पूर्ण प्रसग करुण रस से भरपूर है। भागुरायण तथा क्षपणक की बातो से मलयकेतु राक्षस को विश्वासघाती समझने की गलती करता है। तत्पश्चात् सिद्धार्थक राक्षस की मुद्रा से चिह्नित गहनों की पेटी व पत्र लेकर जाता है तथा पकड़े जाने पर वह कह देता है कि राक्षस ने ये पत्र व गहने चन्द्रगुप्त के पास भिजवाये हैं। इसका ठोस प्रमाण

27 मुद्राराक्षस २, १६
[28] वही २, श्लोक २० से पूर्व का गद्यांश 29. वही—५

है इन वस्तुओं पर राक्षस की मुद्रा का चिह्न । राक्षस बुलाये जाने पर मलयकेतु को मिलने जाता है तथा कुछ आभूषण पहनता है । वे आभूषण वास्तव में थे तो पर्वतेश्वर के परन्तु उसने वे विक्रेताओं से खरीदे थे । राक्षस के विरुद्ध पर्याप्त प्रमाण एकत्रित हो जाते है । गहने व पत्र राक्षस की मुद्रा से मुद्रित हैं ।[30] *राक्षस के शरीर पर पर्वतेश्वर के आभूषण हैं । सिद्धार्थक का मौखिक* वक्तव्य राक्षस को विश्वासघाती ठहराता है ।[31] इन सभी प्रमाणों के आधार पर निर्दोष व स्वामिभक्त राक्षस को विश्वासघाती व लोभी कहा जाता है । राक्षस अपनी सफाई पेश करता है । ये गहने व पत्र मैंने नही भिजवाये भी कहता है ।[32] भेदनीति द्वारा फूट डालने की शत्रु-चाल को वह समझना चाहता है । नकली मुद्रा शत्रु बनवाकर ये सब कर सकता है । परन्तु शकटदास की लिखाई मे लिखा पत्र व उसके धारण किये हुए पर्वतेश्वर के आभूषण ऐसे अकाट्य तर्क हैं जिनका वह उत्तर नही दे पाता । अत निर्दोष होते हुए भी वह उस दोषारोपण को स्वीकार कर लेता है । स्वय को अनार्य भी कह देता है ।[33] सच्चरित्र, प्रज्ञा विक्रम स्वामिभक्ति सम्पन्न मित्रवत्सल उदार हृदय राक्षस को अनार्य, विश्वासघाती व लोभी कहकर उसको अपमानित कर अन्तत मलयकेतु निकाल देता है । कितनी करुणाजनक स्थिति है । राक्षस के मन मे कितनी वेदना है ये तो कोई भुक्तभोगी ही समझ सकता है ।

इस प्रसग मे राक्षस के निराकरण से उत्पन्न शोक स्थायिभाव है । गहनो की पेटी व पत्र का पकडा जाना सिद्धार्थक का मौखिक सन्देश, राक्षस द्वारा धारण किये हुए पर्वतेश्वर के आभूषण कारणक का मिथ्या दोषारोपण आपातत मलयकेतु के क्रोध को भडकाता है । राक्षस का निराकरण विभाव है । मलयकेतु व प्रतिहारी का रुदन राक्षस का रुदन, दैवनिन्दा, मृत्यु के लिये इच्छा करना आदि अनुभावों द्वारा इसकी अभिव्यञ्जना हुई है । राक्षस के मन का ऊहापोह, और किकर्तव्यविमूढता उसके चाणक्य के सम्मुख भावी आत्मसमर्पण की पृष्ठभूमि है ।

छठे अक मे अकेला राक्षस रोता हुआ मच पर आता है तथा मलयकेतु द्वारा किये गये निराकरणजन्य दुख को खुलकर अभिव्यक्ति की गई है । वह नन्द की राज्यलक्ष्मी को धिक्कारता है । भाग्य को दोष देता है । मलयकेतु की बुद्धिहीनता को कोसता है । आसपास कुसुमपुर की सीमा देखकर महाराज नन्द का स्मरण करता है ।[34] अपनी पूर्वदशा का स्मरण करता

30 मुद्राराक्षस- ५ 31 वही ५-१७ 32 वही ५-१८
33 वही पृ० २६६ य आर्यस्त पृच्छ । वयमिदानीमनार्या सवृत्ता ।
34 वही ६ ६ ।

है।[35] ग्लानि[36], चिन्ता[37], स्मृति[38], आदि सचारिभावो से उमडा हुआ राक्षस का शोक उसके अश्रुपात[39], दैवनिन्दा[40], उदासी, राज्यलक्ष्मी को धिक्कारना आदि क्रियाओ द्वारा अभिव्यजित हुआ है।

तभी राक्षस के सामने एक पुरुष रज्जु को हाथ मे लेकर स्वय को फाँसी लगाने का अभिनय करता है। राक्षस के बार-बार पूछने पर वह बतलाता है कि उसके मित्र विष्णुदास का मित्र चन्दनदास आज मारा जा रहा है अत विष्णुदास अग्नि प्रवेश कर रहा है तथा वह स्वय भी फासी लगा कर मर रहा है।

इस दृश्य में घटना की तीव्रता है। चन्दनदास का समाचार पाने को राक्षस व्यग्र है। पुरुष से बात करते समय रह रह कर राक्षस का दिल काप जाता है। विषाद आवेग व शका से त्रस्त राक्षस की कारुणिक मनोदशा का अति सूक्ष्म व स्वाभाविक चित्रण किया गया है।

अन्त में पुन चन्दनदास के प्राणो की रक्षा हेतु उसे शत्रु की शर्त के सामने झुकना पडता है। उसके हृदय की बडी दयनीय अवस्था है। जिसे नष्ट करना चाहता था अपने प्राणों की बाजी लगाकर भी, जिससे सधि नही करना चाहता था उसी का भृत्य बन जाना है। सहृदय सामाजिक का हृदय करुणा से आर्द्र हो उठता है। किसी स्वाभिमानी व्यक्ति के लिये इससे अधिक करुणाजनक घटना नहीं हो सकती।

इस प्रकार राक्षसगत शोक का चित्रण कवि ने अतिकुशलतापूर्वक किया है। विभिन्न परिस्थितियों मे उसके शोक की सम्यक् अभिव्यजना की गई है।

राक्षस के अतिरिक्त अन्य पात्रो के शोक की भी अत्यन्त स्वाभाविक अभिव्यन्जना पाई जाती है।

चन्दनदास व उसके परिवार की शोक अभिव्यजना

सप्तम अक मे चदनदास का शूल लेकर मच पर आना, तथा स्त्री व पुत्र से वार्तालाप अति करुण है।[41] इष्टवध प्रत्यासन्न होने पर उसकी पत्नी व पुत्र दु खी हैं। सदा ही दुराचरण मे डरने वाला चन्दनदास भी अपने प्राणदण्ड को

35 मुद्राराक्षस वही ६-५  36 वही ६-७  37 वही ६-८

38 वही ६-९  39 वही ६-१०

40 यद् सत्य चलितमेवास्ते युक्तस्नेहपक्षपाताद् हृदयम्। एतत्तदावृतमस्मदीय-दीक्षाद्वार दैवेन—वही पृ० ३४०  41 वही ७ ३

चोरजनोचित मरण कहता है। उसकी पत्नी का विलाप, छाती पीटकर रोना, सहायता के लिये पुकारना, सती होने का निश्चय—सभी कुछ करुणा-जनक प्रसग है। मरणोद्यत चन्दनदास का अपने पुत्र को पुन सान्त्वना देना उसकी विवशता को सूचित करता है। पाठक करुणा से भर उठता है चाण्डालों का निर्दयतापूर्वक वार्तालाप[42] करुणा को और भी उद्रेक करता है। उसके पुत्र की उक्ति, 'तात किमिदमपि वक्तव्यम्। कुलधर्मं खल्वेषोऽस्माकम्" पढकर पाठक अति द्रवित हो उठता है। इस करुणामय वातावरण मे पाठक चन्दनदास को बचाने के लिए राक्षस की आवश्यकता का अनुभव करता है तथा राक्षस के समर्पण के लिए पाठक के मन में पृष्ठभूमि तैयार हो जाती है।

## मलयकेतु की शोकाभिव्यक्ति

मलयकेतु का शोक एकाध स्थल पर ही अभिव्यक्त हुआ है। वह क्षपणक को कहते हुए सुन लेता है कि पर्वतेश्वर का वध राक्षस ने विषकन्या प्रयोग से करवाया है। तत्पश्चात् वह अतिदुखी होता है। अपने पिता की स्मृति के कारण उसका दुख दुगना हो जाता है। वह रोता है तथा राक्षस को अपशब्द कहता हुए उसे वास्तव मे ही राक्षस बतलाता है।[43] राक्षस के प्रति उसकी शका और भी दृढ हो जाती है[44] जिससे राक्षस के निराकरण की पृष्ठ-भूमि तैयार होती है। चतुर्थ अक के अन्त मे मलयकेतु पाटलिपुत्र पर आक्रमण की घोषणा करता है। परन्तु उस वीरतापूर्ण वातावरण का भी अन्त करुणा-जनक ही होता है। भागुरायण व उसके साथी उसे बाध कर बन्दी बना लेते हैं।

## चन्द्रगुप्त की दुखानुभूति

तृतीय अक मे गुरु की आज्ञानुसार कलह का अभिनय करते समय चन्द्रगुप्त का मन भी दुखी है तथा उसकी इच्छा होती है कि धरती फट जाये तथा वह उसमे समा जाये।[45] सिरदर्द व विचारो की ऊहापोह चन्द्रगुप्त की भावनाओं का दिग्दर्शन कराने मे पर्याप्त समर्थ है।

विविध करुणाजनक परिस्थितियो के अतिरिक्त भय की भावना भी इस नाटक मे दृष्टिगोचर होती है। चाणक्य प्रकरण है अतएव उससे सभी डरते

---

42 अरे बिल्वपत्र। गृहाण चन्दनदास स्वयमेव गृहजनो गमिष्यति— मुद्राराक्षस पृ० ३६०

43 वही ५-७ 44 वही १६ १७ 45 वही ३ ३३

हैं। चन्दनदास भी उससे बुलावा पाकर शंकित है।[46] नाटक के प्रारम्भ मे सूत्रधार व नटी चाणक्य की गर्वोक्ति सुनते हैं 'मेरे रहते कौन चन्द्रगुप्त को नष्ट करना चाहता है'[47] तथा भयभीत होकर भाग जाते है।[48] तृतीय अंक मे चाणक्य को बुलाने के लिये जाते समय कञ्चुकी भी भयभीत है तथा सिद्धार्थक भी उसकी आज्ञा की अवहेलना का परिणाम मृत्यु बताता है। इस प्रकार यथास्थान इस नाटक मे त्रास की भी अभिव्यंजना की गई है। यदि राक्षस को नायक मान लिया जाये तो नाटक का अंगीरस करुण ही निश्चित होता है।

## मुद्राराक्षस मे रस

मुद्राराक्षस की कथावस्तु मे निहित इन करुण प्रसगो द्वारा स्वत ही सिद्ध हो जाता है कि करुणा की स्थायी परिव्याप्ति होने के कारण करुण रस का ही इसमे अधिक परिणाम हुआ है। सहृदय पाठक को राक्षस के आत्मसमर्पण पर दुःख ही होता है। सज्जन, उदार व महामानव की पराजय पर भला कौन सहृदय प्रसन्न हो सकता है। अत सहृदय पाठक को इस नाटक से करुण की अनुभूति होती है। इसमे करुणा की स्थायी परिख्याति बनी रहती है। तथा अरस्तु के मतानुसार इसे दुःखान्त नाटक कहा जा सकता है। इसमे हास्य व शृंगार का अभाव भी करुण प्रभाव को बनाये रखने मे पूर्णतया सहायक है।

46 चाणक्यनाकस्मान सहसा शब्दार्थतस्य
निर्दोषस्यापि शंका भवति किं पुनमम जातदोषस्य ॥ मुद्राराक्षस (१ २१)

47 आः क एष मयि स्थिते चन्द्रगुप्तमभिभवितुमिच्छति—८ के पूर्व की गद्य पंक्ति

48 (विलोक्य सभयम्) तदयमार्यचाणक्यस्तिष्ठति—१७ के पूर्व की गद्यपंक्ति

नोट—मुद्राराक्षस के उद्धरण विश्वविद्यालय प्रकाशन वाराणसी से प्रकाशित एवं डॉ० आर० एस० त्रिपाठी द्वारा सम्पादित मुद्राराक्षस से है।

II · 4

# वेणीसंहार में करुण रस की योजना

डॉ० (श्रीमती) शशि तिवारी

काव्यात्मतत्त्व 'रस' एक आनन्दात्मक आस्वाद है और 'रस-भावना' ही है एकमात्र काव्य अथवा नाट्य का साध्य। भरतमुनि ने भी कहा है—'न हि रसादृते कश्चिद् अर्थः प्रवर्तते' अर्थात् रस के बिना कोई नाट्यांग रूप अर्थ प्रवृत्त नहीं होता है। स्पष्ट ही रस नाटकीय व्यापार का लक्ष्य-बिन्दु है। प्राचीन रस मर्मज्ञ आचार्यों के अनुसार नाटक में एक ही रस का मुख्य रूप से अभिव्यञ्जन होना आवश्यक है और उसमें यत्र-तत्र अप्राधान्येन विनियोजित अन्य रस मुख्य रस के उपकारक होने चाहिएँ। प्रधान रस को 'अङ्गी' नाम से अभिहित किया जाता है और उसके सहभावी अन्य रसों को 'अङ्ग' नाम से। नाटकों में दोनों प्रकार के रसों का सन्निवेश करना अनिवार्य माना गया है। साहित्यदर्पणकार नाटक में विशेषतः शृंगार या वीर को अङ्गी रस के रूप में स्वीकार करने के पक्ष में है,[1] तो ध्वन्यालोककार किसी भी एक रस की प्रधानता के समर्थक हैं।[2]

## वेणीसंहार में अङ्गी रसः—

संस्कृत नाट्याचार्यों के द्वारा बहुशः उद्धृत, 'वेणीसंहार' 'मृगराज' उपाधिधारी कवि भट्टनारायण की एकमात्र उपलब्ध कृति है। इस नाटक के नायकसम्बन्धी प्रश्न की भांति ही नाटक का अङ्गी रस विषयक प्रश्न भी विवादास्पद है। छः अङ्कों में निबद्ध इस नाटक में कहीं वीररस का प्राधान्य लक्षित होता है, तो कहीं करुण-रस का। कवि को अन्य रसों की व्यञ्जना भी यत्र तत्र अभिमत रही है। इसका संकेत मंगलाचरण के तीसरे श्लोक से भी ग्रहण किया जा सकता है। परन्तु अङ्गी रस का स्थान ग्रहण करने के लिए उक्त दोनों रस प्रतिद्वन्द्वी से प्रतीत होते हैं। यही कारण है कि कुछ विद्वान्

---

1 एक एव भवेदङ्गी शृङ्गारो वीर एव वा।
अङ्गमन्ये रसाः सर्वे ''॥ सा० द० ६।१०

2 एको रसोऽङ्गी कर्त्तव्यस्तेषामुत्कर्षमिच्छता। ध्वन्या० ३।७७

*वेणीसंहार को वीररसप्रधान मानते हैं,*[3] *तो कुछ करुणरसप्रधान।*[4] इस नाटक का उद्देश्य भीमसेन द्वारा दुर्योधन का नाश कर द्रौपदी की खुली हुई वेणी को सवारना है और इसके लिए प्रारम्भ से अन्त तक भीम के क्रियाकलाप उत्साह भाव से परिपूर्ण हैं। अन्त मे वह इस फलप्राप्ति मे सफल होता है। नाट्यशास्त्रीय मत से नाटक के फल का भोक्ता नायक होता है,[5] अतः इस दृष्टि से तथा नाटक के नाम प्रतिनायक, मुख्य कथावस्तु के साथ व्यक्ति का सम्बन्ध, नायिका प्रधान रस, ग्रन्थ का आदि अन्त भाग इत्यादि तथ्यो के आधार पर[6] भीमसेन नाटक का नायक सिद्ध होता है। वीरता की साक्षात् मूर्ति भीम जिस नाटक का नायक हो, वह नाटक वीररस प्रधान हो हो सकता है। जो विद्वान *दुर्योधन को नायक मानते हैं, उनकी दृष्टि से यह नाटक करुणरस प्रधान* माना जा सकता है। किन्तु उस स्थिति मे वेणीसंहार एक दुःखान्त नाटक हो जाता है। अतएव संस्कृत नाटको की सामान्य परम्परा को ध्यान मे रखते हुए प्रस्तुत नाटक का अङ्गी रस 'वीर' मानना ही युक्तियुक्त है।

वेणीसंहार नाटक के अङ्गी रस के रूप मे वीर की स्थिति निश्चित हो जाने पर उपरोक्त मतवैभिन्न्य से यह निष्कर्ष सहजतया ग्राह्य है कि इस नाटक मे वीर रस के बाद जिस रस की व्यञ्जना सर्वाधिक की गई है, वह करुण रस ही है। कीथ महोदय ने स्पष्ट कहा है कि इसमे करुण की कमी नही है।[7] अतः नाटक के अङ्गरसो मे करुण का मुख्य स्थान है।

*वेणीसंहार के करुणरसाभिव्यञ्जक दृश्य और उनकी समीक्षा —*

करुणरस वह रस है जिसमे शोकरूप स्थायी भाव का पूर्णाभिव्यञ्जन

---

3 M Krishnamachariar, History of Classical Sanskrit Literature 1970, p 613

S N Das Gupta, History of Sanskrit Literature, Vol 1, Calcutta, 1962, p 272

कपिलदेव द्विवेदी, संस्कृत साहित्य का समीक्षात्मक इतिहास १९७६, पृ० ३८८।

4 *Prof Gajendra Gadkar· The Venisamhara, A Critical* Study, p 137

5 अधिकार फलस्वाम्यमधिकारी च तत्प्रभु। दशरूपक १।१२

6 डॉ० रमाशकर त्रिपाठी, वेणीसंहारम् १९७१, प्रस्तावना, पृ० १८-२१ (लेख मे वेणीसंहार के उद्धरण इसी संस्करण से लिए गए हैं)।

7. Keith, A B The Sanskrit Drama, Oxford, 1964, p 264.

होता है। शोक स्थायी भाव को लक्षणग्रन्थकारो ने इष्टनाशादिजन्य वैक्लव्य नामक चित्तवृत्ति का अपर पर्याय माना है।[8] करुण रस का आविर्भाव इष्टनाश और अनिष्टप्राप्ति से सम्भव है।[9] कई काव्याचार्यों द्वारा इसके विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भावो का पृथकतया उल्लेख किया गया। शोक स्थायीभाव ही विभावादि से परिपुष्ट होकर करुण रस रूपता को प्राप्त करता है। भरतमुनि ने विभावो के आधार पर करुण रस के धर्मोपघातज, अर्थापचयोद्भव और शोककृत नामक तीन भेद निर्दिष्ट किये हैं।[10]

भट्ट नारायण ने अपने नाटक मे नाट्यशास्त्रीय नियमो के अनुसार करुण रस की समुचित रूप से पर्याप्त योजना की है। लगभग प्रत्येक अक मे करुण रस का मनोहर परिपाक हुआ है। प्रथम और द्वितीय अक में इसकी योजना न्यून मात्रा मे की गई है तो तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम और षष्ठ अकों मे अपेक्षाकृत इसका आधिक्य है। परन्तु जहा कही भी नाटककार ने करुणरस के लिये अवसर प्रदान किया है, वह रस हृदयग्राही हो गया है। उल्लेखनीय है कि भट्टनारायण की यह करुणरस-योजना स्वतन्त्ररूप से चर्वणास्पद होते हुए भी अधिकाश स्थलो पर अङ्गी रस वीर की पोषक है।

(१) प्रथम अङ्क—

प्रथम अङ्क मे द्रौपदी करुणा की मूर्ति प्रतीत होती है। वह आसू बहाती हुई, नि श्वास लेती हुई मञ्च पर आती है। सहदेव के शब्दो मे बार-बार बढते हुए अश्रु-समूह से भरे नेत्रो वाली द्रौपदी आर्य भीमसेन के पास आ रही है।[11] द्रौपदी की चेटी कहती है कि भीमसेन आपके शोक को दूर करेंगे।[12]

---

8 (अ) इष्टनाशादिभिश्चेतोवैक्लव्य शोकशब्दभाक्। साहित्यदर्पण ३।१६

(आ) पुत्रादिवियोगमरणादिजन्मा वैक्लव्याख्यश्चित्तवृत्तिविशेष शोक। रसगगाधर, पृ० १६२।

9 इष्टनाशादनिष्टाप्तौ शोकात्मा करुणो नु तम्। दशरूपक ४।८१
इष्टनाशादनिष्टाप्ते करुणाख्यो रसो भवेत।
सा० द० ३।२२२।

10 धर्मोपघातजश्चैव तथार्थापचयोद्भव।
तथा शोककृतश्चैव करुणस्त्रिविध स्मृत॥ ना० शा० ६।७८

11 मुहुरुपचीयमानवाष्पपटलस्थगितनयना।

12 अपनेष्यति ते मन्यु नियतानुबद्धकुरुवैर कुमारो भीमसेन.। वे० पृ० ३०

उसकी करुण दशा का परिचय भीमसेन की उक्ति से भी मिलता है।[13] यहा कौरवो द्वारा द्रौपदी के मान का विनाश आलम्बन विभाव है। द्रौपदी का अपना यश, केशो का खुले रहना, भानुमती द्वारा की गई व्यङ्ग्योक्तिया आदि उद्दीपन विभाव है। द्रौपदी के अपमान से आविर्भूत इस करुण रस मे उसका अश्रुपात नि श्वास आदि अनुभाव हैं। निर्वेद, विषाद, उद्वेग आदि व्यभिचारियों से पुष्ट द्रौपदीगत शोक स्थायिभाव करुणरस रूपता को प्राप्त होता है। द्रौपदी गत उस शोक स्थायीभाव को धर्मोपघातज करुण रस से अभिहित किया जा सकता है क्योकि पतिव्रता स्त्री के लिए उसका सतीत्व और मान इष्टतम धर्म है। इनके नाश से द्रौपदी का शोकाकुल होना स्वाभाविक था। सहदेव का आत्मगत कथन[14] कि 'आज क्रुद्ध आर्य भीमसेन मे बिजली जैसा तेज सञ्चित हुआ है, उसको वर्षा जैसी द्रौपदी निश्चय ही बढा देगी' और द्रौपदी को देखकर भीम की क्रोधपूर्ण उक्तियाँ तथा उग्र स्वर से की गई प्रतिज्ञा से यहाँ अभिनियोजित करुण रस स्पष्टतया अङ्गी रस 'वीर' का उपकारक होकर उसका अङ्ग बन जाता है।

(२) द्वितीय अङ्क—

शृगार रस प्रधान द्वितीय अङ्क के प्रारम्भिक भाग मे स्वप्नदर्शन के अनन्तर रानी भानुमती की दशा-वर्णन[15] से करुण रस की व्यञ्जना होती है। वह स्वय को 'अतिसन्तापोद्विग्नहृदया' कहती है। दु स्वप्न से अत्यन्त खिन्न और उदास भानुमती अपने पति की भावी अमागलिक आशका से व्याकुल है। यहा उसके द्वारा पति के सकल्पित अमगल प्राप्ति आलम्बन विभाव है। उसका सन्ताप अधैर्य, स्वप्न, भूल जाना आदि अनुभाव हैं। शका, चिन्ता, विषाद आदि व्यभिचारियो से पुष्ट भानुमतीगत शोक स्थायी भाव व्यङ्ग्य है। इसी अक के अन्तिम भाग में अर्जुन की जयद्रथ वध की प्रतिज्ञा से घबराई हुई जयद्रथ की माता तथा पत्नी दु शला दुर्योधन के पैरो पर पडकर विलाप

---

13 जीवत्सु पाण्डुपुत्रेषु दूरमप्रोषितेषु च।
पाञ्चालराजतनया वहते यदिमा दशाम्॥ वे० १।१८

14 यद्वैद्युतमिव ज्योतिरार्ये क्रुद्धेऽद्य सभृतम्।
तत्प्रावृडिव कृष्णेय नून सवर्धयिष्यति॥ वे० १।१४

15 सखी—सखि भानुमति, कस्मादिदानी त्व स्वप्नदर्शनमात्रस्य कृते अभिमानिनो महाराजदुर्योधनस्य महिषी भूत्वैव विगलितधीरभावाति मात्र सतप्यसे। वे० पृ० ६८।

करती है।[16] यहां इन दोनों के द्वारा जयद्रथ के वध की आशंका करुण रस का विभाव है। अर्जुन द्वारा सूर्यास्त से पहले उसका वध करने का संकल्प उद्दीपन विभाव है। इनका क्रन्दन, अश्रुपात, भूमिपतन, संभ्रम आदि अनुभाव है। यहां विषाद, शंका, दैन्य आदि व्यभिचारी भावों से परिपुष्ट जयद्रथमातागत और पत्नीगत शोक स्थायिभाव करुण रस रूप को प्राप्त होता है। इस शोक को शोककृतक करुण रस नाम से जाना जाएगा। आचार्य अभिनवगुप्त के अनुसार शोककृत करुण स्वजननाशादिजन्य होता है।[17] निश्चय ही दोनों दृश्यों मे स्वजननाश ही आशंका रूप में नाश है। द्वितीय अंक मे करुणरस अंग रूप मे ही उपनिबद्ध है क्योंकि यह दुर्योधनगत युद्ध विषयक उत्साह की व्यञ्जना मे सहायक है।

(३) तृतीय अङ्क —

भट्टनारायण ने करुणरस की श्रेष्ठ और मार्मिक व्यञ्जना तृतीय अङ्क मे अश्वत्थामागत शोक की व्यञ्जना द्वारा की है। घायल और घबड़ाए हुए सारथी अश्वसेन द्वारा पिता और गुरु द्रोणाचार्य की मृत्यु का समाचार सुनकर अश्वत्थामा को हार्दिक व्यथा होती है। शोक से आहत होकर वह मूर्च्छित हो जाता है। बार-बार उसकी आंखों से अश्रु बहने लगते हैं। पिता के प्रेम और गुणों का स्मरण कर वह करुण विलाप करता है।[18] पिता के वियोग मे दुःखी होकर स्वयं भी प्राण त्यागने की इच्छा करता है।[19] यह जानकर कि उस पर प्रेम के कारण ही शस्त्र रख दिए जाने पर शत्रु द्वारा पिता की निर्मम हत्या की गई[20] वह और अधिक परिदेवन करने लगता है।

---

16 (उभे सास्रं दुर्योधनस्य पादयो पतत)। माता—परित्रायतां परित्रायतां कुमार। (दुःशला रोदिति)। वे० पृ० ११६।

17 शोकशब्देन स्वजनादिनाशश्च एते त्रयो विभावा।
नाट्यशास्त्रम् अभिनवभारती व्याख्या सं० श्री मधुसूदन शास्त्री, काशीहिन्दू विश्वविद्यालय, वि० सं० २०२८ पृ० ७५९-६०।

18 अश्वत्थामा—(लब्धसंज्ञः सास्रं) हा तात, हा सुतवत्सल, हा लोकत्रयैकप्रतिकधनुर्धर हा जामदग्न्यास्त्रसर्वस्वप्रतिग्रहप्रणयिन् क्वासि ! प्रयच्छ मे वचनम्। वेणी० पृ० १४४।

19 मद्वियोगभयात्तात परलोकमितो गतः।
करोम्यविरहं तस्य वत्सः स्य सदा पितुः॥ वेणी० ३।१७

20 सूत —शोकोपरुद्धहृदयेन यदा तु शस्त्रं
त्यक्तं तदास्य विहितं रिपुणाऽतिघोरम्॥ वेणी० ३।१०

शोकभार को सहने मे स्वय को असमथ समझना है। [1] इस करुणरसाभिव्यञ्जक दृश्य म पिता द्रोणाचार्य का वध करुण रस का विभाव है। अश्वत्थामा द्वारा प्रिय पिता से पुन न मिल पाने का निश्चय अपने प्रति प्रेम के कारण, उनके अस्त्र त्याग का ज्ञान, पिता के शूरता आदि गुणों का स्मरण इत्यादि उद्दीपन विभाव हैं। अश्वत्थामा का अश्रुसताप, अधैर्य, किंकर्तव्यविमूढता, सभ्रम, करुण विलाप, मूच्छित हो जाना आदि अनुभाव हैं। निर्वेद, मोह, *विषाद, आवेग, उन्माद आदि व्यभिचारी भावो से परिपुष्ट अश्वत्थामागत शोक* स्थायी भाव व्यङ्ग्य है। अनुभावो और व्यभिचारी भावो के कुछ सङ्केत भट्टनारायण द्वारा कोष्ठक में दिए गए नाट्य निर्देशो, यथा—सावेगम्, मोहमुपगत, सास्रम् अश्रूणि विमुच्य रोदिति, पार्श्वे विलोक्य सबाष्पम् इत्यादि से, मिलते हैं, तो कुछ अश्वत्थामा को सान्त्वना दे रहे सूत[22] और कृपाचार्य[23] के आश्वासन-वचनों से भी। अश्वत्थामागत इस शोक को भरत द्वारा निर्दिष्ट शोककृत करुण रस के नाम से अभिहित किया जाएगा, क्योकि यह शोक अप्रतीकार्य और स्वजननाशादिजन्य है। अश्वत्थामा की करुणा अन्त मे उसम अदम्य उत्साह और साहस भर देती है, अत यहाँ विनियोजित करुण रस चमत्कार-पर्यवसायी होते हुए भी नाटक के अङ्गी रस वीर का पर्यन्त मे परिपोषक है।

*तृतीय अङ्क म ही पिता के वियोग से रोत हुए अश्वत्थामा के प्रति अत्यधिक* दु खी दुर्योधन ने द्रोणाचार्य के गुणो का स्मरण करते हुए अपने हृदयस्थ शोक की जिस रूप मे अभिव्यक्ति की है,[24] उसस एक बार फिर करुण रस की निष्पत्ति होती है।

(४) चतुर्थ अङ्क

चतुर्थ अङ्क मे रस प्राधान्य की दृष्टि से करुण रस का स्थान वीर रस

---

21 अश्वत्थामा—किन्त्वतिदुर्वहत्वाच्छोकभारस्य न शक्नोमि तातविरहित क्षणमपि प्राणान्धारयितुम्॥ वेणी० पृ० १५६

22 सूत—कुमार, अलमत्यन्तपरिदेवकार्पण्येन वेणी० पृ० १४४

23 कृप—तदलमत्यन्तशोकावेगेन। पृ० १५४

24 एह्यस्मदर्थंहततात परिष्वजस्व…।३।२६

…कि तस्य देहनिधने कथयामि दु ख

जानीहि तद् गुरुशुचा मनसा त्वमेव। वेणी० ३।३०

25 दुर्योधन—(सहसा भूमौ पतन्) हा वत्स दु शासन, हा मदाज्ञाविरोधित पाण्डव, हा विक्रमैकरस, हा मदङ्कदुर्ललित, हा अरातिकुलगजघटामृगेन्द्र, हा युवराज, क्वासि। प्रयच्छ मे प्रतिवचनम्। वेणी० पृ० २१८

के समकक्ष प्रतीत होता है। यही नहीं, अनेक स्थलों पर तो वह अत्यन्त हृदयस्पर्शी बन पड़ा है, जिससे रसपरिपाक में भट्टनारायण की सफलता सिद्ध होती है। भीम के द्वारा अपने अनुज दु:शासन के वध से दुर्योधन अत्यन्त विह्वल है। वह बार-बार उसका पराक्रम, अपने प्रति उसका प्रेम और उसके अन्य गुणों का स्मरण करते हुए विलाप करता है और मूर्च्छित हो जाता है।[26] उसकी विपत्ति का कारण स्वयं को मानकर आत्मनिन्दा करता है।[27] वह कृपारहित और भरत कुल से मुख मोड़े हुए दुष्ट विधाता को उलाहना देता है।[28] अन्ततः अपने मरण की कामना करता है।[29] उसे अपने राज्य और विजय भी निष्प्रयोजन दिखाई देते हैं।[30] इस करुणरसाभिव्यञ्जक दृश्य में करुण रस का आलम्बन विभाव है—दु:शासन का वध। सूत द्वारा उसके वध का करुणापूर्वक किया गया वर्णन और दुर्योधन द्वारा दु:शासन का मुख्य रूप से आज्ञापालक, छोटे भाई और रक्षणीय बालक के रूप में किया गया स्मरण आदि उद्दीपन विभाव हैं। दुर्योधन का भूमिपतन, दैवनिन्दन, आत्मनिन्दन, क्रन्दन, निःश्वास अधैर्य, प्रलपन आदि अनुभाव हैं। निर्वेद, ग्लानि, विषाद, मोह आदि व्यभिचारी भावों से परिपुष्ट दुर्योधनगत शोक स्थायीभाव यहाँ करुणरस रूप में अभिव्यक्त है जिसे अप्रतीकार्य और इष्टजननाशजन्य होने से शोककृतक करुण रस के नाम से अभिहित किया जाएगा।

इस दृश्य के अनन्तर बाणों के प्रहार से हुए घावों पर बंधी हुई पट्टियों से सुशोभित शरीरवाले सुन्दरक का प्रवेश होता है और उसके द्वारा किए गए युद्ध स्थल के करुण दृश्य 'हा प्रतिकरुणं खल्वत्र वर्तते' के वर्णन से पुनः इसी रस का परिपोष होता है। सुन्दरक द्वारा अर्जुन और कर्णपुत्र वृषसेन के युद्ध के वर्णन से जहाँ अद्भुत रस का परिपाक होता है, वहीं उसस वृषसेन के वध के वृत्तान्त को सुनकर दुर्योधन पुनः शोकाकुल हो जाता है। आँखों में

---

26 अस्यास्तु वत्स तव हेतुरहं विपत्ते.। वेणी० ४।६।

27. दुर्योधन—(निःश्वस्य नभो विलोक्य) नभो हतविधे, कृपाविरहित भरतकुलविमुख। वे० पृ० २२०

28 अपि नाम भवेन्मृत्युर्न च हन्ता वृकोदरः। ४।८

29. घातितादोषबन्धोर्मे किं राज्येन जयेन वा। वे० ४।६

30. रक्षणीयेन सततं बालेनाज्ञानुवर्तिना।
दुःशासनेन भ्रात्राहमुपहारेण रक्षितः॥ वे० ४।७

आँसू भरकर वह करुण विलाप करता है।[31] उसके गुण वीरता, यौवन रूप आदि का स्मरण[32] उसके शोक को और भी अधिक बढा देता है। कर्ण के प्रति सान्त्वना भेजते हुए वह व्याकुल होकर कहता है कि 'वृषसेन तुम्हारा पुत्र नही था और न दुशासन मेरा भाई था। इस विषय मे तुझे क्या ढाढस बँधाऊ ? अथवा तुम मुझे क्या धैर्य धारण करवाओगे (जब ससार की ही यह गति है)।[33] वह थोडी देर के लिये उत्साहपूर्वक अर्जुन से युद्ध करने की कामना करता है किन्तु माता पिता के आगमन की सूचना पाते ही पुन दुशासन के मरण को याद करके अत्यधिक करुणार्द्र हो जाता है कि वह दुशासन के बिना उनके पास जाकर क्या कहेगा ?[34] इस प्रकार चतुर्थ अक मे करुण रस की व्यञ्जना से सामान्यतया दुर्योधन रूप आश्रय की शोकवासना की व्यञ्जना कर दी गई है। यहाँ वृषसेन के वध से करुण रस का आविर्भाव होता है अत यह आलम्बन विभाव है। कौरव सेना का करुण-क्रन्दन, बालक के पराक्रम की चर्चा, युद्धस्थल से कर्ण के सदेश आदि से उद्बुद्ध शोकभाव उद्दीपित होता है, इसलिए ये उद्दीपनविभाव माने जा सकते हैं। दुर्योधनगत अश्रुसताप, सभ्रम, अधैर्य, मूर्च्छित हो जाना और उसके द्वारा किया गया परिदेवन आदि अनुभाव हैं। निर्वेद, चिन्ता, आवेग, विषाद, उन्माद, शङ्का आदि व्यभिचारियो से परिपुष्ट दुर्योधनगत शोक स्थायी भाव व्यङ्ग्य है। दुर्योधनगत इस शोक को भी शोकाकुल करुण रस के नाम से जाना जाएगा। चतुर्थ अङ्क म नाटककार द्वारा करुण रस की योजना स्वतन्त्र रूप से ही की गई है, क्योकि यहाँ यह नाटक के अङ्गी रस के परिपाक मे विशेष सहायक नहीं है।

(५) पचम अङ्क—

पञ्चम अङ्क के प्रारम्भ मे अनुज विनाश का द्रष्टा और स्वय को माता

---

31 दुर्योधन —(सास्रम्) अहह, कुमार वृषसेन। अलमत पर श्रुत्वा। हा वत्स हा मदङ्कदुर्ललित, हा मदाज्ञाकर, हा गदायुद्धप्रियशिष्य, हा शौर्यसागर, हा राधेयकुलप्ररोह, हा प्रियदर्शन, हा दुशासननिर्विशेष, हा सर्वगुरुवत्सल प्रयच्छ मे प्रतिवचनम्। वे० पृ० २४६

32 वेणीसहार ४।१०

33 वृषसेनो न ते पुत्रो न मे दुशासनोऽनुज।
त्वा बोधयामि किमह त्व मा सस्थापयिष्यसि॥ वे० ४।१४

34 तस्मिन्वाते प्रसभमरिणा प्रापिते तामवस्थाम्
पार्श्व पित्रोरपगतघृण कि नु वक्ष्यामि गत्वा॥ वे० ४।१५

पिता के आँसुओं का कारण मानने वाला दुर्योधन[35] पुन विलाप करता हुआ दिखाई देता है। गान्धारी उसके परिदेवन का व्यर्थ बताते हुए[36] स्वय नि:यान्वे कौरव पुत्रों के विनाश से अति दीन हो जाती है। वृद्ध और क्षुब्ध धृतराष्ट्र दुर्योधन को सग्राम से विमुख होने की प्रेरणा देते हुए पुत्रो के निधन का स्मरण करके करुण विलाप करते हैं।[37] दुर्योधन पुत्र नाश से जन्मे उनके हृदय दाह को स्वीकार करता है।[38] गान्धारी का करुण विलाप कि उसने *'सौ दु ख पैदा किये सौ पुत्र नहीं' सभी को रुला देता है।*[39] इस प्रकार यहा पुत्रो के निधन से शोकाकुल धृतराष्ट्र और गान्धारी की निराशा और *हार्दिक अशान्ति से करुण रस का आविर्भाव होता है। उनका क्रन्दन अश्रुपात* और उनके द्वारा किया गया करुण विलाप आदि अनुभाव हैं। यहा निर्वेद, *चिन्ता, दैन्य विषाद आदि व्यभिचारियों से परिपुष्ट मातापितागत शोक स्थायी* भाव करुण रस रूप को प्राप्त होता है।

अनन्तर सूत द्वारा कर्ण की मृत्यु का समाचार सुनकर दुर्योधन करुणा कातर हो जाता है। वह अत्यन्त व्याकुल होकर विलाप करने लगता है और मूर्च्छित हो जाता है।[40] स्वय को दु सह, शोक से उत्पन्न अग्नि द्वारा जलता हुआ बताता है।[41] किन्तु धीरे धीरे उसका शोकसागर क्रोध से उत्पन्न अग्नि द्वारा पी लिया जाता है और वह सदिग्ध रस को ही श्रेष्ठ समझता है यहाँ पर कर्ण का वध आलम्बन विभाव है। कर्ण का

---

35 दुर्योधन —पापोऽहमप्रतिकृतानुजनाशदर्शी
*तातस्य बाष्पपयसा तव चाम्ब हेतु* । वे० ।५।२।

36 गान्धारी—जात अल परिदेवितेन। वे० पृ० २६२
*धृतराष्ट्र —दायादा न ययोर्बलेन गणितास्तौ द्रोणभीष्मौ हतौ*

37 कर्णस्यात्मजमग्रत शमयतो भीत जगत्फाल्गुनात्।
*वत्साना निधनेन मे त्वयि रिपु शेषप्रतिज्ञोऽधुना*
मान वैरिषु मुञ्च तात पितरावन्धाविमौ पालय ।। वे० ५।५

38 *दुर्योधन —अथवा प्रभवति पुत्रनाशजन्मा हृदयज्वर । वे० पृ० २६८*

39 गान्धारी—हा वीरशतप्रसविनि हतगान्धारि दु खशत प्रसूतासि, न पुन सुतशतम्। (सर्वे रुदन्ति) । वे० पृ० २६२

40 दुर्योधन —(लब्धसज्ञ)
अयि कर्ण कर्णसुखदा प्रयच्छ मे
गिरमुद्गिरन्निव मुद मयि स्थिराम्।
*सततातिपूजितमकृताप्रिय प्रिय*
वृषसेनवत्सल विहाय यासि माम् ।। वे० ५।१४

41 दुर्योधन —" ज्वलन शोकजन्मा मामय दहति दु सह ५,२०

पुन समागम प्राप्त न हो पाने का निश्चय, उसके खाली रथ का चित्रण, माता-पिता की शोचनीय अवस्था, कर्ण के गुणों का स्मरण, दुर्योधन के चिरकाल से इच्छित मनोरथों का विनाश आदि उद्दीपन विभाव हैं। दुर्योधनगत अश्रु-सताप, सभ्रम, अधैर्य, आत्मनिन्दा, मूर्च्छित होना आदि अनुभाव हैं। विषाद, व्रीडा, निर्वेद, मोह, चिन्ता, स्मृति आदि व्यभिचारी भावों से परिपुष्ट दुर्योधनगत शोक स्थायी भाव करुण रूप को प्राप्त करता है। इस अङ्क मे गान्धारी, धृतराष्ट्र और दुर्योधन मे आश्रित शोक स्वजननाशविषयक है, अत उसे शोककृतक करुण रस के नाम से अभिहित किया जाएगा। द्रष्टव्य है कि धृतराष्ट्र और गान्धारी का शोक स्वतन्त्र रूप से करुणरसाभिव्यञ्जक है, तो दुर्योधनगत शोक उसमे युद्ध के प्रति साहस और दृढता उत्पन्न करने के कारण आशिक रूप से अङ्गी वीर रस का उपकारक होकर उसका अङ्ग भी बन गया है।

(६) षष्ठ अङ्क—

षष्ठ अङ्क मे श्रीकृष्ण द्वारा भीम की अवश्यम्भावी विजय का सन्देश पाकर राज्याभिषेक की तैयारी मे लगे युधिष्ठिर और वेणसयमन के लिए समुत्सुक द्रौपदी, एकाएक उपस्थित, दुर्योधन के मित्र, छद्मवेषी, चार्वाक द्वारा भीमसेन की मृत्यु की सूचना पाकर शोकाकुल हो जाते है। अन्य लोग भी स्वामी के इस अप्रिय समाचार से दुःखी हो जाते हैं।[44] युधिष्ठिर और द्रौपदी मूर्च्छित हो जाते हैं। वे बार-बार आँसू बहाते हैं। द्रौपदी भीम को अभिलक्ष्य करके करुण विलाप करती है।[45] कञ्चुकी युधिष्ठिर को आश्वासन देता हुआ स्वय विह्वल हो जाता है। भीमसेन के गुण और पराक्रम की स्मृति युधिष्ठिर को अधीर और वेदनास्तिक बना देती है।[46] व आकाश

42 दुर्योधन.—कर्णाननेन्दुस्मरणात्क्षुभित शोकसागर।
वाडवेनेव शिखिना पीयते क्रोधनेन मे॥ वे० ५।१६

43 दुर्योधन —समानाया विपत्तौ मे वर सश्रयितो रण। वे० ५।२०

44 (सर्वे विषाद नाट्यन्ति)। वे० पृ० ३४८

45 द्रौपदी—हा नाथ भीमसेन, हा मम परिभवप्रतीकारपरित्यक्तजीवित, जटामुखकहिडिम्बकिर्मीरकीचकजरासधनिषूदन, सौगन्धिकाहरणचाटुकार, देहि मे प्रतिवचनम्। वे०पृ० ३५४

46 युधिष्ठिर —भवतु, मुने, किमत पर श्रुतेन। हा तात भीमसेन, कान्तारव्यसनबान्धव, हा मच्छरीरस्थितिविच्छेदकातर,"'हा मदाज्ञासम्पादक, हा कौरववनदावानल, वे० पृ० ३५८

की ओर देखकर माँ कुन्ती को सम्बोधित कर विलाप करते हैं।[47] द्रौपदी केशों के प्रसाधन की बात का स्मरण कर उन्माद अवस्था को प्राप्त हो जाती है और अपने लिए चिता प्रज्वलित करने को कहती है। युधिष्ठिर भी शोकान्ध होकर चिता में भस्म होकर बन्धुजनों का अनुगमन करना चाहते हैं।[48] चिता में प्रविष्ट होने से पूर्व द्रौपदी द्वारा माँ कुन्ती के लिए दिए गए सन्देश से करुणा और भी घनीभूत हो जाती है।[49] अर्द्ध विक्षिप्त सी होकर वह सुभद्रा के लिए सन्देश भेजती है। कञ्चुकी भी महाराज पाण्डु को सम्बोधित करके पाण्डु-पुत्रों के इस दारुण अन्त पर हाहाकार कर उठता है।[50] युधिष्ठिर और द्रौपदी मरने से पूर्व जलाञ्जलि देते हैं, तभी उन्हें शुभ शकुन होता है। किन्तु कञ्चुकी द्वारा किसी गदाधारी के इस ओर आने की सूचना पाकर, यह सोचकर कि गाण्डीवधारी अर्जुन भी परलोक सिधार गए, वे पुनः करुण विलाप करते हैं और मूर्च्छित हो जाते हैं।

इस प्रकार छठे अङ्क में विस्तारपूर्वक करुण रस की व्यञ्जना की गई है। द्रौपदी की आशाओं के एकमात्र केन्द्र भीम थे, अतः स्वाभाविक रूप से उसकी मृत्यु का समाचार द्रौपदी के लिए असीम शोक का कारण बना। प्रतीत होता है कि चार्वाक से सम्बद्ध उक्त घटना कवि ने स्त्रीगत करुण रस की मार्मिक व्यञ्जना के उद्देश्य को ध्यान में रखकर की है। यहाँ पर भीमसेन का वध करुण रस का आलम्बन विभाव है। उसकी युद्धविषयक कथा का श्रवण, उसके गुण, पराक्रम, स्नेह, प्रतिज्ञादि का स्मरण, द्रौपदी और युधिष्ठिर के चिरकाल से अभिलषित मनोरथों का नाश आदि उद्दीपन विभाव हैं। युधिष्ठिरगत और द्रौपदीगत अश्रुपात, परिदेवन, मुखशोष, निःश्वास, क्रन्दन, आत्मनिन्दा, दैव-गर्हणा, अधैर्य, किंकर्तव्य-विमूढता, सम्भ्रम, मूर्च्छित हो जाना आदि अनुभाव हैं। निर्वेद, शङ्का, चिन्ता, व्रीडा, विषाद, उन्माद, आवेग, मोह, दैन्य आदि व्यभिचारियों से परिपुष्ट द्रौपदी-युधिष्ठिर-कञ्चुकी-गत शोक स्थायिभाव करुण रस के रूप में व्यङ्ग्य है जिसे स्वजननाशजन्य

---

47 युधिष्ठिर —(आकाशे) अम्ब पृथे, श्रुतोऽस्य तव पुत्रस्य समुदाचारः। मामेकमनाथं विलपन्तमुत्सृज्य क्वापि गतः। वे० पृ० ३६२

48 युधिष्ठिर —अयि पाञ्चालराजतनये, मद्दुर्नयप्राप्तशोच्यदशे, यथा सन्दीप्यतां पावकस्तथा सहितावेव बन्धुजनं समावयावः। वे० पृ० ३७२

49 द्रौपदी—'''ते मध्यमपुत्रः स मम हताशाया पक्षपातेन परलोकं गत इति। वे० पृ० ३७२

50 कञ्चुकी—(साक्रन्दम्) हा देव पाण्डो, तव सुतानामजातशत्रुभीमार्जुन नकुलसहदेवानामयं दारुणः परिणामः। वे० पृ० ३८०

होने के कारण शोककृत करुण रस के नाम से ही जाना जाएगा। इस अङ्क मे करुण रस की केवल प्रधानता ही नही है अपितु वह स्वतन्त्र रूप से प्रसूत आस्वाद्य भी है। इससे वेणीसहारगत अङ्गी वीर रस का विशेष परिपोष नही होता है।

(७) निष्कर्ष—

नाटककार भट्टनारायण दु ख के पक्षपाती प्रतीत होते हैं। उनकी उक्ति 'पुण्यवन्तो हि दु खभाजो भवन्ति'[51] इसमे प्रमाण है। इसीलिए उन्होने नाटक मे करुणा के विविध पक्षो का अङ्कन किया है। उनका मत है कि दु ख का प्रतिकार पराक्रम से हो सकता है अथवा आँसुओ से।[52] सम्भवतः यही कारण है कि वेणीसहार मे वीररस के बाद करुण रस की ही विशद योजना की गई है। करुणरसाभिव्यञ्जक दृश्यो की समीक्षा से प्रकट होताहै कि वीर रस प्रधान इस नाटक मे वीर रस के वातावरण मे निरन्तर करुण रस की एक सरिता प्रवाहित होती रही है। नाटक मे करुण रस की योजना स्पष्टत अङ्गरूप मे हैं, तथापि अनेक बार अत्यधिक मार्मिक और अनुभूति-प्रवण होने के कारण इस की व्यञ्जना स्वतन्त्र रूप से की गई प्रतीत होती है। सत्य ही कई दृश्यो मे भट्टनारायण करुण-व्यञ्जना मे इतने अधिक रम गए हैं कि वहाँ अभि-नियोजित करुण रस वेणीसहारगत अङ्गी वीर रस की प्रतीति का व्याघातक न होकर भी निश्चय ही उसका उन्नायक भी नही है।

द्रष्टव्य है कि भरत द्वारा निर्दिष्ट करुण रस के भेदो में से इस नाटक मे मुख्यतया शोककृतक नामक करुण रस का सम्यक् निर्वाह हुआ है। धर्मोप-घातज करुण रस प्रथम अङ्क मे एक बार विनियोजित हुआ माना जा सकता है। वेणीसहार मे करुण रस का मुख्य आश्रय दुर्योधन है। द्रौपदी, भानुमती, अश्वत्थामा, धृतराष्ट्र, गान्धारी, युधिष्ठिर आदि भी अन्य आश्रय हैं। विभिन्न प्रकार की प्रकृतियों से युक्त आश्रयो की शोक वासना की व्यञ्जना द्वारा शोकाकुल जनो की पृथक्-पृथक् मनोदशाओ और मानसिक प्रतिक्रियाओं के प्रभावी चित्रण म नाटककार की कुशलता प्रकट हुई है। प्रस्तुत नाटक के करुण रसात्मक स्थलों पर दृष्टिपात करने से यह भी व्यक्त होता है कि भट्ट-नारायण ने करुण रस का उद्दीपन और प्रशमन समुचित अवसर पर ही किया है इसीलिए अवसरोचित होने के कारण वह पूर्णतया रसाभिव्यञ्जक हुआ है। अन्तत कहा जा सकता है कि भट्टनारायण ने नाटक मे करुण रस की समुचित, शास्त्रानुरूप और हृदयस्पर्शी सयोजना की है।

---

51 चतुर्थ अङ्क, वे० पृ० २४६

52 त्वं दु खप्रतिकारमेहि भुजयोर्वीर्येण वाष्पेण वा। वे० ४।१२

## II : 5

# चंडकौशिक : एक दुःखान्त नाटक

श्रीमती कमलेश गर्ग

पौराणिक स्रोतों पर आधारित करुणरसप्रधान चण्डकौशिक नाटक की वर्णनवस्तु तथा काव्यगत सौष्ठव मे नूतनता अथवा मौलिकता कम होते हुए भी इस तथ्य को नकारा नही जा सकता कि उन्होने अपनी मौलिकता का पूर्ण प्रदर्शन करुण रस प्रधान नाटक लिखने मे ही किया है। जिस प्रकार क्रांतिकारी नाटककार भास ने परम्परा को नकारते हुए, दुर्योधन और कर्ण जैसे पात्रो के चरित्र मे आमूलत परिवर्तन करके 'ऊरुभङ्ग' और 'कर्णभार' जैसे दु खान्त नाटक लिखने का साहस किया उसी प्रकार का साहस तो नाटककार ने नही दर्शाया है अपितु करुण रस मे अपनी प्रवीणता के प्रदर्शन के लिए उन्होने हरिश्चन्द्र जैसी करुण रस प्रधान पौराणिक कथा को ही चुन लिया। जहाँ भवभूति जैसे सफल नाटककार ने अपनी कृति उत्तररामचरित मे रामायण की मूलकथा मे परिवर्तन करके सीता और राम का मिलन करवा कर नाटक को सुखान्त बना दिया, उसके सर्वथा विपरीत इस नाटक के रचयिता क्षेमेश्वर ने हरिश्चन्द्र जैसी सुखान्त पौराणिक कथा मे हरिश्चन्द्र का ब्रह्मलोक मे प्रस्थान जैसी मौलिक अवतारणा करके वर्ण्यवस्तु को और अधिक कारुणिक और दुखान्त वस्तु बना दिया।

ट्रेजेडी मूलत एक विदेशी तत्त्व है अत इसके समकक्ष एक देशीय समवृत्त खोजकर ही इस नाटक को कसौटी पर परखा जा सकता है। विदेशी ट्रेजेडी मे यहा छ तत्त्वो को प्रधानत स्वीकार की गई है। भारतीय नाट्यशास्त्र की दृष्टि से वस्तु नेता और रस की विवेचना ही प्रधान है। विदेशी ट्रेजेडी के दो प्रमुख तत्त्व Hero और Plot तो भारतीय रूपको के नेता तथा वस्तु के समानान्तर हैं ही, पर भारत की अनुपम देन रस की देशीय प्रक्रिया से आलोचना की जा सकती है। यद्यपि pity और fear की emotion के समकक्ष इस रस प्रक्रिया मे भी कुछ ढूंढने का प्रयास किया जा सकता है।

नाटक के प्रारम्भ मे ही हरिश्चन्द्र महोत्पात की सूचना देने वाली आपत्तियो के निवारण के लिए शान्ति विधियो का आयोजन कर रात्रि जागरण के कारण कुछ अलसाये से दिखाई देते हैं। कवि ने भावी विपत्ति का आभास सा देते हुए कहा है कि हरिश्चन्द्र सन्ध्या समय के वियोग से व्यथित,

अपने यूथ मे बिछुड़े गगराज की भान्ति प्रतीत होते हैं[1] तभी कुलपति वसिष्ठ द्वारा भेजे गये तापस ग्लानि जल को लिए हुए प्रवेश करते हैं और अनेको अप शकुन भावी अनिष्ट की सूचना देते हैं और बिना पूर्णिमा के चन्द्रग्रहण सदृश प्रतीत होते हैं। दिशाएँ जलती सी हैं और पृथ्वी हिलती सी है। बार-बार उल्कापात सा हो रहा है और सूर्यमण्डल के किनारे पीली सी रेखा दिखाई पड रही है।[2] एक-एक वनेचर महाभयकर वराह के आगमन तथा उसके द्वारा किये गये विध्वस की सूचना देता है।

द्वितीयाङ्क—रौद्रवेषधारी विघ्नराज विध्वसो मे ही आनन्द अनुभव करते हैं। अत वह महर्षि विश्वामित्र से विद्यात्रयी की प्राप्ति के उद्योग में विघ्न डालने के लिए ही क्रीडावराह का रूप धारण करके महाराज हरिश्चन्द्र को विश्वामित्र के आश्रम के वन प्रान्त तक खींच ले आते हैं। तपोवन मे वनवराह पर तीर चलाने को उत्सुक हरिश्चन्द्र भयाक्रान्त मे हो उठते हैं। तभी विह्वल स्त्रियों की रक्षा करने के लिए विश्वामित्र को तपस्वी वेषधारी पाखण्डी समझकर बाण चलाने को आतुर हो उठते हैं। विद्यात्रयी की प्राप्ति मे प्रतिक्षेप बन कर अनजाने ही भयकर भूल कर बैठते हैं और विश्वामित्र के क्रोध का शिकार हो उठते हैं। अनजाने मे की गई भूल का भी दण्ड तो भोगना ही पडेगा। अत हरिश्चन्द्र की अनुनय विनय के पश्चात् विश्वामित्र सम्पूर्ण पृथ्वी का दान स्वीकार करके एक मास मे एक लाख सुवर्ण मुद्राए पृथ्वी से भिन्न स्थान से लाने को कहते हैं। विद्यात्रयी की सिद्धि मे व्याघात से अत्यन्त क्रुद्ध, विश्वामित्र, हरिश्चन्द्र के धैर्य और दान वीरता से क्षुब्ध होकर उसे अपना प्रतिस्पर्धी सा समझकर उसे अपने सत्य से पतित करने का दुराग्रह ठान लेते हैं। यही से ट्रेजेडी का मूलभूत तत्त्व सघर्ष प्रारम्भ होता है और दर्शकों के मन मे ये पर्याप्त कौतूहल जागृत कर देता है कि इतनी कम अवधि मे वचनबद्ध हरिश्चन्द्र कहाँ से एक लाख सुवर्ण मुद्राए ले आएँगे।

तृतीयाङ्क—एक मास मे राजा कष्टो को झेलते हुए पत्नी पुत्र सहित काशी पहुँचते हैं और मुनि के कोपन भाव और दक्षिणाभार को स्मरण करते ही उद्विग्न एव किंकर्तव्यविमूढ होकर हताश होकर दुख से गिर पडते हैं। दक्षिणा भार मे अऋण हुए बिना मर भी नही सका। तभी प्रचण्डकोपशील विश्वामित्र आकर उन्हें पुन सत्यपतित करने का प्रयास करते हैं। उस

---

1 सद्यो वियोगव्यथितो दिनान्ते भ्रष्ट स्वयूथात्...नाग १ ७

2 अपर्वर्वन्दो किमयमुपराग क्यमय दिगादाहो घोर किमिति वसुधेय प्रचलिता। छिन्नत्युल्कादण्ड किमिति सवितु मण्डलमहो ! महोत्पातो-दर्क क इव परिणामो हतविधे । १ २३

अंतिम दिन की सन्ध्या तक जब हरिश्चन्द्र शाप के भय से त्रस्त होकर एक लाख सुवर्ण मुद्राए देने की प्रतिज्ञा करते है तो दर्शक का कौतूहल चरम सीमा पर पहुच जाता है। वह हरिश्चन्द्र से सामञ्जस्य सम्बन्ध स्थापित कर लेता है जो अपने असहाय जीवन को धिक्कारते हुए अपने को बेचने का सकल्प करते हैं। तभी बिकने के लिए उद्यत शैंव्या को देखकर उनका हृदय दु ख से फटने लगता है। यह दृश्य और भी मार्मिक हो उठता है जब रोहिताश्व तुतलाती हुए वाणी मे अपने को उपाध्याय से खरीदने का अनुरोध करता है। शैव्या के क्रेता उपाध्याय का शिष्य रोहिताश्व को अपशब्द कहते हुए गिरा देता है। इन परिस्थितियो से अनभ्यस्त और निर्दोष बालक माता-पिता की ओर देखता है। उसी परिस्थिति मे कुछ न कर पाने की असमर्थता दृश्य को मर्मस्पर्शी बना देती है। हरिश्चन्द्र शैव्या के समक्ष अपने को असमर्थ समझ कर स्वय को कोसते है कि जिन हिंस्र प्राणियो को अपने बच्चे प्रिय नही होते उन्हें भी अपनी पत्नी अवश्य प्रिय होती है।

येषा प्रिया न शिशव विशिताशनाना
तेषामपि प्रियतमा वनिता तिरश्चाम्। ३ २७

तभी क्रोधावेश मे भरे हुए विश्वामित्र पताकास्थानक के माध्यम से चाण्डाल के हाथो हरिश्चन्द्र के विक्रय की सूचना देता है। तभी एक चाण्डाल आकर हरिश्चन्द्र को खरीदने का प्रस्ताव करता है। इस घृणित प्रस्ताव को अदृष्टपूर्व, अश्रुतपूर्व समझ कर हरिश्चन्द्र विश्वामित्र के पैरो पर गिरकर उन्हें स्वय को खरीदने का अनुरोध करते है। लेकिन विश्वामित्र उन्हें चाण्डाल का दास बनने की आज्ञा देकर विवश कर देत है। जब चाण्डाल का दासभाव स्वीकार करके राजा दक्षिणा-चुका देते हैं तो वह स्वय को पराजित सा अनुभव करते हैं।

पत्नी और पुत्र के विक्रय के पश्चात् चाण्डाल का दासभाव स्वीकार करके भी उनकी कठिनाईयो का अन्त नही होता। वास्तव मे दर्शको को यह ज्ञात नही हो पाता कि क्या वह कभी कठिनाईयो से उभर सकेंगे।

चतुर्थ अङ्क—राजा की कष्टपूर्ण दशा के वर्णन से इस अङ्क का प्रारम्भ किया गया है। चाण्डाल सामान्य जनता को हरिश्चन्द्र का परिचय चाण्डाल के दास रूप मे करवाता है। हरिश्चन्द्र चाण्डाल के दासत्व, भयकर श्मशान मे निवास और मुर्दो के कफन मागने के कार्य को सोच कर दु खी होते हैं। वह एकमात्र रक्षक के अभाव मे दु खी प्रजा एव प्रिय बान्धवो तथा शरणरहित दास दासियो एव दासी कार्य मे नियुक्त शैव्या और पुत्र के हित के विषय मे सोचते हुए उत्तरोत्तर भीषण सकटो को सोचते हैं। झकझोर कर पकडे गए बालक की[3] स्मृति उन्हें मर्मदायिनी पीडा पहुचाती है। उस परिस्थिति मे

3 हा कुपितकौशिकदक्षिणानृण्य। ६-२

शैव्या की असहाय दृष्टि का स्मरण उनको अधिक व्याकुल बना देता है। तदुपरान्त वह श्मशान की बीभत्सता और भयङ्करता पर दृष्टिपात करते हुए अपने कर्म मे सलग्न हो जाते हैं।

पञ्चम अङ्क—दैवदुर्विपाक का चिन्तन करते हुए राजा, मुनि के क्रोध, पत्नीपुत्र के वियोग और चाण्डाल के दासभाव का स्मरण करके दुःखी होते हैं। रोहिताश्व की स्मृति मे वह अत्यन्त उद्विग्न हो उठते हैं और उसके मङ्गल की कामना करते हैं। पताका स्थानक के माध्यम से उन्हें पुत्र की भावी मृत्यु की आशङ्का हो जाती है। उपाध्याय के लिए फूल चुनते हुए बालक रोहित को सांप डस लेता है। उसके मृत शरीर को लेकर बिलखती हुए शैव्या श्मशानभूमि मे आती है। उसके मर्मस्पर्शी विलाप को सुनकर हरिश्चन्द्र द्रवित होकर पुन पुन रोहिताश्व के बारे मे चिन्तित हो उठते हैं। तभी रोहिताश्व और शैव्या को पहचान कर दुःख से मूर्च्छित हो जाते हैं। उन्हे इस तथ्य से तीव्र पीडा पहुचती है कि उनका अबोध और निरपराध बालक परोक्ष रूप से कुपित कौशिक की दक्षिणा से विमुक्ति के लिए पण्य बन कर मृत्यु का शिकार हो गया है।

पुत्र-शोक मे दारुण विलाप करते हुए वह मूर्च्छित हो जाते हैं और दुःख झेलने मे असमर्थ होकर आत्महत्या करना चाहते हैं। परन्तु पराधीन होने के कारण वह आत्मघात नही कर सकते। धैर्य धारण कर वह पुत्र की अन्तिम क्रिया करने के लिए तत्पर हो जाते हैं। मृत कम्बल लेने के लिए बढे हुए राजा के हाथ को पहिचान कर शैव्या व्यथा और शोक से पुन मूर्च्छित हो जाती है। तभी आकाश से पुष्प-वृष्टि होती है और देवगण हरिश्चन्द्र की स्तुति करते हैं। हरिश्चन्द्र की दुरवस्था देखकर शैव्या धर्म कर्म को निरर्थक अरण्यरोदन के समान समझती है। तभी धर्मराज प्रकट होकर रोहिताश्व को पुनर्जीवित कर देते हैं। और चाण्डाल रूप मे खडे हरिश्चन्द्र का परिचय करवाते हैं कि यह ब्रह्मलोक के अतिथि तुम्हारे पिता है। रोहिताश्व 'बचाओ बचाओ' चिल्लाता हुआ गिर पडता है। धर्मराज की आज्ञानुसार रोहिताश्व का राज्याभिषेक कर दिया जाता है और हरिश्चन्द्र ब्रह्मलोक चले जाते हैं। इस प्रकार रङ्गमञ्च पर ही हरिश्चन्द्र की मृत्यु हो जाती है।

रोहित का राज्याभिषेक भी इसी का प्रतीक है। पौराणिक कथाओ में राज्य हरिश्चन्द्र को ही लौटाया जाता है और वह प्रसन्नतापूर्वक पुन राज्य करते हैं। अबोध बालक रोहिताश्व तो राज्यभार वहन करने में असमर्थ था। पर नाटक मे पिता की मृत्यु के कारण उसी का राज्याभिषेक कर दिया जाता है।

सम्भवत कवि ने मृत्यु को ही राजा की पीडाविमुक्ति का प्रधान साधन समझा होगा। अकारण ही निर्दोष हरिश्चन्द्र को असह्य यातनाएँ सहनी पडी। यदि उन्हे पुन राज्य प्रदान कर भी दिया जाए तो वह आयुपर्यन्त उन विपत्तियो का स्मरण कर दु खी होते रहेगे। अत सम्भवत नाटककार की दृष्टि मे हरिश्चन्द्र की मृत्यु ही उनके लिए त्राणदायिनी है। भारतीय दृष्टिकोण से मोक्ष-प्राप्ति जीवन का परम लक्ष्य है लेकिन शरीर विमुक्ति से उत्पन्न कारुण्य को नकारा नही जा सकता, शैव्या के लिए तो यह तीव्र आघात है। पुत्र-मृत्यु के शोक से विह्वल शैव्या को, पुत्र के पुनर्जीवित होते ही पति की मृत्यु का असह्य दु ख झेलना ही पडेगा।

पौराणिक हरिश्चन्द्र को कवि ने आत्मपीडन से रति लेते हुए सत्य की रक्षा मे सलग्न नही दिखाया है। सत्यरक्षा के लिए तत्पर होते हुए भी वह विश्वामित्र के तपोबल और शापभय से आक्रान्त दिखाई देते हैं। शापभय के कारण ही वह विश्वामित्र के निर्देशानुसार चाण्डाल का दासत्व स्वीकार कर लेते हैं।

दक्षिणा की एक लाख मुद्राए देने मे उनकी असमर्थता बहुत उभर कर सामने आई है। पूर्णतया सक्षम होने हुए भी वह असमर्थ है। कुबेर को जीतकर वे उसका धन नही छीन सकते क्योकि उन्होने शस्त्रो का त्याग कर दिया है।[4] वे याचना नही कर सकते क्योकि यह कार्य क्षत्रियो का नही है। वह वाणिज्य नही कर सकते क्योकि न उनके पास धन है न समय।

यद्यपि कौशिक के कोधभाजन बन कर उन्हे असह्य कठिनाइयो का सामना करना पडा फिर भी वह सत्यवादिता और कर्त्तव्य से च्युत नही होते। कौशिक भी अन्त मे उनके सत्यवादन की प्रशसा किये बिना नही रहते। उनकी कर्त्तव्यपरायणता तब चरमसीमा पर पहुँच जाती है जब वह दक्षिणा देने मे भी असमर्थ होकर उऋण हुए बिना मरना भी नही चाहते। पुत्र शोक से विह्वल होकर वह प्राणो का परित्याग करना चाहते हैं लेकिन उनकी कर्त्तव्यपरायणता उन्हे जीवित रहने को विवश करती है क्योकि दासभाव के कारण वह आत्मघात करने मे भी स्वतन्त्र नही है।[5]

पति की सहधर्मचारिणी शैव्या असह्य सकटो मे भी अपने कर्त्तव्य के प्रति सचेत रहती है। पुत्रशोक के दारुण दुख को झेलते हुए भी वह केवल दासभाव के कारण आत्महत्या का विचार छोड देती है। पति की दुरावस्था

---

4 किं जित्वा धनमाहरामि ?

5. मरणान्निवृत्ति यान्ति धन्याः स्वाधीनवृत्तय.।
आत्मविक्रयिण पापा प्राणत्यागेऽप्यनीश्वरा । ५.१५

मे उसे धर्म कर्म स्तुतिया प्रशसा सभी अन्धकार मे नर्तन के सदृश प्रतीत होती हैं।

सम्पूर्ण नाटक ही करुण रस एव करुण पद्यो से ओत-प्रोत है। प्रथम अक में भी सम्भवतः कवि ने जानबूझकर विप्रलम्भ शृङ्गार की अभिव्यञ्जना को करुण की पृष्ठभूमि दृढ करने के लिये प्रयुक्त किया है।

भयानक एव वीभत्स रस की स्थिति भी इस नाटक को ट्रेजेडी के अधिक निकट ले जाती है। मुनि का रौद्र रूप भी करुण की भित्ति को सुदृढ बनाता है।

इस नाटक का नामकरण प्रतिनायक के आधार पर किया गया है। कौशिक का चण्ड हो जाना ही राजा के सभी कष्टो का मूल कारण है। चण्ड कौशिक में साथ साथ कवि ने कौशिक की भी ट्रेजेडी वर्णित की है। अपने क्रोध के कारण ही वह विद्यात्रयी की प्राप्ति मे असमर्थ रहे। क्रोध के परिणामस्वरूप वह हरिश्चन्द्र को सत्य-च्युत कर पराजित करना चाहते है। विश्वामित्र दक्षिणा ग्रहण करके स्वय को पराजित सा अनुभव करते हैं और हरिश्चन्द्र का राज्य उसके मन्त्रियो को गुप्त रूप से लौटा देते हैं। सत्यच्युत करने के प्रयास मे असफल विश्वामित्र हरिश्चन्द्र के अनुग्रह स्वरूप विद्यात्रयी को प्राप्ति मे समर्थ होते हैं। इस प्रकार यह नाटक विश्वामित्र के चरित्र की दुर्बलता को प्रकट करता है।

रानी शैव्या एक रात्रि के लिए शान्ति यज्ञ मे लीन राजा की विरह-व्यथा सहन करने मे असमर्थ थी। उस प्रगाढ प्रेमी दम्पति को सम्भवत जीवन भर के लिए विरह सहना पडा।

कारण

चण्डकौशिक परिस्थितियो और दैव दुर्विपाक की ट्रेजेडी है। गुणो और विभूतियो के आगार हरिश्चन्द्र भाग्य क क्रूर रोल के शिकार बन जाते हैं। दुर्दैववश ही वह ऋषि के क्रोध को भडका देते है। निरीह अबलाओ की सहायता के लिए किया गया उनका प्रयास घातक बन जाता है।

शेक्सपीयर की ट्रेजडी मे भी अन्त मे नायक की मृत्यु होना अनिवार्य है। अत अन्त मे नायक की मृत्यु के कारण नाटक शेक्सपीयर की ट्रेजेडी के सदृश ही है। भारतीय दृष्टिकोण से भी यह एक करुणरस से आप्लावित नाटक है।

यूनान की ट्रेजेडी मे हास्य का पूर्ण अभाव दृष्टिगोचर होता है। इस दृष्टि से हम देखते हैं कि इस नाटक मे एक दो वाक्यो को छोडकर हास्य का पूर्ण अभाव है। यहा तक कि सस्कृत रूपको का प्रमुख पात्र विदूषक इस नाटक मे एक साधारण स्त्री की भूमिका निभाता है।

# हनुमन्नाटक में करुण-रस

डा० तुलसी राम शर्मा

राम-कथा अनादि काल से ही विद्वानो एव सहृदयो की लेखनी को आकृष्ट करती रही है। समस्त भारतीय वाङ्मय में राम-कथा सबन्धी अनेक काव्य ग्रथ उपलब्ध होते हैं और सभी मे एक ही कथानक नाना रूप धारण कर हमारे सम्मुख उपस्थित होता है। इसी को ध्यान मे रखकर सभवत 'हरि अनन्त हरि कथा अनन्ता' नामक उक्ति सामान्य जन मानस मे प्रचलित दिखाई पडती है। राम-नाम की गाथा का अद्भुत कीर्तन किस व्यक्ति को अच्छा नही लगता और किस व्यक्ति की जीभ उसके यशोवर्णन के लिए प्रेरित नहीं होती। रावण का वध करने के बाद राम अयोध्या आते हैं और नाना प्रकार के उत्सव मनाए जाते है। उस समय एक अजीब-सा वातावरण अयोध्या में छा जाता है और प्रत्येक व्यक्ति अपनी भावना को व्यक्त करना चाहता है। इस बात को हनुमन्नाटक के लेखक ने कितनी सरलता एव सहजता से नाटक के चतुर्दश अक मे कहा है —

अत्युक्तो यदि न प्रकुप्यसि मृषा वाद न चेन्मन्यसे ।
तद्ब्रूमोऽद्भुतकीर्तनेन रसना केषां न कण्डूयते ॥ (हनुमन्नाटक १४ ८३)

यदि आप अत्युक्ति से क्रुद्ध न हो, मिथ्या भाषण को बुरा न मानें तो मैं कहूगा कि राम के अद्भुत यशोवर्णन के लिए भला किसकी जीभ न खुजलाती हो।

काव्य के सदर्भ मे यशोवर्णन मे अत्युक्तियो से हम सब भली-भाँति परिचित है और इसके साथ-साथ हम राम की करुणा से भी भली-भाँति परिचित हैं। राम का यशोवर्णन तथा राम की करुणा राम-नामक तुला के दो पलडे हैं और भारतीय मनीषियो ने दोनो के वर्णन मे जी खोलकर अत्युक्तियो का प्रयोग किया है। यशोवर्णन मन को आह्लादित करता है तो राम-सम्बन्धी वेदना मन मे करुण रस का परिपाक करती है। राम की सीता-वियोग सबधी वेदना किसी भी भारतीय से छिपी नही है। करुणा वर्णन करने का श्रेय अब तक भवभूति ही लूटते रहे और यह श्रेय इतना अधिक हो गया कि अन्य दूसरे कवियो को उनकी करुण रस की तनुता की छाया मे ही पनपना पडा। यह सर्वविदित ही है कि करुणा समग्र काव्य की आत्मा है। हनुमन्नाटक के पाचवें अक मे राम को सूचित किया जाता है कि सीता का हरण हो गया और उसके पश्चात् उनको वन मे विचरण करते हुए सीता का उत्तरीय मिल जाता है।

उस समय राम का सीतावियोगदुःख प्राणोत्क्रमण के समय के दुःख से भी घोरतर दुःख है (प्राणोत्क्रमणसमयादपि घोरतर वियोगसमयमधिगम्य-हनुमन्नाटक पांचवां अंक)। राम का हृदय विदीर्ण हो जाता है और इसके बाद राम रोने लग जाते हैं। राम उस उत्तरीय को लेकर पुराने सभी सदर्भों का ध्यान करते हुए कहते हैं हाय! यही उत्तरीय है जिसे जानकी जुए में दाव पर रखा करती थी। जिसका वह प्रेम क्रीडा मे कण्ठ का हार बनाती थी। रति श्रम मे पखे का काम करती थी और आधी रात के समय कभी इसकी शय्या बनाती थी। जानकी का यह उत्तरीय मुझे भाग्यवश प्राप्त हो गया है—

द्यूते पण प्रणयकेलिषु कण्ठपाश क्रीडापरिश्रमहर व्यजन रतान्ते।
शय्या निशीथसमये जनकात्मजाया प्राप्त मया विधिवशादिदमुत्तरीयम्
हनुमन्नाटक ५ १

यह स्पष्ट ही है कि राम की यह करुण-वेदना विप्रलम्भ शृगार की कोटि मे आती है। राम पर्णशाला मे टूटी पुष्पमाला को देखकर विह्वल हो जाते हैं और बार-बार यह कहते हैं कि हे प्रिये! मैंने तुझे आलिंगन किया था। हे मधुरे यहाँ चन्द्रमण्डल के समान तेरे मुख का अधरामृत पान किया था। राम उन सभी स्थितियों मे इतने परेशान हो जाते हैं और पृथिवी पर लोटने लगते हैं तथा उनका शरीर धूलिधूसरित हो जाता है। राम सीता वियोग की आग मे जल रहे हैं और पृथिवी मानो वियोग की आग मे जलते हुए अपने पति का आलिगन कर रही है —

स भूरजोरञ्जितसर्वकायो
बभौ विभुर्मन्युविदीर्णचेता।
योषिद्वियोगानलदह्यमान
स्वकान्तमालिङ्गयतीव भूमि॥ (हनुमन्नाटक ५ ७)

सीता को खोजते हुए राम कहीं भी नहीं जाते हैं और उसी पर्णशाला के आस-पास चक्कर लगाते हुए विलाप करते हैं

सीतेति हा जनकवशजवैजयन्ति
हा मद्विलोचन चकोरनवेन्दुलेखे!
इत्य स्फुट बहु विलप्य विलप्य राम—
स्तामेव पर्णवसति परितश्चचार॥ (हनुमन्नाटक ५ ८)

राम की अवस्था एक दीन की अवस्था के समान हो गई है और वे सीता-वियोगाग्नि से दग्ध होकर दीन बने फिरते हैं —

एष प्रिये तव वियोगजवह्नि-दग्धो
दीन प्रयामि भवतीं क्व विलोकयामि॥ (हनुमन्नाटक ५ ६)

राम वृक्षों से पूछते हैं कि उनकी सीता को कौन ले गया है। राम कहते हैं—मैं व्याकुलात्मा दशरथतनय राम हूँ और शोक रूपी अग्नि से जलाया

गया हूं। बिम्बोष्ठी, चारुनेत्री, सुविपुलजघना, बद्धनागेन्द्रकाञ्ची सीता कहां गई और उसे कौन ले गया। उसे किसने देखा है

रे वृक्षा पर्वतस्था गिरिगहनलता वायुना वीज्यमाना
रामोऽहं व्याकुलात्मा दशरथतनय शोकशुक्रेण दग्ध ।
*बिम्बोष्ठी चारुनेत्री सुविपुलजघना बद्धनागेन्द्रकाञ्ची*
हा सीता केन नीता मम हृदयगता को भवान्केन दृष्टा ॥

(हनुमन्नाटक ५ १०)

*राम इस प्रकार प्रत्येक वृक्ष, प्रत्येक पर्वत, प्रत्येक नदी और प्रत्येक हिरण* से सीता के विषय मे पूछते हैं

इत्येव प्रतिपादप प्रतिनग प्रत्यापग प्रत्यग
*प्रत्येण प्रतिविहिग तत इतस्ता मैथिलीं याचते ॥*

(हनुमन्नाटक ५ ११)

राम और लक्ष्मण दोनों ही सीता को खोजते हुए वन में विचरण करते हैं और इस अवस्था मे राम अपनी सुध खो बैठते हैं तथा राम के प्रति चन्द्रमा सूर्य जैसा व्यवहार कर रहा है। राम लक्ष्मण से पूछते हैं कि यह तुमने कैसे जाना कि यह चन्द्रमा है। लक्ष्मण कहते हैं कि इसमे कुरग का धब्बा दिखाई देता है। राम को उसी समय कुरगनयना सीता का स्मरण हो आता है और हठात् वे कह उठते हैं हे सीते ! तुम कहां हो ?

सौमित्रे ननु सेव्यता तरुतल चण्डाशुरुज्जृम्भते
*चण्डाशोर्निशि का कथा रघुपते चन्द्रोऽयमुन्मीलति ।*
वत्सैतद्भवता कथ नु विदित धत्ते कुरङ्ग यत
क्वासि प्रेयसि हा कुरगनयने चन्द्रानने जानकि ॥

(हनुमन्नाटक ५ १८)

प्रेम के प्रसग मे चन्द्रमा के सदर्भ में कवियो ने नाना प्रकार के बिम्ब प्रस्तुत किए हैं। कोई चन्द्रमा को समुद्र का पक मानते है तो कोई उसे चन्द्रमा का वाहन मृग मानते हैं। कोई इसे पृथिवी का प्रतिबिम्ब मानते हैं। किन्तु राम के लिये यह राम के वियोग से उत्पन्न प्रिया सीता की विरहाग्नि का धुआ है

शङ्के शशाके जगुरकमेके पक कुरग प्रतिबिंबितागम ।
धूम च भूमण्डलमुद्धताग्नेर्वियोगजातस्य मम प्रियाया ॥

(हनुमन्नाटक ५ २१)

सीता वियोग के समय चन्द्रमा राम के लिए सतापकारक बन गया है। मन्द-मन्द बहने वाली वायु भी वज्र के समान प्रतीत होती है। माला सूई की तरह चुभती है। चन्दन का लेप चिनगारी सा प्रतीत होता है। रात्रि

सैंकडो कल्पों के समान लबो हो गई है। यह प्राण विधिविपरीत होने के कारण भार बन गया है। प्रिया से वियोग का समय मुझे प्रलयकाल के समान भयकर लगता है।

चन्द्रश्चण्डकरायते मृदुगतिर्वातोऽपि वज्रायते
माल्य सूचिकुलायते मलयजो लेप स्फुलिंगायते।
रात्रि कल्पशतायते विधिवशात्प्राणोऽपि भारायते
हा हन्त प्रमदावियोगसमय सहारकालायते।

(हनुमन्नाटक ५ ३६)

इतना सब कुछ होने के बाद भी राम का प्राणरूपी परमहस उड जाने मे असमर्थ है क्योकि वह जानकी की मुखशोभा देखने से वचित है। प्रिया की विरहाग्नि से दग्ध होकर वह अब जाने मे असमर्थ हो गया है अथवा पवन-तनय हनुमान द्वारा लाए गए इन आभूषणों को देखकर स्तम्भित हो गया है।

अहह जनकपुत्रीवक्त्रमुद्रामपश्यन्
व्रजति परमहसो नाक्षमो वापि गन्तुम्।
तदुरुविरहवह्निज्वालया दग्धदेह
किमुत पवनसूनोर्भूषणै. स्तम्भितो मे॥

उपर्युक्त पक्तियो मे राम की करुणा का चित्रण किया गया है। इस चित्रण को ध्यान मे रखकर यह तथ्य रूप मे कहा जा सकता है कि हनुमन्नाटक के लेखक राम के चरित्र का चित्रण भिन्न प्रकार से करना चाहते हैं। राम का स्थान वाल्मीकिरामायण मे मर्यादा पुरुषोत्तम राम के रूप मे है और यहाँ पर उनको एक आदर्श नायक के रूप मे प्रस्तुत किया गया है। भवभूति के उत्तररामचरित मे राम उस स्थिति से कुछ भिन्न हैं और वहाँ पर उनके सीता के प्रति प्रेम मे सात्त्विक भाव का आधिक्य दिखलाई पडता है किन्तु जब हम हनुमन्नाटक मे राम की स्थिति पर विचार करते हैं तो हम निष्कर्ष रूप मे यह कह सकते हैं कि यहाँ राम एक साधारण मनुष्य हैं और आम आदमी की तरह उनकी करुणा में वेदना दिखाई पडती है। यहाँ उनके सीता के प्रति प्रेम मे सात्त्विक भाव का अभाव दृष्टि-गोचर होता है और उनके प्रेम मे एक प्रकार की मासलता का आभास होता है। बिम्बोष्ठी, चारुनेत्री, सुविपुलजघना, तथा बद्धनागेन्द्रकाची इस मासलता के प्रतीक हैं। इसके अतिरिक्त सर्वत्र उनका शरीर ही वियोगाग्नि मे जल रहा है और कहीं पर भी किसी प्रकार भी मन की पीडा का कोई सकेत दृष्टिगोचर नही होता है। सम्भवत राम के मन की पीडा का अभाव ही यहा उनको वाल्मीकि के मर्यादा पुरुषोत्तम राम एव प्रेम के सात्त्विक भाव से युक्त उत्तररामचरित के राम से पृथक् करता है।

# II : 7

# आश्चर्यचूडामणौ करुणाभिव्यञ्जना

—डॉ० हर्षनाथमिश्र

इष्टपुत्रादिवियोगमरणादिजन्मा वैक्लवाख्यश्चित्तवृत्तिविशेष शोक करुणस्य स्थायिभाव.।[1] शोच्य कथामात्रावशिष्टस्तनयादिरस्यावलम्बन-विभाव॰। तस्य दाहादिकावस्था-तत्कालावच्छिन्नबान्धव-सम्बन्धिवस्त्वश्वगजा-भूषणादिदर्शनमुद्दीपनम्। रोदन-दैवनिन्दा-भूपात-विलापादयोऽनुभावा। निर्वेद-दैन्य मोहापस्मारव्याधिग्लानिस्मृतिश्रमविषादजडतोन्मादचिन्तादयश्च सचा-रिण। एतैर्विभावादिभिर्भावनावरणा शोकविशिष्टा चिदभिव्यज्यमाना करुण-रसोभवति। साहित्यदर्पणे तु इष्टविनाशवदनिष्टाप्तेर्वैक्लव्यजनकत्व स्वीकृतम्[2]। तत्रेष्टानिष्टौ मनुष्यत्वानुप्राणितावेव भवेतामित्यत्रापि नाग्रह। तथा च मनुष्या-णामिव मनुष्येतराभीष्टप्राणिना प्राणीतराभीष्टवस्तूना च विनाशाद् अनिष्टाना घटनाना कार्याणाञ्चापत्तिस्वरूपाणाञ्च अवाप्त्या जात चित्तावसादस्वरूप शोक करुणरसस्य स्थायिभाव। लक्षणघटकपुत्रादिपदगतादिपदेन धर्मपत्न्या अपि ग्रहणात्तद्वियोगेऽपि शोकस्यैव सम्भावनाया जागरूकाया विरहहेतुकस्य विप्रलम्भश्रृङ्गारस्य निर्विषयता तु न शङ्क्या स्त्रीपुंसयोर्वियोगे वर्ण्यमाने तयो-र्जीवितत्वदशाया मम प्रणयिजनो जीवति न तु मृत, "एति जीवन्तमानन्दो नर वर्षशतादपि" इति भावनाया सत्वाद् वैक्लव्येन पोषिताया श्रृङ्गारस्थायिभाव-रतेरेव प्राधान्याद् विप्रलम्भश्रृङ्गार एव न करुण,[3] करुणस्थायिनश्चित्तवैक्ल-व्यस्याप्राधान्यादपुष्टस्य तत्र सञ्चारिभावरूपेणैवावस्थानात्। तयोरन्यतर-जनस्य मृतत्वज्ञानदशाया प्राणीतरेष्टवस्तुनश्च विनष्टत्वज्ञानदशाया च रति-पोषितस्य शोकस्यैव प्राधान्येनानुभूते करुण एव। यदा तु मरणज्ञाने सत्यपि देवताप्रसादादिसूचकवरदानादिहेतुना पुनरुज्जीवनज्ञान कथञ्चिद् वर्तते तदाऽऽ-लम्बनस्य प्रणयिजनादेरेकान्ततो विच्छेदाभावज्ञानात्पुनर्मिलनस्याशया चिर-कालप्रवास इव रतेरेव प्राधान्याद् विप्रलम्भश्रृङ्गार एव, न करुण अभि-व्यज्यते। यथा कादम्बरीकाव्ये महाश्वेताया पुण्डरीकमरणज्ञाने सत्यपि गग-

---

1 रसगङ्गाधर, प्रथममाननम्, पृ० १४१

2 सा० दर्पण, तृतीय परिच्छेद, रसगङ्गा० पृ० १४३

3. रसगङ्गा० पृ० १४२

चारिवचनात् पुनरुज्जीवनज्ञानस्य विद्यमानत्वादालम्बनस्य शाश्वतिकविच्छेदाभावज्ञाने जागरूके सति महाश्वेतावचनेन विप्रलम्भशृङ्गार एव प्रतीयते न करुण इति रसगङ्गाधरकारा ।[4]

विश्वनाथास्तु पुन प्रत्युज्जीवनज्ञानस्थले रसान्तरमेव करुणविप्रलम्भाख्य स्वीकुर्वन्ति लक्षण च कुर्वन्ति—

यूनोरेकतरस्मिन् गतवति लोकान्तर पुनर्लभ्ये ।
विमनायते यदेकस्तदा भवेत् करुणविप्रलम्भाख्य ॥ इति ।[5]

रसगङ्गाधरकारस्तु पूर्वोक्तरीत्या विप्रलम्भमात्रस्वीकारेणैव निर्वाहे भिन्नरसान्तर स्वीकृत्य भरतमुनिस्वीकृताया रससख्यायास्तत्प्रभेदाधिकसख्यायाश्चाधिक्यकल्पना व्यर्थेति मन्यते। किञ्चकालिकदैशिकपरिमाणाधिक्यन्यूनत्वे आदाय रसस्य तदीयस्थायिभावस्य वा भेदस्वीकारे भेदानामानन्त्यकल्पनाप्रयुक्तानवस्थादोषोऽपि प्रसज्येत । मासव्यापिवियोग वर्षव्यापिवियोगवर्णनेऽपि विप्रलम्भस्य तारतम्यादेकत्र स्वीकृतविप्रलम्भादन्यत्र स्वीकृतस्य विप्रलम्भस्य पार्थक्यापत्ति । यत्र क्रोशस्थितौ प्रणयिजनौ विमनायमानौ वर्ण्येते तत दशक्रोशस्थितयोर्वियोगग्रस्तयो प्रियतमजनयोर्वर्णने भिन्नविप्रलम्भप्रकारस्वीकार आपद्येत। अत इहलोकलोकान्तरस्थितयोर्यूनो विमनायमानयोर्वर्णने तारतम्य विहाय उभयत्र विप्रलम्भशृङ्गार एव स्वीकार्य इति जगन्नाथस्य हृदयम् ।

वस्तुतस्तु चिरप्रवासे विश्लेषे वर्ण्यमाने आलम्बनध्वसाभावाद् रतेरविच्छिन्नतया प्रतीत्या प्राधान्येन शोकस्य यथा कादाचित्कत्वेनाल्पविभावजन्यत्वाद् व्यभिचारित्व तथा न मरणपुनरुज्जीवनयोर्ज्ञानस्थले, तत्रालम्बनस्य विनाशज्ञानतया तस्य किञ्चित्कालान्तरोज्जीवनज्ञानसत्त्वेऽपि वास्तविकत्वेन रतिस्रोतस पूर्वापेक्षया किञ्चित् क्षीणप्रायत्वेनैवानुभवाच्छोकस्याधिक्येन प्रतीते करुणरसेन पोषितस्य विप्रलम्भशृङ्गारस्य सत्त्वात् करुणविप्रलम्भाख्यप्रकारान्तरस्य स्वीकारे न काप्यापत्ति, तस्य स्वीकृतरसनिष्ठप्रकारान्तरस्य स्वीकारेण न भरतमुनिप्रतिज्ञाविच्छेद, फलमुखगौरवस्य दोषानाधायकत्वस्वीकारात् ।[6]

अनुचितविभावकत्वम् अनुचितस्थायिभावकत्व च रसाभासत्वम् । शोको यद्याततायिविभावगतो वर्ण्यते तदा करुणरसाभासोऽनुभूयते । एव शोकस्यानौचित्येन वर्णनेऽपि करुणरसाभासो जायते । वीतरागादिगतस्य शोकस्य वर्णनेऽपि करुणरसाभासोऽभिव्यज्यते ।

यथा हेतुर्हेत्वाभासश्च नैकत्राधिकरणे तिष्ठतस्तथा रसो रसाभासश्च न सामानाधिकरण्येन स्थातुमर्हत, निर्मलस्यैव रसत्वस्वीकारादित्येक मतम् ।

---

4 रसगङ्गा०, पृ० १४२ 5 सा० दर्पण, तृतीय परिच्छेद.
6 रसगङ्गा० चन्द्रिका टीका पृ० १४३ 7. रसगङ्गा० पृ० ३६७

"यदाऽऽज्यस्य पङ्गुत्वदोषाग्नावत्वहानि पङ्गुत्वादस्वाभासत्वस्याश्वत्वस्य च तत्र सत्वात्, अथ च यथा धूमानुमाने पर्वतो धूमवान् अग्नेरित्यत्राग्नौ हेत्वाभासत्व तिष्ठति किन्तु अयोगोलको दाहवान् अग्नेरित्यत्र दाहानुमाने तत्र हेतुत्वमपि तिष्ठति *तथैव रसाभासरसत्वयोरेकत्र समावेशः सम्भवतीति* द्वितीय मतम् ।[8]

पूर्वनिर्दिष्टालंकारशास्त्रीयविवेचनमधिकृत्य यदि शक्तिभद्रस्याश्चर्यचूडामणि परिशील्यते तदा विस्मयबाहुल्यपरिपुष्टवीररसप्रधाने तत्र नाटकेऽङ्गरसरूपेणाङ्गरसाभासरूपेण च करुणस्याभिव्यञ्जना प्रतीयते ।

तत्र रसरूपेण करुणस्याभिव्यक्ति सीताहरणजटायुमरणप्रसङ्गे रामरूपधारणपुरस्सरमृत्युमवाप्तस्य मारीचस्य मरणप्रसङ्गे च कविना सक्षेपेण दर्शिता ।

रामरूप धृत्वा रावण सीता हरत्यत्र । स लक्ष्मणस्वरूप सारथि कृत्वा रथ नीत्वा रामाश्रमे गोदावरीतटे आगत्य कथयति—मुनिना दिव्यदृष्टया साकेत शत्रुणाऽऽक्रान्त विपत्तिग्रस्त विलोक्य स्वतप प्रभावेण रथमिम तुरगसहित निर्मायाहमाज्ञप्तोस्मि—लक्ष्मण सारथि कृत्वा त्व भ्रातर विपन्न परित्रातु शीघ्र साकेत गच्छ इति । अत प्रिये जानकि ! त्व शीघ्र रथाधिरूढा भव, *विलम्ब मा कार्षी । तव साकेतगमनेन मम मातरोऽपि त्वा दृष्टवा सन्तुष्टा* भविष्यन्तीति । सीता मुनिभि पूर्व प्रसादीकृतयो राक्षसमायोद्भेदनप्रभावयोश्चूडामणिरत्नाभूषणाङ्गुरीकयो प्राप्ति स्मार स्मार झटिति विश्वसिति रावणस्य रामरूपवतो वाक्ये रथ चारोहति । कनकमृग हत्वा राम शीघ्र नागच्छत्वाश्रममिति हेतो शूर्पणखा सीता भूत्वा रामेण सह सीतावत् सलाप करोति । राम गगने गच्छन्ती सीता पश्यति तस्या स्वर परिचित शृणोति परन्तु सीता केनापि रामसदृशेन पुरुषेणापि वार्तालाप न करिष्यतीति विश्वास त सन्देह प्रतिबध्नाति । सीताऽपि भूमौ राम पश्यति तस्य स्वर च परिचिनोति किन्तु तेन सहापरा नायिका दृष्ट्वाऽन्योऽय कश्चित् पुरुष अन्या च सा काचि *न्नारीति मनुते । रामरूपधारी रथस्थो रावणस्ता कथयति—पुरापि कनकमृगार्त*-स्वर विपन्नस्य मे स्वर मन्यमाना लक्ष्मण च रक्षार्थं प्रेषयन्ती त्व यथा विप्रलब्धा तथा मन्ये साम्प्रतमपि राक्षसमायापरवशा वञ्चनामवाप्ता । इत्थ रावणस्य रामस्वरूपस्य रामवद्भाषणादिना मोहिता सीता तमार्यपुत्रेति *सम्बोधनेन व्याहरन्ती सारथि च लक्ष्मण मन्यमाना साकेत गच्छामीति मति*-हृता लङ्काभिमुख नीयते रावणेन ।[9] रावणश्च तस्या स्पर्शसुख प्राप्तुकामोऽपि आत्मगत कथयति—इन्द्रस्य गजमुखे प्रदर्शितशक्तिर्मे हस्तस् तापसस्य दयित,

8. रसगङ्गा० पृ० ३६६

9 आश्चर्यचूडामणि अङ्क ३

स्प्रष्टुं न प्रभवति[10] किञ्चिदनन्तर स साहस सचिन्त्य तपोवने प्रतिदिनमतैल-स्नानजटिल वनलताकुसुममात्रमण्डन रथवेगजन्यवायुप्रवाहविकीर्ण तस्याः केश-पाश सयमयितुं यतते[11] । सीता च (ण कुमारो भ्रासण्णो) ननु कुमार भ्रासन्न इति कथयित्वा त यद्यपि निवारयति[12] तथापि सीताशिरस्थचूडामणिप्रभा-वात् तस्य रूप परिवर्तित जायते । स सहसा विगतरामरूप प्राप्तरावणस्वरूप प्रतिपद्यते । मुनिप्रसादीकृतस्य चूडामणेरय प्रभाव भ्रासीद्—यद् धृततन्मणि-शरीरस्य स्पर्शेन राक्षसमायाकृतरूपादिक परिहृत्य स्वकीयस्वरूप प्राप्स्य-तीति[13] त राक्षस दृष्ट्वा "ह न खल्वार्यपुत्रोऽयम्" ह ण खु भ्रज्जउत्त इति भयभीता भवति, सारथिश्च रावण रावणरूपमापन्न विलोक्य मायां प्रकटी-भूता विलोक्य स्वय स्वलक्ष्मणरूप विहाय राक्षसरूप दधाति । इत्यम् "भ्रय-मपि न कुमार' इति बुद्ध्वात्मान राक्षसपरवश विचिन्त्य "हा भ्रार्यपुत्र ! हा कुमार ! हा मा रक्ष राक्षसहस्तादिति सदैन्य भ्रापते । रावणश्च त्वा मत्तो रक्षितु देवा भ्रसुरा वापि न समर्था भ्रत त्व मुधा किं खिद्यसे इति कथयति[10] भ्रत्र प्रसङ्गेऽनिष्टप्राप्तिजन्यशोक रावणादिविभावित सुरासुरकृतत्राणा-समर्थताद्युद्दीपित परित्राणयाचनापूर्णविलपनवाक्यानुभावित त्रास-विषाद-दैन्यादिसचारित स्थायिभाव करुणरसतामेति । तस्या परित्राणहेतुक तत्तद् वाक्य हा का मे गई ? किं मे सरण ? हा का मे गति, किं मे शरणम् ? इति निशम्य ।

शरणमस्मि जटायुरह सखा दशरथस्य रथस्तव तिष्ठतु ।
भ्रविदुषामपराधमह सहे विसृज रावण ! वीरमनुव्रताम्[15]

इति वदत रावण स्वकीयचञ्चुचरणप्रहारै क्षतविक्षत कृत्वा तस्य गात्र रक्तार्द्रं विदधत रावणस्य तत्तदसामर्थ्यं—

कैलाससानुमति खण्डितमानशृङ्ग
काराग्रहे निर्यमित चिरमर्जुनेन ।
त्वा वालिबालवलयाङ्कितबद्धबाहु
जानामि राक्षस ! जगत्त्रयधूमकेतुम् ॥[16]

इत्यादिना प्रकटीकुर्वतस्च गृध्रस्य दर्शितपराक्रमस्यापि चन्द्रहासासिना छिन्न-पक्षद्वयकण्ठस्य वध दृष्ट्वा "भ्रहो भ्रकरुणा खलु ईश्वरा । भ्रधन्याया मम कृते भ्रयमपि विहङ्ग शोचनीय सवृत्त इति[17] साश्रुपात विलपन्त्या सीताया मृतविहगालम्बन तस्य परदु खदयार्द्रतादिगुणोद्दीपनो दैवनिन्दारोदनाद्यनुभावो विषादत्रासचिन्तादिसञ्चारी शोक करुणरसीभूय सहृदयानामास्वाद्यता भजते ।

---

10 भ्रा० चू० भ्रङ्क ४ श्लोक ३ 11 वही भ्रङ्क ४/४
12 वही भ्रङ्क ४ पृ० १२४ 13 वही ३/१० 14 वही ४/६
15 वही ४/८ 16 वही ४/६ 17 वही पृ० १३३

यत्र प्रकरणे[18] मरणकाले धृतरामरूप मारीच लक्ष्मण' सीताकटूक्तिप्रेरणया गत त चाप्राप्य प्रतिनिवर्तमान कनकमृगानुसारिराममेव मृत बुद्ध्वा रोदिति वदति [सकामा भव कैकेयि ! कौसल्ये न गतिस्तव] [यन्निशाचरबाणेन सुतस्ते मर्मणि क्षत इति[19]] [सत्यवादिनि धर्मिष्ठे पुत्रि सागरवासस ] ग्रमङ्गलाना नारीणा कथ त्व देवि गण्यसे[20] इत्यादिना कैकेयीं निन्दति कौशल्या सीता चानुशोचति तथापि करुण अभिव्यज्यते। तस्य रामम‌रणविश्वासजन्य. शोकस्तया द्रढीयान् यथा तस्य सीतया, वस्तुत कृतसीतारूपया शूर्पणखया सह समागत वस्तुतो राम एव मायाराम प्रतिभाति। त सकरुणम् ग्रार्य ! गुरुविधेय ! त्वदायत्त मे जीवित हरसीति रुदन्त राम विहसन् यदा कथयति—मुञ्च मायागत दु ख पश्य मा तव पूर्वजम्'[21] तदा स त राक्षस मन्यमान प्रतिवदति —ग्रा राक्षस ! मम पूर्वज भ्रातर हत्वा मामपि हन्तुमभिगतोऽसि किम्'' इति त च हन्तुमुद्यतो भवति। रामश्चाङ्गुलीयक मुनिप्रसादीकृत तस्मै दर्शयित्वा स्वस्य यथार्थरामत्वं प्रत्याययति।

ग्रत्र रामालम्बनविभावितो लक्ष्मणाश्रयक मायाविराक्षसकृततत्तत्कार्योद्दीपित रोदनविलापाद्यनुभावितो विषादादिसचारितशोकस्थायिभाव सहृदयसहृदयतामहिम्ना साधारणीकृत करुणास्वादावस्थो भवति।

*कृतकमनीयरमणीरूपा शूर्पणखा राम प्रति प्रस्तुतप्रणयप्रस्तावा रामेण* च सीता सदर्श्य ग्रनया कृतविवाहोऽय जनस्तव प्रार्थनीयमपि प्रस्ताव कथकार स्वीकुर्यात् इति यदा प्रत्यादिष्टा तदोदारस्वभावा नारीकोमलहृदयस्वभावज्ञा *सीता यदा कुमारेण तपस्विधर्मेणार्यं राममुपचरतो मे किं त्वया समाभिभङ्गस्य* निमित्तभूतयेति वदित्वा पूर्वमेवोपेक्षिता ग्रार्यपुत्रदर्शनेनोत्पन्नस्नेहा विभावितास्मगुणपक्षपातस्वभावा त्वयापि प्रत्यादिष्टा शोचनीया दशा यास्यतीति[22] राम निवेदयति तदा *व्यज्यमाना सीतादया क्षणेनैव राक्षसीस्वरूपया राम* लक्ष्मण च खादित्वा सीता रावणमुपहारीकरिष्यामीति घोषयन्त्या लक्ष्मण च हन्तुमुद्यतया शूर्पणखया शीघ्र विलय यातीति ग्रनौचित्येन प्रवर्तितत्वाद् *भावाभास एवात्र।* रामस्तु *देवि न ससर्गमर्हति कुटुम्बिनामनर्गलः स्त्रीजन* इति सीता कथयन् तस्याविश्वसनीयता वेत्त्येव। इत्यत्र प्रकरणे सीताया तन्नारीविषयकचिन्ता ग्रत्याचारिविषयकहितचिन्तावदनौचित्येन प्रवर्तितत्वात्सीताया ग्रौदार्यभाव *व्यञ्जयन्नपि भावाभासरूपतामेव प्राप्नोति न तु* भावत्व तस्यौचित्येन प्रवर्तितभावविपयत्वस्वीकारात्।

18 ग्रा० चू० ग्रङ्क० ३ 19 वही ३/३५
20 वही ३/३६ 21 वही ३/३६
22. वही पृ० ४०-४२

एवमेव राक्षसमायोद्भेदनप्रभाव मुनिप्रसादीकृताङ्गुलीयत्वं धारयतो रामस्य शरीरस्पर्शेन मृतो रामरूपो मारीच यदा मारीचत्व दधाति कृत्रिम-सीतावेषा शूर्पणखा "ह मणुस्सा खु वलवन्तो हा हदो गुरू मारीओ (हं मनुष्याः खलु बलवन्त हा हतो गुरुमरीचि इति कृत्वा रोदिति, रामश्च ता कोमल-हृदयत्वादश्रुसम्पातपरा वस्तुत सीतामेव ज्ञात्वाऽश्रुसमार्जनपरो भवति अङ्गुलीयकप्रभावेण सा च शूर्पणखास्वरूप प्रत्याप्नोति[23] तदापि प्रत्याचार-परायणालम्बनाश्रयगतत्वात्स शोको न सहृदयस्य शोकावच्छिन्ना चित्तभङ्गा-वरणा विदधाति। अतो नात्र करुणरसतदाभासचिन्ताविषादाद्यात्मकभाव-तदाभासान्यतमोऽभिव्यज्यते।

प्राणभिक्षाविन्या शूर्पणखया ज्ञातसीताहरणवृत्तान्तौ रामलक्ष्मणौ नात्र विलपन्तौ चित्रितौ यथा मूलरामचरित्रकाव्ये, अत्र तौ तु गाम्भीर्यमहा-सत्त्वात्प्रनायकगुणसम्पन्नौ स्थेयासौ शूर्पणखा कथयत यद् गत्वा सा रावण ब्रूयात्—

नयनविषये माया सीता विदर्श्य विलोभन
मम धूर्तवता मिथ्यारूप विधाय च लक्ष्मणम्।
त्वरितगतिना सद्य सीता त्वया न तु वञ्चिता
नियतविधवाचारा दाराश्चिर तव वञ्चिता ॥[24]
अपि बन्धुषु नार्थिता वर किमुतारातिषु ता दधाम्यहम्।
युधि रावण! मे सबान्धवो मुनये देहि मुहूर्तदर्शनम् ॥ [25]

अत्र प्रथमे रामवचनात्मके श्लोके रामस्य वीरभाव एवाभिव्यज्यते, अस्या वञ्चनाया फल राक्षसविनाशो भार्याणा च वैधव्याप्तिरित्यर्थप्रतीते.। द्वितीये च श्लोके लक्ष्मणमदिष्टेऽपि गर्व उत्साहसचारिभाव एव ध्वन्यते याच्ञा स्वजनेष्वपि गर्हितैव भवति शत्रुषु तु सुतराम्। अतो मया सीता-प्रत्यर्पणप्रार्थना न क्रियते केवल युद्धभूमिषु तव सबान्धवस्य साक्षात्कार एव ममाभीष्ट तत्र च त्वा समित्र सबान्धव हत्वा स्ववीर्येण सीतासम्प्राप्तिरेव मयेष्यते। अतोऽत्र रामायणस्यैतस्मिन् प्रसग इव करुणोद्रेको न भवति। अङ्गदादिदूतप्रेषणद्वारा सीतासम्प्राप्तये कापि चेष्टा यदत्र न दृश्यते साऽपि लक्ष्मणस्यैतद् वचनानुकूलैव।

अशोकवाटिकाप्रसङ्गे[26] दृश्यते यत् सम्पातिवचनानुसारेण हनुमान् इतस्ततो गत्वाऽशोकवाटिकामेव गच्छति रामप्रदत्ताङ्गुरीयकहस्तः। स पश्यति रावणेन सर्वाश्चन्द्रचकोरवसन्तादय' सीता कामोद्दीप्ता विधाय

23 आ० चू० अङ्क० ३ 24 आ० चू० ३/४०
25 वही ३/४१ 26 वही अङ्क ६

स्व प्रति भाव दातु समुपस्थापिता । सूर्यस्तत्र नोदेति, चन्द्र सकलकला-परिपूर्ण सर्वदा चन्द्रिका विकिरति । सीता च रामैकमनुस्मरन्ती विलपन्ती कदापि चन्द्रमुपालभते—चन्द्र त्व तावदायपुत्रसदृश इति लोको व्याहरति । एकतस्त्व मा पश्यसि अन्यतश्चार्यपुत्रम् । कदापि सा गगनोदितामरुन्धती वदति—त्व पतिव्रताना निदर्शनभूता, तव को नामाय व्यवसाय । राक्षस देशेऽस्य जनस्य प्रतीकार किमपि न भणसि । सर्वथा तव दर्शन विफलमिति । सा कथयति रात्रिन्दिव लङ्कायां चन्द्रोदयेन प्रियतमवियोग भजमानेय चक्रवाकवधूरयमिव जन शून्य रोदिति ।[27] अवसर प्राप्य "न शून्यमिद स्थान पूज्यपादो राम एव भर्ता तदेव वचन (मत्कर्णाभ्या) शृणोती ति वदन् हनूमान् अङ्गुरीयक समर्पयति ।[28]

सीता प्रथम तु ता प्रक्रिया राक्षसस्यापरा माया विशङ्कते । किन्तु 'इम् वानर खल्वय, प्रायेणेद रूप राक्षसो न गृह्णातीति विचार्य रामवानरयो समागमवार्तां पृच्छति, तस्सब निवेदितवतोऽपि हनूमत सत्यत्वपरीक्षणोपायश्चूडामणि मम पार्श्वेऽस्तीति विचार्य तन्मुखाद्रामस्य वियोगदु ख श्रुत्वा इदमपि शृणोति यत्तत्र चरणपरिभ्रष्ट नूपुर वने प्राप्य स्वाश्रुधारास्नपित विदधद्रामो देव तत् सर्वाङ्गाभरण कृतवान् मौलौ कटकस्थाने प्रकोष्ठे हृदये ललाटे च बार बारमिति ।[29] इत्थमत्र पष्ठेऽङ्के सीतारामौ मिथो विभावौ भवत उभयगतोऽनुरागो व्यक्तीभवन् विप्रलम्भशृगार पोषयति । सीताया रामस्य चोन्मादावस्थे विषाद व्यञ्जयन्त्यावपि न करुणमास्वादयत ।

सीताया अग्निपरीक्षाप्रकरण[30] मपि न करुणरसास्पद प्राप्नोति । प्रियतमस्य रामस्य दृष्टौ तव सवमाभूषण भविष्यतीति अनसूयावरेण भूषिता शृङ्गारप्रसाधनरहिताऽपि सीता मुमउज्वला कृतसस्कारेव प्रतीता भवति । अतस्तस्याश्चरित्रशुद्धौ सन्दिहानो रामस्तस्याग्निपरीक्षा कारयति । यदा नारद आगत्यानसूयावरदानरहस्यमुद्घाटयति तस्या. सर्वतोभावेन शुद्धि सत्यापयति नारद देवा पितर गन्धर्वाश्च तस्या कृतस्य अग्निपरीक्षणस्या नावश्यकतामनौचित्य च वदन्ति ।[31] विभीषणश्च कथयति रामम्—अग्नि परीक्षणकारयितार भवन्त लङ्कावासिनो महाजना निन्दन्ति, यतो भवता मद्य परिशङ्क्यते स्म । नामिश्र हिरण्य हिरण्यरेतममर्हति । कथ दीपिका तम कनङ्क्ये[32]दिति । तदापि राम पश्चात्ताप न करोति

27 आ० चू० पृ० १८४ १६०
28 वही पृ० १६०
29 वही ६/८
30 वही ७
31 वही
32 वही अङ्क ७ पृ० २५७

शङ्किताऽसि मया देवि ! धर्मशीलाऽपि जानकी ।
विश्वास्यन्ते कथं शेषा योषित पोषिता प्रियै ॥[33]

अर्थात् विप्रयुक्ता पतिव्रता अपि परोक्ष्यैव भर्तृभि परिग्राह्या इति भाव लोके प्रतिष्ठापयितु मया त्वत्परीक्षा कृता, न तु त्वयि दोषाशङ्कयेति टीकाकारस्य व्याख्यया नात्र ग्लानि रामेऽभिव्यज्यते ।

किन्तु यदि तस्यार्थं एव क्रियते यत् पतिव्रतायास्तव परीक्षण मयाऽयुक्तमेव कृतम् । किन्तु लोकापवादपरिहाराय विवशेनैव मया तत्सपादितत्वात् तदात्र ग्लानिर्भावोभिव्यज्यते । सीताऽपि जिह्रेम्यनेन वृतान्तेन" इत्येकथैव उक्त्वा पश्चात् वदति 'नहि नहि तुष्याम्येव तस्य पापस्य (पापिनो रावणस्य नामग्रहणमपि पापकरमिति सीता रावणस्य नाम न गृह्णाति किन्तु पापस्येति शब्देनैव त सकेतयति) प्रस्थानकाले केनापि हस्तस्पर्शो लङ्कायां पादस्पर्श सवृत्त । तस्य पापस्य शरीरस्पर्शपांसुलानि गात्राणि अग्नि वर्जयित्वा कथ परिशुद्धानि भविष्यन्तीति[34] कथयित्वा तस्य परीक्षणस्यौचित्यमेव विभावयति । अतो नात्र शोक । तेन न करुणो रस ।

इत्थमत्र सीताहरणजटायुमरण-राममायिमारीचमरणप्रसगा एव करुणरसस्याङ्गस्यास्वादजनका इति ज्ञेयम् ।

---

33 आ० चू० ७/३०

34 वही, पृ० २५५

## II : 8

# तापसवत्सराज नाटक में करुणानुभूति

अञ्जु अग्रवाल

"वाग्वैदग्ध्यप्रधानेऽपि रस एवात्र जीवितम्" अर्थात् किसी भी काव्य मे, चाहे वह दृश्य हो, अथवा श्रव्य, रीति गुण अलकार के होते हुये भी यदि रस नही है तब वह काव्य कहलाने का अधिकारी नही है, आचार्य भरत[1] के अनुसार "नहि रसादृते कश्चिदर्थ इह प्रवर्तते" अर्थात् रस के बिना कोई अर्थ प्रवृत्त नही होता।

प्राचीन परम्परा के अनुसार नाटक मे एक ही रस प्रधान हो सकता है 'एक एव भवेदङ्गी शृङ्गारो वीर एव वा' किन्तु करुण रस के आचार्य कवि भवभूति ने[2] "एको रस करुण एव" कहकर करुण को भी अगी रस बनाने के लिये अपने उत्तरवर्ती कवियो का मार्ग प्रशस्त कर दिया। इसी करुण की परम्परा मे कवि मायुराज (अनङ्गहर्ष) ने भी अपने नाटक तापसवत्सराज मे करुण रसानुभूति को केन्द्रीभूत बनाने मे सफलता प्राप्त की है।

तापसवत्सराज नाटक अधिक लोकप्रसिद्ध नही हैं अत इसका सक्षिप्त परिचय देना आवश्यक है।

तापसवत्सराज नाटक के रचयिता मायुराज राजा नरेन्द्रवर्धन के पुत्र थे और अनङ्गहर्ष इनका अपर नाम है रामजी उपाध्याय[3] ने इनका 'मातृराज' नाम भी इगित किया है।

मायुराज का प्रादुर्भाव कब हुआ यद्यपि यह स्पष्ट नही है सर्वप्रथम आनन्दवर्धन[4] (८५० ई०) ने *तापसवत्सराज नाटक का उल्लेख किया है* महाकवि भास कालिदास भवभूति एव श्रीहर्ष के नाटको का प्रभाव तापस० नाटक मे यत्र तत्र दृष्टिगोचर होता है। ऐसी स्थिति मे मायुराज ८०० ई० के लगभग प्रतीत होते हैं। मायुराज स्वाभाविक रूप से ही बड गुणी परोपकारी

1 भरत नाट्यशास्त्र ६ ३१

2 भवभूति, एको रस करुण एव

3 उपाध्याय रामजी मध्यकालीन सस्कृत नाटक अ ३ पृ० ३१

4 आनन्दवर्धन, ध्वन्यालोक, ३ २

तथा सहृदय[5] थे जिसके फलस्वरूप तापसवत्सराजनाटक का करुण अधिक स्वाभाविक एव हृदयग्राही प्रतीत होता है।

तापसवत्सराज की कथा कवि की कुछ मौलिक कल्पनाओं के साथ-साथ बृहत्कथा से ली गई है, नाटक का नायक उदयन वत्सराज, नाटक की नायिका तथा अपनी पत्नी रानी वासवदत्ता पर अत्यधिक आकृष्ट है जिसके फलस्वरूप वह राज-कार्य मे ध्यान नहीं देता है। मंत्री यौगन्धरायण को राज्य छिन जाने का भय है। वह राजनैतिक चाल चलता है और रानी वासवदत्ता के आग में जलकर मर जाने की झूठी अफवाह फैला देता है। राजा उसके वियोग मे प्राण त्यागना चाहता है किन्तु उसे सिद्ध से आदेश दिलवा दिया जाता है कि वासवदत्ता पुन मिलेगी, अगर वह दूसरा विवाह करेगा, सम्पूर्ण नाटक में कारुणिक विलाप दृष्टिगत होता है। अन्त मे नायक-नायिका एक दूसरे का विरह सहन न कर सकने के कारण आत्महत्या करना चाहते हैं और वहीं पर दोनो का मिलन हो जाता है।

तापसवत्सराज नाटक में मुख्य रूप से करुण-रस का स्थायिभाव शोक ही प्रस्फुटित हुआ है। विप्रलभ शृंगार का स्थायिभाव रति है। इसमें पुनर्मिलन की आशा बची रहती है जबकि करुण रस मे पुनर्मिलन की कोई आशा नही रहती है। इस नाटक मे नायक को नायिका की प्राप्ति की कोई सभावना नहीं है। नाटक के चतुर्थ अक मे यद्यपि सिद्ध ने नायक वत्सराज से कहा है कि वासवदत्ता पुन मिलेगी परन्तु राजा को विश्वास नहीं होता है। उसका कहना है क्वचित् केनचिदुपायेन परलोकगत प्राप्यते।[6]

तापसवत्सराज मे करुणा का आभास हमे प्रथम अक से ही हो जाता है। (तद्वक्त्रेन्दु० १।१४)। राजा उदयन कहता है कि रानी वासवदत्ता का मुख देख कर सारा दिवस व्यतीत किया, बात-चीत करते हुये सध्या तथा विनोद और आनन्द से रात्रिया व्यतीत की, फिर भी उसे देखने के लिये मेरा मन क्यो व्याकुल हो रहा है।[7]

5 सद्वृत्तानुगतो गतो गुणवतामाराधनेऽनुक्षण
कर्तुं वाञ्छति सर्वदा प्रणयिना प्राणैरपि प्रीणनम्।
मात्सर्येण विनाकृत परकृती शृण्वन् वहत्युच्चकै-
रानन्दाश्रुजलप्लवाप्लुतमुखो रोमाञ्चपीना तनुम्॥ १।२

6 तापसवत्सराज, अक, ४

7 तद्वक्त्रेन्दुविलोकनेन दिवसो नीत प्रदोषस्तथा
तद्गोष्ठ्यैव निशा विनोदमहिता याता पुरानन्ददा।
ता सम्प्रत्यपि मार्गदत्तनयना द्रष्टु प्रवृत्तस्य मे
बद्धोत्कण्ठमिद मन किमथवा प्रेमासमाप्तोत्सव॥ १।१४

द्वितीय अंक मे नायिका वासवदत्ता के अग्निदाह का समाचार सुनकर नायक जिस विह्वलता से विलाप करता है, वह बडा ही मार्मिक है—उसकी स्मृति मे कहता है—(दृष्टिर्नामृत० २।६) क्या तुम्हारी दृष्टि अमृत बरसाने वाली नहीं थी, तुम्हारा मुख मधुर हास्यरूपी शहद को प्रभावित नही करता था या शरीर के अवयव चन्दन रस के स्पर्श के सदृश ठंडे नही थे। पता नही तुम्हारे किस अंग मे पैर जमाकर निर्दयी आग ने तुम्हें जलाया, निश्चितरूप से वज्र द्वारा बनी हुई यह कोई दूसरी ही आग होगी।[8]

उसी प्रकार तीसरे अंक मे भी नायक विलाप करता हुआ दृष्टिगोचर होता है—आंसू बहाता हुआ उदयन कहता है—(सर्वत्र ज्वलितेषु ३।१०) सारे घरो मे चारो ओर आग लगी होने पर, भय के कारण सखियो के भाग जाने पर, भय और कम्पन से हाथ और पैरों के फूल जाने पर पग-पग पर गिरती पडती हा नाथ! हा नन्द! ऐसा बार-बार चिल्लाती हुई वह बेचारी तो मुझे पुकारती हुई जल गयी पर उस अग्नि के बुझ जाने पर भी हम उस आग से आज भी जले ही जा रहे हैं।[9]

चतुर्थ अंक में मिलन के समय व्यतीत हुई बातो का स्मरण करते राजा उदयन विलाप करते हैं—(चक्षुर्यस्य ४।१३) जिसकी आंखें कभी तुम्हारे मुख से नही हटीं, जिसको तुम्हारे बिना कभी चैन नहीं पडता था, जिसने अपनी इस छाती को तुम्हारे सोने के लिये शय्या रूप बनाया, जिसके प्रकाश के बिना तुम्हारे लिए भी यह जगत् शून्य था अर्थात् हमारा तुम्हारा इतना घनिष्ठ प्रेम था। उस दशा में मैं दूसरा विवाह करने की कल्पना भी नहीं कर सकता था परन्तु हे प्रियतमे तुम्हें पाने के लिये विवाह की अनुमति देकर न जाने कैसा अनर्थ कर रहा हूं।[10]

---

8 दृष्टिर्नामृतवर्षिणी स्मितमधुप्रस्यन्दि वक्त्र न किं
स्नेहार्द्रं हृदय न चन्दनरसस्पृष्टानि चाङ्गानि वा।
कस्मिंल्लब्धपदेन किं कृतमिद क्रूरेण दग्धाग्निना
नून वज्रमयोऽन्य एव दहनस्तस्येदमाचेष्टितम्॥ २।६

9 सर्वत्र ज्वलितेषु वेश्मसु भयादालीजने विद्रुते
त्रासोत्कम्पविहस्तया प्रतिपद देव्या पतन्त्या तदा।
हा नाथेति मुहु प्रलापपरया दग्ध वराकया तया
शान्तेनापि वय तु तेन दहनेनाद्यापि दह्यामहे॥ ३।१०

10 चक्षुर्यस्य तवाननादपगत नाभूत् क्वचिन्निर्वृत
येनैषा सतत त्वदेकशयने वक्षस्थली कल्पिता।

रानी वासवदत्ता को उदयन से बिछुडने का दु ख तो है ही किन्तु उसे अपनी दासी काञ्चन को भी अपनी मृत्यु के समय न देखने पर दु खद अनुभूति होती है—

विपद्यमानयाऽपि मया न दृष्टा, बलाद् आवर्तते मे वाष्पसलिलम्

अधिकाशत सस्कृत नाटकों मे विदूषक हास्य की भूमिका में ही चित्रित किया जाता है, परन्तु तापसवत्सराज नाटक का विदूषक हमें करुणानुभूति कराने मे सहायक होता है। विदूषक मत्री यौगन्धरायण के मर जाने पर शोकाकुल होकर कहता है—

हा आमात्य, अस्मान् परित्यज्य देवीमनुगच्छन्।

तापसवत्सराज नाटक में वर्णित करुण रस को विशेष रूप से प्रभावशाली बनाने मे एक और बात भी सहायक होती है कि यहा सभी करुण रस को उद्भूत करने वाली बातें एक साथ उपलब्ध न कराकर, एक एक करके उनके सामने लाया गया है, जिससे पाठक या दर्शक को शोक की तीव्रता बराबर बनी रहती है।

पहले वासवदत्ता की मृत्यु की सूचना देकर राजा के समक्ष वासवदत्ता स सबधित पशु पक्षी, लता-वृक्ष आदि उपस्थित कराकर उससे रानी के लिए जी भर कर विलाप करवाया है यथा—वासवदत्ता का पालित हरिण (धारावेश्म २ ६) वासवदत्ता को कहीं न पाकर लम्बी नि श्वास छोडता राजा के पास आता है कि तुम्हीं बताओ मेरी माता कहा है। तब राजा कहता है—अरे बेटा मुझसे खुशामद करने स क्या लाभ, तेरी माता दूर देश स्वर्ग की यात्रा पर जाते समय, मेरे साथ तुझे भी छोड़ गई।)[17]

तब उसके बाद यौगन्धरायण की मृत्यु की सूचना राजा को (२ २१) दी जाती है जो कि नाटकीय योजना की दृष्टि से भी एक विशिष्ट महत्त्व रखती है। तापसवत्सराजनाटक का घटना-क्रम भी कुछ इस प्रकार है कि वह करुणानुभूति मे सहायक होता है। लावाणक दाह की भयङ्कर ज्वालाओं का आखों देखा वर्णन कवि ने जिस जीवन्त एव प्रभावशाली रूप में वर्णित किया है उस वर्णन को सुनते हुए लगता है जैसे हमारे समक्ष ही अग्नि की ज्वालायें,

---

17 धारावेश्म विलोक्य दीनवदनो भ्रान्त्वा च लीलागृहान्
नि श्वस्यायतमाशु केसरलतावीथीषु कृत्वा दृश ।
किं मे पार्श्वमुपैषि पुत्रक कृतै किं चाटुभि क्रूरया
माता त्व परिवर्जित सह मया यान्त्यातिदीर्घ भुवम् । २ ६

लावण्य को आत्मसात् कर रही हैं।

इसी मध्य मे उदयन को भी वहां उपस्थित कराकर तथा उसके द्वारा वासवदत्ता को अग्नि की ज्वालाओं से बचाने के लिये प्रयत्नशील दिखाकर, वासवदत्ता के कल्पित निधन पर जो विलाप कराया गया है वह नाटक के प्रमुख रस की पुष्टि के लिए आवश्यक बन पड़ा है। उन तथाकथित विनाशक क्षणों की कल्पना करता हुआ राजा कहता है—

आग के डर मे कापती हुई भय से विगलितवसना, कातर नेत्रों की रक्षा की आशा मे सब दिशाओं में फेंकती हुई सी, तुमको निष्ठुर एव धूमान्ध अग्नि ने एक बार देखा भी नहीं और निर्दयतापूर्वक जला ही डाला, (उत्कम्पिनी) अर्थात् धुएं से आखें बन्द हो जाने के कारण ही अग्नि ने तुझे जलाया है अन्यथा अग्नि चाहे कितना भी क्रूर क्यो न होता, तुम्हारे मुख और नेत्रों की स्थिति देखकर कभी जलाने का दु साहस न कर पाता।

यहा नायिका के उन नेत्रो की व्यञ्जना है जो पहले ही सुन्दरता और स्निग्धता के कारण अतिशय रतिभाव को जाग्रत करने वाले थे, 'इसीलिए' आज अग्नि के द्वारा नष्ट किये जाने पर प्रगाढ करुणा को उत्पन्न कर रहे हैं। शाकुन्तल नाटक के चतुर्थ अक के समान यहा भी चेतन ही नही अपितु अचेतन भी शोकानुभूति मे सहायक है—राजा कहता है—

हा देवि वासवदत्ते ! पादपैरप्यनुगतासि,

और भी कुरवक का वृक्ष तुम्हारे गाढ आलिगन को, मौलसिरी का वृक्ष तुम्हारे मुख प्राप्ति के सम्मान को तथा लाल अशोक तुम्हारे पाव के प्रहार को पाता था। इस प्रकार अनुग्रह की प्राप्ति का आनन्द उठाकर सौभाग्यशाली बने इन वृक्षो ने तो कृतज्ञतावश तुम्हारी सी ही अवस्था प्राप्त कर ली है (क्योंकि यहा) सभी तो हमारी तरह केवल अपना स्वार्थ साधने वाले धूर्त नहीं हैं।[19]

---

18 कुरवकतरुर्गाढाश्लेषं मुखासवलालन
बकुलविटपी रक्ताशोकस्तथा चरणाहतिम्।
तव सुकृतिन सभाव्यैते प्रमादमहोत्सवा
ननु गतदशाः सर्वे सर्वेस्शठो न वय यथा ॥ २।२३

19 उत्कम्पिनी भयपरिस्खलितांशुकान्ता
ते लोचने प्रतिदिश विधुरे क्षिपन्ती।
क्रूरेण दारुणतया सहसैव दग्धा
धूमान्धितेन दहनेन न वीक्षिताऽसि ॥

वस्तुत नाटक के अन्त मे भी हम उस उदयन को वासवदत्ता की स्मृति मे आसू बहाते हुए पाते हैं (विप्रम्भान्न० ६।४)। वासवदत्ता के अभाव मे उसका जीवन नीरस है। उससे मिलने की एक आशा सिद्धादेश है जिस कारण वह प्राण धारण किये हुए है और अन्त मे जब उसे अपनी यह कामना पूर्ण होती प्रतीत नही होती तब वह चिता मे जलकर प्राणान्त करना चाहता है। इससे ज्ञात होता है कि तापसवत्सराज नाटक में करुणानुभूति कहीं भी विच्छिन्न नहीं हो पायी है। वासवदत्ता के प्रति उसका प्रेम उत्तररामचरित के राम तथा रघुवश के अज के प्रेम से किसी प्रकार भी कम नही, यद्यपि इसमे उनका जैसा कर्तव्य भाव एव सन्तुलन नही है।

तापसवत्सराज नाटक की करुण अभिव्यक्ति की सबसे बडी विशेषता यह है कि इस एक ही नाटक मे स्वप्नवासवदत्त, अभिज्ञानशाकुन्तल, मुद्राराक्षस एव उत्तररामचरित आदि अनेक नाटको की सम्मिलित रसमयता की अनुभूति होती है।

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि कवि मायुराजकृत तापसवत्सराज नाटक करुणानुभूति को पूर्ण रूप से व्यक्त करने तथा सहृदय को ग्राह्य कराने मे सफल रहा है।

## II : 9

# भारतविजयनाटक : एक करुण अनुभूति

—जगदीश चन्द्र लाम्बा

श्री मथुराप्रसाददीक्षित द्वारा लिखित भारतविजयनाटक भारत मे अंग्रेजो के आगमन से लेकर उनके निर्गमन तक की ऐतिहासिक कथा को अपने कलेवर मे समेटे हुए है। लगभग दो सौ वर्ष का यह इतिहास दीक्षित जी ने नाटक के सात अंको मे विभाजित किया है। अन्याय के प्रतिकार और देश की स्वतन्त्रता के लिए किए गए आत्मबलिदानो के परिचायक इस नाटक मे करुण रस के स्थायिभाव शोक की उत्पत्ति के हेतु वनवास, इष्टजनवियोग, *विभवनाश वध बन्धन उपद्रव आदि सभी विभावो को प्रकट किया गया है।* नाटक का प्रारम्भ शोक एव विषाद से बोझिल वातावरण मे होता है और यह वातावरण अंत तक बना रहता है। अंग्रेजो ने भारत मे पदार्पण कर किस प्रकार छल बल और अत्याचार मे यहाँ अपना शासन स्थापित किया, इस अवधि मे कितने निर्दोष और निरपराध भारतीयो की नृशस हत्याये की गई और कितने फासी पर लटकाए गए—इस सबका विवरण प्रस्तुत करने वाले इस नाटक को पढकर किस सहृदय पुरुष का मन शोक से सतप्त नही हो उठेगा। यही शोक कारुण्य का मूल है। यही कारण है कि इस नाटक मे आदि से लेकर अन्त तक करुणा की सरिता सतत प्रवाहित होती रहती है।

नाटक का प्रारम्भ भारत माता की दैन्य स्थिति से होता है। वह एक ऐसा पात्र है जो परिस्थिति की करुणा से उद्वेलित है। दयाविहीन दुष्ट अंग्रेजों के कुकृत्यो से वह अत्यन्त दु खी है। इस दु ख से त्राण पाने के लिए वह शोकाकुल है। उसके पुत्र भी उसे इस स्थिति से उबारने मे असमर्थ हैं। अत वह स्मरण करती है अपने उन दिवगत सपूतो को, जिनकी शक्ति का सभी लोहा मानते थे। वह कहती है कि मेरे वे वीर पुत्र मान्धाता, भरत, पुरु, कृष्ण, रन्तिदेव, भीम, अर्जुन, भीष्म, द्रोण, भगीरथ, कर्ण और कृप कहाँ हैं[1] जिनके अभाव मे आज मैं अति पीडित और व्याकुल हूं। भारत-माता की यह असहाय अवस्था अत्यन्त शोचनीय है।

---

1 मान्धाता भरत पुरर्युदुपती रन्ति क्व भीमार्जुनौ
भीष्मद्रोणभगीरथप्रभृतयो हा हा क्व कर्णः कृप । पृ० ४

भारत सम्राट् शाहजहाँ की पुत्री का उपचार करके एक विदेशी सम्राट से वस्त्रों के व्यापार की अनुमति प्राप्त कर सारे व्यापार को स्वाधिकार मे कर लेता है। इसके उपरान्त तन्तुवायो पर वह अपना जुल्म ढाने लगता है। छ मास तक निरन्तर दिन-रात श्रमपूर्वक जुलाहो ने जिन उत्तम वस्त्रो का निर्माण किया था और जिनसे उन्हें अत्यधिक मूल्य मिलने की आशा थी, उन्हें वह विदेशी राजाज्ञा पत्र दिखाकर मनमाने पैसे देकर खरीद लेता है। उसके ऐसा करने पर वे जुलाहे चीखते चिल्लाते हैं, अपने बच्चो के भरण पोषण की दुहाई देते हैं, परन्तु वह सब अनसुना कर देता है। इस पर वे भविष्य में कपडा न बनाने की शपथ लेकर अपने अपने अगूठे काट देते हैं।[2] ऐसे दृश्य प्रस्तुत कर जहाँ एक ओर नाटककार करुण अभिव्यञ्जना को प्रकट करता है वहाँ वह शोषण के विरुद्ध आवाज भी उठाता है। अंग्रेजो के इस अत्याचार को देखकर भारत माता विलाप करती हुई कहती है कि हाय मैंने इन अंग्रेजो का विश्वास करके सर्वनाश कर डाला। ये धनलोलुपता के कारण मेरे पुत्रों को मारते हैं मेरे सभी बच्चे मर गए हैं।[3] भारत माता का यह रुदन प्रत्येक सामाजिक को शोकाकुल कर देने वाला है क्योकि वह करुणा की मूर्ति प्रतीत होती है।

सिराजुद्दौला तथा उसके गुप्तचर शिवराम के वार्तालाप मे करुण की व्यञ्जना दिखाई पड़ती है। शिवराम कहता है कि पाश्चात्य अमीचन्द को पकडकर जब उसकी स्त्रियों को पकडने गए तो उन्होंने अपने पातिव्रत्य की रक्षा के लिए अग्नि मे आत्मदाह कर डाला।[4] इस समाचार से सिराजुद्दौला का हृदय अत्यन्त पीडित हुआ तथा उसका शोक इन शब्दो मे व्यक्त हुआ कि स्त्री हत्या, लूट पाट आदि अपनी दुष्टताओं का स्मरण कर ये ढोगी, दुरात्मा, पापी लज्जित नही होते। यहाँ नाटककार ने अंग्रेजो के चरित्र और भारतीयों की पुण्य आस्था को भी प्रकट किया है। अभी सिराजुद्दौला का शोक शान्त भी नहीं होने पाया था तभी शिवराम उसे जगन्नाथ की मृत्यु का समाचार

---

2 सर्वे तन्तुवाया स्वमङ्गुष्ठ कर्तयन्ति। पृ० १५

3 हा हा किं मम पुत्रकेषु विहित हा प्रत्ययात्कि कृत
हा देशस्य दशा किमस्य भविता, हा सर्वनाशोऽभवत्।
हा दीनानपि वित्तलोलुपतया निघ्नन्त्यमी मत्सुतान्
सर्वे हा प्रलय गता मम सुता वीरविहीनास्म्यहम्॥ पृ० १६

4 स्त्रियश्च स्वकीयपातिव्रत्यरक्षार्थं अग्नि प्रज्वाल्य तत्रात्मानमजुहवुः
पृ० ३८

देता है।[5] यह सुनकर शिराजुद्दौला का हृदय करुणा से द्रवित हो जाता है। इस शोक भार के कारण वह अपने को सभालने मे असमर्थ पाता है।

फ्रासीसी सैनिको द्वारा युद्ध मे मारे गए अग्रेज सैनिको का स्मरण कर क्लाइव का हृदय उनके वध से दुःखी है। वह कहता है कि हाय-हाय, शौर्य से उद्दण्ड फ्रासीसी हमारे वीरो का विनाश कर चुके हैं, मैं क्या करूँ, कहाँ जाऊँ ?[6] यहाँ नाटककार ने क्लाइव के शोकाभिभूत हृदय का चित्रण कर करुणा को मूर्तिमत्ता प्रदान की है।

फ्रासीसी टेरान अग्रेजों से घूस लेकर टारपीडो के रहस्य को उनके समक्ष प्रकट कर देता है तदनन्तर अग्रेज फ्रासीसियो पर विजय प्राप्त कर लेते हैं। परन्तु अपने पिता और मित्रादि के धिक्कार से अत्यन्त ग्लानि को प्राप्त टेरान आत्महत्या करके अपने पाप का मार्जन[7] करता है। नाटककार ने यहाँ करुण स्थिति का बहुत ही सुन्दर चित्रण किया है।

जाफर शिराजुद्दौला के राज्य पर अपना अधिकार स्थापित कर अपने सेनापति शाहजादा को उसके वध का आदेश देता है। मृत्यु से भयभीत शिराजुद्दौला अपने प्राणो की भीख मागने के लिए उनके समक्ष गिडगिडाता है, शरणागत की दुहाई देता है।[8] परन्तु वे उसके वध के लिए कृतसकल्प हैं, ऐसा जानकर शिराजुद्दौला का शोक आँसुओ मे परिवर्तित हो जाता है, और वह रोता हुआ कहता है कि हाय मैंने ही तुम्हारा पालन-पोषण किया था और तुम आज मुझे ही मारने को उद्यत हो।[9] जाफर का सेनापति उसकी इस करुण पुकार को अनसुना कर उसे वध के लिए ले जाता है। शिराजुद्दौला का बलि के लिए ले जाते हुए बकरे की तरह मिमियाना करुणा को मूर्त रूप प्रदान करता है।

इसी प्रसङ्ग मे क्लाइव जाफर से पूछता है कि शिराजुद्दौला का क्या समाचार है तो जाफर कहता है कि मस्जिद मे जाकर खिचडी पकाते हुए वे

---

5 ततो जगन्नाथ निपात्य इतस्ततो विलुव्य च निर्गता। पृ० ३९

6. हा हा फ्रासभवा मदीयसुभटान् निघ्नन्ति शौर्योद्धता किं कुर्यां क्व च वा व्रजेयमधुना ......। पृ० ४०

7 परमा ग्लानिमापन्न पश्चात्तापसमुज्ज्वलितान्त करणस्टेरानमहोदय आत्मघातेन पापमशोधयत्। पृ० ४१

8 शरणागत मा रक्ष। किं मा मारयितुमाज्ञापयसि ? प्राणभिक्षुकोऽहम्, नाह राज्याभिलाषी। पृ० ६१

9 हा हा मया त्व परिपालितोऽसि मामेव हन्तु कथमुद्यतोऽसि। पृ० ६२

स्त्री और पुत्र सहित पकड़े गए और मार डाले गये।[10] अत अब हमारा निष्कण्टक राज्य स्थापित हो गया। सिराजुद्दौला की यह लाचार स्थिति करुणा के साकार रूप को उपस्थित कर देती है।

सिराजुद्दौला की मृत्यु मे दुःखी भारतमाता के ये वचन कि 'अब उसके बन्धन अपने ही लोगो के द्वारा इतने दृढ करा दिए गए हैं जिसके द्वारा उसके पैरो मे पीडा भी होने लगी है[11] उसके हृदय की पीडा का अनुभव करा रहे हैं और वह रोती हुई अपने दुःख को स्थायी देखकर लम्बे लम्बे श्वास लेने लगती है। नाटककार ने भारतमाता की आन्तरिक पीडा का वर्णन अति सजीवता के साथ किया है।

भारतमाता के बन्धनो को काटने की प्रतिज्ञा करनेवाला मीर कासिम अग्रेजो के छल कपट से युद्ध मे पराजित हो जाता है। यह सूचना देने के लिए कासिम का नौकर भारतमाता के समीप पहुँचता है। वह उससे कहता है कि अपने राज्य की रक्षा के लिए लडने वाले वदरुद्दीन सेनापति को अग्रेजो ने गोली से मार कर रात मे सोया हुई हमारी सेना को काट डाला।[12] इस प्रकार अपने पुत्रो की मृत्यु अपने सम्मुख होते देखकर उनके वध से दुःखी भारतमाता का दुःख और भी बढ जाता है। उसका हृदय रुदन कर उठता है। यह दुःख की इतनी अधिक करुण अनुभूति है कि इसे कोई भुक्तभोगी ही अनुभव कर सकता है। भारतमाता की बेडिया और अधिक कस दी जाती हैं।[13] अपनी इस असमर्थता और विवशता की स्थिति से वह अति पीडित है। चर भारतमाता को इस स्थिति का चित्रण करता हुआ कहता है कि उसके चरण बन्धनों से जकडे है, उसके वस्त्र अस्त व्यस्त हैं तथा उसके मुख की कान्ति मैली हो गई है।[14] लगता है भारतमाता शोक से पीली पड गई है, उसका मुह सूख गया है और अपने वस्त्रों को सम्भालने मे भी असमर्थ है। उसके शोक की यह दशा अवर्णनीय है। वह अत्यन्त दयनीय हो गई है। भारत माता की यह दुर्दशा प्रत्येक मनुष्य के मन को सतप्त कर देने वाली है।

बगाल मे अग्रेजों ने कर बढा दिया है इस कर को अदा करने मे असमर्थ बगालियो को कोडों से युक्त बल के डडो से इतना पीटा जाता है कि कुछ तो

---

10 कुमार पचम न कलत्रपुत्रसहितो धृत सेनापतिना वद्ध्वाऽऽनीतो हतश्च। पृ० ६२

11 अनेन निगडेन पीडयेते मे चरणौ। पृ० ७२

12 रात्रौ प्रविश्य शयानाऽस्माक सेना कृत्ता। पृ० ८४

13 कुर्यां किमत्र निगडैश्च दृढ निबद्धा। पृ० ६३

14 विगलितपदारविन्दा विकीर्णवसना म्लानमुखकान्ति। पृ० ६४

वही मर जाते हैं, और कुछ मूर्च्छित होकर गिर पडते हैं।[15] इस घटना से बगाली बागी हो जाते है परन्तु अग्रज बागियो को डराने के लिए दयाराम और नूर मुहम्मद को गोली से उडा देते हैं।[16] इतना ही नही, बगालियो को अपने पुत्र बेचकर तथा घर छोडकर वहा से जाना पडता है।[17] नाटककार ने ऐसी असहाय और दयनीय स्थिति का नाटक मे वर्णन करके सब की सहानुभूति को प्राप्त कर लिया है क्योकि ऐसी कष्टदायक परिस्थिति से मानव का हृदय कम्पन करने लगता है और उसके नेत्र अश्रुपूर्ण हो जाते हैं। इस सन्दर्भ मे करुण रस की अभिव्यञ्जना इतनी स्पष्ट है कि प्रत्येक सहृदय दु ख विभोर हो जाता है।

नन्दकुमार का मृत्युदण्ड[18] दवर सैकडो गोलो की बौछारो से हजारो मनुष्यो के मारे जाने[19] और सवत्र आग लगान क दृश्य को देखकर भारतमाता के दु ख की सीमाएँ टूट जाती हैं और वह जोर जोर से रोने[20] लगती है क्योकि शोक से क्षुब्ध हृदय को शा त करने के लिए रोना ही एकमात्र उपाय है। यहा करुणा का पूर्ण समावेश हुआ है।

हेस्टिंग और गगासिह धन एकत्र करने के लिए अवधराज के पुत्र को अपने साथ मिल कर वहा का सारा धन ले लेते हैं। पर तु इतने से उ हें सन्तोष नही हुआ। अत उन्होने सभी स्त्रियो के आभूषण भी उतरवा न चाहे। आभूषण-प्रिय स्त्रियो ने जब आभूषण देने मे इन्कार कर दिया तो उ हें पीट पीट कर उनके आभूषण उतरवा लिए गए।[21] क्रन्दन करती हुई नारियों के शरीर से आभूषण उतरवाने की यह एक ददनाक कहानी है अत यहा करुण रस पूर्ण तया व्याप्त है।

---

15 करधनमददाना सर्वेऽपि कण्टकाकीर्णविल्वदण्डैरेव कुट्टिता यन केऽपि मृता, केऽपि मूर्च्छिता जाता। पृ० ६५

16 तत्र दयारामनूरमुहम्मदौ कम्पनीपुरुषगुलिकाभि प्रलय गतौ। पृ० ६६

17 विक्रीय स्वसुत विहाय भवन त्यक्त्वा च सर्वा भुव निगच्छन्ति कलत्रमात्रसहिता राज्यान्तरे सत्सुता। पृ० ६८

18 नयस्वैन प्राणदण्डाय। पृ० १०१

19 तत सहस्रशो मनीयसनया हता। पृ० १०८

20 एभि सव विनाशितम् (इत्युच्चस्वरेण रोदिति)। पृ० १०६

21 ततो रुदत्य सर्वा स्त्रिय स्वाभरणानि ददते। पृ० ११७

स्वतन्त्रता सग्राम के रक्तपात की कहानी कहने वाले इस नाटक मे करुणा की अभिव्यञ्जना सवत्र दिखाई पडती है झासी, कालपी, ग्वालियर, कानपुर तथा दिल्ली के युद्ध मे हुए नर सहार का चित्रण मानव हृदय को कोमल पर्तों को भी सालने वाला है। नाटककार द्वारा चित्रित लाखो मनुष्यों के प्राणों का विसर्जन करुण रस के शोक स्थायी भाव को मनुष्य के हृदय मे स्थायी कर देता है और छोड जाता है उसके मन पर करुणा की अमिट छाप।

दिल्ली-सम्राट् बहादुरशाह निरन्तर तीन दिन की तृषा से व्याकुल हो कर पानी के लिए चिल्ला रहे हैं, परन्तु पानी के स्थान पर उन्हें उसके पुत्र का रुधिर पीने के लिए दिया जाता है जो एक यूरोपियन द्वारा उसके बेटे का सिर काटकर सिर सहित वहा लाया गया था।[22] यह देखकर बहादुरशाह का आन्तरिक सन्ताप प्रबल हो उठता है और उसकी आखो के आगे अन्धेरा छाने लगता है और वे बेहोश हो जाते हैं। भारतमाता के समक्ष जब उसकी सखी उपर्युक्त घटना का वर्णन करती है, तब वह उस शोक के वेग को सहन नहीं कर पाती और यह तीव्र शोक उसे अत्यन्त निर्बल बना देता है। श्री एव कान्तिहीन भारतमाता झासी की रानी लक्ष्मी को चिता मे प्रविष्ट[23] होते देखकर अति व्याकुल होकर विलाप करने लगती है। इस कष्टमय अवस्था से उसे अपने शरीर की चेतना समाप्त होती दिखाई पडती है।

गोरो ने अनेकों भारतीयों पर देश-द्रोह का दोषारोपण कर उन्हें मौत के घाट उतार दिया। ऐसी ही एक घटना का चित्रण नाटककार ने अत्यधिक मार्मिकता के साथ किया है। गोरा कहता है कि इन विद्रोहियो को एक पक्ति में खडा करके इनमें से तीसरे को मार डालो और ऐसा ही करते जाओ।[24] यह आज्ञा पाकर सैनिक वैसा ही करते हैं। ये कुछ ऐसी करुण घटनाए हैं जो भुलाने से भी नहीं भुलाई जाती। यहाँ करुण स्थिति का बहुत ही सुन्दर चित्रण हुआ है।

बगाल विभाजन के समय सुरेन्द्रनाथ बैनर्जी द्वारा कहे गये ये शब्द कि इस बगाल के टुकड़े नहीं किये जा रहे हैं अपितु हमारे ही शरीर आरी से

---

22 आ किमिद मम पुत्रस्य रुधिरम् ? हा मृतोऽस्मि। (इति मुमूर्षुर्मूर्च्छति) पृ० १३३

23 तत. प्रविशति अग्नौ प्रविशन्ती झासीराज्ञी। पृ० १३४

24. एते विद्रोहकारिण श्रेण्यामेतान् स्थापयित्वा तृतीयमेषु घातय। (पुनस्तथा करोति) पृ० १३६

चीरे[25] जा रहे हैं कितनी आन्तरिक वेदना को समेटे हुए हैं। उनकी इस विचारधारा मे करुणा का मूर्त रूप प्राप्त होता है।

खुदीराम को प्राण-दण्ड[26] देना तथा साक्षियो के अभाव मे भी कन्हैया दत्त को फासी पर लटकाना[27] अत्यन्त हृदयविदारक घटनाए हैं। इन कुकृत्यों को देखकर शोक का बाध टूटने लगता है और सहृदय चीत्कार कर उठता है। यही दुःख करुणा के सजीव रूप को प्रस्तुत करता है।

दीक्षित जी अपने नाटक मे मालवीय जी और यूरोपियन के वार्तालाप के द्वारा करुण रस की स्थिति को उसकी उत्कृष्टता तक पहुचा देते हैं। मालवीय जी कहते हैं कि युद्ध मे की गई तुम्हारी सहायता के प्रत्युपकार ने हमारे सैकडों लोगो को जलियावाले बाग मे मार डाला।[28] 'वे रौलट ऐक्ट को तोड कर युद्ध करने आए थे' यूरोपियन के इस प्रत्युत्तर को सुनकर मालवीय जी ने मृत दूधमुहे बच्चे और एक पाच वर्ष की लडकी का फोटो दिखाकर कहा 'क्या ये बच्चे भी लडने आए थे'[29] अबोध और कोमल शिशुओ का वध जहा अग्रेजो के क्रूर अत्याचार और नृशसता की कहानी कहता है, वहां मन और मस्तिष्क को झकझोर देने वाला दर्द भी दे जाता है जो दर्द न केवल मनुष्य को रुलाता है अपितु उसे अश्रुपात करने को भी बाध्य कर देता है। निम्नोक्त घटना से इसका पूरा रूप टीकरण हो जाता है। मृतकों पर बची हुई गोलियो को चलाने के लिए इच्छुक अग्रेजो के द्वारा लाहौर मे पाच छः बेंतो की चोट से मरे हुए बच्चे पर छः बेंत और बरसाए जाने का[30] दृश्य पीडा के अति दारुण और मार्मिक रूप को प्रकट करके हृदय के टुकडे टुकडे कर डालता है। यहाँ शोक रुदन व्यक्त होकर करुणा को साकार रूप दे देता है।

---

25 नाथ बङ्गप्रदेशो विभिद्यते किन्त्वस्माक शरीराण्येव क्रकचेन विभिद्यन्ते। पृ० १४४

26 त्वदुक्तभ्रान्तौ प्रमाणाभावात्प्राणदण्डेन दण्ड्यसे। पृ० १५०

27 त्वयैवासौ हत इति प्राणदण्डेन दण्ड्यसे। पृ० १५६

28 किं युद्धसहाय्यताया अयमेव प्रत्युपकार, यज्जलियानाराभे गुलिकाभिः शतशो निहता। पृ० १६३

29 पश्य, किमेते दुग्धमुखा बालका अपि युद्धाय सनह्यन्ते, ये त्वया गुलिकाभिर्घातिता। किमेता पञ्चवर्षदेशीया बालिका योद्धुमागता ? पृ० १६४

30 लाभपुरे पञ्चषैरेव निचुलैर्मृतस्य बालस्योपरि पुनर्निचुलाना पातन किं युज्यते ? पृ० १६५

company of Ganges cool breeze, the songs of swans and shade of the trees[3] in the light of coming events when she will be completely abandoned in the jungles gives a deep pathetic touch to the situation The shocking news of exile is communicated to Sitā by the dejected Laksmana there and Sitā, overpowered with deep grief and finding no other alternative, submits meekly to her lot Rama's message to Sita that he is abandoning her for fear of public scandal and that he would not marry again gives her a relief Yet the dramatist gives a more humane touch to Sita's outbursts

सीताया अपि नाम एवं सभाव्यत इति सर्वथाऽस्त्र महिलात्वेन । किं नु खलु तस्यैव निरनुक्रोशस्य समान एव प्रमव प्रेक्षितव्य इति वचनीयकण्टकोपहित जीवित परिरक्षामि ।[4]

The dramat st depicts a masterly stroke of pathos in the scene of Laksmana leaving Sitā in the desolate forest

एते रुदन्ति हरिणा हरित विमुच्य
हसाश्च शोकविधुरा करुण रुदन्ति ।
नृत्त त्यजन्ति शिखिनोऽपि विलोक्य देवी
तिर्यग्गतावर ममी न पर मनुष्या ॥[5]

Finding her in that pitiable plight, the great sage Valmiki takes her to his hermitage On the way' Sita promises the Ganges a garland of Kunda flowers everyday for her safe delivery

The interlude to the second act gives us information about the birth of Kuśa and Lava and the performance of Aśvamedha sacrifice by Rama in Naimisaranya Then follows a conversation between Vedavati and Sitā in which the latter gives vent to her deep grief of separation of Rama An oppor tune drama ist as he is Dinnaga does not forget to depict the intensity of Sita's grief which remains undiluted even years after her exile The reminiscences of pleasures enjoyed in Rāma s company only add fuel to the fir- of separation

The third act brings the hero and heroine close The significance of the title is explained through th- events of this

3 Kundamala 1/5 7
4 Ibid Act I pp 9 10
5 Ibid 1/18

act where Rama while loitering in melancholy mood with Laksmana on the bank of Gomati notices a garland of Kunda flowers which comes to the feet of Rama Rama recognises it as woven by Sita What an artistic and sure means of recognition ! This element of relief deepens into pathos when Rama throws the garland lest it should be an offering to the gods

यद्यपीयम् अभिमता कुन्दमाला, तथाऽपि देवतोपहारशङ्कया नोपभोगम् उपनीयते ।[6]

What can be more pathetic than hi ? He also discovers the foot prints peculiar to Sita alone on the sandy banks of the river At the same time Sita invisible to men through the grace of Valmiki is engaged in plucking flowers there She gets a golden opportunity of knowing the heart of Rama lamenting bitterly for Sita

पूर्वं वनप्रवास पश्चाल्लङ्का तत प्रवासोऽयम् ।
आसाद्य मामधन्य दु खाद् दु ख गता सीता ।।[7]

The fourth act is also woven in pathos Sita comes to a step well in the forest She has worn the shawl which had been presented to her by the sylvan deity Mayavati at Citrakuta Sita though actually present there is not seen by Rama due to the boon granted by Valmiki Rama sees however the reflection of Sita in water His mental agony becomes unbearable and he faints Sita embraces him to restore him back to his consciousness Not finding her again Rama swoons Sitā tries to fan him with the fringe of her shawl He snatches away that shawl He then throws off his own upper garment which Sita picks up She finds that it is unscented and feels happy that Rama has no married again In these small touches the dramatist has idealised conjugal love through the purifying influence of sorrow Even a long period of separation has not hindered in the least the spontaneous flow of love in their heart The scene becomes pathetic when Rama is led to believe by the jester that the celestial nymph Tilottama has deluded him in the forest by imitating Sita s activities

6 Kundamala Act III p 38
7 Ibid 3/13

What an elegant touch to Rama's feelings!

तृषितेन मया मोहात् प्रथ न सलिलान्यया ।
अन्जलिविहित पातु कान्तार मृगतृष्णिकाम् ॥[8]

The fifth act becomes more poignant when father and children meet not knowing each other Lava and Kusa narrating the Ramayana upto the desertion of Sita deepens the tragic element already existing The mental conflict of a father who has lost his children and the delicate emotions which torment him on seeing the children having resemblance to Sita are well depicted and add to the sentiment of pathos

In the last act Rama and Sita are united and the goal of the dramatist is attained Valmiki's admonishing Rama and Sita s testifying her chastity form the climax

Thus the plot characterisation including Viduṣaka who is just a companion to Rama than a jester and all events in some form or the other carry a pathetic vein in them The dramatist has woven the thread of pathos in such an artistic pattern *in sweet and simple language that it does not become monotonous* and bore the reader but on the other hand enhances the inherent charm of the play

8 Kundamala 4/22

II : 11

# नागानन्द में करुण रस की अभिव्यञ्जना

—श्रीमती मधुबाला शर्मा

उद्देश्य प्रधान नाटकों मे राजाधिराज हर्षवर्धन की कृति नागानन्द का महत्वपूर्ण स्थान है। चीनी यात्री इत्सिंग भारत यात्रा के विवरण मे लिखते हैं कि "राजा शीलादित्य हर्ष ने बोधिसत्त्व जीमूतवाहन की आख्यायिका को नाटक रूप मे परिणत किया और उस नाटक का सगीत सामग्री के साथ अभिनय कराया।"

इतिहास वेत्ताओं ने हर्षवर्धन का समय ईसा की सातवी शती का पूर्वार्ध माना है। यही समय चीनी यात्री ह्वेनसाग की भारतयात्रा का है। ह्वेनसाग कुछ समय महाराज हर्ष के साथ भी रहे।

हर्षवर्धन का युग समन्वयवादी कहा जाता है। हर्ष समन्वयवादी शासक थे। उन्होने सभी धर्मों को सन्तुलित आश्रय दिया। वे स्वय वैदिक धर्म के अनुयायी थे। बाणभट्ट इन्ही के सभापण्डित रहे जिन्होने हर्षचरित नामक हर्ष का आख्यान लिखा है।

हर्षवर्धन के जीवन पर समन्वयवादी युग का एव ह्वेनसाग के सम्पर्क का प्रभाव अभिव्यजित होता है। इनके नाटक मे भी वस्तु-विन्यास, चरित्र चित्रण तथा भावाभिव्यञ्जन मे समन्वयवादी विचार व्यक्त हुए हैं।

वैदिक एव पौराणिक धर्म मे देवी-देवताओं का बोलबाला है। बौद्ध धर्म मे आचार-व्यवहार की पवित्रता पर बल देते है। व्यक्ति मे मैत्री, मुदिता, करुणा आदि भावनाओं को जागृत किया गया है ताकि व्यक्ति का स्तर उन्नत हो। व्यक्ति भले ही देवी-देवताओं का आश्रय लेता रहे किन्तु चारित्रिक गुण ही उसे महान् बनाते हैं।

नागानन्द चरित्र प्रधान नाटक है। इसमें नायक को बोधिसत्त्व कहा गया है क्योंकि वह करुणा से प्रेरित होकर नाग शखचूड की रक्षा के लिये गरुड के प्रति देहार्पण करता है। काव्यशास्त्र मे उसे धीरोदात्त और दयावीर कहा गया है। सत्त्व, गाम्भीर्य, औदार्य आदि गुणों के साथ नायक मे जो करुणा का सचार व्यक्त हुआ है उसमे हम करुण रस की अभिव्यञ्जना देखते हैं।

क्रौञ्चवध की घटना से वाल्मीकि प्रेरित हुए थे। शोक से आदि काव्य का सृजन हुआ (शोक श्लोकत्वमागत) और शोक मे अवसान हुआ। नागानन्द मे भी वैराग्य और त्याग से कथावस्तु का आरम्भ होता है। जीमूतवाहन माता पिता की सेवा मे सिंहासन को त्याग कर तपोवन को चल देते हैं। कथावस्तु क्रमश विकसित होकर नायक के बलिदान मे परिणत हो जाती है। *नाटक का यही दु खान्त अवसान हो जाता है। किन्तु शास्त्रीय* परम्परा दुखान्त नाटक को स्वीकृत नही करती। अतएव कवि ने गरुड द्वारा अमृत वर्षा से नागों की और गौरी द्वारा जलाभिषेक से जीमूतवाहन की प्रत्युज्जीवन कथा जोड दी है।

शास्त्रीय परम्परा इस नाटक में दयावीर को प्रधान रस मानती है जिसका स्थायिभाव उत्साह है। नायक के बलिदान की भावना हमारे हृदय मे उत्साह की भावना जगाती है किन्तु हम देखते हैं कि साथ ही साथ वह *हमारे भीतर शोक सवेदना भी जागृत करती है। इस तत्त्व की समीक्षा मे* यहाँ पर नाटक का सक्षिप्त परिचय देना उचित ही प्रतीत होता है।

*नागानन्द मे पाँच अक हैं। प्रथम अक मे जीमूतकेतु अपना राज्य पुत्र* जीमूतवाहन को सौंपकर पत्नी सहित वन म चले जाते हैं। पश्चात् जीमूत वाहन भी राजपाट छोडकर पितृसेवार्थ वन में चला जाता है। वहाँ गौरी के मन्दिर मे वीणा बजाती मलयवती को देखकर उसके हृदय में अनुराग पैदा हो जाता है। मलयवती के हृदय मे भी प्रेम की लहर दौड जाती है। हम दोनो में समानुराग का परिपाक देखते हैं जिसे काव्यशास्त्र मे सम्भोग शृगार की सज्ञा दी गई है।

द्वितीय अक में जीमूतवाहन और मलयवती की विरह दशा का वर्णन है, विरह की व्याकुलता मे मलयवती आत्महत्या करने लगती है। जीमूतवाहन लतागृह के पीछे छिपा है, वह सहसा सामने आकर उसके इस साहस को विफल कर देता है। यहाँ नायक-नायिका के पुर्नमिलन से विप्रलम्भ शृगार का अन्त होकर सभोग शृगार शुरू हो जाता है। अक के अन्त मे जीमूता वाहन और मलयवती विवाह बन्धन मे बध जाते हैं।

तृतीय अक मे कुसुमाकर उद्यान मे विवाहोत्सव मनाया जा रहा है। जीमूत अपने प्रणयालाप से मलयवती को प्रसन्न कर रहे हैं। इस प्रकार प्रथम अक से लेकर तृतीय अक की समाप्ति तक हम शृगार रस का उदय, विकास और परिपाक देखते हैं। चतुर्थ अक से दशा बदल जाती है। जो प्रेम की धारा मलयवती पर केन्द्रित थी, बन्धन से मुक्त होकर प्राणिमात्र के लिये बहने लगती है। जब राजकुमार जीमूतवाहन समुद्र तट पर घूम रहे हैं एक

वृद्धा स्त्री का करुण क्रन्दन सुनते हैं। यह वृद्धा स्त्री शंखचूड नाग की माता है और वह उसका इकलौता बेटा है जो आज गरुड का भोजन बनने जा रहा है। जीमूतवाहन को जब यह पता चलता है तब वह शंखचूड की जगह स्वयं को अर्पित करने का प्रस्ताव रखता है। किन्तु शंखचूड और वृद्धा नहीं मानते।

गरुड के आने का समय निकट आ रहा है। वृद्धा और शंखचूड निकट ही समुद्र के तट पर गोकर्ण महादेव की वन्दना के लिये चले जाते हैं। उनकी इस क्षणिक अनुपस्थिति में जीमूतवाहन वध्यशिला पर बैठ जाता है। गरुड आता है और उसे नाग समझकर अपनी चोंच से पहाड के शिखर पर उठा ले जाता है। जीमूत बहुत प्रसन्न है। आज उसने एक प्राणी की रक्षा के लिए अपना शरीर अर्पित किया है।

पाँचवें अंक में जीमूत के माता-पिता और पत्नी उसे ढूँढते-ढूँढते वध्य-शिला पर आ पहुँचते हैं जहाँ शंखचूड अकेले विलाप कर रहा है। शंखचूड से उन्हें सब समाचार मिल जाता है। वे शंखचूड को साथ लेकर रक्तधारा का अनुसरण करते हैं और उस पर्वत शिखर पर आ पहुँचते हैं जहाँ गरुड की चोंच से क्षत-विक्षत होकर अर्धमृतावस्था में जीमूत पड़ा है। जब गरुड को पता चलता है कि आहत प्राणी नाग नहीं अपितु बोधिसत्त्व जीमूतवाहन है तो वह नागों के न खाने की प्रतिज्ञा करता है और स्वर्ग से अमृत लाकर पूर्व भक्षित अस्थिमात्रावशेष नागों को उज्जीवित करता है किन्तु इसके पूर्व मलयवती के स्मरण करने से भगवती गौरी उपस्थित हो जाती है और अपने कमण्डलु जल से जीमूतवाहन को जीवित कर देती है।

नाटक उद्देश्य प्रधान है। इसका नायक जीमूतवाहन आदर्श चरित्र के लिये सदा स्मरणीय रहेगा। वह पितृभक्ति का उज्ज्वल प्रतीक है जो विशाल साम्राज्य के वैभव तथा सौख्य का परित्याग करके अपने माता-पिता की सेवा के लिये तपोवन में जाकर रहता है। मलयवती के प्रेम से प्रकट होता है कि वह एक साधारण पार्थिव जीव है किन्तु वह दृढ निश्चयी है। उसके दृढ निश्चय और स्वार्थ त्याग का सद्य प्रभाव क्रूर हृदय गरुड पर पड़ता है और वह उसी क्षण से हिंसा व्यापार को त्याग देता है।

नागानन्द में मुख्य रस क्या है? इस विषय में समीक्षकों में गहरा मतभेद रहा है। कुछ समीक्षक इसमें शान्त रस को प्रधान मानते हैं क्योंकि नायक जीमूतवाहन राजपाट त्यागकर माता-पिता की सेवा में तपोवन चल देते हैं। किन्तु यह अपूर्ण समीक्षा है क्योंकि प्रथम, द्वितीय और तृतीय अंक शृंगार रस से भरे पड़े हैं। जो नायक मलयवती का नखशिख वर्णन कर सकता है उसे शान्त कैसे कहा जाय? देखिये तृतीय अंक में मलयवती के मुख का वर्णन—

इव ते भ्रूलतोद्भासि पाटलाधरपल्लवम् ।
मुख नन्दनमुद्यान ततोऽन्यत्केवलं वनम् ॥

अर्थात् भौहे लताएँ हैं, लाल होंठ पत्ते हैं। मुख नन्दन उद्यान है।

और इसी दृश्य मे जीमूत मलयवती से कहते हैं कि 'यदि तुम्हारा मुख कमल के समान है तो इस पर मधुपान करता भौंरा क्यो नहीं दिखाई देता ?

अपि मुखमिद मुग्धे सत्य समं कमलेन ते
मधु मधुलिह किन्न्वेतस्मिन् पिबन्न विभाव्यते ।

प्रथम तीन अक श्रृंगार से परिपूर्ण हैं। इनमे शान्त रस के प्रधान होने की बात ही समाप्त हो जाती है।

तो क्या इसमे श्रृंगार रस प्रधान है ? नही। जो प्रेम पूर्वार्ध मे व्यक्ति के लिये उदित हुआ था वह उत्तरार्ध मे प्राणिमात्र के लिए जाग्रत हो उठा है, यहाँ तक कि जीमूतवाहन अपने भक्षक गरुड पर भी दयालु हो जाते हैं और उसे महात्मन् शब्द से सम्बोधित करते हैं—

शिरामुखै स्यन्दत एव रक्तमद्यापि देहे मम मासमस्ति ।
तृप्ति न पश्यामि तव महात्मन् कि भक्षणात्त्व विरतो गरुत्मन् ॥

साहित्यकारो ने इस पद्य को दयावीर के उदाहरण मे रखा है। इस दिशा मे कई अन्य उदाहरण भी प्रस्तुत किये हैं जिनके बल पर दयावीर को ही मुख्य रस सिद्ध करने का प्रयास किया है।

उत्तर मे कह सकते हैं कि रसो की मिथ अनुकूलता और प्रतिकूलता स्थिति पर निर्भर करती हैं उदाहरण के लिये—

एकतो रोदिति प्रिया अपरतस्तूर्यनादनिर्घोष ।
प्रेम्णा रणरसेन च भटस्य दोलायित हृदयम् ॥

, एक ओर प्रिया रो रही है। दूसरी ओर युद्ध का बिगुल बज रहा है। प्रेम और शौर्य के बीच सैनिक का मन डावाडोल हो रहा है। घर मे रहूँ या युद्ध मे जाऊँ।

यहा उत्साह को मुख्य मान कर विश्वनाथ ने रति को गुणीभूत माना है।

नागानन्द मे भी चौथे और पाचवे अको मे जहा दया की भावना प्रबल हो उठी है दयावीर रस है, पहले तीन अको मे श्रृंगार रस है। वह गुणीभूत होकर प्रधान रस का विरोधी नहीं रहा अपितु पोषक है क्योंकि जो रति व्यक्ति में केन्द्रित थी, प्राणिमात्र मे विस्तृत हो गई।

काव्यशास्त्र के अनुसार मुख्य रस श्रृंगार अथवा वीर होना चाहिए। विश्वनाथ ने कहा है —

"एक एव रसोऽङ्गी स्यात् श्रृंगारो वीर एव वा" अन्यरस उसके पोषक होने

चाहिएं। विरोधी रसो का समावेश करना हो तो उन्हें अनुकूल बनाना होगा। इसी मे कवि की निपुणता व्यक्त होती है।

नागानन्द मे सभी रसों का समावेश अनुकूलतया हुआ है। जीमूतवाहन की पितृ सेवा मे शान्त, मलयवतीप्रेम मे शृगार, विट चेट विदूषक के दृश्य मे हास्य, श्मशान वर्णन मे रौद्र एव बीभत्स, वृद्धा के त्रास मे भयानक, उसके क्रन्दन मे करुण, अमृत वर्षा मे अद्भुत—इन सभी रसों का समावेश है। अनुकूल एव प्रतिकूल रसो के समन्वय मे कवि ने जो अपनी प्रतिभा का परिचय दिया है वह शायद ही कहीं अन्यत्र प्राप्त हो।

शृगार और दयावीर के अनन्तर नागानन्द मे करुण रस का स्थान है। यह करुण विप्रलम्भ करुण से भिन्न है। विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण में इन दोनों का भेद इस प्रकार व्यक्त किया है—नायक नायिका मे जब एक के मृत होने पर दूसरा दुखी होता है तब करुण विप्रलम्भ होता है। जैसे पुण्डरीक की मृत्यु पर महाश्वेता को शोक। इन दोनों के क्षेत्र अलग अलग हैं। करुण विप्रलम्भ मे स्थायिभाव रति है। इसमे एक की मृत्यु हो जाने पर दूसरे को पुनर्मिलन की आशा बनी रहती है और उसका सकेत आकाशवाणी आदि से प्राप्त हो जाता है। शुद्ध करुण मे स्थायिभाव शोक है उसमे पुनर्मिलन के पूर्व सकेत नहीं होते, यद्यपि कभी कभी दैववश पुनर्मिलन हो जाता है।

विश्वनाथ कविराज कहते हैं—

यूनोरेकतरस्मिन् गतवति लोकान्तर पुनर्लभ्ये।
विमनायते यदैकस्तदा भवेत्करुणविप्रलम्भाख्य ॥

और वहीं पर करुण रस की भिन्नता उन्होने इस प्रकार व्यक्त की है—

शोकस्थायितया भिन्नो विप्रलम्भादय रस
विप्रलम्भे रति स्थायी पुनस्सम्भोगहेतुक ॥

शखचूड की वृद्धा माता का विलाप शुद्ध करुण का उचित उदाहरण है। उनका आतप्रलाप कठोर हृदय को भी द्रवीभूत कर देता है—'हा पुत्र शखचूड कथ व्यापाद्यमान किलाद्य त्व मया द्रष्टव्य।"

*कितना स्वाभाविक क्रन्दन है यह आर्ता वृद्ध माता का। इसी स्वाभाविकता मे कवि की कला दिखती है।*

शुद्धकरुण का एक अन्य उदाहरण शखचूड का क्रन्दन है। जब उसे पता चलता है कि गरुड गलती से जीमूत को उठा ले गया है तो वह शोक को इस प्रकार प्रकट करता है—

हा निष्कारणैकबान्धव हा परमकारुणिक, हा परदु खदु खित,
क्व नु खलु गतोऽसि प्रयच्छ मे प्रतिवचनम् ।

जीमूतवाहन के पिता जीमूतकेतु के विलाप मे भी हम शुद्ध करुण का स्वरूप देखते हैं—

निराधार धैर्य कमिव शरण यातु विनय
क्षम क्षान्ति वोढु क इह विरता दानपरता ।
हत सत्य सत्य व्रजतु कृपणा क्वाद्य करुणा
जगत्कृत्स्न शून्य त्वयि तनय लोकान्तरगते ॥
हा वत्स कथ दृष्टवापि मा परित्यज्य गतोऽसि ?

और

विलुप्तशेषाङ्गतया प्रयातान्
निराश्रयत्वादपि कण्ठदेशम ।
प्राणान् वहन्त तनय निरीक्ष्य
कथ न पाप शतधा प्रयामि ॥

और अन्त मे जब मरणासन्न जीमूतवाहन माता पिता की अन्तिम वन्दना करते हैं और कहते हैं —

गात्राण्यमूनि न वहन्ति विचेतनानि
श्रोत्र स्फुटाक्षरपदा न गिर शृणोति ।
कष्ट निमीलितमिद सहसैव चक्षु
र्हा तात यान्ति विवशस्य ममासवोऽपि ॥

और मृत्यु के पश्चात् जब उसके माता पिता, पत्नी और शखचूड विलाप करते हैं तो श्रोता एव प्रेक्षक के हृदय मे करुणा का सचार होने लगता है । दयावीर नायक मे जीवन के प्रति इस मोह का प्रदर्शन स्वाभाविक तो अवश्य है किन्तु उसके धैर्य और उत्साह को शिथिल कर देता है । कवि को यह क्यो अभीष्ट हुआ इस पर विचार करना चाहिए ।

# भास के नाटकों में करुण अभिव्यंजना

—डा० जगदीशदत्त दीक्षित

'नाट्य भिन्नरुचेर्जनस्य बहुधाप्येक समाराधनम्'' के अनुसार रूपको के दर्शन, पठन से सामाजिको के हृदय मे रसोद्रेक उत्पन्न करना ही दृश्य काव्य का प्रमुख लक्ष्य है। विभाव, अनुभाव तथा सचारी भावो के सयोग से ही रस की निष्पत्ति मानी गई है। सामाजिको के हृदय मे जो 'भाव' रहता है जो कि उसके मानस के अर्धचेतन या अवचेतन भाग मे छिपा रहता है वही छिपा हुआ भाव उभर कर चेतन मन को लहरो मे दृष्टिगत होता है।[1] धनञ्जय ने काव्य या नाटक मे उपनिबद्ध आश्रय(दुष्यन्तादि) के सुख-दु ख, हर्ष-शोकादि भावो के द्वारा सामाजिक के हृदय का उसी भाव से भावित होना—उस भाव तथा सामाजिक के भाव की एकतानता को 'भाव' कहा है। 'भाव' की व्युत्पत्ति दूसरे प्रकार से भी की गई है—भाव वह है जो रसो को भावित करता है, या 'भाव' वह है जो कवि के आन्तरिक भाव को भावित करता है। कोई भी रस सामाजिक के ही सस्कारापन्न स्थायी भाव का व्यक्त रूप होता है अत उसे आत्मस्थ या परस्थ की भेद भ्रान्ति स दूर रखना चाहिए। इसी रस को रस-शास्त्री आनन्द, अलौकिक, दिव्य तथा ब्रह्मास्वादसहोदर कहते हैं। रस के साधक भाव को ही क्षणिक सचारी भावो से अलग करने के लिए स्थायी भाव की सज्ञा दी जाती है। कतिपय विचारक रसो को आठ अन्य नौ तथा कुछ और भी दस मानते हैं। विश्वनाथ वत्सलभाव को तथा रूपगोस्वामी उज्ज्वल नीलमणि ग्रन्थ मे माधुर्यरस (भक्ति रस) की कल्पना करते हैं। भोज ने श्रृङ्गार प्रकाश मे केवल एक रस श्रृङ्गार ही तथा भवभूति ने करुण ही तथा अन्य रस उसके विवर्त माने है। वास्तव मे सामाजिक के हृदय का सस्कारावस्थित भाव ही रस मे परिणत होता है। आनन्द तथा सुख की सुलभता के कारण श्रृगार का भाव सुलभ है तथा उसका ही अनुगामी हास्य है किन्तु इसके विपरीत करुण की स्थिति है जो प्रतिपाद्य विषय है। इसमे

---

1 सुखदु खादिकैर्भावैर्भावस्तद्भावभावनम्। दशरूपक ४/३
रसान् भावयन् भाव, कवेरन्तर्गत भाव भावयन् भाव। दश०

सामाजिक के हृदय का संस्कारावस्थित शोक नामक स्थायिभाव[2] जब अनिष्ट की उपलब्धि के रूप में बन्धुनाश या सम्पत्तिनाश आदि आलम्बनविभाव द्वारा उद्बुद्ध, दाह, ध्वस आदि उद्दीपन विभाव के द्वारा उद्दीप्त शोक की व्यञ्जना करने वाले आश्रयीभूत पात्र में विनाश, भूमिपरिसर्पण, रुदन आदि के अनुभावों के द्वारा व्यञ्जित विषाद आदि सचारिभावों के माध्यम से पुष्ट होकर नाटक में उसी प्रकार प्रतीत शोक स्थायिभाव के साथ साधारणीकरण या तादात्म्य होकर व्यक्त होता है तो करुण रस कहलाता है। करुण रस का स्थायिभाव शोक है। स्थायिभाव का प्राधान्य ही रसोत्पत्तिदायक है। धनञ्जय[3] ने स्थायिभाव की समुद्र से तुलना करते हुए लिखा है कि समुद्र के अन्तर्गत कोई भी खारा या मीठा पानी मिलकर तद्रूप हो जाता है। इसी प्रकार प्रधान स्थायिभाव अन्य भावों को तद्रूप बना लेता है। अपने प्रियतम या बन्धु के वास्तविक विनाश या भ्रमवश ही उसके विनाश के निश्चय होने के बाद करुणा की अभिव्यक्ति की सीमा प्रारम्भ होती है। उसमें पुनर्मिलन की आशा नहीं रहती[4] अतएव करुण रस नैराश्यमय होने से निरपेक्ष रस माना गया है। भवभूति ने भी 'तटस्थ नैराश्यात्' कहा है। रसों की अलौकिकता के साथ उनकी सुखदुःखरूपता के विषय में धनिक, धनञ्जय, विश्वनाथ आदि रसों को सुखरूप ही मानते है।

करुण रस तथा विप्रलम्भ शृङ्गार के भेद को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि प्रेमियों के जीवन काल में मृत्यु से पूर्व का वियोग विप्रलम्भान्तर्गत है क्योंकि मिलन की आशा में स्थायिभाव रति होने के कारण किन्तु मृत्यु के उपरान्त शोक स्थायिभाव होने से करुण की सीमा प्रारम्भ हो जाती है। ऐसे भी उदाहरण है जहा वस्तुत मृत्यु होती नहीं है किन्तु मान ली जाती है उसकी मृत्यु के बाद भी मिलन की आशा बन जाती है। जैसे कादम्बरी में पुण्डरीक तथा महाश्वेता का वृत्तान्त किन्तु वहाँ पुनर्मिलन की आशा होते ही करुण विप्रलम्भ की नई कल्पना कर ली गई है।

---

2 करुणरस—शापक्लेश • विनिपतितेष्ट जन-विप्रयोगविभवनाशवधबन्ध विद्रवोपघातव्यसनसयोगादिभिर्विभावैं अश्रुपातपरिदेवनमुखशोषण-वैवर्ण्यस्रस्तगात्रतानि श्वासस्मृतिलोपादिभिरनुभावैं व्यभिचारिभिश्च निर्वेदग्लानिचिन्तौत्सुक्यवेगभ्रममोहश्रमभयविषाददैन्यव्याधिजडतोन्मादापस्मारत्रासालस्यमरणस्तम्भवेपथुवैवर्ण्याश्रुस्वरभेदादय

3 विरुद्धैरविरुद्धैर्वा भावैर्विच्छिद्यते न य ।
आत्मभाव नयत्यन्यान् स स्थायी लवणाकर ॥

4 करुणस्तु शापक्लेशविनिपतितेष्टजनविप्रयोगविभवनाशवधबन्धसमुत्थो निरपेक्षभाव ॥ ना० शा० ६/४६ के बाद गद्यांश

प्रस्तुत विषय मे आदिनाटककार भास ने अपनी प्रखर प्रतिभा मे ऐसे प्रतिमान स्थापित किए जिनका परवर्ती नाटककारो ने अनुकरण किया है। इनके नाटक रंगमंचीयोपयोगिता की दृष्टि से सर्वातिशायी हैं।

सर्वप्रथम भास के सर्वप्रसिद्ध नाटक 'स्वप्नवासवदत्तम्' के प्रमुख पात्रो की कारुणिक अभिव्यंजना को आपके समक्ष प्रस्तुत किया जाता है। कथावस्तु के चतुर चितेरे भास ने ब्रह्मचारीपात्र की योजना द्वारा वासवदत्ता की अग्निदाह की वार्ता प्रसारित कर उद्विग्न उदयन का वर्णन करते हुए कहा है[5] कि वह राजा वासवदत्ता के मृत्यु समाचार को सुनते ही सामान्य-जन की भाँति भूमि पर लोटता हुआ हा वासवदत्ते! हा प्रिये! हा प्रियशिष्ये इत्यादि अनेक शब्दो मे प्रलाप करने लगा। चतुर्थाङ्क मे विदूषक के पूछने पर कि तुम्हे वासवदत्ता तथा पद्मावती मे कौन प्रिय है[6] वह अपने को वासवदत्ता के प्रेम से व्यथित हो बतलाता है। आगे वार्तालाप मे विदूषक के सुष्ठु खाने को याद दिलाने पर ही वासवदत्ता मर गई है वह दु खित होता है। विदूषक विधि की अनतिक्रमणीयता बतलाकर सान्त्वना देता है। किन्तु कहता है कि वयस्य[7] तुम मेरे हृदय की स्थिति को नही जानते हो, गाढे स्नेह का परित्याग कठिन है जिसे स्मरण करके मुझे दु ख नया ही लगता है। उसकी आँखो मे आँसू आ जाते हैं। पद्मावती की शिरोवेदना के समाचार से द्रवित होकर वह "पद्मावतीमपि तथैव समर्थयामि कहकर चरम कष्ट का अनुभव करता है। विदूषक के साथ वार्तालाप मे उज्जयिनी के स्मरण से वह वासवदत्ता[8] के अपने साथ भगाकर आते हुए तथा अपने प्रियजनो के वियोग में आँसुओ को अपने वक्ष स्थल पर गिराना बतलाकर करुण को ही सजग रखता है। प्रकृति के मानवीकरण मे घोषवती वीणा से वार्तालाप करने मे उसकी दशा उत्तरराम-चरित मे राम जैसी है—तुम तो दिखाई देती हो किन्तु तुम्हारे बजाने वाली नही। साथ ही वीणा बजाने के समय किए गए कार्यों का विवरण देता हुआ दु खित होता है।

---

5 स च महीतलपरिसर्पणपांसुपाटलशरीर हा वासवदत्त! हा प्रिये!' स्वप्न० १

6 पद्मावती बहुमता 'वासवदत्ताबद्ध न तु तावन्मे मनो हरति ॥ स्वप्न० ४ चिरात्खलूपरता वासवदत्ता।

7 *दु ख त्यक्तु बद्धमूलोऽनुराग*

8 स्मराम्यवन्त्याधिपते सुताया प्रस्थानकाले स्वजन स्मरन्त्या बाष्प प्रवृत्त नयनान्तलग्न स्नेहान्ममैवोरसि पातयन्त्या ५/५ दृष्टासि घोषवति, तातु देवीं न पश्यामि यस्या घोषवती प्रिया श्रोणीसमुद्वहन'''स्वेदस्त-नान्तरसुखान्युपगूहितानि ६/१, २,
*हा हा गता किल वन बत मे तनूजा*। प्रतिभा २/४

वासवदत्ता—जो विवाहामोद से सकुल अन्त पुर को छोड कर प्रमद वन में मन बहलाने के बहाने अपने आप को दोष देती है तथा अत्याहितम्—आर्य पुत्र भी अब दूसरे के हो गए। कौतुकमाला कगना गूँथने के लिए जब उससे कहा जाता है तो भी वह कहती है पगली मुझे ही करना था, दैव बडा क्रूर है। पद्मावती की अस्वस्थता के अवसर पर भी वह विरही उदयन के वियोग में शान्ति प्रदान करने वाली पद्मावती भी अस्वस्थ हो गई, दैव बडा क्रूर है यही कहती है।

वस्तुत वासवदत्ता के वर्णन को करुण मे न लेकर विप्रलम्भ शृङ्गार की भी आशका कर सकते हैं क्योकि उसे मालूम है कि उदयन विद्यमान है उसे देखने के लिए ही वह जीवित है किन्तु वह सदैव अपने भाग्य को दोष देती है।

प्रतिमा—नाटक मे राम के वन चले जाने पर महाराजा दशरथ तथा महारानियो के वार्तालाप में राजा दशरथ अत्यन्त दु खी हैं। राम को लोक का सुन्दर नेता[9] तथा लक्ष्मण सीता सभी के विषय मे—मेरे पुत्र वन चले गए कह कर वेदना प्रकट करते हैं। दशरथ अपने को अपयशोभाजन कहते हुए अपने को "अनपत्या वयम्' तक कह डालते हैं। कैकेयी को काफी सम्बोधन देते हुए सुमत्र के वापिस आने पर पूछते हैं कि सारे लोक को शोक-समुद्र में डुबोने वाले मुझे कुछ उन्होने कहा है।[9]

राजा दशरथ की दशा की दयनीयता का वर्णन द्रष्टव्य है। जैसे प्रलयकाल के समीप मेरु पर्वत चलायमान हो, महोदधि सूख रहा हो, सूर्य गिर रहा हो और केवल मण्डलमात्र दृष्टिगत हो इस प्रकार राजा शिथिल देह तथा दग्ध वाले हो गए हैं।

राजा बार-बार उठते हैं गिरते हैं—और जिस दिशा को राम सीता गए हैं उधर को ही देखते हैं।

कौशल्या रोती हुई दशरथ को समझाती है कि मैं ही, कठोर पुत्र वाली हूं। राजा स्वय को इन्द्रियो का दास स्वीकार करता हुआ मार्मिक पीडा की अभिव्यक्ति करता है कि मैं इसे न सहन कर सकता हूं, न हटा ही सकता हूं।

इतना ही नही इस प्रकार के रुदन करने वाले राजा की मन्त्रिगण भी निन्दा करते हैं। वे सुमत्र के द्वारा कैकेयी से कहलाते हैं कि अब राम वन चले गए, मैं प्राण त्याग रहा हू। तू पुत्र का जल्दी बुला, तेरा पाप सफल हो, इस प्रकार तेरा अभीष्ट सिद्ध हो।[10]

---

9 किमप्याह कि ते सकलजनशोकार्णवकरण २/१४

10 गतो राम प्रिय तेऽस्तु त्यक्तोऽहमपि जीवितै ।
क्षिप्रमानीयता पुत्र पाप सफलमस्त्विति ॥

भरत के अयोध्या लौटने पर सूत मन में अतीव व्यग्र है कि पिता के प्राणों के त्याग, माता की ऐश्वर्य-लोलुपता तथा बड़े भाई राम का वनगमन इन तीनों[11] दोषों को भरत से कौन कहेगा। भास ने अपने नाटक प्रतिमा के नाम की चरितार्थता में मृत राजाओं की प्रतिमाओं की मन्दिर में स्थापना की है तथा वहाँ देवकुलिक भरत को दिलीप, रघु तथा अज की प्रतिमाओं को दर्शाता है किन्तु साथ में ही दशरथ की प्रतिमा को देखकर भरत व्यग्र होकर प्रश्न करता है[12] कि जीवित राजाओं की भी प्रतिमा लगाई जाती है किन्तु देवकुलिक कहता है, नहीं, केवल मृत राजाओं की। साथ ही वह भरत से कहता है कि आप ऐसे राजा की प्रतिमा को क्यों नहीं पूछते हैं जिसने कि अपने प्राण राज्य को स्त्री शुल्क में दिया है। यह सुनते ही भरत मूर्छित होते हुए कहते हैं कि मैं दशरथपुत्र[13] भरत हूँ, कैकेयीपुत्र नहीं तथा वह पिता, भ्राता से रहित अरण्यभूत अयोध्या में जाने के लिए इस प्रकार दौड़ रहा है जैसे कोई पिपासु शुष्क जल वाली नदी की ओर जा रहा हो—भरत अपनी माता कैकेयी को गंगा-यमुना[14] नदी के मध्य कुनदी की उपमा देता है तथा पति के प्रति[15] द्रोह करने के कारण उसे अमाता की उपाधि तक दे देता है। वह कैकेयी को धिक्कारते हुए कहता है कि राज्य की लोभी तूने राजा के प्राणों की चिन्ता नहीं की, ज्येष्ठ पुत्र को वन भेज दिया, जनकदुलारी को वल्कलवस्त्र पहने देखकर भी तुम्हारा हृदय फटा नहीं[16], आश्चर्य है कि ब्रह्मा ने तुम्हारा हृदय वज्र के समान कठोर बनाया है।

अहो धात्रा सृष्टं भवति हृदयं वज्रकठिनम्।

---

11 पितुः प्राणपरित्यागं मातुरैश्वर्यलुब्धताम्।
ज्येष्ठभ्रातुः प्रवासं च त्रीन् दोषान् कोऽभिधास्यति ॥ प्रतिमा ३/४

12 भरत —किं धरमाणानामपि प्रतिमा स्थाप्यन्ते
देवकुलिक.—न खलु, अतिक्रान्तानामेव।

13 येन प्राणाश्च राज्यं च स्त्रीशुल्कार्थे विसर्जिता।
इमां दशरथस्य त्वं प्रतिमां किं न पृच्छसे ॥ प्रतिमा ३।८

14 भरत —दशरथपुत्रो भरतोऽस्मि न कैकेय्याः।
अयोध्यामटवीभूतां पित्रा भ्रात्रा च वर्जिताम्।
पिपासार्तोऽनुधावामि क्षीणतोयां नदीमिव ॥ ३/१०

15 गंगायमुनयोर्मध्ये कुनदीव प्रवेशिता ॥ प्रतिमा ३/१०

16 भर्तृद्रोहादयस्तु माताप्यमाता। प्रतिमा ३/१८
अगद —हा महाभाग!

इतना ही नहीं, भरत राम के बिना अयोध्या को अयोध्या नहीं मानते और जहा राम है वही अयोध्या है कहते हैं।

तत्र यास्यामि यत्रासौ वर्तते लक्ष्मणप्रिय ।
नायोध्या त विनायोध्या सायोध्या यत्र राघव ॥

सुमन्त्र अपनी लम्बी आयु को भी दोषी ठहराते हैं कि जिसके कारण उसे ये सभी कृत्य देखने पड़े। राजा की मृत्यु, राजपुत्र राम को कष्ट, मैथिली-प्रवास आदि 'से गुण इव बहुपराद्धमायुषा' कहते हैं।

१ अभिषेक– नाटक मे बालि की मृत्यु के अवसर पर बालिपुत्र अगद की कारुणिक उक्ति लभ्य होती है कि ये वानरराज[17] अत्यन्त बलशाली होते भी आज क्षीण शरीर मे पृथ्वी पर पड़े हुए हैं। बाणो से विधे हुए ये आज ही प्राण त्याग कर स्वर्ग जाने के इच्छुक हैं।[18]

२ अविमारक—छठे अक मे सौवीरराज अपने पुत्र-शोक से विह्वल होता हुआ कहता है कि मेरे हृदय मे पुत्र-शोक तीव्र गति से व्यथा कर रहा है। मेरी बुद्धि[19] चिन्ता से आकुल है। मेरा गला रुध गया है। मैं अत्यन्त बलशाली तथा रूपवान् अपने पुत्र अविमारक का स्मरण करता हूँ। कौञ्जायन[20] मन्त्रित्व की दयनीय स्थिति पर दुखी होता है।

चारुदत्त—सामाजिक नाटक मे चारुदत्त स्वय धनहीनता के कारण दुखी है तथा दुखों के अनुभव के बाद ही सुख अच्छा लगता है। 'सुख हि दुखान्यनुभूय शोभते'। धनहीन व्यक्ति जीवित ही मृत के समान है। दरिद्रता[20] के कारण दूसरो का किया गया पाप भी उसके सिर ही मढ दिया जाता है। दरिद्रता[21] सभी दोषो का घर है। उसके यहाँ धरोहर रूप मे रखे आभूषण चोरी हो जाने पर जब वह दुखित होता है तो उसकी पत्नी अपने आभूषण उतारकर देती है। इस समय उसकी कारुणिक अभिव्यक्ति दर्शनीय है।

---

17 प्रतिबलनयशाली पूर्वमासीर्हरीन्द्र ।
क्षितितलपरिवर्ती क्षीणसर्वाङ्गचेष्ट
शरवरपरिवीत क्वनुमुरसृज्य देह
किमभिलषसि वीर स्वर्गमद्याभिगन्तुम् ॥ २/१५

18 यो मे पुत्रगत शोको हृदयस्थो विजृम्भते ।
चिन्ताकुलत्व व्रजतीव वृद्धि वाक्य च वाष्पाहतगद्गद च । अविमा० ६/२,३

19 प्रसिद्धौ कार्याणा प्रवदति जन पार्थिवबल विपत्तौ विस्पष्ट सचिवमतिदोष जनयति । अमात्या इत्युक्ता श्रुतिसुखमुदार नृपतिभि सुमुहम् धण्ढयन्ते मतिबलविदग्धा कुपुरुषा ॥ अवि १/५

20 पाप कर्म च यत्परैरपि कृत तत्तस्य सम्भाव्यते ॥ चार० १/६

21 शकनीया हि दोषेषु निष्प्रभावा दरिद्रता ॥ चार० ३/१५

अयत पुरुषो नारी या नारी सार्थत पुमान् ॥

इस दरिद्रता के कारण वह अपने कुल और दरिद्रता दोनों को धिक्कारता हुआ विह्वल होता है । धिग्भो कुल च पुरुषस्य दरिद्रता च ।

इस नाटक मे धननाश जन्य कारुणिक अभिव्यक्ति का सुन्दर प्रदर्शन हुआ है । इसी का परिवृहण मृच्छकटिक म किया गया है । पाश्चात्य आलोचकों की कटु आलोचना कि सस्कृत के नाटक सुखान्त ही होते हैं इसका निराकरण करने वाला भास का रूपक 'उरुभग है जिसमे भीम अपनी गदा से दुर्योधन की जघा को चूर-चूर करके उसको मार देता है ।

भीम दुर्योधन युद्ध मे पहले दुर्योधन की गदाओ के प्रहार से भीम की शिथिलता को देखकर प्रथम द्रष्टा दूसरे से कहता है ।

दैन्ययाति युधिष्ठिरोऽत्र विदुरो बाष्पाकुलाक्ष स्थित

दुर्योधन बलदव से दुखित हो कहता है कि मैं आधा मरा हुआ शरीरधारण किये हू आप प्रसन्न होइए–क्रोध छोडिये, कुरुकुल को जल देने के लिए इसे छोडिये, वैर विग्रह अब नष्ट हो गए ।

धृतराष्ट्र पुत्र शोक से व्यथित हो कहता है कि आज मैं पुत्र को नही देख पाने के कारण वस्तुत अन्धा हुआ मानता हू तथा पुत्रविनाश से राज्य को भी धिक्कारता हूँ । (पुत्रप्रणाशविफल धिगस्तु राज्यम् ।

दुर्योधन अश्वत्थामा के पूछने पर दु खी होकर उत्तर देता है कि गुरुपुत्र । फलमपरितोषस्य यह असन्तोष का ही फल है अन्त मे राजा दुर्योधन प्राण त्यागते समय अतीव व्यग्रता मे कहता है कि ये कर्ण को आगे करके मेरे सौ भाई उपस्थित हैं । अभिमन्यु क्रुद्ध हो कर मुझे ललकार रहा है । ये कालप्रेषित विमान मुझे लेने के लिए आ गया

बालचरित—कृष्ण लीला पर आधारित इस नाटक मे वसुदेव की उक्ति मे करुण की अभिव्यक्ति मार्मिक है । वे कहते है कि लडकों के नाश के शोक से क्षीण इस शरीर को धारण करता हुआ मैं निर्दय राजा से बुलाया गया हूँ और पराधीन नौकर की तरह जा रहा हूँ । वे कहते हैं कि चाहे कोई व्यक्ति राजा से डरता है अथवा नही डरता दोनो दशाओ मे भय और अभय से उसे राजा के पास जाना पडता है । जब कस कहता है लडकी हो या लडका

---

22 भूमौ भुजाभ्या परिकृष्यमाण स्वदेहमर्धोपरत वहामि १३ १।३०

23 वैर च विग्रहकथाश्च वय च नष्टा ४/३७

24 परित्यजन्तीव मे प्राणा, एतत्कर्णमग्रत. कृत्वा समुत्थित भ्रातृशतम् । ऊरु० क्रुद्धोऽभिभाषते मामभिमन्यु । एष विमान कालेन प्रेषित । दारिकासु स्त्रीणामधिकतर स्नेहो भवति बालचरित ।

मुझे उसकी हत्या करनी ही होगी तो वसुदेव पुत्री कहते हुए तथा लड़कियों मे स्त्रियों का अधिक स्नेह होता है कहते हैं किन्तु वह नहीं मानता। दामोदर कंसासुर को यमलोक पहुचाते हैं। उस समय का वर्णन कारुणिक है कंस के मुह से रक्त बह रहा है, उसके नेत्र घूम गये हैं। कन्धा, कण्ठ, कटि, जानु, हाथ और ऊरु चूर-चूर हो गए हैं। कण्ठहार टूट गया है, भुजा का गहना गिर गया है। यज्ञोपवीत भी नीचे गिर गया है। यह वज्रभग्न शिखर वाले पहाड़ की तरह प्रतीत होता है।

इस प्रकार भास के नाटकों मे विभिन्न-विभिन्न स्थलो पर जीवन की विविधताओं मे कारुणिक अभिव्यञ्जना के स्वरूप को अभिव्यक्त करने का महान् प्रयास है।

किन्तु इतना अवश्य है कि भास कल्पना प्रभविष्णुता एव सुन्दर तथा अभिनेयता की श्रेष्ठता के कारण नाटकों के क्षेत्र में अद्वितीय रहते हैं।

---

२५ विस्तीर्णलोहितमुखः परिवृत्तनेत्रो, भग्नास्यकण्ठकरिजानुकरोरुजङ्घ।
विच्छिन्नहारपतिताङ्गदलम्बसूत्रो वज्रप्रभग्नशिखर पतितो यथाद्रि.।
बा० ५।११

# डा० राघवन कृत अनार्कली में करुण की अभिव्यंजना

डा० उज्ज्वला शर्मा

संस्कृत रूपक के विवेचन के सन्दर्भ में, विशेष रूप से उसके रसपक्ष के अवलोकन के प्रसंग में, भरतमुनि के नाट्यशास्त्र की चर्चा अपरिहार्य हो जाती है। नाट्यशास्त्र का विधान है कि काव्य को रस से उसी प्रकार ओत प्रोत होना चाहिए जैसे मधुमास में उद्यान की भूमि पुष्पावकीर्ण होती है—

पुष्पावकीर्णा कर्तव्या काव्येषु हि रसा बुधैः ॥[1]

डा० राघवन कृत अनार्कली प्रकरण आद्योपान्त रस से समीकीर्ण एक ऐसी नाट्यकृति है जिसमें सम्राट अकबर के सर्वधर्म प्रेम एवं समन्वय के प्रयास से राष्ट्रीय एकता का पावन सन्देश देनेवाली राजनयिक कथा तथा सम्राट्पुत्र सलीम और दासीपुत्री अनार्कली की प्रणयकथा परस्पर अनुस्यूत हैं। अर्वाचीन नाट्य परम्परा में लिखा गया यह प्रकरण एक समस्याप्रधान रूपक है जिसमें अन्त पुर की सेविका दासीपुत्री अनार्कली को युवराज पत्नी के सम्मान्य पद पर प्रतिष्ठित करने का क्रान्तिकारी कदम उठाया गया है।

प्रस्तुत प्रकरण की कथावस्तु अंशत ऐतिहासिक है, एवं लोकपरम्परागत वृत्त पर आश्रित होने के कारण अंशत काल्पनिक है। अनार्कली की कथा कर्णपरम्परा से आगत लोकवृत्त भले ही क्यों न हो परन्तु मर्म तक प्रविष्ट होकर चेतना को अभिभूत करने में इस प्रतिकरुण वृत्त की क्षमता विश्व के करुणतम कथाप्रसङ्गों से कदाचित् कम नहीं हैं। संस्कृत नाट्य परम्परा का अनुरोधी होने के कारण यद्यपि डा० राघवन ने प्रचलित कथा को नवीन मोड़ देकर सुखपर्यवसायी बना दिया है तथापि करुण प्रसङ्गों के बाहुल्य के कारण सहृदयों के चित्त को करुण रस की पावन धारा से आप्लावित करने में कवि को पूर्ण सफलता प्राप्त हुई है को प्रस्तुत प्रकरण में अङ्गीरस विप्रलम्भ शृङ्गार के चार भेदों में परिगणित करुण विप्रलम्भ कहा जा सकता है। कतिपय स्थलों पर करुणरस की भी अभिव्यंजना भी हुई है। रसास्वाद से जिस आनन्द की अनुभूति होती है उसमें चित्त की विविध दशाएँ होती हैं। भरतमुनि एवं धनञ्जय ने इन दशाओं को विकास,

1. नाट्यशास्त्र ७ १२०

प्रसङ्ग यद्यपि सम्भोग शृगार का है तो भी कथा का पूर्वपरिचिति से और अनार्कली की तृतीय अङ्क मे कहे गए निराशाजनक शब्दो से सहृदय का चित्त सम्भावित दारुण व्यवधान की आशका के कारण करुण की छाया से आविष्ट रहता है। अनार्कली के प्रस्थान के उपरान्त समाज की क्रूर परम्पराओं से सशङ्क सलीम विधाता की क्रूरता को धिक्कारते हुए कहता है—

किं जन्मान्तरवासनेति वचनं, सौन्दर्यमेवविध,
क वा न प्रथमे क्षणेऽपि जडमप्याकृष्य सम्मोहयेत्।
ता भूत्वा सृजत चिराम्मम हृनोस्ता गूहमानस्य वा
दृष्टावामपि दुर्गमा विदधतो धिक् क्रौर्यमेतद्विधे ॥[6]

छठे अङ्क मे सलीम अनार्कली के प्रेम मे उन्मत्त हो गया तथा आने वाले व्यवधानो से सघर्ष करने को कटिबद्ध है। प्रेम मे आनेवाले यह विघ्न प्रेम की पुष्टि तो करते ही हैं साथ ही करुण का भी सम्यक् परिपाक इन स्थलों मे दृष्टिगोचर होता है—

यदेव प्राप्यते कृच्छ्रात्तदेव परम सुखम्।
वियोगविघ्नकष्टानि विना पुष्टी रसस्य का॥[7]

सप्तम अङ्क मे सलीम मित्र रहीम से अपनी प्रियतमा की प्राप्ति के उपाय मे सहयोग करने के लिए करुण निवेदन करता है—

अल सिंहासनाराद्साम्राज्यदिकामभ्रर्णं।
यद्योऽक्रियता मह्यम् अनार्कल्या अवाप्तये॥[8]

विष्कम्भक के अनन्तर अनार्कली अपने दासी होने के बोध के कारण प्रिय को दुर्लभ जानकर मृत्यु को ही प्रियलाभ का एकमात्र उपाय मानती है। इन सुकुमार रागात्मक आवेग सवेगो की मार्मिक अभिव्यक्ति किसके चित्त को उद्वेलित न करेगी?

परस्परप्राप्तिनिराशमृत्युर
  प्यमुष्य शोकस्य शमाय कल्पते।
द्रुत मृतिर्मेऽस्तु यया यजन्मनि
  ध्रुव तमेवाविरह प्रिय लभे।[9]

अष्टम अङ्क में कलाप्रेमी सम्राट् अकबर द्वारा नृत्यागना अनार्कली को नृत्यप्रदर्शन के लिए आमन्त्रित किए जाने का वर्णन है। अनार्कली सम्राट्

6 अनार्कली, चतुर्थ अक, श्लो ११
7 वही, षष्ठ अक, श्लोक ८
8 वही, सप्तम अक, श्लोक १
9 वही, सप्तम अङ्क, श्लो ३

अकबर का आदेश पाकर राजदरबार मे उपस्थित होती है। नृत्य के साथ प्रस्तुत गीत के शब्द अप्रत्यक्ष रूप से सलीम को लक्ष्य कर अनार्कली की अन्तर्व्यथा को रूपायित करते हैं—

कलिका—मधुकर ! कियद्—
रुकलिकाकुलितेह ताम्यति तवार्थे।
ललितो वर्णो मधुरोगन्ध
फलितोऽस्या वशयितु न त्वाम् ॥[10]

अपनी पुत्री मेहरुन्निसा को युवराज पत्नी के पद पर समासीन करने की मनोकामना रखने वाली इस्मद् बेगम सलीम और अनार्कली के प्रगाढ प्रेम को देखकर ईर्ष्याविद्ध हो जाती है और अवसर का पूरा लाभ उठाती है। इस्मद्बेगम का सकेत पाकर सम्राट् अकबर इस गहरी प्रीति को भाँप जाते हैं। क्रुद्ध सम्राट् अनार्कली को बाँधकर उसे कारागार मे डाल देने का आदेश देते हैं। साथ ही अगले दिन दीवार मे जीवित चुन दिए जाने का क्रूर आदेश भी क्रोधावेश मे दे बैठते हैं।

नवम अङ्क मे करुण विप्रलम्भ का चरम परिपाक दर्शनीय एव अत्यन्त नाटकीय बन पडा है। कारागृह मे पडी अनार्कली के उद्गारो मे करुण साकार हो उठता है—

अनार—कुत्र वर्ते किमिदम् ! (अनुस्मारयन्त्यात्मान,
पुनश्च व्यामुह्य पतति, चिरादुत्तिष्ठति, इतस्तत
परिक्रामति) किमय परितोऽपि मोहान्धकार, उताद्य
रजनी वर्तते ! ··· ·· सलीम ! प्रियतम ! न जाने,
काद्य ते वार्ता इति ? किमकरोत् ते चण्ड एव पिता ?
धिङ् माम् त्वामपि विपदि पातितवतीम् ! दयित,
एषाह इव प्रातर्नंक्ष्यामि ॥[11]

जब वह सलीम को इस प्रकार सबोधित करती है तभी सलीम प्रविष्ट होता है तथा दीन वचनो में अनार्कली से अपने साथ भाग चलने की योजना को सफल बनाने की अभ्यर्थना करता है। इतने मे ही सम्राट् अकबर प्रवेश करते हैं। प्रियतम को सबोधित कर अनार्कली अगूठी मे स्थित विषपान द्वारा पुनर्जन्म मे अपने प्रियतम को प्राप्त करने की कामना करते हुए अपने जीवन का अन्त करने जा रही है अकस्मात् सम्राट् उस अगूठी को गिराकर अनार्कली की प्राणरक्षा करते हैं।

10 अनार्कली, अष्टम अङ्क, श्लोक २
11. वही, नवम अङ्क, पृ. ७६

सम्राट् अकबर के समुदार उदात्त व्यक्तित्व मे भी परम्परा की जकड के कारण जो विरोधाभास है वह भी एक विडम्बना है। यहाँ भी करुण प्रतिबिम्बित हो रहा है, क्योकि परम्पराओं के सामने प्रबुद्ध से प्रबुद्ध व्यक्ति भी कभी कैसा विवश और जड होकर हार मान बैठता है। धर्मानुरागी, कलाप्रेमी एव सवेदनशील अकबर भी इस सामाजिक कुण्ठा का शिकार बनने से बच नहीं पाता। परन्तु सम्राट् अकबर का यह दुराग्रह भी सच्चे प्रेम के सामने खण्डित हो जाता है। एक सम्राट् दो प्रेमियो के अटल निश्चय के सम्मुख नतमस्तक हो जाता है। अनार्कली एव युवराज सलीम के परिणय-सूत्र मे आबद्ध होने के सुखद सयोग से प्रकरण का पर्यवसान सुख में होता है।

इस प्रकार अङ्गी रस के सम्यक् परिपाक के लिए तदनुरूप अनुभाव विभावादि की योजना, वस्तुयोजना, प्रकरण एव पात्रानुकूल सवादयोजना, चित्राङ्कन प्राय कौशिकी वृत्ति के अनुरोध के कारण कोमल, प्रसादगुणोपेता मञ्जुल पदावली, नाट्यविद्या के अनुरूप अल्पवर्ण छन्दो की योजना, मूर्त्त-बिम्ब विधान द्वारा सादृश्यमूलक अलङ्कारो की बहुलता से प्रयोग हुआ है विशिष्टताओं के कारण हुई अङ्गीरस की सफल अभिव्यजना द्वारा परिपक्व-मति सहृदयो के चित्त म रस का उद्रेक करने मे डा. राघवन् अपनी इस कृति में पूर्णतया सफल हुए है।

# रेडियो संस्कृत नाटक और करुणरस

—डा० सीताराम सहगल

नाटक सामाजिक अभिव्यक्ति का एक सशक्त साधन है। जीवन के हर क्षेत्र मे नाटक की व्यापकता है। इसे देखकर व्यक्ति अपनी कुठाओ से ऊपर उठ जाता है। राजा से रक तक को इसका रसास्वाद होता है। आज के प्रगतिशील युग मे स्कूटर और मोटरकारो का प्रयोग बाहुल्य से होने लगा है। बैलगाडी और तागो का इस्तेमाल अब कम देखा जाता है। महानगरियो मे तो अभाव ही है। स्कूटर चलाने वाले जब खाली होकर आपस मे बातचीत करते हैं तो उसमे नाटकीयता और नाटकीयता ही मिलेगी। उनका नेता वही होगा जो नाटकीयता से अभिव्यक्ति देने मे पटु दक्ष व निपुण है।

परिवारो मे ही लें। स्त्रियां सारा दिन अपने काम मे व्यस्त रहती हैं। सुबह ५ बजे से रात १० बजे तक कोल्हू के बैल की तरह काम मे लगी रहती हैं। परन्तु दोपहर के समय जब अपनी सहेलियो मे बैठकर गप्पगोष्ठी करती हैं तो उसमे ड्रामा ही ड्रामा होता है। वे अपनी-अपनी सास ससुर, देवर, ज्येष्ठ आदि के साग (स्वाग) लगाती हैं जो सुनने लायक होते है। श्रोता सुनकर लोट-पोट हो जाता है।

ऐसे ही सलाप विश्व मे प्रत्येक देश मे पाए गये हैं। विश्व के आदिम ग्रन्थ ऋग्वेद मे सरमा और पणियो (१०८), अगस्त्य और लोपामुद्रा (१,१७९) तथा शतपथ ब्राह्मण मे सोमक्रय का बाजार हास्यरस का फव्वारा ही है। पाणिनि ने भी व्याकरण जैसे शुष्क और गम्भीर शास्त्र मे नटो को याद किया है पाराशर्यशिलालिभ्या भिक्षुनटसूत्रयो (४ ३ ११०) और नाट्य को नटाना धर्म आम्नायो वा नाट्यम्' ऐसा कहा है। आपस्तम्ब श्रौतसूत्र मे शैलालिब्राह्मण का उल्लेख है जिससे स्पष्ट है कि इसकी शिष्ट परम्परा थी। वास्तविकता यह है कि नट प्राकृतिक शब्द है जिसको सस्कृत मे अपनाया गया है। महाभाष्य के टीकाकार कैय्याट ने लिखा है कि शौत्रिक नटो को सिखलाने वाले उपाध्याय होते थे।

अच्छा नाटक वही होता है जिसमे स्त्रीपात्र होते हैं। स्त्रियो के अभाव में ड्रामा नीरस होता है। जीवन मे सर्वाङ्गीणता नष्ट हो जाती है। पतञ्जलि ने अपने महाभाष्य में अच् और व्यजनों को स्त्री पात्र और पुरुषपात्र कहा

है । जब तक व्यजनो के साथ मच नहीं बोले जाते तब तक उनमे जीवन नही आता । सभवत यही भावना मनु की होगी जब उसने लिखा था यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवता ' पतञ्जलि के मूल शब्द इस प्रकार है —

तद्यथा नटाना स्त्रियो रगगता योय पृच्छति कस्य यूय, कस्य यूयमिति तन्त तवेत्याहु एव व्यञ्जनान्यपि यस्य-यस्याच कार्यमुच्यते तन्त भजन्ते ।

हमारे देश मे तो बौद्धों म भी ड्रामा होता था । सारिपुत्र प्रकाश नामक नाटक बौद्धो मे प्रसिद्ध था जो भारत मे नष्ट हो चुका । उसकी खण्डित पाण्डुलिपि की खोज तथा सपादन का श्रेय प्रोफेसर ल्यूडर्स ने को है । नाटककार का नाम है अश्वघोष जिसकी माता का नाम सुवर्णाक्षी था ।

सस्कृत मे ड्रामा के लिए पारिभाषिक शब्द 'रूपक' है जो रूप से निष्पन्न है । रगमच पर वही काम कर सकते हैं । जिनका चेहरा आकर्षक व सलोना होता है । जो रूपयौवन सपत्ति के धनी हैं वे ही अभिनेता बन सकते हैं । इसमें वेशभूषा को प्रधानता दी जाती थी और आज भी वही है ।

नाटक प्रचार का सशक्त माध्यम रहा है । उसमें अभिव्यजना नुकीली होती है जिससे कि दर्शक का हृदय सहज ही परवश हो जाता है । कवि की यह सवश्रष्ट सृष्टि मानी गई है । पाश्चात्यो में इसके आलोचको मे उद्गार इस प्रकार है—

A great drama is the fairest flower of a great age of a country For it is the thing of beauty that bridges the creative genius of man and god It is the best of literature From the point of view of literary art it is the most difficult form to achieve

रेडियो मे प्राय एकाकी का प्रसारण होता है समय की पाबदी इतनी अधिक होती है कि इस अवधि से ज्यादा अभिनय कठिन है । सच पूछिए तो आजकल एकाकी की सृष्टि रेडियो द्वारा ही हुई है । इसके कारण हैं विशाल श्रोतृगण, देश काल की सीमाओ से ऊपर उठकर प्रचार अभिनय की सुविधायें तथा अच्छा पारिश्रमिक । इस कारण पुराने सभी लेखक रेडियो के लिए लिखने लगे और आज भी लिख रहे हैं ।

रेडियो का टेक्नीक रगमच से भिन्न होता है । रेडियो में केवल ध्वनि है । sound *अभिव्यक्ति (expression) का माध्यम है । श्रोत्रेन्द्रिय से ही सारा* अभिनय अवगत कराया जाता है । कान ही नेत्रो का काम करते हैं । रगमच के नाटको म जादू का काम वेशभूषा, पाउडर, लिप्स्टिक, काजल आदि होते हैं । नारी के केशो को सजाने के लिए बनावटी बाल भी काम मे लाए जाते हैं ।

*पुरुष पात्र यदि राजा हो तो उसे भी बालो की टोपी पहनाकर सजाया* जा सकता है जिन पर देखते ही दृष्टि झिलमिला जाती है। हमारी सवेदनायें उद्दीप्त (excited) हो जाती हैं। रेडियो मे यह सामग्री सम्भव नही। वहाँ केवल आवाज व ध्वनि से ही जादू पैदा किया जा सकता है। रगमच मे दृश्य परिवर्तन और सजावट की कोई कडी विधि नही है। सगीत सब आवश्यकताओं का पूरक तत्त्व है। दृश्य परिवर्तन करने के लिए केवल हल्का सितार वादन पर्याप्त होता है। जगल, नदी-नाले पक्षी व शेर का नाद आदि आवाजें रिकार्ड बजाकर पैदा की जा सकती हैं।

रेडियो मे हर प्रकार के दृश्य—अतीत वर्तमान से सम्बन्धित आसानी से सचित किए जा सकते हैं। अतीत के दृश्य को हम फ्लैश बैक (flash back) द्वारा प्रदर्शित करते हैं। सस्कृत के कवि इसे विष्कम्भक द्वारा बतलाते थे। सर्वप्रथम गुजरात के बडौदा नगर से भासकृत मध्यमव्यायोग का रेडियो से प्रसारण हुआ था। लम्बे लम्बे वर्णनो को सम्पादित करके सक्षिप्त रूप तैयार *किया गया। रिहर्सल (पूर्वाभास) कराया गया। प्रारम्भ मे गुजराती भाषा मे* नाटक का साराश दिया था जिससे गुजराती श्रोता भली-भाँति समझ सके थे। इसका अभिनय पहले पारिपार्श्विक नटी तथा सूत्रधार किया करता था जिसे हमारे उद्घोषक (announcer) ने किया था। इस अभिनय मे कथोपकथन, पृष्ठभूमि मे सगीत इतना प्रभावशाली था कि श्रोताओ की तृप्ति सहज मे हुई। कथावस्तु में घटोत्कच का अभिनय रोचक रहा है। स्त्री पात्रो मे उसकी माता हिडिम्बा और ब्राह्मणी वृद्ध और उनके तीनो पुत्रो के सवाद हास्य और करुण रसो की व्यजनाओ से भरे पडे हैं। घटोत्कच बच्चो को माता के आहार के लिए ले जाता है और रास्ते मे जब मझला पानी पीने के लिए जाता है तो 'मझला' शब्द से पाडवो का मझला *भीमसेन पहुँच जाता है। घटोत्कच उसे अपनी माता के पास ले जाता है जिस* का भेद वहाँ पहुच कर खुलता है कि भीमसेन हिडिम्बा का पति है और वह घटोत्कच का पिता है। दोनो बच्चो के तथा उनके माता-पिता के सवाद करुण रस से भरे पड है। सारा नाटक मध्यम शब्द पर केन्द्रित है ब्राह्मणी का मझला पुत्र और उधर पाँचो पाडवो मे मझला भाई भीमसेन।

यह पहला नाटक था जो गुजरात से सस्कृत मे प्रसारित हुआ था। उसका *भरसक स्वागत हुआ जैसा श्रोताओ के पत्रो से प्रमाणित हुआ था। उसके* बाद भी वहाँ से दूतवाक्य, दूतघटोत्कच तथा उरुभग आदि प्रसारित किए थे जिनसे सस्कृत भाषा तथा साहित्य के लिए श्रोताओ से श्रद्धापूर्ण पत्र मिलते रहे।

संस्कृत रूपको की रचना 'गम्भीरता के साथ छिछोरापन एव शोक के साथ हास्य' मिला रहता है । उसमे भय, शोक, करुणा इत्यादि सभी मानवीय हार्दिक भावो को जागृत करने का प्रयत्न किया जाता है, परन्तु उनमें कथा का अन्त दु ख मे नही दिखाया जाता । यह दुःख पूर्ण अन्त, जैसा कि जोनसन का कहना है, 'शेक्सपियर के दिनो मे दु.खमय नाटक का पर्याप्त प्रयोग था ।' यूनानी काव्य का प्रधान सिद्धान्त जीवन को हर्षरूप और गर्वरूप देखना था, परन्तु संस्कृत के नाटककार जीवन मे शान्ति और प्रबुद्धतता देखते थे । यही कारण है कि भारतीय दु खमय रूपकों मे अत्यधिक विपत्ति का चित्र नहीं और सुखमय नाटको में असीम हर्ष का उद्रेक नही । अत संस्कृत के नाटको का उद्देश्य सुखान्त है चाहे प्रारम्भ दु ख से हो ।

आचार्य दिङ्नाग विरचित कुन्दमाला नाटक मे करुणाभिव्यञ्जन प्रचुर रूप से है । वैसे तो सम्पूर्ण नाटक करुणा से ओत-प्रोत है । 'कुन्दमाला' में प्रयुक्त करुण भाव को स्पष्ट करने से पूर्व 'करुण' शब्द पर विचार करना समीचीन ही नही आवश्यक भी है । 'करुण' के लिए अग्रेजी मे pathos शब्द का प्रयोग मिलता है । 'करुण' का शाब्दिक अर्थ है निर्वेद, ग्लानि एव दैन्य आदि, अर्थात् दु ख व शोक । किसी असामयिक दर्दनाक दृश्य को देखकर जो भाव मन मे उठते है, उन्हे करुणभाव कहते है । किसी का रुदन सुनकर घबरा जाना अथवा उसके दु ख मे दु खी होना 'करुण' ही है ।

शेक्सपियर महोदय ने 'करुण' शब्द के लिए 'mercy' शब्द का प्रयोग किया है और बताया है कि—दया अथवा करुणा किसी दबाव में आकर उत्पन्न नही की जा सकती । यह तो स्वाभाविक रूप से पडने वाली बूद के समान है जो समयानुसार उद्भूत होकर दया अथवा करुणा का विधान करता है ।[1]

यदि करुण को रस की दृष्टि से व्यक्त करें तो इसका अभिप्राय कुछ व्यवस्थित सा प्रतीत होता है । "धन, स्वजन आदि के विनाश रूप आलम्बन से तथा उनके गुण आदि के उद्दीपन से उद्बुद्ध, अश्रुपात, परिदेवन, वैवर्ण्य आदि अनुभावो से प्रतीति योग्य एव निर्वेद, ग्लानि, दैन्य आदि व्यभिचारियो

---

1 The quality of mercy is not strain'd it droppeth as the gentle rain from heavens

—Shakespear . The Merchant of Venice, Act-IV Sc. 1.

से परिपुष्ट शोक रूप स्थायि भाव का आस्वाद 'करुण-रस' है।[2] शोक नाम स्थायी भाव से परिपुष्ट करुणरस आचार्य भवभूति द्वारा स्वय अङ्गी रस के रूप मे वर्णित हुआ है। इन्होने प्रमुख रस एक ही माना है और वह है 'करुण'।[3] अग्निपुराण मे इसके धर्मोपघातज, चित्तविलासज और शोकज तीन भेद स्वीकृत हुए हैं।[4]

भारतीय नाट्यशास्त्र की दृष्टि से किसी भी नाटक के मूल तत्त्वो में नेता, वस्तु और रस को परमावश्यक माना गया है। पाश्चात्य नाट्यशास्त्र मे यद्यपि 'रस' नामक किसी वस्तु का उल्लेख नही है, तथापि कार्य और व्यापार की सक्रियता को वहा भी महत्त्व दिया गया है। भारतीय नाट्यशास्त्र मे वीर, शृगार और करुण रसो मे से किसी एक को अङ्गी रस मानने की बात है। कुन्दमाला नाटक मे उद्देश्य के विचार से करुण रस की प्रधानता परिलक्षित होती है। कथावस्तु के प्रारम्भ से अन्त तक करुणरस किसी न किसी रूप मे विद्यमान है। कथावस्तु की प्रधान शृखला की दृष्टि से भी अङ्गीरस करुण ही प्रतीत होता है। किसी भी प्रकार के सघर्ष का स्थायी भाव शोक है और शोक से ही करुण रस की अभिव्यक्ति होती है।

आचार्य दिङ्नाग की कविता बडी चमत्कारिणी है। इनकी कविता में भाषा तथा भाव मे अनुपम सामञ्जस्य है, जैसा भाव, वैसी भाषा। भाषा मजी हुई और सुन्दर है। उसके गद्य भी पद्य के समान ताल और लयपूर्ण हैं। दिङ्नाग की नाट्यकला और तकनीक मे कुछ ऐसी विशेषताए हैं जो सस्कृत के अन्य नाटको में कम ही मिलती हैं। कुन्दमाला की सीता हाड-मास की बनी सीता है, जबकि भवभूति की सीता का मानवीय रूप हमारे सामने नही आता है। वाल्मीकि के बाद दिङ्नाग के कुन्दमाला नाटक मे ही सीता का मानवीय रूप दीखता है।

'कुन्दमाला' करुणरस से ओत-प्रोत नाटक है। नाटक का आरम्भ ही उस घटना से होता है जब कि लक्ष्मण सीता को निर्वासित करने के लिए रथ मे ले जा रहा है। इस दृश्य से कौन पाषाण हृदय नही पिघल उठेगा। पशु-पक्षी भी सीता की विपत्ति के कारण शोक विह्वल (शोक-सतप्त) हो उठते हैं—

---

2 इष्टवधदर्शनाद्वा विप्रियवचनस्य सश्रवाद्वापि।
एभिभवि—विशेषै करुणरसो नाम सभवति॥ ना० शा० ६, ६२

3 उत्तररामचरितम् ३।४७

4 अग्निपुराण ३४२।११-१२

एते रुदन्ति हरिणा हरितं विमुच्य
हंसाश्च शोक-विधुराः करुणं रुदन्ति ।
नृत्तं त्यजन्ति शिखिनोऽपि विलोक्य देवीं
तिर्यग्गता वरममी न परं मनुष्याः ॥[5]

लक्ष्मण स्वयं इस बात को महसूस करते हैं कि पशु पक्षी भी जो बुद्धि-हीन हैं, सीता को देखकर शोक ग्रस्त हो रहे हैं, हिरण घास छोडकर रोने लगे हैं, हंस शोक-वश करुण विलाप करने लगे हैं, मोरो ने नाच छोड़ दिया है अर्थात् ये पशु पक्षी भी सीता के प्रति सहानुभूति दिखा रहे हैं, परन्तु मनुष्य जो अपने आप को पशु पक्षियो से श्रेष्ठ मानता है, उसका हृदय नहीं पसीजता। उन्हें बहुत दुःख हो रहा है कि हनुमान् ने मुझे मूर्छित देख सजीवनी बूटी देकर क्या इसीलिए पुनः जीवित किया था? मैं न जीवित होता न मुझे निर्वासित की जाती हुई भाभी सीता के विलाप सुनने पड़ते। इस प्रकार लक्ष्मण स्वयं को कोसता है।

दूसरे अंक मे सीता सुख वैभव की पुरानी स्मृतियो से और भी शोक ग्रस्त हो जाती है। कभी वह अपने प्रियतम की इतनी प्यारी थी कि सब अयोध्या निवासियो की दृष्टि उस पर उठा करती थी किन्तु आज उसकी यह दुर्दशा है। वह स्वयं इस दुःख का अनुभव करती हुई कहती है—'परित्यागदुःखतो लज्जा एव मामधिकतरं बाधते'।[6]

तीसरे अङ्क मे नैमिषारण्य मे राम सीता की दशा का स्मरण करके शोक सागर मे डूब जाते हैं और अपने-आपको कोसने लगते है और अपने द्वारा किए गए सभी कार्यों की निरर्थकता बताते हैं। सीता के परित्याग का स्मरण कर राम विलाप कर रहे है—

नीतस्तावन्मकरवसतौ वन्ध्यतां शैलसेतु-
र्देवो वह्निर्न च विगणितः शुद्धिसाक्ष्ये नियुक्तः ।
इक्ष्वाकूणां भुवनमहिता सन्ततिर्नक्षिता मे
किं किं मोहादहमकरवं मैथिलीं तां निरस्य ॥[7]

पहले समुद्र पर सेतु-बन्धन निष्फल कर दिया, अग्नि परीक्षा मे नियुक्त अग्नि देवता का प्रमाण स्वीकार नही किया। लोक सम्मानित इक्ष्वाकुओं की

---

5 कुन्दमाला १।१८
6 वही, द्वितीयोऽङ्क
7 वही ४।३

सन्तान का मैंने ध्यान नहीं किया, 'सुख दुःख की संगिनि) उस जानकी को मोहवश निकाल कर मैंने क्या-क्या (अनर्थ) कर डाला ?' राम की इस विकलता के कारण दर्शक गणों के हृदय में स्वाभाविक संवेदना उत्पन्न हो जाती है। ये ही नहीं उस कृशाङ्गी सीता को निर्जन वन में एकाकी एवं आश्रयहीन जान राम बड़े आतुर हो रहे हैं और सहसा कह उठते हैं कि 'वह किस ओर दृष्टिपात करती होगी ? किसे पाकर हृदय में धीरज बांधती होगी ? पग-पग पर हिंसक जन्तुओं से घिरे वन में निराश सीता कैसे जीवित रही होगी।' यह राम की विकलता सामाजिकों में भी विकलता का वातावरण सृजित कर देती है।

इसी अंक में सीता के हाथों की गुथी हुई कुन्दमाला तथा सीता के पद-चिह्नों को देखकर राम का द्रवीभूत होना कितना स्वाभाविक एवं हृदयस्पर्शी है—पद चिह्न देखकर राम को प्रतीत होता है कि ये पदचिह्न सीता के ही हैं और सहसा कह उठते हैं—

समान संस्थान निभृत ललिता सैव रचना
तदेवैतद्रेखा-कमल रचित चारु निलयम्।
यथा चेयं दृष्टा हरति हृदयं शोक-विधुरं
तथा ह्यस्मिन्देव्याः सपदि पदपङ्क्तिर्विनिहिता ॥[8]

ये पद सीता के हैं ऐसा समझने के तीन कारण हैं— (१) आकार-प्रकार सीता के पद-चिह्न जैसा ही है। (२) रानियों के पदचिह्नों में जैसे रेखा कमल बने रहते हैं, वैसे ही इन पद-चिह्नों में हैं। सीता भी रानी थी, उनके चरणों पर भी ऐसी रेखायें बनी थी, ऐसा राम को ज्ञान था। (३) इन पद चिह्नों को देखते ही राम को आन्तरिक हर्षोद्वेग घेर लेता है।

इस अङ्क में राम जब कोपल सदृश सीता के कोमल हाथ पकड़े आनन्द-भोग सम्बन्धी सलाप करते हुए गोदावरी नदी पर घूमा करते थे उन संस्मरणों को स्मरण करते हैं तो उन्हें अत्यधिक दुःख का अनुभव होता है। लक्ष्मण उन्हें शोक न करने को कहते हैं, किन्तु राम इतने अधीर एवं सतप्त हैं कि सहसा स्वयं को अभागा कहते हुए शोक का अनुभव करते हैं और कह उठते हैं—हे लक्ष्मण ! उस कृशाङ्गी सीता को पहले वनवास फिर लंका (में रावण के घर रहना) वास और फिर यह वनवास। मुझ अभागे को पाकर सीता एक दुःख

---

8 कुन्दमाला १।११

से दूसरे दुःख मे अकेली जा रही है ।[9] इस दुःखमय वातावरण को देखकर न केवल सहृदय, अपितु व्यक्तिमात्र ही इससे द्रवित हो जाएगा । तुरन्त राम कह उठते हैं—'हा जनक राजपुत्रि' और शोक का अभिनय करते हैं । लक्ष्मण, भाई राम को शोक न करने को कहते हैं । इस पर पुनः राम शोकपूर्ण हृदय से कह उठते हैं—'कथ न शोचामि शोचनीया वैदेहीम्' । राम अपने द्वारा किए गए निष्कासन कार्य की निन्दा करते हुये कहते हैं—'उत्सादित मया चिरकालावच्छिन्न रघुकुलम्' और फिर रो पड़ते हैं ।

चतुर्थ अङ्क मे तपोवन वास के समय जब सीता उस दोशाले को जो उस की सखि वनदेवी मायावती ने दिया था ओढ लेती है तो उसके ओढ़ने पर प्रवास काल स्मरण हो आता है, जिसमे वह उसका साथी रहा था । इसके ओढते ही वह (सीता) रोने लगती है । इस रुदन को देखकर यज्ञवती सीता को रोने मे रोकती है और कहती है कि—'न ह्येष तपोवनवासो वनवास इति ।' इस पर सीता कह उठती है—कथ न रोदिष्यामि ?' कैसे न रोऊँ ? इस तपोवन मे स्वामी पधारे हैं इससे "मैं दुगना विस्तार का आधा शयन फैलाती हूँ । अकेली गहरे सास ले लेकर रात दिन व्यतीत कर देती हूँ । सो मेरे आवेग का यह भारी कारण है ।[10]

इसी अक मे बावडी मे सीता की परछाई देखकर राम द्रवीभूत हो जाते हैं । इस प्रकार राम जल मे सीता की परछाई तो देख रहे हैं किन्तु सीता को नही । अचानक स्वच्छ जल में पड रही परछाई भी ओझल हो गई । इस पर राम मोहित हो जाते हैं । इस स्थिति को देखकर सीता बडी दुःखी होती है और वह उठती है—'हा धिक ! मोह गत आर्यपुत्र ! इस दृश्य को देखकर हमारे हृदय मे करुण रस का तीव्र सचार होने लगता है । तीसरे तथा चौथे अङ्को मे राम और सीता के सवादो द्वारा भी ऐसी मार्मिक व्यथा उभर उठती है कि राम और सीता के साथ साथ दर्शक गण भी करुण रस मे बह जाते हैं ।

पाचवें अङ्क[11] मे विदूषक सीता देवी की दुर्दशा का चिन्तन करके, वनाग्नि द्वारा ओस की बूँद की भाति सर्वथा सूखता हुआ कहता है कि मैं मरा जा रहा हूं, मुझे बचा लो । और इस प्रकार वह रो उठता है । विदूषक की इस स्थिति को देखकर भगवान राम का हृदय शोकग्रस्त हो जाता है और सहसा कह उठते हैं—यदि त्व स्मरण-योग्यो सीतामवगच्छसि कस्मादह तत्परित्याग-

---

9 कुन्दमाला ३।१३

10 वही चतुर्थाङ्क

11 वही, पचमोऽङ्क

प्रवृत्तस्त्वया न प्रतिषिद्ध ? राम की इस उक्ति से प्रगाढ प्रेम चूं निकलता है और श्रोता विह्वल हो उठता है।

इसी अङ्क मे कुश-लव के दर्शन से भगवान् राम की आँखों से आँसू उमड पडे और कह उठे—

न चैतदभिजानामि नाऽऽकूतमपि किञ्चन ॥[12]

तथाऽप्यापात-मात्रेण वक्षद्वाष्पता गतम् ॥

इससे यह स्पष्ट है कि बन्धुभाव स्वयमेव प्रकट हो गया है। आँसुओं के बह जाने से हृदय की जडता शात हो गई है। यही भाव भवभूति द्वारा कितने मार्मिक शब्दो मे व्यक्त किया गया है—

पूरोत्पीडे तटाकस्य परीवाह प्रतिक्रिया।

शोक क्षोभे च हृदयं प्रलापैरेव धार्यते ॥[13]

राम ज्यो ज्यो उन्हें (लव कुश) देखते हैं त्यों त्यो उनका हृदय, भय, आनन्द, शोक और दया के सम्मिश्रण से नाना प्रकार की दशाओं से व्याकुल हुआ मूर्च्छित सा हो रहा है।

एक अन्य स्थल पर जहाँ लव और कुश भगवान् राम के पास कथा सुनाने हेतु जाते हैं, तब कुश लव के यह पूछने पर कि महाराज सकुशल हैं? राम उत्तर देते हैं कि आपके दर्शन मात्र से सकुशल हूं। साथ ही यह भी कहते हैं कि हम आपके गले मिलने योग्य नही हैं ? यह कहकर आलिंगन करते हैं। इससे प्राप्त सुख करुण की कितनी तीव्र अनुभूति कराता है—'हृदयग्राही स्पर्श '।[14] यहाँ यह बात देखने की है कि 'राम ने पुत्र-स्पर्श का सुख अभी तक प्राप्त नही किया था, किन्तु कुश लव के आलिंगन द्वारा उन्हें वही सुख प्राप्त हो गया। ऐसा ही मार्मिक स्थल उत्तररामचरितम् (१८, ६) मे भवभूति ने प्रस्तुत किया है 'एतै ही हृदय ममच्छिद्र सपार भावा येभ्यो बीभत्समाना सत्यज्य सर्वान् कामानरण्ये विश्राम्यन्ति मनीषिणा।"

पुन इन दोनो तापस कुमारो को देखकर वात्सल्य करुण उमड पडता है और असह्य वेदना अनुभव करते हुए कहते हैं—

या यामवस्थामवगाहमानमुत्प्रेक्षते त्व तनय प्रवासी।

विलोक्य ता ता च गत कुमार जातानुकम्पो द्रवतामुपैति ॥[15]

राम द्वारा यह पूछे जाने पर कि आपके पिता का क्या नाम है ? कुश कहता है कि उसका नाम निष्ठुर है। इस बात से यह स्पष्ट सकेत मिलता है

---

12 कुन्दमाला ५।६,

13 उत्तररामचरितम् ३।२६

14 कुन्दमाला ५।१२

15. वही ५।१३

कि भगवान् राम द्वारा सीता के किए परित्याग के कारण सीता 'निष्ठुर' इस नाम से उन्हें (राम को) पुकारती होगी। राम कह उठते हैं कौशिक ने ठीक समझा, गहरा सांस लेकर और आंखों मे आसू भरते हुए कुश-लव से निष्ठुर सम्बन्धी कुछ कथानक सुनने की जिज्ञासा प्रस्तुत करते हैं।

इन सभी प्रसङ्गों में करुण भाव की अनोखी एवं हृदयस्पर्शी अभिव्यञ्जनायें प्राप्त होती हैं।

छठे अङ्क में राम के राज्य पर आरूढ़ होने के तुरन्त बाद लोक-निन्दा से प्रेरित हो राम ने लक्ष्मण को सीता को वन में छोड़ आओ ऐसा कहा। लक्ष्मण भी आंसुओं से सने मुंह वाली अनाथ, शोक विह्वल तथा गर्भ मे रघुकुल की पवित्र सन्तान को धारण किए सीता को, निर्जन एवं क्रूर हिंसक जीवों से आवृत महावन में छोड़कर लौट आए। यह कथानक कितना हृदय विदारक और करुणाजन्य है।

इस अङ्क के अन्त मे जब सीता अपने पावनत्व एवं सच्चरित्र की शुद्धि के सम्बन्ध मे शपथ लेती है तो स्वयं वसुन्धरा 'जिसके समुद्र तगड़ी है' जानकी शपथ के कारण पाताल से खिचकर, अपने इस स्थावर शरीर को छोड़, योग-बल द्वारा साक्षात् दीख रहे महिमा युक्त दिव्य शरीर को धारण किए, जल से लीलापूर्वक मध्यम लोक में उद्भूत होती है, प्रकट हो समस्त लोगो के सामने यह उद्घोष करती हैं कि—'सीता ने दशरथ पुत्र राम को छोड़कर दूसरे किसी पुरुष का कभी मन से भी ध्यान तक नहीं किया। सीता शुद्धाचारिणी है। कहने पर पुष्पवृष्टि होती है। क्या यह प्रसङ्ग करुणा जन्य नहीं है? इस घोष को सुनकर प्रत्येक जड चेतन में करुणाभाव प्रकट हो सीता के प्रति असीम स्नेह व्यक्त करते हैं।

ऊपर किए गए विवेचन से यह स्पष्ट है कि दिङ्नाग का करुण रस कहीं-कहीं पर तो भवभूति के करुण रस को भी पीछे छोड गया है। यह कहना सर्वथा उचित ही होगा कि इस नाटक मे करुणा की मदाकिनी अनवरत रूप से निसृत होती रही और दर्शकों को आनन्द प्रदान करती है।

ऊपर दिए गए प्रसङ्गों द्वारा स्पष्ट है कि कुन्दमाला करुण रस से ओत-प्रोत नाटक है। इसका कथानक सीधे मर्मस्थलों पर प्रहार करता है। कविवर दिङ्नाग करुणरस से परिपूर्ण वातावरण रचने में पूर्णतया सफल रहे हैं।

दिङ्नाग में कालिदास की हृदयग्राही व सरलता, भारवि की शब्दार्थ की दुरुहता और भवभूति की वास्तविकता मिलती है। मात्र इस एक नाटक की करुणाभिव्यक्ति से ही दिङ्नाग का नाम चिर स्मरण रहेगा।

# II : 16

## PATHOS IN THE URUBHANGA

*Dr Raj Kubba*

The Urubhanga is a very important and significant play of Bhasa, a celebrated Sanskrit dramatist It is one act play and is a fine piece of tragedy in Sanskrit since the drama ends with the passing away of Duryodhana the great Kuru warrior and the hero of Urubhanga drama Bhasa has gone against the canon of Sanskrit dramaturgy, because he has introduced death of Duryodhana on the stage

Duryodhana, after the death of his brothers, is enraged and fights alone with Bhīma in a duel with maces Bhīma, violating the established convensions of battle, hurls his mace on the thighs of Duryodhana, after getting the signal from Śrīkrsna Duryodhana falls down immediately on the ground with flowing blood and is not able to stand up on his legs to fight against Bhīma and ultimately dies This is indeed a great tragedy that Duryodhana is killed by Bhīma in the battle field by the treachery and that too at the instance of Śrīkrsna

Heart touching indeed is the scene, when Duryodhana with his smashed thighs sits on the ground and describes his pitiable and miserable condition in a very pathetic tone

Bhīma violating the rules of fighting has wounded and smashed my thighs with blows from his mace Now, I carry my half dead body dragging it on the earth with my hands "[1]

---

1 भीमेन भित्वा समयव्यवस्था,
गदाभिघातक्षतजर्जरारु ।
भूमौ भुजाभ्यां परिकृष्यमाणं
स्वं देहमर्धोपरतं वहामि ॥
Urubhanga, 1 30

*Extraordinarily pathetic is the scene,* when the blind king Dhrtarastra, the father of Duryodhana, Queen Gandhari, the mother of Duryodhana, Malavi and Pauravi, the queens of Duryodhana, Durjaya the son of Duryodhana rush to the scene of battlefield after hearing the news of breaking of thighs of Duryodhana and breakdown with grief to see him on the verge of death

'Blind Dhrtarāstra feels himself blinder after knowing that his son is cunningly struck down in the battle[2] Entering in the battle field, Dhrtarastra unable to control his sorrow laments—

'oh my son, where are you'[3]
'oh my son Duryodhana, the Lord of eighteen army divisions, where are you'[4]
O eldest of hundred sons answer me'[5]
"Come my son greet me'[6]

Listening to his father, Duryodhana tries to go to his feet but is unable to do so as he falls down again on the earth At this juncture Duryodhana, heart aches with unbearable pain and in utter desperation he ulter sadly

"This is the second blow given to me by Bhima because he has deprived me of the ho nage to my father's feet along with my thighs'[7]

2 वञ्चना निहत श्रुत्वा सुतमद्याहवे मम ।
मुखमन्तर्गतास्राक्षमन्धमन्धतर कृतम ॥
Urubhanga, 1 37

3 धृतराष्ट्र —पुत्र क्वासि ।

4 धृतराष्ट्र —पुत्र दुर्योधन ! अष्टादशाक्षौहिणीमहाराज ! क्वासि ।

5 धृतराष्ट्र —एहि पुत्रशतज्येष्ठ ? देहि मे प्रतिवचनम् ।

6 धृतराष्ट्र —एहि पुत्र ! अभिवादयस्व माम् ।
Urubhanga, Act I

7 दुर्योधन —हा धिक् ! अद्य मे द्वितीय प्रहार । कष्ट भो !
हृत मे भीमसेनेन गदापातकचग्रहे ।
सममूरुद्वयेनाद्य गुरो पादाभिवन्दनम् ॥
Urubhānga, 1 41

It is really pathetic that Duryodhana is not able to fulfil his last desire of touching the feet of his father due to his broken thighs Dhrtarastra is unable to control himself and falls down suddenly on the earth Duryodhana is extremely pained to see his old father's critical condition and requests him to favour him by controlling his sorrows [8] But Dhrtarastra expresses his inability to control his sorrows because the grief for his son is so deep and intense which has overwhelmed his fortitude also [9]

Now Duryodhana turns to his mother Before dying, full of devotion for his mother Gandhari he wants to express his last desire to her He tells her—' O my mother ! I pray if I have done any righteous deed then you and none else be my mother in the next birth too "[10]

Lying on the battle ground when Duryodhana sees his *weeping queens his grief is intensified his heart sinks his* mind distressed and he is totally shaken In utter dejection he says—"O my queens are crying ! Previously I did not feel the pain caused by the blows of the club but now I am very much grieved and shocked to see the ladies of my harem, stepping into the battlefield with unveiled dresses "[11]

But still the dying brave, hero of the Urubhanga consoles his wife Malvi by saying— O my queen why do you cry, your husband did not turn away his face when he was

---

8 दुर्योधन —भोस्तात ! शोकनिग्रहेण क्रियता ममानुग्रह ।

9 धृतराष्ट्र —
वृद्धस्य मे जीवितनि स्पृहस्य निसगसमीलितलोचनस्य ।
धृतिं निगृह्यात्मनि सप्रवृत्तस्तीव्रस्समाक्रामति पुत्रशोक ॥
Urubhanga 1 48

10 Ura 1 50

11 दुर्योधन —
भो ! कष्टम ! यन्ममापि स्त्रियो रुदन्ति ।
पूर्वं न जानामि गदाभिघात
रुजामिदानी तु समर्थयामि ।
यन्मे प्रकाशीकृतमूधजानि
रण प्रविष्टान्यवरोधनानि ॥
Urubhanga, I 38

struck down in the fight '[12]

It is really pathetic to see the dying Duryodhana requesting his parents and queens to face the situation boldly and let him die peacefully He tells them splendidly that he is dying gracefully and in a heroic manner He is the proud son of his parents and brave husband of his wives

Duryodhana turns his face now to his son Durjaya and gives some advice before dying He says—

'Serve the Pandavas as you would serve me Obey the commands of the revered Kunti honour Draupadi as you would honour your mother

Again Duryodhana instructs his son—

Having touched Yudhisthira's right arm clad in silk offer me libations of water along with the sons of Pandu when I am dead "

Thus one is extremely touched to see the greatness of the character of Duryodhana who is instructing his son to respect the Pandavas rather than taking the revenge of his death

The height of tragedy is seen when dying Duryodhana is unable to control his love for his child Durjaya His hidden emotions gush forth and he laments—अहो ! अस्यामवस्थायामपि पुत्रस्नेहो हृदय दहति । The heart breaks with grief when the innocent Durjaya insists on sitting in the lap of his father (अहमपि खलु ते अङ्क उपविशामि) and Duryodhana is not able to fulfil the last desire of his son due to his broken thighs The innocent child inquires from his father by saying—अङ्क उपवेश किंनिमित्त त्व वारयसि and Duryodhana replies in a very pathetic way

Duryodhana consoling his parents queens and child dies ultimately on the battle ground and thus the Urubhanga drama ends with the tragic death of its hero

Though the Urubhanga is a very small drama consisted of only one act, but Bhasa has skillfully depicted a series of pathetic scenes Not only the end of this drama is tragic in character but the elements of pathos are carried throughout the drama

12 दुर्योधन —

भर्ता ते नपराङ्मुखो युधि हत किं क्षत्रिये ! रोदिषि ॥

Urubhanga 1 51

13 दुर्योधन —

त्यक्त्वा परिचित पुत्र ! यत्र तत्र त्वयास्यताम ।

अद्यप्रभृति नास्तीद पूर्वभुक्त तवासनम् ॥ Urubhanga 1 44

## II : 17

# कालिदास एवं करुण-अभिव्यंजना

डा० पुष्पेन्द्र कुमार

संस्कृत साहित्य के मूल में कुछ ऐसे अजस्र प्रवाही स्रोत हैं जो कि अपने मे इस विशाल साहित्य सागर की विभिन्न धाराओ को छिपाए हुए हैं। किसी भी धारा के मूल स्रोत को जानने के लिए हमे उसी उद्गम की ओर जाना होगा। यह कहना असत्य न होगा कि लौकिक साहित्य का जन्म ही कवि की करुण पुकार के साथ हुआ। वहीं 'मा निषाद०' की करुण धारा ही धीरे-धीरे साहित्य सागर की ओर बढने लगी। समय-समय पर उसमें आकर मिलने वाली धाराओ ने उसे आगे बढने मे सहयोग दिया। इस दिशा मे कविकुलगुरु कालिदास का सहयोग प्रत्यक्ष और महान् था, जिसने साहित्य की 'दृश्य' और 'श्रव्य' दोनो ही धाराओं को इस हृदयस्पर्शी करुण रस से परिपूर्ण कर उसमे एक अद्भुत प्रवाह ला दिया।

वर्तमान विचार-धारा मे कालिदास को प्रेम और शृगार का ही प्रतिनिधि कवि माना जाता है किन्तु बात वास्तव मे ऐसी नही है। उस महाकवि की प्रतिभा को एक ही क्षेत्र में सीमित करना उसके साथ अन्याय करना होगा। साहित्य के सभी क्षेत्रो मे उनका आचार्यत्व समान ही है। उनका 'कविकुल गुरु' विशेषण ही इस बात का द्योतक है कि वे शृङ्गार ही नहीं अपितु सभी रसो के आचार्य हैं। कवित्व की समस्त कलाओं का 'विलास' तो कालिदास मे ही आकर उल्लसित होता है।

यह सत्य है कि शृगार और विशेषकर विप्रलम्भ शृगार मे कालिदास को अद्वितीय सफलता मिली है किन्तु करुण की धारा प्रवाहित करने मे भी उन्हें बेजोड ही कहना पडेगा। चाहे उनका करुण रस भवभूति के करुण की भाँति विक्षिप्तावस्था तक न पहुचा हो किन्तु उसमे मानव हृदय के कोमलतम भावो को सुकुमार हाथों से छूने की पूर्ण क्षमता है तथा कालिदास करुण के सर्वाङ्गीण रूप को चित्रित करने मे प्रशसनीय रूप से सफल रहे हैं। एक ओर रघुवश मे महाराज 'अज' को अपनी प्रेयसी के वियोग मे विलाप करते हुए सुनते हैं, तो दूसरी ओर कुमारसम्भव में 'रति' को अपने प्रियतम 'कामदेव' के लिए कुररी के समान करुण क्रन्दन करते हुए देखते हैं। इस प्रकार उस

'रससिद्ध कवीश्वर' ने स्नेह के दोनों ही आलम्बनों को लेकर करुण की सफल अभिव्यंजना की है।

कितना मर्मस्पर्शी है वह दृश्य जब कि भगवान् शंकर के तृतीय नेत्र से उद्भूत अग्नि से दग्धपति (भस्मावशेषमदन) को देखकर पतिप्राणा रति मूच्छित हो जाती है। नव वैधव्य की असह्य वेदना का अनुभव करने के लिये ब्रह्मा के द्वारा जगाई जाने पर जब यह बाला चेतना को प्राप्त करती है तो देखती क्या है कि उसके समक्ष पुरुषाकार भस्म का ढेर पड़ा है। यह देखकर विह्वल होकर विलाप करने लगती है। वह विलाप इतना हृदय विदारक है कि अचेतन प्रकृति भी उसके साथ रोने लगती है। वह कहती है कि वास्तव में स्त्रियों का हृदय कितना कठोर होता है। तथा च—

क्वनु मां त्वदधीन जीवितां विनिकीर्य क्षणभिन्नसौहृद ।
नलिनीं क्षत सेतु बन्धनो जलसंघात इवासि विद्रुत ॥

कुमार० IV/6

अर्थात् जिस प्रकार तीव्र गतियुक्त जल प्रवाह उसमें बहने वाली कमलिनी को कूल पर फेंक कर शीघ्रता से निकल जाता है उसी प्रकार केवल तुम्हारे ही आश्रय पर जीवित रहने वाली मुझ अभागिन से नाता तोड़कर तुम भी चल दिए। फिर कहती है—' मैंने तुम्हारी इच्छा के प्रतिकूल कभी कोई कार्य नहीं किया, कभी तुम्हारी कोई बात नहीं टाली, फिर अकारण ही मुझे बिलखती हुई को दर्शन क्यों नहीं देते।" इसी प्रकार कितनी ही अतीत की प्रणय घटनाओं का स्मरण करती है जो कि उसकी शोकाग्नि को प्रदीप्त करने मे घृत का कार्य करती है। फिर उलाहना देती है—

हृदये वससीति मत्प्रियं यदवोचस्तदवैमि कैतवम् ।
उपचार पदं न चेदिदं त्वमनङ्ग कथमक्षता रतिः ॥

कुमार IV/9

अब तुम्हारे बिना घने अन्धकार से पूर्ण रात्रियों में बिजली की कड़-कड़ाहट से भयभीत हो उठने वाली कामिनियों को उनके प्रियों के घर तक कौन पहुचाएगा ? अब तुम्हारे अभाव मे कामिनियों का मदिरापान, चन्द्रमा का उदय होना तथा कोयल की कूक से गूंजता हुआ आम का बौर सब निष्फल हैं।

उसका पति-प्रेम ऐसा अगाध और श्रेष्ठ है कि वह कामदेव के बिना क्षण भर भी जीवित रहना अपने लिए कलंक समझती है और उसी के साथ भस्म हो जाने को उद्यत हो जाती है। उस समय कामदेव के सखा वसन्त को वहाँ आया देखकर वह फूट-फूट कर रोने लगती है। अपने प्रिय से हृदयांकित

व्यक्तियों या वस्तुओं को देखकर शोक के वेग का दूने प्रवाह के साथ उमड़ना एक स्वाभाविक ही बात है। वसन्त से कहती है कि मैं अवश्य ही अपने पति का अनुगमन करूंगी। क्योंकि—

> शशिना सह याति कौमुदी सह मेघेन तडित् प्रलीयते ।
> प्रमदा पतिवर्त्मगा इति प्रतिपन्न हि विचेतनैं रपि ॥
>
> कु० IV/33

इस प्रकार रो रोकर अपने प्राणनाथ के सखा वसन्त से चिता बनवाकर उसमें अग्नि लगाने के लिए अनुनय विनय करती है। कहती है कि हम दोनों का साथ ही तर्पण करना और श्राद्ध के लिए नई कोपलों सहित आम्र मञ्जरी अवश्य लाना क्योंकि वह उन्हें बहुत प्रिय थी।

इस प्रकार महाकवि ने अद्भुत सफलतापूर्वक नारी हृदय के शोक को पाठकों के समक्ष उड़ेलकर रख दिया है। सहृदय पाठक स्वयं अनुभव करेंगे कि इस विलाप में कल्पना अत्युक्ति का सहारा नहीं लिया गया है। अपितु मानव हृदय के उद्गारों की सफल अभिव्यक्ति है।

नारी हृदय के शोक सम्वेगों का जितना स्वाभाविक तथा मनोवैज्ञानिक चित्र यहाँ चित्रित किया गया है उतना शायद ही कहीं और मिल सकेगा। अतिरञ्जना से दूर रखकर करुणा की नैसर्गिक छटा की अभिव्यक्ति की गई है। कौन ऐसा हृदयहीन व्यक्ति होगा जो कि फूट फूट कर रोती हुई रति को देखकर द्रवित न हो उठेगा और उस अभागिनी के दुर्भाग्य पर थोड़ी देर के लिए दो आँसू न बहा देगा ? यह है कवि के हृदय की रसानुभूति जो कि करुणा के क्षेत्र में भी वही ऊंचाई दिखलाती है जो कि शृंगार के क्षेत्र में।

रघुवंश के अष्टम सर्ग के अध्ययन से पता चलता है कि महाकवि ने केवल नारी हृदय की वीणा के कोमल तारों को ही नहीं छुआ बल्कि कठोरता के आवरण से ढके हुए पुरुष की हृदय-वीणा के तारों को भी करुण स्वर में झनझनाने में समान ही सफलता प्राप्त की है। नारी पुरुष के लिए केवल सम्भोग की वस्तु नहीं बल्कि वह जीवन में सार्थकता लाने वाली प्रेरणा भी है और उसके बिना जीवन किस प्रकार भार मालूम होने लगता है इसी को कालिदास ने 'अज-विलाप' के द्वारा दिखलाने का प्रयत्न किया है। पुरुष अपनी प्रेयसी से केवल बलिदान चाहता ही नहीं वरन् स्वयं भी बलिदान कर सकता है। वियोग में जितनी विकलता नारी को हो सकती है उससे किसी प्रकार भी कम पुरुष को नहीं। इस शाश्वत तथा नैसर्गिक भावना का प्रत्यक्ष चित्र यहाँ पर उपस्थित किया गया है।

महाराज रघु की मृत्यु के उपरान्त उनके पुत्र अज ने राज्य भार सम्भाला

तथा प्रजापालन करने लगे। वे अपनी प्रेयसी इन्दुमती से अत्यधिक स्नेह करते थे। एक दिन वे उसके साथ राज्योद्यान में विहार कर रहे थे कि उसी समय नारद मुनि भगवान् शङ्कर की आराधना करने के लिए, आकाश मार्ग से गोकर्ण धाम को जा रहे थे। उनकी वीणा के सिरे पर स्वर्गीय पुष्पों से निर्मित एक माला लटक रही थी जो कि हवा के झोंकों से खिसक कर रानी इन्दुमती के वक्षस्थल पर जा गिरी। उसके पड़ते ही रानी प्राणहीन होकर भूमि पर गिर पड़ी और उसके साथ ही महाराज अज भी मूर्छित होकर वहीं गिर पड़े। सेवकों के द्वारा उपचार किए जाने पर राजा को तो चेतना आ गई परन्तु रानी को नहीं। तब उस प्रेमी राजा ने अपनी प्रियतमा को गोदी में रख लिया और विलाप करना प्रारम्भ कर दिया। कवि वर्णन करता है—

विललाप स बाष्प गद्गदं,
सहजामप्यपहाय धीरताम्।
अभितप्तमयोऽपि मार्दवं
भजते कैव कथा शरीरिणाम्॥

(उनका स्वाभाविक धैर्य जाता रहा, गला भर आया, नेत्रों से अविरल अश्रुधारा बह चली और वे फूट-फूटकर रोने लगे। यह स्वाभाविक ही था। जब तीव्र आँच को पाकर लोहा भी पिघल जाता है तो इस महान् वियोगाग्नि से उनका हृदय द्रवित हो उठा। इसमें आश्चर्य कहाँ है। वे रोते हुए कहते जाते हैं—'हाय! क्या फूलों से भी किसी की मृत्यु हो सकती है? यदि ऐसा ही है तो कहना चाहिए कि दुर्भाग्य किसी भी रूप में मृत्यु को ला सकता है। अथवा मालूम होता है कि कोमल वस्तु को नष्ट करने के लिए दैव कोमल वस्तु का ही प्रयोग करता है क्योंकि देखा जाता है कि कमलिनी को नष्ट करने के लिए पाला ही पर्याप्त होता है। पुनः तर्क से निराश होकर दैव के समक्ष अपनी असमर्थता प्रकट करते हुए कहते हैं

स्रगियं यदि जीवितापहा हृदये किं निहिता न हन्ति माम्।
विषमप्यमृतं क्वचिद्भवेदमृतं वा विषमीश्वरेच्छया॥
रघु० (8/46)

अतः मुझे तो ऐसा मालूम पड़ता है कि—

अथवा मम भाग्यविप्लवादशनिः कल्पित एष वेधसा।
यदनेन तरुर्न पातितः क्षपिता तद्विटपाश्रिता लता॥ रघु० 8/47

फिर इन्दुमती से पूछने लगते हैं—हे प्रिय, तुम तो अपराध हो जाने पर भी कभी मेरा तिरस्कार नहीं करती थी फिर आज क्योंकर एकाएक मुझ से

*बोलना तक नहीं चाहती ? क्या तुम मुझे झूठा प्रेमी समझकर मुझसे बिना* पूछे ही परलोक को चली गई ? इत्यादि। इस प्रकार विवेक शून्य होकर उस से प्रश्न करने लगते हैं। अपने प्राणों को धिक्कारने लगते हैं कि वे एक बार *जाकर फिर क्यों इस वियोग को देखने के लिए लौट आए।*

कितनी करुणा आती है उस प्रेमी पर जो कि अभी कुछ क्षण पूर्व अपनी प्रेयसी के साथ आनन्दपूर्वक विहार कर रहा था और अचानक ही उस युग्म *मे से एक सर्वदा के लिए महामौन धारण कर लेता है।* जबकि ससार से विरक्त महर्षि वाल्मीकि का हृदय क्रौञ्च-मिथुन में से एक का वध देखकर शोकाभिभूत हो उठता है और वही 'शोक श्लोकत्व' को प्राप्त कर लेता है उसी प्रकार कालिदास के पाठक का *हृदय इस प्रणयी युग्म में से एक के नष्ट हो जाने पर* दूसरे के करुण-क्रन्दन को सुनकर द्रवीभूत हो जाता है। मानव हृदय विशेष रूप से प्रणय-सम्वेदनशील तो पाया ही जाता है।

*कितना नश्वर है मानव-जीवन ! अभी उसके मुख पर से सम्भोग की* थकावट से उत्पन्न पसीने की बूंदे भी नही सूखी, और वह चल बसी। (रघु० 8 51) ज्यो-ज्यो अतीत की सुखमयी घटनाओं तथा अपनी प्रेयसी के गुणों का स्मरण करते हैं त्यों त्यो शोकाग्नि प्रदीप्त होती जाती है। कहते हैं—'देखो चन्द्रमा मे रात्रि का पुन मिलन हो जाता है, और रात्रि के बीत जाने पर चकवा भी अपनी प्रेयसी चकवी को पा लेता है, अत उन्हें वियोगजन्य दुःख थोडे ही समय के लिए होता है। परन्तु तुम तो मुझे सदा के लिए छोडकर चली जा रही हो, बताओ मैं क्योंकर न विरहाग्नि मे जलकर भस्म हो जाऊँ (रघु 9 56)। वास्तव मे इन्दुमती से विमुक्त होते ही उनका धैर्य लुप्त हो गया, आनन्द जाता रहा, गाना-बजाना दुःखदाई हो गया, ऋतुएँ आकर्षणहीन हो गईं, सजाव-शृङ्गार व्यर्थ हो गया और शय्या सूनी हो गई (रघु 8 66) क्यो न हो भला ऐसा ? वह तो उसकी—'गृहिणी सचिव सखी मिथ प्रियशिष्या ललिते कलाविधौ' थी।

राजा अज इतना रोया कि उसे देखकर वृक्ष और लतायें भी अश्रुपात करने लगी। जब उन्होने नगर मे प्रवेश किया तो उनकी दशा इतनी करुणाजनक हो गई थी कि नगर भर की स्त्रियाँ फूट-फूट कर रोने लगी। मानो अज का शोक उनकी आँखो से बह निकला हो।

उपर्युक्त वर्णन में कितनी सबल तथा भावपूर्ण भाषा मे कवि ने प्रेमी के हृदय के करुणापूर्ण उद्गारो की व्यञ्जना की है। विलाप स्वाभाविकतापूर्ण है। तथा कही भी उसे बढा-चढाकर चित्रित करने की चेष्टा नही की गई है। रस की पुष्टि के लिए बीच-बीच में उद्दीपन विभाव के रूप मे अतीत की शृङ्गारिक

घटनाओं का स्मरण कराया गया है। कवीश्वर ने आनन्द के वातावरण के बीच अचानक विपत्ति का पहाड़ गिराकर उसकी अनुभूति को कई गुना तीव्र कर दिया है। कहाँ तो महाराज अज कुछ ही क्षण पूर्व उस अलौकिक सौन्दर्य की प्रतिमा इन्दुमती के साथ प्रमद वन में विलास-क्रीडा में मग्न, आनन्द लोक में विचरण कर रहे थे और कहाँ एक क्षण बाद ही उनकी हृदयेश्वरी उन्हें बिलखता छोड़कर मृत्यु की गोद में सर्वदा के लिए सो जाती है। कैसी हृदय-द्रावक है यह घटना। कौन ऐसा सवेदनशील होगा जिसका हृदय इस घटना का स्मरण कर द्रवित न हो उठेगा। प्रतीक रूप से 'अज' का शोक और 'रति' का शोक समस्त मानव जाति के प्रेमी हृदयों का उद्वेलन है।

कालिदास ने केवल दो प्रेमियों के वियोग-जन्य शोक ही नहीं बल्कि परिस्थिति गत शोक का भी सुन्दर चित्रण किया है। वे कवि-कुल-गुरु ठहरे। इसलिए उन्हें तो अपने उत्तरवर्ती कवि वर्ग के लिए सभी तरह का आदर्श तैयार करना था। इस प्रकार परिस्थितियों से उत्पन्न शोक का दर्शन हमें १४वें सर्ग में सीता-परित्याग के अवसर पर होता है। बेचारी पूर्णगर्भा, पतिप्राणा सीता को लक्ष्मण, राम की आज्ञा से, गगा के उस पार हिंसक जन्तुओं से पूर्ण जगल में छोड़ आते हैं। कितनी महान् व्यथा हुई होगी उस पतिव्रता को जब उसने लक्ष्मण के मुख से अपने विषय में जनापवाद तथा परित्याग की बात सुनी होगी। कितनी विकलता हुई होगी उस गर्भवती को जिसने अपने आप को, मूर्च्छा से उठने के बाद, सुनसान बीहड़ वन में अकेली पाया होगा। इसका अनुमान लगाना सहज नहीं। प्रतीत होता है परम कारुणिक महाकवि भी जगज्जननी सीता को अधिक देर तक दीन और असहाय अवस्था में बिलखती हुई न देख सके। इसलिए वे यथाशीघ्र उन्हें सान्त्वना देने को व्यग्र हो उठे और करुणासागर महर्षि वाल्मीकि को वहाँ बुला लाए। फिर भी लक्ष्मण के लौटने और वाल्मीकि के पहुँचने में जितना भी समय लगा उसी में कवि ने व्यञ्जनात्मक भाषा में अपने हृदय की करुणा को प्रकट कर दिया है। वे कहते हैं ज्यों ही लक्ष्मण उनके सन्देश को ग्रहण कर उनकी आँखों से ओझल हुए त्यों ही विपत्ति के भार से व्याकुल सीता जी 'डरी हुई कुररी' के समान फूट-फूट कर रोने लगी (रघु० 14 68) यहाँ पर कुररी के समान कहकर उपमा के आचार्य ने अधिक वर्णन की आवश्यकता न रखकर सीता की समस्त व्यथा को हृदय-सवेदन बना दिया है। उनके रोने का अनुमान तो इसी से लगाया जा सकता है :

नृत्यं मयूराः कुसुमानि वृक्षा दर्भानुपात्तान्विजहुर्हरिण्यः ।
तस्याः प्रपन्ने समदुःखभावमत्यन्तमासीद्रुदितं वनेऽपि ॥

इस संक्षिप्त वर्णन में नेत्रों से अश्रुधार भले ही न बहे पर हृदय करुणा से गद्गद् हो उठता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि कालिदास ने केवल विप्रलम्भ शृङ्गार के रूप में ही नहीं बल्कि स्वतन्त्र रूप से भी करुण रस का आस्वादन कराने में प्रशंसनीय सफलता की है। कहीं-कहीं विस्तृत वर्णन में न जाकर संकेत मात्र से ही उसे दर्शाने की चेष्टा की है। भगवान् राम के 'महाप्रयाण' के समय उनके पीछे-पीछे चलने वाली जनता के आंसुओं से समस्त मार्ग गीला करवाकर इसी संकेतात्मक शैली से काम लिया है। (रघु 15 99)

वास्तव में संस्कृत साहित्य का कोई भी ऐसा क्षेत्र नहीं जिसमें कि कालिदास ने अपनी नैसर्गिक प्रतिभा के बल पर किसी भी रस को पुष्टि की चरमावस्था तक न पहुंचा दिया हो। उनकी दृष्टि जिस ओर उठती है उसी ओर अलौकिक रस की धारा बहा डालती है। शाकुन्तल के चतुर्थ अङ्क में उनका करुण रस इस उच्च भूमि को प्राप्त हो गया है कि वहाँ जड और चेतन का भेद ही मिट गया है। इस जड और चेतन के अपूर्व मिलन को देखकर ही किसी भावविभोर आलोचक ने निचोड़ रूप में कह दिया—

कालिदासस्यसर्वस्वमभिज्ञान शाकुन्तलम ।
तत्रापि च चतुर्थोऽङ्कस्तत्र श्लोक चतुष्टयम ॥

यह सर्वस्व क्या है यह किसी भी पाठक से छिपा नहीं। स्पष्ट ही आज से शताब्दियों पूर्व के आलोचकों ने उच्च स्वर से महाकवि के 'करुण' रस के महत्त्व को श्रेष्ठ स्वीकार किया था। शकुन्तला की विदाई का दृश्य निःसन्देह करुण रस का चित्र है जैसा कि सम्पूर्ण संस्कृत साहित्य में ढूढने पर भी न मिलेगा। यही तो इस विश्वविख्यात साधक की आत्मा है। निसर्ग-कन्या शकुन्तला पतिगृह को जाने वाली है। उसके बचपन की स्मृतियों को अपने धूलिकणों में छिपाने वाला आश्रम, वृद्ध पिता कण्व बालसगिनी सखियाँ, उसके ही हाथों से पाली हुई वनज्योत्स्ना अनाथ मृगछौना एवं आश्रम के पशुपक्षी जितने भी आज तक उसके सम्पर्क में आए वह उन सबसे नाता तोड कर जा रही है। जड चेतन सबके साथ उसका ऐसा सौहार्द हो गया है कि उसके साथ विदाई का समय आते ही सभी व्याकुल हो उठते हैं। उसका नैसर्गिक स्नेह उन सबमें अनुरागित हो चुका है। कण्व ऋषि के आश्रम का कण-कण दुःखी है, यहाँ तक कि संसार से विरक्त महर्षि की दशा देखिए। वे कहते हैं— आज शकुन्तला चली जाएगी, यह विचार आते ही मेरा हृदय बैठा जा रहा है। आंसुओं के रोकने से गला इतना रुंध गया है कि मुख से शब्द भी नहीं निकलते, और इसी चिन्ता से नेत्रों से कुछ दिखाई भी नहीं पडता। जब मेरे जैसे वनवासी को पुत्री की विदाई पर

इतनी व्यथा हो रही है तो भला उन बेचारे गृहस्थियों को कितना दु ख होता होगा जब कि वे अपनी पुत्री को पहले पहल विदा करते होंगे। इसके बाद महर्षि स्वयं ही प्रकृति से शकुन्तला की विदाई के लिए अनुमति माँग रहे हैं। "पातु न प्रथम" हे तपोवनवृक्षो तुम्हारी प्यारी शकुन्तला आज पतिगृह को जा रही है, तुम सब उसे जाने की अनुमति दो। कण्व की इस बाष्परुद्ध कण्ठ की वाणी को सुनकर स्त्रीकृति स्वरूप व्याकुल कोमल कूक उठती है। समस्त आश्रम करुणा की छाया से आच्छादित हो जाता है।

महर्षि का वात्सल्य स्नेह बार-बार उमड रहा है। उसकी कल्याणमय यात्रा के लिये शुभ कामना करते हैं। वनदेवियां उसे अखड सौभाग्य का आशीर्वाद देती है और उसके श्रृगार के लिये सुन्दर वस्त्राभूषण भेंट करती हैं। इस प्रकार वियोग की लहरें थोड़े समय मे ही समस्त तपोवन को आप्लावित कर लेती है। शकुन्तला को विदाई की सूचना पाते ही हरिणियां मुख मे चबाये हुए घास के के कणों को भी उगल देती हैं। मोरो ने नाचना छोड दिया है और लताओ के पीले-पीले पत्ते इस प्रकार झड रहे हैं मानो उनके आसू गिर रहे हैं। थोडी ही दूर आगे बढती है तो उसे अपनी बहन के समान प्यारी वनज्योत्स्ना की याद आ जाती है। और उसे देखते ही शकुन्तला उसे गले लगाकर प्यार करती है। यह एक अद्भुत ही स्नेह बन्धन का दृश्य है। अनाथ मृगछौना, जिसे उसने मा की तरह पाला-पोसा था उसे जाते देख आंखो में आँसू डबडबाये चुपचाप उसके पीछे चलने लगता है। कितनी वेदना बरसती है उस मृगछौने की भोली आखो से जिसने कि मातृविहीन होने पर भी शकुन्तला के हाथो मा के प्यार की अनुभूति की थी। बालसहचरी अनुसूया और प्रियम्वदा का शोक तो अनुमानगम्य ही है।

इस अक में अचेतन प्रकृति को भी रुला देने वाली करुणा वास्तव मे करुणा है, वह महाकवि की करुण व्यञ्जना का ज्वलन्त उदाहरण है उत्तर-रामचरित मे तो 'अपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्' के द्वारा पत्थरों के रोने का सकेत ही मिलता है किन्तु शाकुन्तल में प्रत्यक्ष ही सचराचर जगत शकुन्तला की विदाई पर रोता हुआ दिखाई देता है। श्री उपाध्याय जी के शब्दो मे अन्त करण की करुण दशा को व्यक्त करने वाली प्रकृति की यह मूक वाणी सच्चे हृदय के अतिरिक्त किसे सुनाई पडती है। प्रकृति मे मानव वियोग का यह आन्दोलन बिना किसी मार्मिक कवि के अन्तश्चक्षु के किन नेत्रो से देखा जा सकता है। मनुष्य तथा प्रकृति का यह दर्शनीय वियोग किस रसिक के हृदय तन्त्री को निनादित नहीं करता ?" करुणा की दृष्टि से 'शकुन्तला प्रत्याख्यान' का दृश्य भी कम हृदय-द्रावक नही।

प्रकृति के निश्छल वातावरण के बीच पली हुई शकुन्तला के प्रति हमारे कितनी सहानुभूति हो जाती है जब कि हम उसकी बडी-बडी आशाओ पर तुषारापात होते हुए देखते हैं। ऐसे समय मे कौन ऐसा हृदयहीन होगा जो रो न उठेगा।

उनका 'मेघदूत' भी करुणा के वातावरण से खाली नही है। इसमें कालिदास मानव हृदय के सूक्ष्म से सूक्ष्म और कामल से कोमल भावो को स्पन्दित करने में अभूतपूर्व सफलता प्राप्त की है। मेघदूत का प्रथम श्लोक ही हृदय मे करुणा का स्रोत प्रवाहित करने लगता है। उस विरही यक्ष के साथ कवि की इतनी सहानुभूति है कि वह उसका परिचय देता है कश्चित्' कह कर। वह वास्तव में करुणा का पात्र है। उसे वियोग की इतनी बेचैनी है कि वह थोडे दिनो के लिये एक आश्रम पर टिक ही नही सकता। रामगिर्याश्रमेषु' कहकर कवि ने यही व्यञ्जित किया है कि उसका मन उसे एक स्थान पर चैन से बैठने ही नहीं देता था और वह आश्रम-आश्रम भटकता-फिरता था। अग्नि, जल, वायु और धुएँ के मेल से बना हुआ बदल भी जब उसकी मर्मस्पर्शिनी वेदना को सुनकर द्रवित हो उठता है और उसके कष्ट को दूर करने के लिये प्रयत्नशील हो उठता है तो करुणासागर कालिदास का तो कहना ही क्या। जरा उसकी दयनीय दशा का हाल तो देखिये। वह कहता है—

मामाकाशप्रणिहितभुज निर्दयाश्लेषहेतो
लब्धायास्ते कथमपि स्वप्नसदर्शनेषु।
पश्यन्तीना न खलु बहुशो न स्थली मश देवताना
मुक्तास्थूलास्तरुकिसलयेष्वश्रुलेशा पतन्ति॥

यह चित्र भवभूति के "अपि ग्रावा०" की तुलना पर रखा जा सकता है इसी प्रकार विरह विधुरा यक्षिणी भी तो 'करुणस्य मूर्तिरथवा शरीरीणी विरहव्यथा" के ही रूप मे हमारे सामने आती है। सक्षेप मे यही कहना पर्याप्त होगा कि सम्पूर्ण मेघ ही करुणा के मूलाधार पर टिका हुआ है। यही करुणा है जो कि मेघदूत के पाठक के मन को मुग्ध कर डालती है।

करुण रस की व्यजना मे कालिदास उतने ही सफल हुए हैं जितने कि भवभूति। दोनों मे जो अन्तर दिखाई देता है वह केवल उनकी शैली का है। कालिदास ने व्यञ्जना प्रणाली से थोडे से चुने हुए शब्दो मे अधिकाधिक भावो को व्यजित करने की चेष्टा की है और भवभूति ने विपुल वाग्विस्तार

के साथ वाच्यार्थ-प्रधान शैली को अपनाया है। दोनों में से किसी को छोटा बड़ा नहीं कहा जा सकता। हृदय के कोमल मनोवेगों को तरंगित करने में दोनों में से कोई भी किसी से कम नहीं है। कालिदास के करुण रस का आस्वादन करने के लिये नाटकों एवं काव्यों का साङ्गोपाङ्ग अध्ययन विशेष सहायक होगा। तत्पश्चात् सहृदय पाठक स्वयं ही निर्णय दे सकेंगे कि वास्तव में कालिदास की करुणा कितनी पवित्र और उच्च भूमि पर स्थित है।

III : 1

# उत्तररामचरित में शोक की अभिव्यञ्जना

—डा० अयोध्या प्रसाद सिंह

संस्कृत साहित्य की समृद्ध परम्परा मे जो श्रेष्ठ नाटक हमारे सामने आते हैं, उनमे कई कारणो से उत्तररामचरित हमारा ध्यान आकृष्ट करता है। यदि केवल 'नाटक' होने की ही बात होती तो इस नाट्यकृति के पहले भी कई विशिष्ट नाटको का प्रणयन हो चुका था, जिनका महत्त्व भवभूति की इस नाट्यकृति से कम नहीं माना जा सकता। किन्तु अपने इस नाटक के रूप मे भवभूति का जो कथ्य है, उसकी विशिष्टता अप्रतिम है और वही हमारे आकर्षण का प्रधान कारण है।

आचार्य विश्वनाथ के शब्दो मे 'इष्टनाशादिभिश्चेतोवैक्लव्य शोकशब्द-भाक्' अर्थात् अभीष्ट वस्तु के नाश आदि के कारण उत्पन्न चित्त की विकलता ही शोक है। यदि धनञ्जय एव धनिक के शब्दो मे शोक-भाव का विश्लेषण करें तो यह भावचित्त की विक्षेपावस्था से सम्बद्ध होता है। भवभूति का शोक, जिस रूप मे हमारे सामने उपस्थित हुआ है, वह जीवन की अतल गहराई मे बैठे हुए कवि की ऐसी जीवन-दृष्टि का परिचायक है जो रूपात्मक साहित्य बनकर अभिव्यक्त हुआ है। इस शोक को अभिव्यक्त करने के लिये कवि ने जिस इतिवृत्त का चयन किया है तथा उस इतिवृत्त को जो रूप प्रदान किया है, यहाँ उसका भी महत्त्व हो जाता है। मर्यादा-पुरुषोत्तम राम तथा उनकी रानी सीता उत्तररामचरित के कथानायक है। ये दोनो भारतीय संस्कृति के किञ्चित् मूल्यों के जीवन्त प्रतिनिधि माने जाते रहे हैं। किन्तु सीता का राम के द्वारा निर्वासन, औचित्य की दृष्टि से, एक प्रश्नवाचक चिह्न बन जाता है। और भारतीय साहित्य मे जिसका औचित्य नही, साहित्य के आदर्श के लिए उसका कोई स्थान नही। प्रजावर्ग मे फैली झूठी अफवाह के कारण राम जैसे न्यायप्रिय सम्राट् अपनी निरपराध रानी का त्याग कर दें, यह बात मन मे ठीक-ठीक बैठती नही। स्वभावत इस प्रसग मे सम्बद्ध भवभूति के सामने दो प्रधान समस्यायें हैं—(१) रामकथा के इस अश को न केवल विश्वसनीय बना देना, प्रत्युत उसे औचित्य भी प्रदान करना और (२) कथा के बारीक तन्तुओ को कुछ इस प्रकार फैला देना जिससे राम एव सीता के अतुलनीय दाम्पत्य प्रेम से नि सृत शोक हमारे मन को छू सके।

पहली समस्या का समाधान भवभूति ने अपनी कथा के मूल मे अनेकत्र परिवर्तन एव परिवर्धन करके कर दिया है। कथा के आरम्भ मे ही राम के गुरुजनो को बारह वर्षों के लिए ऋष्यशृङ्ग के आश्रम मे भेज दिया जाता है। राम अपनी रानी सीता एव अनुज लक्ष्मण को छोडकर प्राय. एकाकी हैं और राजधर्म से सम्बद्ध अपने किसी भी निर्णय के लिए वे स्वय उत्तरदायी हो जाते हैं। इसी अङ्क मे चित्रदर्शन की योजना कथा को भावी करुणा की अभिव्यञ्जना की दृष्टि से साभिप्राय बना देती है। तृतीय अङ्क मे छाया-सीता की कलात्मक योजना तथा चतुर्थ अङ्क मे वाल्मीकि के आश्रम मे राम के सभी गुरुजनों के साथ राजर्षि जनक का भी प्रवेश कथा को न केवल विश्वसनीय बनाता है, प्रत्युत उसे चित्रात्मक बनाकर औचित्य भी प्रदान करता है। इसी प्रकार सप्तम अङ्क मे गर्भ नाटक का भी यही महत्त्व हो जाता है। ऐसे तो अपनी इस नाट्य-कृति के सम्पूर्ण शरीर मे भवभूति ने अनेकत्र वृत्तात्मक परिष्कार किए हैं और उनसे वाञ्छित प्रभाव की सृष्टि करानी चाही है, किन्तु उक्त सन्दर्भ इस कथा को विशिष्ट आयाम प्रदान करते हैं।

दृश्य काव्य की सीमाओ को ध्यान मे रखते हुए सैकडो वर्षों से लोक-मानस पर छाई हुई राम-कथा मे ऐसा कोई परिष्कार भी नही किया जा सकता था, जिससे सामाजिको के मन पर कोई झटका लगता। राम एव सीता के चरित्र की बारीक रेखाओ को उभारने, उन्हें शोक की अभिव्यञ्जना के लिए समर्थ बनाने तथा सामाजिको के लिए भी उन्हे स्वीकरणीय बना देने से ही वाञ्छित साहित्यिक प्रभाव सम्भव था। भवभूति ने इस दृष्टि से जो *परिवर्तन या सस्कार किए हैं वे सार्थक प्रतीत होते हैं।* इन परिवर्तनो मे भी कुछ ही ऐसे हैं जो सर्वथा नए हो। कुछ को तो उन्होने राम कथा के कई ग्रन्थो स ले लिया है। नवीन एव पुरातन का सम्मिश्रण करके उन्होने जो कहानी खडी की है वह निस्सन्देह नाटकीय मर्यादा से पूर्ण तो है ही, उक्त दृष्टियो से भी सर्वथा सङ्गत उतरी है।

दूसरी समस्या भवभूति के लिए वस्तुत न केवल साहित्यिक व कलात्मक समस्या है प्रत्युत सही अर्थों मे एक मनोवैज्ञानिक समस्या है। इस कथा का मनोविज्ञान इसी समस्या के समाधान के रूप मे प्रस्तुत हुआ है। परम्परा राम को जो महत्त्व देती आई थी, सीता के निर्वासन के सन्दर्भ मे वैसा कोई महत्त्व स्वय सीता के चरित्र को नही मिल पाया था। सीता पतिव्रता नारी थीं, देवी थी, अत राम का कोई भी आदेश शिरोधार्य करके चलना उनका परम कर्त्तव्य था। सीता-चरित्र के इस रूप पर निश्चित रूप से भवभूति ने कुछ भावात्मक विस्फोट किए हैं। सस्कृत साहित्य की परम्परा में कदाचित् वे ऐसे पहले नाटककार हैं जिन्होने अवतारी राम को प्रधानत एक मनुष्य के रूप मे देखा है और उनकी रानी सीता को एक स्त्री के रूप मे। स्त्री और पुरुष के सम्बन्धो

की दृष्टि से इस कथा के परिप्रेक्ष्य मे जो उतार एव चढाव दिखाए गए हैं वे ही इस नाटक के गहन शोक की वास्तविक धुरी है। सीता को भी क्षोभ हो सकता है, उन्हे भी राम के विरुद्ध आक्रोश हो सकता है, यह पहली बार हम भवभूति में ही पाते हैं। स्वय राम भी अपनी निर्वासिता रानी के प्रति समर्पण का जो भाव दिखाते हैं वह भी अपूर्व है। राम एव सीता के पुरातन रूपो मे मानवीय सवेग भरकर तथा उन्हें रङ्गमच की दृष्टि से रसात्मक बनाकर भवभूति ने साहित्य मे एक नई परम्परा का आरम्भ किया है। निर्वासन के पूर्व राम एव सीता के मन मे जो वियोगात्मक सवेग भरे जाते हैं वे भावी वियोग को न केवल सह्य बनाते हैं, बल्कि महनीय भी।

ऐसे तो उत्तररामचरित मे रति, उत्साह, वात्सल्य, विस्मय आदि कई दूसरे भाव गुम्फित हुए हैं, किन्तु वे सबके सब शोक के सवलित होने मे सहायक होते हैं। आदि मे अन्त तक नाटक का मूल भाव शोक ही है। कालिदास तक ने अपने नाटको मे कदाचित् किसी एक भाव पर अपने ध्यान को इतना केन्द्रित नही किया है जितना भवभूति ने कर दिखाया है। अभिज्ञानशाकुन्तल की वस्तु मे शृङ्गार अङ्गी रस के रूप मे व्यञ्जित अवश्य हुआ है, किन्तु इस रस के इर्द गिर्द जो दूसरे भाव यत्र-तत्र स्फुरित किए गए हैं उनमे से कई का इस नाटक के रति-भाव के साथ कार्य कारण सम्बन्ध स्थापित करने मे कठिनाई होती है। ऐसी बात उत्तररामचरित मे नही पाई जाती। कवि आरम्भ से ही शोक भाव के सवर्धन एव परिपोषण में इतना सचेष्ट दीखता है कि नाट्य-विकास की प्रत्येक प्रक्रिया में और दूसरे प्रत्येक भाव मे शोक की ही छाया विद्यमान दिखाई देती है। नाटयकला की दृष्टि से भवभूति की यह एक बहुत बड़ी सिद्धि मानी जाएगी। चाहे प्रथम अङ्क के सम्भोग या शृङ्गार का प्रसङ्ग हो, पचम एव षष्ठ अको के वीर या वात्सल्य का सन्दर्भ हो, सर्वत्र शोक का ही तरल बिम्ब पसरता हुआ दृष्टिगत होता है।

सस्कृत नाटको, विशेषत उत्तररामचरित के शोक-भाव के वैशिष्ट्य के मूल्याकन के लिए भारतीय साहित्य मे गृहीत इस भाव के स्वरूप को समझ लेना आवश्यक होगा। पाश्चात्य परम्परा के दु खान्त नाटकों, विशेषत यूनान के एस् चुलस, यूरीपिडिस, सोफोक्लीज प्रभृति प्रसिद्ध त्रासदीकारो द्वारा सवलित शोक-भाव के साथ भारतीय शोकभाव की तुलना इस दृष्टि से अपरिहार्य लगती है। दु खान्त नाटको मे भी शोक की प्रभूत व्यञ्जना हुई है। किन्तु वह शोक आदि से अन्त तक शोक ही बना रह जाता है। शोक का जो प्रकृत रूप है उसी की अभिव्यञ्जना करना पाश्चात्य त्रासदीकारो का प्रमुख लक्ष्य रहा है। इधर भवभूति आदि ने जिस शोक की व्यञ्जना कराई है वह जीवन की एक प्रक्रिया मात्र है, अवस्था विशेष है। यहाँ शोक स्वय

अपने मे लक्ष्य बनकर नही उभरा है, वह पुरुषार्थ की प्राप्ति का साधन मात्र है, साध्य नही। इसीलिए यहाँ जीवन की प्रक्रिया-विशेष का अङ्गभूत होने के कारण शोक स्वय नाट्य की परिणति के पूर्व ही कही न कही टूट जाता है, बिखर जाता है। अपनी अन्तिम अवस्था मे उसका बिखराव किसी ऐसे भाव को जन्म देता है जो *आनन्द, मङ्गल एव उपलब्धि का सूचक होता है।*

दु खान्त नाटको का शोक, चूंकि अपने प्रकृत रूप मे चित्रित किया जाता है, अत उसका तथ्य प्रधान होना आवश्यक हो जाता है। इस दृष्टि से दु खान्त नाटक जीवन के शोकात्मक तथ्यो का प्रभावोत्पादक ढग से अङ्कन करते हैं। उन पर लोकधर्मी का आग्रह होता है, नाट्यधर्मी का नही। इसीलिए *उस शोक की व्याख्या मे कल्पना की कम मे कम अपेक्षा होती है।* इस दृष्टि से यदि भवभूति के शोक का विश्लेषण करें तो वह नाट्यधर्मी का अङ्गभूत होने के कारण कवि के *कल्पनात्मक आनन्द से आप्यायित दीखता है।* कल्पना की यह उड़ान जहाँ भवभूति के शोक को काव्यात्मक बनाती है, वहाँ दु.खान्त नाटको का तथ्य-प्रधान शोक उसे जीवन की इतिवृत्तात्मकता के साथ जोड देता है। भवभूति ने तथा उनकी तरह कालिदास आदि दूसरे कवियो ने भी दूसरे भावो के ही समानान्तर शोक भाव को सम्पुष्ट करने के लिए यदा-कदा प्रकृति तथा उसके विविध चित्रो का प्रभूत प्रयोग किया है। नाटको के शोकात्मक सन्दर्भों मे प्रकृति की ऐसी भूमिका नाट्यधर्मी के आग्रह का ही परिणाम है जो शोक को काव्यात्मक बनाकर उसे करुण रस के आह्लाद का व्यजक बना देता है। दु खान्त नाटको मे, शोक के सन्दर्भ मे *प्रकृति या तो दिखाई ही नही पडती, या आती भी है तो शोक का अनिवार्य प्रतीक बनकर।*

अरस्तू तथा उनकी परम्परा के समालोचको ने दु खान्त नाटको के शोकात्मक भावो जैसे त्रास एव करुणा का भी एक लक्ष्य निर्धारित किया है। यह लक्ष्य 'कथार्सिस' या विरेचन सिद्धान्त के नाम से प्रसिद्ध है। इस सिद्धान्त के अनुसार हमारे अन्तर्मन मे प्रसुप्त भय एव करुणा जैसे विकार दु खान्त नाटकों को देखकर उत्तेजित होते है और कालान्तर मे अपने सन्तुलन द्वारा हमारे व्यक्तित्व को सन्तुलित कर देते हैं। सक्षेप मे, *हम भय आदि मानसिक विकारो* का विरेचन हो जाने से अपने को हल्का महसूस करने लगते हैं। सामाजिकों के *अन्त मन का ऐसा परिष्कार भी दु खान्त नाटकों का लक्ष्य होता है।* भवभूति जैसे नाटककारो का शोक भाव ऐसा कुछ नही करता। उसका प्रयोग किसी प्रकार के सन्तुलन के लिए नही प्रत्युत रसात्मक उन्मेष के लिए होता है। यहा शोक रस रूप होने के कारण अन्तत आह्लाद की सृष्टि करता है, किसी दु ख या उत्पीडन का बोध नही कराता।

दुःखान्त्र नाटको के शोक 'नियतिकृत नियम' से प्रसूत होते हैं। नियति या भाग्य का उस शोक के सवर्धन मे बहुत बडा योगदान होता है। एडिपस का सम्पूर्ण शोकात्मक वृत्त नियति के कुटिल सकेतो पर चलता हुआ दृष्टिगत होता है। *स्वय एडिपस उस नियति के हाथ का एक खिलौना मात्र है,* जहा नियति को ऐसी भूमिका प्राप्त नही हुई है वहाँ भी सम्बद्ध पात्र की कोई चारित्रिक दुर्बलता शोक को सर्वधित करने में सक्रिय दिखाई देती है। मैकबेथ जैसे पात्रो मे नियति तथा चारित्रिक दुर्बलता दोनो के न्यूनाधिक सयोग उनके चरित्र को शोक-पर्यवसायी बना देते हैं। भवभूति के राम या सीता के जीवन में जिस शोक की अवतारणा हुई है, उसमे न तो नियति का कोई योगदान है और न ही उनकी किसी चारित्रिक दुर्बलता का। यहाँ का शोक अधिक से अधिक परिस्थिति-जन्य माना जा सकता है। यह एक विशिष्ट परिस्थिति ही थी जिसने राम से सीता का निर्वासन करा दिया। अभिज्ञानशाकुन्तल मे भी दुर्वासा के जिस शाप की अवतारणा हुई है वह वहाँ के शोक के सवर्धन मे कोई दैवी कारण नही माना जा सकता। वह एक परिस्थिति विशेष की उपज है। इसी प्रकार स्वप्नवासवदत्त की वासवदत्ता का शोक यद्यपि स्वय उसी की सर्जना है, तो भी वह उसकी किसी *चारित्रिक दुर्बलता से नहीं, बल्कि उसकी शक्ति से पनपता है। भारतीय नाटको* मे नायक एव नायिका प्रथम श्रेणी के मनुष्य होते हैं। उनकी चारित्रिक दुर्बलताएँ यदि होती भी है तो ऐसी नही जो उनके व्यक्तित्व के विकास मे बाधक हो। जहाँ तक नियति का प्रश्न है भारतीय कवि उसके विधान का भञ्जक होता है। इसीलिए तो उसकी वाणी 'नियतिकृतनियमरहिता' मानी गई है। पुरुषार्थ यहाँ के नाटको के परम लक्ष्य या फलागम के रूप मे दिखाई देता है।

भारतीय नाटको, विशेषतया उत्तररामचरित में शोक की जैसी अभिव्यजना हुई उसका एक दूसरा भावात्मक वैशिष्ट्य भी परीक्षणीय है। नाट्यशास्त्र के सुप्रसिद्ध व्याख्याता आचार्य अभिनवगुप्त भारतीय नाटको के परम लक्ष्य *रस को ही नाट्य की सज्ञा प्रदान करते हैं—'तेन, रस एव नाट्यम्'।* अर्थात् यहाँ राम या सीता जैसे पात्र स्वय नाट्य नही होते, प्रत्युत नाट्य के माध्यम होते हैं। इन पात्रो के द्वारा प्रवर्तित रसभाव ही नाट्य होता है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि राम एव सीता के जीवन मे जो शोक दृष्टिगत होता है नाटक का मूल आधार वही है, इस शोक भाव के ही पल्लवन मे राम एव सीता की भूमिका होती है। 'नहि रसादृते कश्चिदप्यर्थः प्रवर्तते'—इस वाक्य का भी बहुत कुछ यही अर्थ है। शोक-भाव के प्रति समर्पित होने के कारण ही उत्तररामचरित मे भौतिक घटनाएँ उतनी सशक्त नही दीखतीं जितनी इस नाटक की शोकाप्लुत भावधारा मे। पाश्चात्य दृष्टि से इस नाटक मे *कार्य-व्यापार का जो अभाव दिखाई देता है उसका मूल कारण भी यही है।*

उत्तररामचरित का शोकभाव सम्पूर्ण संस्कृत नाट्य-साहित्य के शोक भाव का प्रतिनिधि माना जा सकता है। शोक की जो तन्मयता एवं तरलता इस नाटक में पिरोई गई है वह भारतीय नाट्य की शोक धारा का परिणत रूप है। कुछ इन्हीं कारणों से 'कारुण्य भवभूतिरेव तनुते'—सर्वांशतः यथार्थ उक्ति बनकर हमारे मन-प्राणों पर छा जाती है।

III 2

# भवभूति का धर्मोपघातज करुण

डा० व्रजमोहन चतुर्वेदी

संस्कृत साहित्य के इतिहास मे काव्यकृतियो का उनके अगीरस के साथ तादात्म्य स्थापित कर व्यवहार करने की प्रथा रही है। वाल्मीकि रामायण को शोक की अभिव्यक्ति तथा महाभारत को शान्ति का प्रतीक माना गया है। इसी प्रकार कवियो का भी वर्गीकरण रसो एव भावो को दृष्टि मे रखकर किया जा सकता है। कुछ का किया भी जाता रहा है। जैसे—

शृगारे ललितोद्गारे कालिदासत्रयी नु किम्।

इसी सन्दर्भ मे भवभूति का करुण रस से स्मरण किया गया है—

कारुण्य भवभूतिरेव तनुते।

एतत्कृतकारुण्ये किमन्यदा रोदिति ग्रावा।

पहली उक्ति का आशय है संस्कृत साहित्य की परम्परा में यद्यपि अनेक कवियो ने करुण को अङगी बनाकर अपनी रचनायें प्रस्तुत की हैं पर उसके माहिर कवि तो भवभूति ही हैं। सहृदय सामाजिक के मन मे सुप्त करुण भाव का उद्रक जितना भवभूति की रचनाओ से होता है उतना अन्य किसी भी कवि की रचनाओ से नही होता। यही इस पद का प्रतीयमानार्थ है। इस उक्ति की पुष्टि मे ही मानो दूसरी पक्ति कही गई है। भवभूति के द्वारा की गई करुण की उद्भावना इतनी तीव्र है कि उससे मनुष्य क्या पत्थर की शिला भी रोने लगती है। यहा शिला उपलक्षण मात्र है अथवा गौणी लक्षणा के द्वारा शिलापद से उनका ग्रहण होता है जो प्राक्तन एव ऐहन्तन उभयविध वासनारहित हैं और इस प्रकार शिला पद के ही समान सर्वथा जड हैं। धर्मदत्त ने भी कहा है—

सवासनाना सभ्याना रसस्यास्वादन भवेत्।

निर्वासनास्तु रङ्गान्त काष्ठकुड्याश्मसन्निभा॥

भवभूति के द्वारा उनकी कृतियो मे किया गया करुण का निरूपण इतना प्रखर एव प्रभावशाली है कि मानव मनोविज्ञान के सामान्य धरातल को छोडकर रसास्वाद की सामान्य प्रक्रिया की अवहेलना करते हुए वह एक विलक्षण अपवाद का रूप धारण कर लेता है। भवभूति के शब्दो मे—

